निरापद एवं मनोवांछित फल प्रदाता लग रहा था। डॉ. झा जी स्वयं अपार मतों से सभपति पद हेतु चुने गए थे। डॉ. झा जी ही सफल और असफल उम्मीदवारों के केन्द्र-बिन्दु थे। वे दोनों पक्षों के लिए आकर्षण एवं चर्चा के विषय थे। उनके खेमे के सभी खिलाड़ी मनोनीत अथवा सफल जो हो गए थे।

समापन समारोह में, सरकारी अतिथियों के भाषणोपरांत डॉ. झा जी का लघु परन्तु ओजस्वी व्याख्यान हुआ जो सम्मेलन के प्रतिभागियों के लिए चर्चा विस्मय और बौद्धिक आह्लाद का विषय था। अन्तराष्ट्रिय विद्वानों के बीच भारत का सनातन स्वरूप उनके भाषण में साकार हो उठा। मिथिला की विद्वत्ता जाग उठी। याज्ञवल्क्य का आर्षीय चिंतन 'कश्यप-मीर' में गुंजित होता रहा। कर-तल ध्वनियों से पट्-समागार गुंजायमान होता रहा। प्रतिभागियों के हृदय में विभिन्न भाव बनते और मिटते रहे, इसका गवाह उनका मूक मुख-मंडल था।

कृतज्ञता को मूर्खता, कृतघ्नता को बुद्धिमता, सदाचार को कदाचार और कदाचार को सहाचार, नैतिकता को ढोग और अनैतिकता को व्यवहारिकता, ईमानदारी को मजबूती और बे-ईमानी को पुरुषार्थ विवेक को ताक पर रखकर, अपने लाभ के लिए प्रकृति से भी तेत रफ्तार से अपनी गति और दिशा बदलने वाले राजनीतिज्ञों, सामाजिक कार्यकर्त्राओं, स्वयंसेवी के बीच, सारस्वत साधना में लीन रहकर, विश्वविद्यालयीय भूत और वर्त्तमान के महत्वपूर्ण पदों से पदोन्नत हो, डॉ. सतीशचन्द्र झा जी वयोवृद्ध के रूप में ही नहीं, विद्यावृद्ध के रूप में यशस्वी बन, शत-जीवी हों-यही करुणानिधान दयामय प्रभु से, इन पंक्तियों के लेखक का निवेदन है, ताकि मिथिला की विद्वत् परम्परा कायम रह सके।

**डॉ. कृतार्थ शंकर पाठक**
हिन्दी अध्यापक
ज.म.नि.महादेवा रोड, सीवान।

# पण्डित-पुण्डरीक मार्त्तण्ड : डॉ. सतीश चन्द्र झा

डॉ. कृष्णचन्द्र झा 'मंयक'

शारदा-सारदा के परमाराधक डॉ. सतीश चन्द्र झा परा के प्रकर्ष की पराकाष्ठा से पूर्ण, अप्रतिम अनूचान हैं, जिनकी कुशाग्रीय शेमुषी सदा वन्दनीय रही है। इनकी वाणी-विषयिणी-क्षमता की चारुता ने प्राज्ञों को सदैव आनन्द प्रदान किया है।

यहाँ सतीश चन्द्र नाम विवेच्य प्रतीत होता है। भगवती सती के ईश, तो चन्द्रचूड ईशानाधिपति शिव हैं, जिनकी रूप तथा लीला विषयिणी वैचित्री साधना जगत् में सतत स्मरणीय है। सती परा कोटि में परिगणिता हैं, जो दक्ष जीव के यज्ञानल में दग्ध हो जाती हैं तथा जिनका अवतरण इच्छा, ज्ञान तथा क्रिया स्वरूप पर्ववती (पार्वती) के रूप में होता है जो उमा आरव्य से ही संयुक्त हैं। केनोपनिषद् में उमा ही यह स्वरूप ब्रह्म का परिचय देवताओं के समक्ष प्रस्तुत करती है। सतीश शिव वस्तुतः चन्द्र युक्त हैं। यदि आह्लादें धातु से व्युत्पन्न चन्द्र (चारु द्रमति, चिरं द्रमति) मन का अधिष्ठाता है।

चन्द्रमा मनसो जात!

चन्द्रमा जायते पुनः (श्रुति) इस प्रकार सतीशचन्द्र नाम ही निखिल के रस रहस्य से पूर्ण है, जो श्लाघनीय है।

डॉ. झा ने मिथिलात्व को रूपायित करने की सतत चेष्टा की है। मिथिला शब्द का मकार ब्रह्मा महासरस्वती है। थकार पालक विष्णु का वाचक है, जिनकी शक्ति महालक्ष्मी हैं। लकार लयकर्त्ता रूद्र का वाचक है। इस प्रकार महासरस्वती महालक्ष्मी तथा महाकाली ये तीन देवियाँ मिथिला का परिस्थ्याओं (वीथियों) में चंक्रमण करती हुई अपनी लीलानन्द को प्रकट करती हैं। इस रस-रहस्य को डॉ. झा ने आयत्त किया है। मिथिला की विदुषियों के अनुसंधान क्रम में डॉ. सतीश चन्द्र झा ने अम्भृण दुहिता भगवती वाक् तथा शंकर प्रिया भगवती उमा का स्मरण किया है, जो मिथिला की उभय देवियाँ हैं। सिनोति वशंकरोति

स्वकर्मणः भगवन्तम् सा सीता के रूप में सीतात्व सिद्ध किया जाता है। वे अपने कर्मों से पुरुषोत्तम श्रीराम को अश में करती हैं। श्रुति कथित सीतासूक्त तथा 'सीरायुजन्ति मन्त्रा' के तात्पर्य से परिचित डॉ. झा अवनिजा के अधिष्ठा-अरविन्द के मधुप सम महिमा मण्डित होते हुए दृष्टिगत होते हैं, जो अनुसन्धेय हैं। किशोरी की काया की पीतिमा तथा उज्ज्वलता का संचार श्रीराम की श्यामल काया पर हुआ तक हरि में हरित्व का आगमन हुआ। दर्शन तथा साहित्य के अप्रतिम अनूचान के रूप में समादृत डॉ. झा ने अपने वाणी विन्यास की वैचित्री को बारंबार व्यक्त किया है। याज्ञवल्क्य कथित 'मधुविद्या' के उद्गायक डॉ. झा ने मण्डन तथा वाचस्पति मिश्र के भावाद्वैतवाद् की भी साधना की है, जिसका पल्लवन मैथिली बोधयन (उपवर्ष) की वृत्तियों में परिलक्षित है।

वसिष्ठाराधिता तारा का त्रिविष्टप से प्रथमागमन मिथिलांचल के वसैढ नामक ग्राम में ही हुआ था। वसैढ चानपुरा नामक ग्राम इस दिव्य वश्त का साक्षी है द्वितीया तारा सीताराम की मध्यवर्तिनी भगवती हैं- **अद्य मे तारिणी तारा रामरूपा भविष्यति।** निशीथकालीन तुरीया सन्ध्या की अधिष्ठात्री भगवती तारा नीलसरस्वती हैं, जो मिथिला के कटरा नामक ग्राम में चामुण्डा के रूप में विराजमान हैं। यहाँ भगवती सती का वामस्कन्ध निपतित हुआ था, जिसके प्रमाण मेरूतन्त्रादि ग्रन्थों में उपलब्ध हैं। डा. झा पर तारा की विशेष कृपा रही है। उनका ग्राम तारा कृपा सुधा वर्णन से पूर्ण है।

प्रथमतः मैंने डॉ. झा का अवलोकन दरभंगा में संस्कृतविश्वविद्यालय के प्रतिकुलपति के रूप में किया। उनके आभामण्डित आनन ने प्रभावित किया था। देवभाषा देवापगा की प्रवाह भुग्नता की चारुता उनके मुख से प्रकट होकर, अप्रतिमानन्द स्पष्ट करती थी।

पुनः जम्मू विश्वविद्यालय में अयोजित अखिल भारतीय प्राच्यविद्या सम्मेलन यज्ञ के प्रमुख ऋत्विज् के रूप उनका अवलोकन हुआ। प्रवचन-मंचनस्थ विराशियों के मध्य डॉ. झा नक्षत्रावली मध्यस्थ मयंक की भाँति परिलक्षित होते थे, जिनकी वाणी-विषयिणी मनोज्ञता लौक्य (देखने योग्य) एवं लातव्य (लाने योग्य) थी। अखिल भारतीय प्राच्य विद्या सम्मेलन के अध्यक्ष पद हेतु चयनित डॉ. झा की कीर्तिगाथा अविस्मरणीय है।

**विद्या ह वै ब्राह्मजगाम** इस श्रुति के अनुसार विद्यागमन ब्राह्मणों के प्रति होता है। **आग्नेयो वै ब्राह्मणः-नाम्नी** श्रुति ब्राह्मण की अग्निधर्मिता सिद्ध करती है। अग्नि शब्दों निरुक्त में **आग्रणीर्भवति, अग्रंनयति, यज्ञेषु प्रणीयते** - इन तीनों रूपों में विवेचित हैं।

वस्तुतः डॉ. झा अग्निधमो आचार्य हैं, जिनकी पाचकता, दाहकता तथा प्रकाशकता स्तुत्य एवं अनुसंधेय है।

विविध ग्रन्थों तथा आलेखों के रचयिता आचार्य महादेव ने सहजाख्य-कारायित्री प्रतिभा के प्रकर्ष को प्राप्त किया है जो इनकी वाग्मिता में भी परिलक्षित है। शारदा की कच्छपी विपंची की मधु-ध्वनी मधुविद्या की झंकृति से संयुक्त हैं, जो मैथिली याज्ञवल्क्य की वाणी में प्रकट है--

**अयमात्मा सर्वेषां भूतानां मह्वरस्यै**

**आत्मा सर्वभूतानि मधुयश्च।** (मैत्रेयी के प्रति कथन ब.उप.)

वेदोक्त सुपर्णविद्या, पर्यंकविद्या भार्गवी-वारुणी विद्या, उपकोशल विद्या, संवर्गविद्या, हादि-कादि तथा सादि विद्या का रस रहस्य मिथिला मण्डल के भाव कमण्डल में सुरक्षित हैं, जिसमें साधना सुरभि की विद्यमानता है। पदवाक्यप्रमाण, पारावारपारीण मैथिल विद्वानों की मणिमाला के मध्य सुशोभित षट्पट या वैयाकरण वारिजात विभाकर के आख्य से भी विभूषित हैं।

डॉ. सतीशचन्द्र झा के पर्यवेक्षण में विविध शोधकार्य सम्पन्न हुए हैं। प्रतिज्ञा, हेतु, उदाहरण, उपनय तथा निगमन की आरोही विधि के निष्णात ज्ञाता डॉ. झा वेदोक्त घृतनिर्णिक (तेजस्वी) कक्षीवान् (विद्वान्) की योग्यता से सम्पन्न प्रतीत होते हैं, जिनमें अवरोही विधि की पारगामिता की विद्यमानता भी है।

**डॉ. कृष्णाचन्द्र झा**
रीडर, हिन्दी विभाग,
सी. एम. कालेज, दरभंगा



# कालजयी मेधा के धनी प्रो. सतीश चन्द्र झा

**महामहोपाध्याय प्रो. जयप्रकाश नारायण द्विवेदी**

सुरगिरा के चारु स्वरूप को चारुतर बनाने के लिए अनवरत कृतसङ्कल्प एवं प्रयत्नशील वैयाकरणधुरीण प्रो. सतीश झा संस्कृत जगत् के कुशल प्रहरी तथा अप्रतिम अग्रदूत हैं। आपने अपने ज्ञान, व्यवहार, प्रशासन, प्रेम, नेतृत्व, सेवा, निष्ठा, समर्पण एवं पाण्डित्यपूर्ण प्राध्यापन के पावन प्रसूनों द्वारा अमरवाक् की जो समर्चना की है तथा अन्यों के लिए अर्चना का जो अनुकारणीय सन्देश दिया है निश्चयेन उसने संस्कृत के साधकों को समुत्कृष्ट दिशा प्रदान की है।

जम्मू–कश्मीर से कन्याकुमारी तथा द्वारका से जगन्नाथपूरी व कोलकाता पर्यन्त आसेतु हिमालय व्यापक, लोकप्रिय एवं निर्भीक व्यक्तित्व सतीश भारतीय – चिन्तन – धारा के प्राचीन तथा अर्वाचीन परम्पराओं के सन्धिविन्दु हैं। आपसे मेरा प्रथम परिचय तो मात्र 15 वर्षों पूर्व हेमचन्द्राचार्य उत्तर गुजरात युनिवर्सिटी, पाटणा द्वारा आयोजित संस्कृत–प्राकृत के राष्ट्रिय–सम्मेलन में हुआ किन्तु हम दोनों के मिलन का यह सिलसिला कुछ यों शुरू हुआ जैसे हम परस्पर जाने कितने जन्मों के परिचित हों–

**"परिचित–से जाने कबके फिर लगे उसी क्षण हमको।"**

सिद्धान्ततः किसी व्यक्ति को महान् बनाने के लिए एक ही गुण पर्याप्त है किन्तु भाई सतीश कुछ गुणों के ही आगार नहीं प्रत्युत ये बहुविध विशिष्टताओं के जीवन्त रूप हैं। आप शास्त्रीय सिद्धान्तों के गहन अध्येता कुशल प्रस्तोता, निष्ठावान् विद्वान् कर्त्तव्यपरायण प्राध्यापक, गहन अनुभूति और अभिव्यक्ति सुस्पष्ट के ख्यातनामा मनीषी अप्रतिम चिन्तक विविध शास्त्रों के अप्रतिहत पण्डित एवं व्युत्पत्तिवाद प्रभृति ग्रन्थों के जटिल बिन्दुओं को सुलझाने में समर्थ महापुरुष हैं प्रो. झा एक ओर जहाँ आदर्श मित्र हैं वही परम न्यायप्रिय

भी हैं। आपने जिन्हें अपना मित्र स्वीकार कर लिया, उसके साथ मित्रता का निर्वाह विगत पाँच–छः दशकों से निर्बाधतया करते आ रहे हैं–

**''अङ्गीकृतं सुकृशतिन परिपालयन्ति।''**

ठीक इसी प्रकार न्यायप्रियता भी आपके जीवन का अभिन्न अङ्ग हैं। आज से लगभग एक दशक पूर्व अमरेली (गुजरात) में "रामकथा" पर एक राष्ट्रिय सम्मेलन आयोजित हुआ। अभिराज राजेन्द्र मिश्र प्रणीत जानकीजीवनम् महाकाव्य के अन्तर्गत श्रीराम के उत्तरचरित सम्बन्धी परम्पराप्राप्त प्रतिपाद्य में कवि राजेन्द्र द्वारा कृत परिवर्तन का प्रश्न था। शोधपत्र मेरे द्वारा प्रस्तुत किया गया था, जिस पर संस्कृत रामकथा के स्वनामधन्य मनीषी विपश्चिद्वर प्रो. आद्याचरण झा ने विप्रतिपत्ति उपस्थापित की। शोधपत्र का विषय प्रामाणिक, न्यायपूर्ण एवं औचित्य सम्मिलित था। मैं विप्रतिपत्ति का परिहार पक्ष प्रस्तुत करूँ, इसके पूर्व ही विषयगत औचित्य को ध्यान में रखते हुए सतीश जी ने अत्यन्त अद्भुत शास्त्राथी शैली में अपने पूज्य श्वसुर विद्वत्तल्लज प्रो. आद्याचरण झा की विप्रतिपत्तियों का खण्डन शुरू कर दिया। यह शोध–पत्र दो घण्टों तक सम्मेलन के चर्चा का केन्द्रविन्दु रहा, जिसे प्रो. राजेन्द्र मिश्र जी के ही सुदीर्ध, मधुर एवं ज्ञानानुभव, मधुर प्रवचन के द्वारा पूर्णता प्रदान की गयी। इस प्रकार निष्पक्षतया किसी शास्त्रीय विषय के न्यायपूर्ण प्रतिपादन के लिए अपने समूचे परिवार के समक्ष विद्वात्सभा मं शास्त्राकेशरी ए.सी.झा से टक्कर ले लेना प्रो. सतीश झा द्वारा ही सम्भव हैं, यह न्यायप्रियता, निर्भीकता और निष्पक्षता यदि अन्य किसी संस्कृतज्ञ में भी होगी तो सम्भवतः मैं उन्हें नहीं जानता–

**''ते के न जानीमहे।''**

जहाँ तक मुझे ज्ञात है, डॉ. सतीश कुमार झा ने अपनी 60–62 वर्षों के जीवन यात्रा में शिक्षा, प्रशासन एवं राजनीति के असंख्य उत्थान–पतन देखे हैं और उसके सहभागी भी रहे है। कभी अल्पव्यय में के. एस. संस्कृत युनि. दरभंगा के प्रो.वी.सी. रहे, के अध्यक्ष–उपाध्यक्ष रहे, संस्कृत विभाग के प्राफेसर अध्यक्ष रहे तो कभी अपने तेजस्वी, स्वाभिमानी स्वभाव के कारण बिहार की राज्य सरकार की कुदृशष्टि का परिणाम भी सहन करते रहे किन्तु अन्याय के समक्ष कभी नतमस्तक नहीं हुए–न्यायार्थ निर्भीकतापूर्वक सतत संघर्षशील योद्धा सतीश झा के व्यक्तित्व में एक ओर जहाँ सागर की शान्ति, गहराई एवं निर्मलता हैं, वही आवश्यकता पड़ने पर उनमें महाभारत की भयङ्कर झंझावाती तुफान भरी

ललकार भी देखी जा सकती है क्योंकि संस्कृत–संस्कृति एवं मैत्री की रक्षा के लिए "एक बार कालहुँ सन लरिहौं" की स्थिति–ला देने वाले डॉ. झा प्रवृत्त होने के पश्चात् कभी अपना कदम पीछे रखना नहीं जानते।

अल्पवय से ही संस्कृत–जगत् के बहुविध लब्धप्रतिष्ठ पदों पर प्रतिष्ठित रहने एवं देश–विदेश के शीर्षस्थ जन से सम्बद्ध रहने के बावजूद सामान्य संस्कृत सेवी को भी सहर्ष गले लगाते हुए आनन्द विभोर हो जाना सतीश बाबू का स्वभाव है यथा–

**ज्यों बड़री आँखियाँ निरखि आँखिन को सुख होत।**

**यों रहीम सुख होत है बढ़त देखि निज गोत।।**

पूर्णिमा के चन्द्र रूपी सगोत्रीय/समानधर्मी संस्कृत सेवियों को पाकर महासागर की भाँति सहजतया आह्लादित हो जाना कोई सतीश बाबू से सीख सकता हैं। आप एक ओर अखण्ड उत्साही, प्रेमी, अपनों के लिए समर्पित और विषम परिस्थितियों में भी नदी के द्वीप की भाँति निश्चल, अडिग व दृढता पूर्वक स्थिर बने रहते हैं–तो दूसरी ओर बिना किसी की परवाह किये सुस्पष्ट वक्ता भी हैं। अनवरत हँसी–मजाक की मनःस्थिति में रहकर सामान्य बाते करते–करते शास्त्रो के विशिष्ट विषयों का प्रतिपादन आपकी निजी विशेषता हैं। बातों–बातें में व्यङ्ग्यव हँसी करना ठहाका लगाना और सुहृज्जन से दिल खोलकर बातें करना, मित्रों के उत्कर्ष हेतु अनीर्ष्यभाव से प्रयत्न करना, सभी से हँसकर मिलना किन्तु मिलने के बाद न हँसना, बुद्धि के साथ–साथ शारीरिक स्वास्थ्य का ध्यान रखना, गगनगामी विद्वान् होते हुए परिवार का समुचित संरक्षक बने रहना, सतत् गतिशीलता के बाबजूद सर्वत्रा सर्वविध सन्तुलन बनाये रखना, छात्रों, प्राध्यापकों, विश्वविद्यालयीय व्यवस्था, के सदस्यों, सुहृदों एवं अनुसन्धित्सुओं के प्रति शुभदृष्टि के साथ–साथ सरल, सहज व उच्छल प्रेम की धारा प्रवाहित करते रहना आपका स्वभाव है किन्तु भगवान् वेदव्यास की निम्नांकित पंक्ति को आप कभी विस्मृत नहीं करते–

**नात्यन्तं सरलैर्भाव्यं गत्वा पश्य वनस्थलीम्।**

**सरलास्तत्र छिन्द्यन्ते वक्रास्तिष्ठन्ति पादपाः।।**

संस्कृत, हिन्दी, मैथिली, अंग्रेजी एवं भोजपूरी प्रभृति भाषाओं द्वारा विषय की सारगर्भित उपस्थापना, व्याख्यान के समय मूल विषय पर स्थिर रहना तथा भाषा पर

असीम अधिकार रखकर वक्तव्य की धाराप्रवाह एवं प्रभावशाली प्रस्तुति विषयान्तरमुक्त, सतीश बाबू ने अभिमन्यु की भाँति मानो गर्भ से ही सीखा है, ऐसा प्रतीत होता है। इसके अतिरिक्त आपका घर 'अतिथिदेवो भव' की व्यावहारिक पाठशाला जान पड़ती हैं क्योंकि भयंकर गर्मी विद्युत् का पूर्ण अभाव, रात्रि का घुप अन्धकार तथा धर्मपत्नी की अस्वस्थता आदि भी आपकी अतिथि-सेवा को बाधित नहीं कर पाते।

इस प्रकार सुयोग्य पुत्रों के पिता, यशस्वी एवं शास्त्रार्थी श्वसुर के जामाता, अतिथिसेविनी पत्नी के प्रति प्रो. सतीश झा के व्यक्तित्व में यदि विद्वाधौरेय प्रो. वाचस्पति उपाध्याय की मृदुता, आह्लादकता वक्तृता, नीतिमत्ता, विचक्षणता, सुस्पष्टता, प्रशासनप्रियता तथा व्यापकता देखी जा सकती है तो दूसरी आरे प्रो. ए.सी. झा की विद्या और उनका अक्खड़पन, प्रो. जयमन्त मिश्र का गाम्भीर्य, गुरुवर विद्यानिवास मिश्र की महाभारतीय ललकार, सनातन भारतीय संस्कृति के प्रति प्रगाढ़ प्रेम एवं आभिजात्य का स्वाभिमान, राधावल्लभ का प्राचीन एवं अर्वाचीन परम्परागत सन्धिबिन्दुत्व, अभिराजराजेन्द्र की स्वरमाधुरी, रमाकान्त शुल्क का स्वरगाम्भर्य, रेवाप्रसाद द्विवेदी की रचनाशीलता, ओम् प्रकाश पाण्डेय का योद्धभाव, पं. बदरीनाथ शुक्ल की नैयायिकता, पं. रघुनाथ मिश्र की व्याकरणरुचि, प्रो. श्रीनिवासरथ की सुलझी विचारधारा, बच्चूलाल अवस्थी और चारुदेवशास्त्री की व्याकरणगत आधुनिकता, सरोज बहन की मित्रता तथा शीताशु यशश्चन्द्र एवं सुधांशु जी महाराज की स्मिति प्रभृति गुणों के समुदाय भी सुस्पष्टतया प्रतिबिम्बित होते हैं।

वलिष्ठ काया के धनी, निश्चित, सतर्क एवं अप्रतिहगति से समन्वित सतीश बाबू यात्रा, अध्यापन, व्याख्यान एवं परिश्रम से कभी थकते नहीं तथा जीवन के प्रायः सर्वविध संग्राम में अचूक सरसन्धान करने वाले महारथी हैं। आपको मत्स्यभेदन के समय मात्र मत्स्य की नेत्रतारिका ही दिखायी देती है। आवश्यकतानुसार जब कभी आपको स्वजनों पर सन्धान करना पड़ता हैं, तो आपके लिए **गाण्डीवं स्त्रंसते हस्तात्-जायते** की स्थिति आ जाती हैं। उस समय आपको किसी श्रीकृष्ण चन्द्र की आवश्यकता पड़ने लगती है किन्तु श्रीकृष्ण सदृश सारथी के मिलते ही आप अपनी बाणवर्षा से वैरी दल के छक्के छुड़ाते हुए लक्ष्य की सिद्धि में तत्पर हो जाते हैं।

आज भुजङ्गता राजनीति का आवश्यक अंग बन गयी है फिर भी आप स्वयं भुजङ्गता से कोसों दूर हैं। सर्पों से संवलित होकर भी आपकी गति सरल हैं। कौमुदी, गादाधारी,

मनोरमा और कुचमर्दिनी के पारखी होते हुए एक पत्नीव्रती हैं। मैत्री और न्यायप्रियता, स्नेहशीलता और निष्पक्षता, प्रियत्व और सुस्पष्टता, सत्यत्व और मृदुता, कटुत्व और अनुकूलता, बुद्धि और शारीरिक विभुता, संरक्षकत्व और गमनगामिता, विद्वता और प्रशासनदक्षता, वाग्मिता, स्फुटता और सारगार्भिता, नेतृत्व और पारदर्शिता, सामान्य वार्त्ताओं में विशिष्टता की उपपादनशीलता तथा ''यस्य कृत्यं न जानन्ति मन्त्रं वा मन्त्रितं परे'' के मूर्तिमान् स्वरूप प्रो. सतीश झा के अभिनन्दन पर्व पर उन्हें हम सपरिवार शतायु होने की कामना करते हुए भगवान् द्वारकाधीश के चरणों में प्रार्थना करते हैं एवं पूज्यवाद जगद्गुरु शंकराचार्य् जी महराज की ओर से आशीर्वाद प्रेषित कर रहे हैं। भगवान द्वारकाधीश भाई सतीश जी को सुदीर्घ जीवन, अप्रतिहत सिद्धि, निर्विघ्न स्वास्थ्य एवं विश्वविश्रुत सफलता का भाजन बनायें जिससे वे अपनी क्रान्तिकारी प्रकृति, उत्साही निर्भीक सहृदय मन, स्वाभिमानी, संघर्षशील, न्यायप्रिय, पारदर्शी एवं व्यापक संस्कार से भावी पीढ़ी को प्रेरित कर सकें।


**प्रो. जयप्रकाश नारायण द्विवेदी**

डाइरेक्टर

श्रीद्वारकाधीश संस्कृत एकेडमी

एवं

इण्डोलॉजिकल रिसर्च इंस्टीयूट

जिला-जामनगर, गुजरात




# बोल्ड, बिंदास और बेबाक

डॉ. शम्भु झा

उनके बारे में लिखना कतई आसान नहीं। काफी हिम्मत जुटाई तब कलम उठाई। ये किसी शेर की बायोग्राफी लिखने की तरह है। शेर के बारे में लिखने के लिए शेर का कलेजा होना चाहिए।

सर को मैं सर ही कहता हूं, गरुजी नहीं क्योंकि, वो मुझे ऐसे ही लगते हैं...बिलकुल बोल्ड! बिंदास! बेपरवाह! बेलौस और बेबाक! जिंदगी दुश्वार है तो हुआ करे वो तो लम्हों का लुफ्त लेते हैं। पल–पल कल–कल करता बहता रहता है और वो दरिया ए जिंदगी की मौजों से खेलते चले जाते हैं। किसी मनमौजी मुसाफिर की तरह जिसकी मंजिल बहुत दूर है और जिन्दगी बहुत छोटी।

उन्हें पसंद है साहित्य, संगीत और सिनेमा।

लेकिन नून–तेल–लकड़ी के चक्कर इतने बड़े हैं उनमें घूमते-घूमते बाल चांदी हो गए। अब तो रूह की पुकार ऐसी लगती है जैसे गली में कोई फेरीवाला आवाज लगा रहा हो और आप झरोखे से उसे देख रहे हों, लेकिन बुला नहीं सकते, क्योंकि आप जिम्मेदारियों के पाबंद हैं।

आप उसकी आवाज को अनसुना कर देते हैं, क्योंकि वो आपके दिल की आवाज है। अगर अपने मुल्क में विद्वानों की कद्र होती, उन्हें राष्ट्र की प्रगति का संसाधन माना जाता, तो सर को वो सब कुछ मिलता जिसके वो हकदार हैं। उन्हें अपना अधिकार पाने के लिए संघर्ष नहीं करना पड़ता। उन्हें परिवार पालने के लिए जद्दोजहद नहीं करनी पड़ती। बीमार होने पर इलाज के लिए सोचना नहीं पड़ता। विडम्बना है। त्रासदी है। लेकिन सच है। एक ऐसा सच जिसकी आँखों में आँखें डाल कर देखने का अभ्यास हो गया है सर को।

मैं सर के सान्निध्य में बहुत नहीं बैठा हूं। लेकिन अक्सर उनके करीब रहने पर एहसास हुआ कि 'देयर इज ए राइट मैन इन द राङ्ग प्लेस।' ज्ञान और पराक्रम का धनी यह शख्स बहुत कुछ कर सकता है जो यह कर नहीं पा रहा है। ये कैनवास इस पेंटिंग के लिए बहुत छोटा है। इ [illegible] फ़लक तो उफक तक जाता है।

सर का फंडा है 'लाइफ, एज इट कम्स।' इसलिए उनकी शख्सियत में जिंदगी के सभी रंग हैं। ब्लैक एंड व्हाइट ही नहीं, ढेर सारे रंग हैं। एक शेड ग्रे का भी है। एक चिली रेड का भी है। आपने सर का गुस्सा देखा है? एक ओसियन ब्लू है। आपने सर को रोते देखा है? एक स्काई ब्लू है। आपने उन्हें गीत गाते देखा है? एक सनफ्लावर है। आप उन्हें साहित्यचर्चा करते देखिए, तब समझ में आएगा।

सर बेधड़क हैं। बेबाक हैं। बेपरवाह और मस्तमौला।

दिल की सुनते हैं। दिल की करते हैं। जो जबान पर, वहीं दिल में। एकदम झक्कास आईना।

बोलते हैं तो जमाना सुनता है और अगर खामोश हों तो डर लगता है। उनका गुस्सा, उनकी प्यार सब कुछ धूप की तरह नजर आता हैं कभी जून की धूप तो कभी जनवरी की।

कोई गीत दिल को छू जाए तो वो गाने लगते हैं और गाते रोने लगते हैं। उन आँसुओं में भी एक गीत होता है।

उनके शिष्य देश के कोने–कोने में हैं। हर कोटि के, हर वर्ग के शिष्य। सर ने अपने सुदीर्घ कैरियर में ये चेले ही तो कमाए हैं। शिष्यों से सर का नाता किसी बच्चे और उसके अभिभावक का हो जाता है। इसीलिए वो भी अपने गुरु जी को पितृतुल्य मानते हैं। शिष्यों के इस विशाल समूह को देख कर लगता है कि सर अपने आप में एक व्यक्ति नहीं संस्था हैं।

एक और बात जो मैंने सर में देखी वो है उनकी नेतृत्व कला। वो स्वाभाविक नेता हैं। बहुत व्यवस्थित नहीं हैं। व्यवस्था तो मैनेजर का काम है। सर तो नेता हैं। रहनुमा हैं। वे 'लीड' करने के लिए बने हैं। उन्हें मालूम है कि टीम कैसे बनाई जाती है और मैदान में टीम के प्रत्येक सदस्य से 'बेस्ट परफॉरमेंस' कैसे लिया जाता है।

मुजफ्फरपुर जैसे अल्पसंसाधन शहर में उन्होंने राष्ट्रीय स्तर के कई आयोजन कराए। और हर आयोजन में सर के व्यक्तित्व की छाप साफ नजर आई।

कभी कभी मुझे कचोट होती है कि अगर सर को बड़ा प्लेटफार्म मिला होता और संसाधनों का ऐसा टोटा नहीं होता तो वो विभाग, विश्वविद्यालय और संस्कृत के लिए और भी बहुत कुछ कर पाते।

खैर मुझे यकीन है कि ये सब होगा क्योंकि सर में अभी बहुत ऊर्जा बाकी है। उम्र सेहत पर असर जरूर कर रही है, लेकिन हौसले तो जवान हैं। लहू में ललक है कुछ कर गुजरने की। दिल में कसक है सपनों को सच कर दिखाने की।

सर के बारे में लिखना शुरू किया तो कलम थमने का नाम नहीं ले रही। यादों की गगरी छलक रहीं है। और दिल के कागज पर ख्यालों के हर्फ खुद ब खुद नक्स होते चले जा रहे हैं। लेकिन क्या करूँ। स्पेस सीमित है। स्थानाभाव है। किसी शायर ने बहुत खूब कहा है कि खयालात, एहसासात और जज्बातों के लिए इस दुनिया ए फानी में हमेशा जगह कम पड़ जाती है।

भगवान् से बस यही दुआ है कि वो सर को स्वस्थ रखे। बाकी सब तो वो खुद कर लेंगे। इतना भरोसा तो भगवान् को भी होगा।

**डॉ. शम्भु झा**



# वाग्देवतावतार डॉ. सतीशचन्द्र झा जी

**सच्चिदानन्द पाठक**

समय जब सारस्वत साधना में लीन होता है, तब रत्नगर्भा पृथ्वी पर नर-रत्न अवतरित हुआ करते हैं। ऐसे अक्षरपुरुष अपनी विराट् लीला से राष्ट्र और विश्व को चमत्कृत कर एक नये इतिहास का सृजन करते हैं।

"समय बड़ा बलवान है। प्रबल पर्वत झुक जाया करते हैं। लेकिन कुछ ऐसे होते हैं जो इतिहास बनाया करते हैं।" ऐसे ही शाश्वत इतिहास के पन्नों को अपनी सुकीर्ति से सुसज्जित करने की अविराम-अभिराम यात्रा के यात्री का विश्रुतनाम डॉ.सतीशचन्द्र झा है। डॉ.सतीश बाबू किसी परिचय के मुँहताज नहीं है। इनकी विद्वत्ता संभाषणकला एवं प्रबन्धपटुता अनिर्वचनीय है। वाग्देवी इनकी जिह्वा पर सुनृत्य करती हैं। इनके स्वरूप और स्वभाव का मणि-कांचन योग इनके शिखारोही व्यक्तित्व में चार चाँद लगाता है।

यद्यपि मेरा इनसे बहुत ज्यादा परिचय नहीं है। इनके सामीप्य का सौभाग्य मुझे अप्राप्त ही रहा है। विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं में इनके सारगर्भित आलेखों में इनके दर्शन करता रहा हूँ। सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी एवं जम्मूविश्वविद्यालय मे आयोजित अखिल भारतीय प्राच्यविद्यासम्मेलन के सारस्वत अवसर पर इनके विराट् व्यक्तित्व को निकट से देखने परखने का सौभाग्य मिला। देववाणी परमसौभाग्यशालिनी है ऐसे प्रज्ञापुरुष को पाकर। इनकी छत्रच्छाया में देवभाषा का उत्थान उत्तरोत्तर तो होगा ही, भारत प्राचीन एवं अर्वाचीन सभ्यता-संस्कृति के समन्वय का शाश्वत केन्द्र बनेगा। विश्ववाङ्मय को इनसे बहुत अपेक्षाएँ हैं। प्रतिकूलता में अनुकूलता को अवतरित करा देना इनकी भूयसी विशेषता रही है।

"बहुत से लोग बस अपने दुःखों के गीत गाते हैं होली हो या दीवाली सदा मातम

मनाते हैं। मगर दुनियाँ उसी की रागिनी पर झूमती हरदम जो जलती चिता में बैठकर वीणा बजाते हैं।''

ऐसे ही महामानव हैं--डॉ. सतीश बाबू। इनके वैशिष्ट्य पर विशद चर्चा मेरे परम शुभचिन्तक डॉ. जगन्नाथ झा जी निरन्तर करते रहे हैं। उन्हीं से प्रेरणा पाकर मैं उनके चरण में प्रणति निवेदन करता हूँ। मंगलमय विभु से इनके आरोग्यपूर्वक सर्वतोभद्र कल्याणकल्प सुदीर्घजीवन की मैं कामना करता हूँ।

सादर।

**सच्चिदानन्द पाठक**
वरिष्ठ अध्यापक
राजकीय जे.के. इण्टर विद्यालय,
बेगूसराय



# अद्भुत, अद्वितीय एवम् अप्रतिम मेरे पूज्य गुरुप्रवर

**डॉ. प्रसून दत्त सिंह**

सूरज का एक परिचय है कि वह आग का एक ज्वलन्त पिण्ड है, जो विश्व को प्रकाशित किया करता है, किन्तु एक दूसरा परिचय भी है कि वह 'प्राणः प्रजानाम्' है। अपने श्रद्धेय सर के सन्दर्भ में यह कहना मुझे सर्वथा युक्तियुक्त प्रतीत होता है।

1993 ई. में जब मैंने संस्कृत विषय को प्रतिष्ठा के रूप में लिया, तब उनके प्रथम दर्शन का सौभाग्य मुझे प्राप्त हुआ। यद्यपि तब वे विश्वविद्यालय में पदस्थापित थे और मैं लंगट सिंह कॉलेज का छात्र था। अपने प्रथम परिचय में ही मैंने पाया कि वे सिर्फ नाम के विद्वान अथवा मात्र उपाधियों के धारक नहीं हैं अपितु एक सहृदय, सधे एवं सुलझे हुये व्यक्तित्व के वाहक हैं। थोड़ी सी बातचीत के उपरान्त मैंने उनमें सादगी, सद्भावना, संवेदनशीलता, विनम्रता, आत्मीयता एवं मैत्रीपूर्ण व्यवहार जैसे गुण देखे जो वास्तव में महान् विभूतियों में ही पाये जाते हैं। संप्रति संस्कृत के सर्वाधिक समर्थ आचार्य के रूप में उनकी ओजस्विता, सरलता और सर्जनात्मकता स्वयंसिद्ध है।

उनके अकारण मेरे प्रति स्नेहपूर्ण व्यवहार ने मुझे उनसे इस प्रकार जोड़ा कि मैं निरन्तर उनके करीब होता चला गया और आद्यन्त उनके मार्गदर्शन में ही जीवन को पुष्पित और पल्लवित किया। आज के केवल मेरे गुरू ही नहीं हैं, अपितु मैं गर्व से कह सकता हूँ कि आवश्यकतानुरूप कभी वे मेरे पिता बने तो कभी धनिष्ठ मित्र, कभी साथ पढ़ने वाला सहपाठी बनकर मुझे सराहा तो कभी गलतियों के लिये समझाया और दण्ड भी दिया। मेरी प्रशंसा की, तो कभी कमियों की निन्दा भी की।

मुझे स्नातकोत्तर की कक्षाओं के वे दिन कभी नहीं भूलते जब सर अपने कक्ष से निकलकर हमारी कक्षाओं की ओर आने लगते। हम समस्त छात्र–छात्राओं को ऐसा आभास

होता कि एक गरिमापूर्ण ज्योतिपुञ्ज हमलोगों के मध्य तीव्रगति से बढ़ता चला आ रहा है। हम सभी उस घड़ी की प्रतीक्षा में रहते जब वे अपने सधे स्वर में मेघदूत के श्लोक गाते और उनकी गहन एवं विशिष्ट व्याख्या करते। पूरी कक्षा स्तब्ध भावक बना उनका व्याख्यान इस प्रकार सुनता मानो ब्रह्मा द्वारा सृष्टि को कहानी सुनायी जा रही हो। काव्यशास्त्र, व्याकरण, दर्शन और भाषा–विज्ञान जैसे गंभीर विषयों पर भी उनके व्याख्यान उतने ही रोचक और सुग्राह्य होते। इस विषयों का प्रतिपादन जब सर के द्वारा स्वतःर्स्फूत संस्कृत में किया जाता तब हम सभी मुग्ध हो जाते और मैं मन ही मन सोचा करता कि सचमुच किसी आचार्य का व्यक्तित्व इतना ऊँचा हो सकता है, जिसके समक्ष सारा कुछ हल्का मालूम पड़ने लगे।

सर के व्यक्तित्व का हर पक्ष उज्जवल एवं पारदर्शी है। उनको समझना और उनके मन को जीतना कोई कठिन बात नहीं है। यही कारण है कि वे छात्रों के बीच ही नहीं अध्यापकों के बीच भी अत्यन्त लोकप्रिय हैं। सभी लोग समान रूप से उनका सम्मान किया करते हैं। वे जब, जिन–जिन पदों पर गये हैं अपनी प्रतिभा, प्रतिष्ठा और कर्मठता से उनका गौरव बढ़ाकर आगे बढ़ते गये। उनकी यह विशेषता है कि जहाँ भी उन्हें श्रद्धा और सम्मान मिला, उनके मन का कपाट सहज ही खुल गया; सारे अन्तर मिट गये और एक निश्छल, दर्शनीय, विराट व्यक्तित्व का निदर्शन सहज सुलभ हो पाया।

वे आधुनिकता और प्रगतिशीलता में निश्वास रखते हैं। सामाजिक परिवर्तन को सार्थक मानते हैं तथा उन्हीं के साथ अपने जीवन में भी परिवर्तन लाना पसंद करते हैं। एक तरफ उनके जीवन ओर चिन्तन में जहाँ वैज्ञानिकता है वहीं अधविश्वास का प्राचुर्य भी है। भगवती की दृढ़ उपासना और उनकी पूजन–पद्धति अद्‌भुत हैं। शक्ति की ऐसी दृढ़ और कठोर उपासना उनकी आध्यात्मिक और संस्कृतिक हठधर्मिता को भी परिपुष्ट करता है।

अपने जीवन में प्रेम शब्द को उन्होंने बहुत सार्थक बनाया है। उनका मानना है कि प्रेम के बिना जीवन नीरस और अर्थविहीन है। वे खान–पान और पहनने के भी बेहद शौकीन हैं। जितना समय पुस्तकों, सेमिनारों और अध्यवसाय को देते हैं उतना ही समय परिवार को भी देते हैं। उनके साथ खुली बातें करना, उनकी समस्याओं को सुनना, छोटी–छोटी खुशियों को मनाना यही उनकी जीवन शैली है।

उनका यह व्यवहार कतई सिर्फ अपने परिवार के लिये नहीं है, अपितु सार्वभौमिक

है। वे छात्रों के अच्छे मित्र होते है और उनकी प्रत्येक समस्याओं का समाधान ढूँढ़ते हैं। उनके अथक प्रयास से ही संस्कृत–विभाग निरन्तर परिचर्चाओं, गोष्ठियों, सेमिनारों और उत्सवों का केन्द्र बनता रहा है।

सर अपने जीवन की स्वीकृति अपनी कर्मठता, कर्मयोग और अध्यवसाय को मानते हैं। क्रियाशील और संघर्षशील व्यक्ति जीवन से कभी निराश और उदासीन नहीं हो सकता; यही कारण है कि वे बहुत सी ऊँचाइयों को खो देने के बाद भी अपने जीवन के किसी भी प्रसङ्ग को सर्वाधिक करूण मानने से इंकार करते हैं।

जिस प्रकार सिंह को अपने पंजे पर विश्वास होता है और वह उसका अहंकार भी करता है, सर की विद्या भी उसी प्रकार है। जीवन में लोग धन और यश की कामना करते हैं, उन्होंने ने भी अपने परिश्रम और लगन से धन और यश दोनों की प्राप्ति की; किन्तु उन्हें पूर्ण संतोष नहीं मिल सका है। इसी असंतुष्टि की भावना और अधिक की कामना सर को जीवन–पर्यन्त संघर्षशील पथिक बनाये रखेगी।

**''मालिक तुम्हारे इस दिए में तेल अभी बाकी है,**

**अंधकार को फाड़ने को मैं अभी और जलूँगा।''**

**डॉ. प्रसून दत्त सिंह**
अध्यक्ष, संस्कृत विभाग
जमशेदपुर वर्कर्स कॉलेज,
जमशेदपुर



# प्रो. सतीशचन्द्र झा : एक विलक्षण व्यक्तित्व

**श्याम कुमार झा**

प्रो. सतीशचन्द्र झा जी को सबसे करीब से देखने का अवसर हमें वर्ष 2000 में दक्षिण भारत के वि.वि. शैक्षणिक भ्रमण के बीच मिला। अखिल भारतीय प्राच्य विद्या सम्मेलन की तिथि 28–30 मई 2000 को ध्यान में रखकर किये गये 15 सदस्यीय इस बीस दिवसीय यात्रा में गुरुजी के व्यक्तित्व से विशेष रूप से परिचय हुआ, जिसकी छाप आज तक बनी हुई है। इस यात्रा में चेन्नै, मदुरै, रामेश्वरम्, श्रीशैलम्, पुरी, हावडा होते मुजफ्फरपुर प्रत्यागमन का अनुभव विलक्षण रहा। छात्रों के ऊपर कोई आर्थिक बोझ न पड़े, इसके लिए वे सदैव सजग रहते थे। धर्मस्थलों से उनका गहरा लगाव रहा है। श्रीशैलम् मन्दिर के प्राङ्गण में स्थित भ्रमराम्बा भगवती की आराधना करते हुए वे मानो खो गये थे। पूरे सफर में उन्होंने शिक्षक होने के साथ–साथ अभिभावकीय दायित्व का भी निर्वहन किया था। वे छात्रों को पुत्रवत् स्नेह देते थे और यही कारण है कि छात्र भी उनसे केवल वर्ग तथा परीक्षा तक सीमित नहीं रहते वरन् कुछ छात्र तो परिवार के सदस्य सा हो जाया करते।

मुझे याद है कि वर्ष 2002 में जब मुझे 'महाविद्यालय सेवा आयोग', कोलकाता से पं. बंगाल में 'व्याख्याता' पद के लिए नियुक्ति–पत्र मिला, उसे देखकर वे कितने खुश हुए थे। उन्होंने कहा था–"वर्षों बाद बिहार का कोई छात्र बंगाल में व्याख्याता बना है। उनके जीवन के कई पक्ष हैं, जिस पर लेखनी लिखने को उद्धत होती है। जहाँ तक संभव होता वे सतत् छात्रों की मदद करने की कोशिश करते रहते। उनके विभागाध्यक्ष काल में संस्कृत–विभाग, बिहार वि.वि. कई कार्यक्रमों का साक्षी बना। देश के तत्कालीन शीर्षस्थ विद्वान मुजफ्फरपुर आते रहते, यथा प्रो. वाचस्पति उपाध्याय, प्रो. राजेन्द्र मिश्र, प्रो. गोपालकृष्ण दास इत्यादि। उनके विभागाध्यक्ष काल में मुझे भी एक पुनश्चर्या पाठ्यक्रम में प्रतिभागी होने का अवसर मिला। उस समय भी वे युवा शिक्षकों को शैक्षणिक रूप से

सतत आगे बढ़ने हेतु प्रेरित किया करते थे। उनके व्यक्तित्व का एक दुर्बल पक्ष भी है–शीघ्र क्रुद्ध हो जाना। लेकिन जितनी जल्दी क्रुद्ध होते, फिर उतनी ही जल्दी शान्त भी हो जाते। चाहे किसी ने गलती ही क्यों न की हो, उसे क्षमा कर देते।

मैं मानता हूँ कि आज भी प्रो. झा के भीतर का शिक्षक जीवित है, जो समाज को कुछ देना चाहता है। अभी आप मुजफ्फरपुर के ही स्थायी निवासी हो गये हैं। विश्वविद्यालय के विविध कार्यों एवं राजनीतिक माहौल ने गुरुजी को इतना उलझाए रखा कि रचना के क्षेत्र में उनसे परवर्ती पीढ़ी को अब तक उतना नहीं मिला है, जिसकी असीम सम्भावना उनके पाण्डित्य में निहित है। मैं आशा करता हूँ कि अवकाश के काल में परवर्ती प्रजन्म को उनके ज्ञान से कुछ ऐसी निधि मिलनी शेष है, जो अपना पृथक् प्रतिमान स्थापित करेगा। ईश्वर उन्हें स्वस्थ एवं दीर्घायु रखें, इसी कामना के साथ.......।

**श्याम कुमार झा**
सहायक आचार्य, संस्कृत विभाग,
माथाभङ्गा महाविद्यालय,
कोच बिहार



# मेरे सहधर्मचारी आचार्य सतीशचन्द्र झा जी की मंगल-जीवन-यात्रा

**श्रीमती मोहिनी झा**

क्या लिखूं! यह समझ में नहीं आता, लेकिन उनका जीवन कैसे बीता, यह अपने स्मरणों से लिख रही हूँ।

1960 ई. के नवम्बर मास में छपरा में मेरे पिताजी पण्डित श्री आद्याचरण झा जो उस समय राजकीय संस्कृत जिला स्कूल छपरा में प्रधानाध्यापक थे, उनके डेरे पर श्री सतीश चन्द्र झा आए। मैं बरामदे में थी और इन्होंने मुझसे पूछा कि पण्डित श्री आद्या चरणझाजी घर पर हैं? मैंने कहा-हाँ और पिताजी को सूचना दे दी। ये पिताजी से मिले। उस समय ये प्राचीन संस्कृत मध्यमा और नवीन उत्तरमध्यमा परीक्षोत्तीर्ण थे। मैट्रिक की स्वतंत्ररूप से परीक्षा देने के लिए ये जिला स्कूल छपरा में जांच-परीक्षा में शामिल होने के लिए आए। मेरे पिताजी ने नीचे एक कमरे में रहने की जगह दे दी। वहीं से हमारा परिचय हुआ। ये तो कहते हैं मुझे जीवन में पहली बार किसी लड़की को देख कर आकर्षण हुआ। मैं ग्यारह वर्ष की थी और ये 14 वर्षों के थे। आश्चर्य है कि मन में उसी दिन मैंने सोचा कि "एक दिन क्या मिले मन उड़ा ले गए! मुफ्त में उम्र भर की जलन दे गए।" "मैं तो इन बातों से अनभिज्ञ थी; इस तरह की कोई बात मेरी सोच में आ भी नहीं सकती थी। जाँच परीक्षा पास करने के बाद 1961 की मैट्रिक परीक्षा इन्होंने छपरा जिला स्कूल से पास की। इसके बाद अकस्मात् 1962 ई. के मई महीने के अन्त में मुझे ज्ञात हुआ मेरा उन्हीं से विवाह निश्चित हुआ है और फिर 10 जून 1962 को हम दोनों का विवाह मेरे पैतृक गाँव मड़रौनी (मधुबनी) में सम्पन्न हुआ। इनके पिता और मेरे पिता में पुरानी मैत्री थी। वे रामेश्वर संस्कृत उच्चविद्यालय सीवान में प्रधानाध्यापक थे। यही मैत्री सम्बन्ध मेरे विवाह का कारण तब से लेकर बाबन (52) वर्षों से यह सम्बन्ध सुख-दुःख दोनों स्थितियों में अटूट है कि ऐसे ही हम दोनों चिरकाल तक साथ निभाते रहें। उभयकुल का संक्षिप्त विवरण

यहाँ प्रस्तुत करना मुझे आवश्यक प्रतीत होता है। मेरे पिता पण्डित श्रीआद्याचरण झा संस्कृत के अत्यन्त विशिष्ट विद्वान् संस्कृत शिक्षा-परिषद् के उपनिदेशक रहे और कामेश्वर सिंह दरभङ्गा संस्कृत विश्वविद्यालय में तीन वर्षों तक प्रतिकुलपति-पद को सुशोभित करते रहे। मेरे तीन सहोदर भाई हैं-श्री मदन मोहन झा (बड़े भाई जी) कोल इंडिया में अभियन्ता के पद से सेवाविरत हुए। अभी राँची में रहते हैं। मेरा दूसरा छोटा भाई श्री सुधीर मोहन झा मुम्बई में स्टेट बैंक में जनरल मैनेजर हैं। मेरा सबसे छोटा भाई श्री सुशील कुमार झा 'सुलभ इन्टरनेशनल' की पटना शाखा में चेयरमैन है। मेरी दो बहनें बड़ी हैं–मान्या भवानी झा और मान्या कल्याणी झा मैं तीसरी हूँ–आचार्य श्री सतीश चन्द्र झा की गृहस्वामिनी। मेरी छोटी बहन है आशा ठाकुर जो बिहार राज्य के प्राथमिक विद्यालय धमियाँ पट्टी में अध्यापिका हैं। हम सातों बहन भाइयों में अत्यन्त प्रेम सम्बन्ध है और इस सबके पीछे मेरी स्वर्गीया माता–स्नेहमयी जननी अत्यन्त पूज्या इन्द्रकला झा की विशिष्ट भूमिका रही है, पिताजी राष्ट्रपति सम्मान देने वाली समिति के सदस्य रहे हैं। अनेक संस्थाओं ने इन्हें अपने पुरस्कारों से सम्मानित किया है। मेरा श्वसुर कुल मूलतः संस्कृत कुल है। मेरे स्वर्गीय श्वसुर जी पण्डित कृष्ण चन्द्र झा संस्कृत कालेज सीवान से व्याकरण के आचार्य पद से सेवा विरत हुए। वेदान्त–न्याय–व्याकरण की आचार्य परीक्षाओं में स्वर्णपदक प्राप्त थे। साहित्य–सांख्य–योग–विद्याओं में भी इनका पाण्डित्य अप्रतिम था। मेरी सासु माँ पूजनीया अम्बिका झा गत वर्ष स्वर्गीया हो गयीं। उनके निधन से हमारा पूरा परिवार मर्माहत है। इस परिवार को जो मिला वास्तविक रूप में माँ अम्बिका से ही मिला। पूज्य पिता ने संस्कृत विद्या का पाठ पढ़ाया, किन्तु मेरे परिवार का जीवन स्नेहमयी माँ के वात्सल्य की छाँव में ही पला बढ़ा। ये चार भाई हैं–इनकी एक ही बहन स्वर्गीया इन्दिरा–लक्ष्मी इस अन्वर्थ को सार्थक करती थीं। वे अकस्मात् कराल काल के गाल में समा गई। इनके बहनोई श्री राधाकान्त ठाकुर एजी ऑफिस पटना से सेवा–विरत हुए। दर्शन में एम.ए. हैं और श्री कृष्ण के परम भक्त हैं। मेरे पतिदेव के छोटे तीन भाई हैं–डॉ. प्रमोद चन्द्र झा प्रोफेसर अध्यक्ष संस्कृत–विभाग वीरकुंअर सिंह विश्वविद्यालय आरा। वे न केवल संस्कृत के विशिष्ट विद्वान हैं अपितु संस्कृत–हिन्दी–मैथिली के सुकवि हैं, दूसरे भाई डॉ. मिथिलेश चन्द्र झा मिथिला विश्वविद्यालय में चन्दौना में संस्कृत–विभाग के अध्यक्ष और उपाचार्य हैं। संस्कृत भाषण में इनकी अपूर्व क्षमता है। सबसे छोटे भाई श्री मनोज चन्द्र झा जी राम निरंजन जनता महाविद्यालय मधवापुर, मधुबनी में संस्कृत के विभागाध्यक्ष हैं। इनके तीनों अनुजों में संस्कृत भाषा की विशिष्ट वक्तृता और संस्कृत पद्यों के सुमधुर गायन की अपूर्व क्षमता है। स्व. बड़ी बहन भी मध्यमा परीक्षोत्तीर्ण

थीं, अपनी माँ अम्बिका झा की तरह ही सम्पूर्ण गीत–गोविन्द और विद्यापति पदावली कण्ठस्थ थी, वे सुमधुर स्वरों में गाती थीं। चारों भाइयों में परस्पर स्नेह और सद्भाव सदैव वर्तमान है। मैं बहुत सौभाग्यशालिनी हूँ कि मेरे पितृकुल और श्वसुरकुल दोनों में विलक्षण स्नेह सम्बन्ध अभिव्याप्त है।

हम दोनों की छः सन्तान हैं–डॉ. रजना यह संस्कृत में एम.ए. और साहित्याचार्य परीक्षाओं में प्रथम वर्ग में उत्तीर्ण है और इसने बिहार विश्वविद्यालय मुजफ्फरपुर से संस्कृत वाङमय में स्वप्न' इस शोध कार्य पर पी–एच.डी. उपाधि प्राप्त की है। सरल मृदुभाषिणी मेरी यह बड़ी बेटी रजनी जिसे हम प्यार से मिनी कहते हैं वस्तुतः पूरे परिवार की मुखिया है। अपने छोटे भाई–बहनों पर स्नेह–सुधा बरसाने में और अपने माता–पिता की सेवा में इसकी विलक्षण उत्कृष्टता से हम सभी अभिभूत हैं। आचार्य परीक्षा में इसने डिस्टिंक्सन प्राप्त की है। इसकी पुस्तक प्रकाशाधीन है। कुछ दिनों तक चेन्नै में शिक्षिका थी। (मैन्युअल मनी हाइयर सेकेण्डरी स्कूल चेन्नै)। कुछ दिनों तक डॉ. रामजी मेहता आदर्श संस्कृत महाविद्यालय मालीघाट में साहित्य की प्राध्यापिका के रूप में कार्य किया किन्तु एकमात्र सन्तान चि. श्री पीयूष के परिपालन में बाधा पड़ती देख इसने नौकरी छोड़ दी ओर अपने परिवार में व्यस्त हो गई। इसके पति श्री दुर्गेश नन्दन झा मेरे बड़े दामाद सिविल इन्जीनियर हैं साथ ही पोस्ट डिप्लोमा इन मैनेजमेण्ट भी हैं। आजकल अम्बुजा सीमेंट के दादरी प्लाण्ट में मैंनेजर हैं। मेरे सभी बच्चे इनका अत्यधिक आदर करते हैं और हम दोनों पति–पत्नी कैसे ठीक से रहें, मेरा परिवार कैसे ठीक से रहें, इस दिशा में इनका उचित प्रयास सदैव चलता रहता है। वस्तुतः ये दोनों बेटी–दामाद मेरे परिवार के प्राणसूत्र है।

मेरा बड़ा नाती श्री पीयूष जिसे हम प्यार से कभी क्लिन्टन तो कभी क्लिन्टू कहते हैं। हमारे अन्य नाती–नातिन पोता और पोती का बड़ा भाई होने के गुण–गौरव से समन्वित है। यह 'बाबा रामदेव इन्जीनियरगिं कॉलेज' नागपुर में सिविल इंजीनियरिंग तृतीय वर्ष का छात्र है। मेरी दूसरी सन्तान श्री राजेश चन्द्र झा "अंबुजा सीमेंट चण्डीगढ़" में जोनल हेड हैं। इतिहास में एम.ए. और एम.बी.ए. श्री राजेश बाल्यकाल से अत्यन्त मेधावी छात्र है। मैट्रिक से एम.एम. बी.ए. तक सारी परीक्षाओं में इसने प्रथम श्रेणी प्राप्त की है। इसकी पत्नी मेरी पुतोहू श्रीमती वन्दना झा रसायन विज्ञान में एम.एस.सी. और बी.एड. की परीक्षाओं में प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण है। परिवार को समर्पित मेरी पुत्रवधू बच्चों की देखभाल में लगातार लगी रहती है। मेरा बड़ा पौत्र श्री विशाल झा अत्यन्त कुशाग्र बुद्धि का छात्र है।

और कई प्रतियोगिताओं में उसने स्वर्णपदक प्राप्त किया है। 'फिट्जी' के द्वारा आयोजित परीक्षा में भी वह प्रथम रहा है और परीक्षा की सारी फीस 'फिट्जी' ही दे रहा है। दूसरा पौत्र श्री राहुल चण्डीगढ़ में ही चौथी कक्षा का छात्र है। प्रतिभा का वह साक्षात् विग्रह है।

मेरी तीसरी सन्तान श्री रत्नेश चन्द्र झा भणीश इतिहास में एम.ए. और मार्केटिंग में एम.बी.ए. है। विद्या और खेलकूद में भी यह लगातार उत्कृष्ट स्थान प्राप्त करता रहा है। आजकल पटना में "अंबुजा सिमेण्ट के कार्यालय में उपशाखा प्रबंधक हैं। इसकी पत्नी श्रीमती नीतू झा बी.ए. ऑनर्स, बी.सी.ए. और बी.एड् है। पटना के 'रोजबंड' स्कूल में सफल शिक्षिका है। कम्प्यूटर में इसकी अत्यन्त विशिष्टता है। इन दोनों की एक सन्तान श्रेया-नीली है, वह माँ के स्कूल में ही दूसरी कक्षा में पड़ती है। रूप में मनोहारिणी स्वभाव में मीठी श्रेया पूरे परिवार की चहेती है।

मेरी चौथी सन्तान है–डॉ. रागिनी झा (बाबी) जिसने साहित्य में आचार्य और कुमाऊँ विश्वविद्यालय में संस्कृत वाङ्मय में कृषि विज्ञान विषय को लेकर पी-एच्.डी. उपाधि प्राप्त की है। इसकी पुस्तक "संस्कृत-साहित्य और कृषि विद्या" प्रकाशित है और अत्यन्त ही श्लाघनीय है। इसके पति डॉ.रत्नेश कुमार झा राजेन्द्र एग्रिकल्चर यूनिवर्सिटी, पूसा से बी.एस.सी. और एम.एस.सी. परीक्षाओं में प्रथम श्रेणी में प्रथम स्थान प्राप्त हैं। पन्तनगर विश्वविद्यालय से इन्होंने पी-एचू.डी. की उपाधि प्राप्त की है। मैट्रिक से एम.एस.सी. तक इन्होंने अपनी कुशाग्र बुद्धि की छाप छोड़ी है। सभी परीक्षाओं में प्रथम श्रेणी प्राप्त की है।

ये राजेन्द्र कृषि विश्वविद्यालय पूसा में एसोसियेट प्रोफेसर हैं और वर्तमान में कृषि विज्ञान केन्द्र मांसी (सारण) में निदेशक का कार्य करते हैं। इनकी प्रतिभा और कार्यक्षमता से बिहार ही नहीं भारत के कृषि वैज्ञानिक इनका आदर करते हैं। मेरे ये बेटी-दामाद छपरा में रहते हैं, मेरे सबसे पास हैं और हमारा बहुत अधिक ध्यान रखते हैं। अगर ये बेटी-दामाद न हों तो हमारा जीना मुश्किल हो जाएगा क्योंकि कुछ भी होता है तो ये दोनों दौड़कर हमारे पास चले आते हैं। इन दोनों की दो सन्तान हैं–प्रत्यूष कुमार झा मिल्टन और अभीप्सा झा प्राची। श्री प्रत्युष ए.मी.टी. विश्वविद्यालय नोएडा में मेकेनिकल इंजीनियरिंग द्वितीय वर्ग का अत्यन्त मेधावी छात्र है। इसका मृदु और स्नेहस्निग्ध व्यवहार पूरे परिवार का आकर्षण केन्द्र है। अभीप्सा 'कृष्णमूर्ति फाउन्डेशन राजघाट' बसन्त बिहार में नवम वर्ष की छात्रा है। विद्या में तो अत्यन्त प्रतिभाशाली है ही थ्रो बॉल की प्रतियोगिता में ईस्ट जोन

में इसे स्वर्ण पदक प्राप्त हुआ है। मेरी यह दौहित्री पूरे परिवार का स्नेहभाजन है।

मेरी पांचवी सन्तान है–श्रीमती रेखा झा (रुबी) इसके विषय में हमारे पतिदेव आचार्य डॉ. झा कहते रहते हैं कि यह हमारे पूर्वजन्म के सभी सुकृतों का प्रतिफल है। मैट्रिक से लेकर एम.ए. संस्कृत तक सभी परीक्षाओं में इसने प्रथम श्रेणी प्राप्त की है। बी.ए.संस्कृत ऑनर्स, एम.ए. संस्कृत संभाषण में इसकी विलक्षण प्रतिभा है। मुम्बई के थाने नगर में रहती हुई यह संस्कृत-संभाषण शिविरों में निःस्वार्थ भाव से बोलना और लिखना सिखाती है। इसके पति और मेरे तृतीय जमाता श्री प्रताप चन्द्र झा स्नेह और सद्भाव की प्रतिमूर्ति हैं। रसायन विज्ञान में प्रथम वर्ग में एम.एस.सी. है। मैट्रिक से एम.एस.सी. तक सारी परीक्षाएँ प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण की हैं। आजकल जनरल मैनेजर कौमर्शियल पद पर हिन्द कैरियर्स प्राइवेट लिमिटेड संसारा ग्रुप मुम्बई में कार्यरत हैं। कुशल प्रबन्धक, प्रशासक और मेरे दामाद न केवल अपने प्रतिष्ठान में सम्मानित हैं, अपितु हमारे पूरे परिवार के द्वारा आदृत और स्नेह-सिक्त हैं। मेरी इस बेटी की दो सन्तान हैं–श्री प्रथम चन्द्र झा और सुश्री इषिका-प्रिंसी। ये दोनों ही भारत के विद्यालयों में उत्तमता की दृष्टि से छठे स्थान को प्राप्त श्रीमती सुलोचना देवी सिंहानियां स्कूल के छात्र है। श्रीप्रथम पञ्चम वर्ग का छात्र है। प्रथमा के विषय में इसे यह कहते हुए सुनती हूँ कि–

'वह्निरयं माणवकः' वस्तुतः यह विलक्षण प्रतिभावान हैं और ऐसी ही दुलारी है–पढ़ने में बड़ी तेज, मीठे स्वभाव की प्रिंसी-इषिकी। मुम्बई में पल रहा मेरा यह परिवार हम दोनों को इतना प्यार करता है कि लगता है जैसे गाँव में रहा हो, गाँव की सहजता में मानों पला है। हम दोनों को नाना पापा और नानी माँ कहती हैं।

मेरी सबसे छोटी सन्तान डॉ. रूपा झा टीना संस्कृत एम.ए. और साहित्याचार्य परीक्षाओं में प्रथम वर्ग में उत्तीर्ण है। इसने कुमाऊँ विश्वविद्यालय नैनीताल से 'लौकिक संस्कृत-साहित्य के कुछ प्रमुख ग्रन्थों में निर्दिष्ट पाक विज्ञान एक परिचय'' विषय में पी-एच्.डी. की उपाधि प्राप्त कर चुकी है। पाक विद्या के प्रायोगिक पक्ष में प्रारम्भ से ही निष्णात रुपा ने सिद्धान्त पक्ष में भी विशिष्ट क्षमता प्राप्त की है। इसके पति श्री सतीश कुमार भारती एक्सा जेनरल इन्श्योरेन्स में सेल्स मैनेजर के पद पर कार्यरत हैं। ये रसायन विज्ञान में बी.सी.ए. और एम.बी.ए. हैं। संगीत कला और चित्रकला में भी इनकी निष्णातता इनके महत्त्व को सहज ही ख्यापित करती है। इन दोनों की अभी एक ही सन्तान

***************************************************************************

है। ईप्सिता जिसे प्यार से ऐंजल कहते हैं। मीठी और सुन्दर ऐंजल अभी से ही अपने वर्ग में या अपने घर में अपनी कुशाग्र बुद्धि का परिचय देती है वह अभी से ही गुजराती, मराठी, हिन्दी, पहाड़ी, मैथिली, अंग्रेजी इत्यादि भाषाओं के संभाषण में निपुण है।

मेरी सन्तानों की एक विचित्र विशिष्टता है, किसी भी विषय के वे छात्र रहे हों किन्तु वे सभी संस्कृत बोलने में निपुण रहे हैं क्योंकि संस्कृत हमारे परिवार की पूजा है–अर्चना है साधना है।

अभिनन्दनीय आचार्य झा की शिक्षा-यात्रा में जो गुरुजन सहायक रह हैं, मेरे लिए उनकी चर्चा भी परम आवश्यक है–स्वर्गीय पण्डित कृष्णचन्द्र झाजी, पण्डित श्री आद्याचरण झा जी, आचार्य प्रवर स्व.डॉ. जयमन्त मिश्र, आचार्य श्रीयुत स्व. महावीर पाठक जी, आचार्य स्व.डॉ. वैद्यनाथ जी, आचार्य श्रीयुत कमलोद्भव शर्माजी आदि विशिष्ट विद्वान् इनके शिक्षा-भाग्य–निर्माता रहे हैं। इनके विद्या प्रभाव के सानिध्य के कारण ही आचार्य झा की शून्य से शिखर तक की यह शिक्षा–यात्रा है।

मेरे पतिदेव सहधर्मचारी सदैव कहते रहते हैं कि–शिष्यप्रसादाद्धरणीधरोऽहम्'' जिन विपरीत परिस्थितियों में इन्होंने चालीस (40) वर्षों तक विश्वविद्यालय संस्कृतविभाग में अध्यापन किया, ग्यारह वर्षों तक विभागाध्यक्ष का कार्य किया, सर्वत्र इनकी विकास–यात्रा में इनके शिष्य सदैव सम्बल रहे हैं। किस–किस का नाम ले किसे छोड़े यह समझ में नहीं आता है। इनके घनिष्ठ सम्पर्क में जो शिष्य आए, वे इनके बनकर रह गए। छाव और शिक्षक की कोई जाति नहीं होती। सभी छात्र इनके प्राणप्रिय ये और ये भी इनके प्राणप्रिय। वे आज भी जहाँ है, इन्हें अत्यधिक सम्मान देते हैं। प्रशासन में डॉ. भूषण कुमार उपाध्याय आइ.पी.एस. जो वर्तमान में महाराष्ट्र में आई.जी. हैं, कई पुस्तकों के लेखक हैं, इन्हें भगवान् की तरह पूजते हैं। डॉ. प्रभा किरण, डॉ. चित्तरंजन मिश्र (दोनों) विहार विश्वविद्यालय के विभागाध्यक्ष रहे हैं। डॉ. वैद्यनाथ मिश्र, डॉ. अवधेश झा, डॉ. वीणा पाठक, डॉ. इन्द्रनाथ झा, डॉ. राम संयोग राय, डॉ. शक्ति शंकर मिश्र, डॉ.वेदानन्द झा, डॉ. देवानन्द झा, डॉ. जयशंकर झा, डॉ. दयानाथ ठाकुर, डॉ. शेष नाथ उपाध्याय, डॉ. केशव झा, डॉ. श्रीप्रकाश पाण्डेय, डॉ. मनीष कुमार, डॉ. वीरेन्द्र कुमार अलंकार (अध्यक्ष संस्कृतविभाग पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ़), डॉ. भैरवी, डॉ. निखिल कुमार, डॉ. दीप्ति, डॉ. सान्त्वना, डॉ. रश्मि, श्रीमती मोना, डॉ. अश्विनी कुमार शर्मा (प्राचार्य धर्म

समाज संस्कृत महाविद्यालय, मुजफ्फरपुर), डॉ. आभा (प्राचार्य संस्कृत महाविद्यालय, छपरा), श्रीमती कंचन आदि अनेक ऐसे नाम हैं, सबों का नाम लिखना संभव नहीं है। भूतभावन विश्वनाथ इनके सभी शिष्यों की यशोवृद्धि करते रहें, यही प्रार्थना है।

आज जो यह अभिनन्दन ग्रन्थ प्रकाशित हो रहा है, इनकी शिष्य-परम्परा और कुछ शिष्यवत् प्रियजनों के सर्वविद्या सहयोग का प्रतिफल है। इनमें श्रीशरदिन्दु कुमार त्रिपाठी (संपादक), श्री कमलेश झा (विशिष्ट विद्वान्) अध्यक्ष धर्मागम विभाग, का.हि.वि.वि. वाराणसी। डॉ. प्रसून दत्त सिंह, डॉ. श्री निवास, डॉ. शशिकान्त पाठक (प्राणि विज्ञान विभाग) आदि प्रमुख हैं। शिष्यों के लिए सर्वथा अभिनन्दनीय-वन्दनीय हमारे परिवार के कीर्तिपुरुष मेरे प्राणवल्लभ आचार्य सहधर्मचारी श्री सतीश चन्द्र झा के लिए मेरी कामना है कि हमारी आराध्या कुलदेवी त्रिपुरसुन्दरी माँ जगदम्बा आचार्य झा का समुन्नयन के उद्धर्व से ऊर्द्धवर शृङ्ग सादर अभिनन्दन करें।

मैं अपने जीवन के विशिष्ट गौरवमय क्षण को भूल नहीं सकती, बिना याद किए रह नहीं सकती, जब कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय के आल इण्डिया ओरिएण्टल कालेज के अध्यक्ष पद पर डॉ. झा प्रतिष्ठित हुए। संस्कृत में इनके संभाषण से मुग्ध यू.पी.ए. की अध्यक्षा श्रीमती सोनिया गाँधी, हरियाणा के तत्कालीन राज्यपाल डॉ. अखलाकुर रहमान किदवई, हरियाणा के मुख्यमंत्री श्री भूपेन्द्र हुड्डा आदि ने मेरे जीवनसंगी डॉ. झा के प्रति सहज सम्मान प्रकट किया।

**( श्रीमती मोहिनी झा )**
मोहिनी विलास,
न्यू शास्त्रीनगर कालोनी, गली नं.2
पो. रमना, जिला-मुजफ्फरपुर-842002
(बिहार)



**"नही हाथ मेरे कंचन चंदन**

**आदर्श शिक्षक सूररंजन**

**किस तरह करूँ मैं अभिनंदन**

**किस तरह करूँ मैं अभिनंदन।"**

मेरे पिता के अभिनन्दन ग्रन्थ छपने की खुशी में मुझे जो दो लाईन लिखने का अवसर मिला है उससे मैं अपने आप को काफी भाग्यशाली समझ रही हूँ।

मैं अपने पिता प्रो. श्री सतीश चन्द्र झा की सबसे छोटी सन्तान हूँ। उनके बारे में कुछ लिखने बैठी हूँ। पर कागज–कलम हाथ में लेने के बाद भी काफी देर तक सोचती रही कि क्या कुछ लाईन लिख देने भर से ही मेरी सारी भावनाएँ जो उनके प्रति हैं, व्यक्त हो जाएँगी? अरे! उनके बारे में लिखने को बैठूँ तो सुबह से रात हो जाए फिर भी लिख न पाऊँ। वो मेरे पापा हैं इसके कारण मैं यही नहीं कह रही हूँ कि वो महान् हैं। वो सही में अपने कर्मो से महान् हैं। अपने जीवन के शुरुआती दिनो में बहुत सारी कठिनाइयों का सामना करते हुए वे इतने ऊपर आये, ये उनकी महानता ही सिद्ध करती है। कोई आम आदमी होता तो हौसला खो देता। उन्होंने आर्थिक, मानसिक, शारीरिक रूप से इतने लोगों की मदद की है जिसकी कोई गिनती हीं नहीं है। अपने पास रूपये कम ही हो लेकिन कोई मांगने आ जाए तो उसे खाली हाथ नहीं लौटाते हैं। उनकी विद्वता के बारे में क्या लिखूं? एक बार मैं पापा के साथ किसी सम्मेलन में गई थी, उनका भाषण खत्म हुआ तो "जैसे लोग हीरो–हिरोइन को चारों तरफ से घेर लेते हैं, आटोग्राफ मांगते हैं वैसे ही पापा को लोग चारों तरफ से घेर कर ऑटोग्राफ मांगने लगे। गर्व के साथ कि ये मेरे पापा हैं मेरी आँख भर आई। शास्त्र में सही कहा गया है कि–

**"विद्वत्वं च नृपत्वं च नैव तुल्यं कदाचन।**

**स्वदेशे पूज्यते राजा विद्वान् सर्वत्र पूज्यते।।"**

मेरे पापा एक आदर्श बेटा, भाई पति और पिता हैं। हम सब बच्चे पापा से बहुत जुड़े हुए हैं। खास कर मैं पापा से बहुत जुड़ी हुई हूँ। हम लोगों के साथ पापा मित्र की तरह रहते हैं। मेरे लिए संसार में कोई चीज पापा से बढ़ कर नहीं है। उनके बारे में कुछ लिखना तो सूरज को रोशनी दिखाने के समान है। अतः अंतिम लाइन में मुझे भगवान् से उनकी तुलना करते हुए अपार हर्ष हो रहा है।

**''माधव कतेक तोर करब बढ़ाई**

**उपमा तोहर करब केकरा संग**

**कहतऊँ अधिक लजाई**

**माधव ततेक तोर करब बड़ाई॥''**

**रुपा झा**



# मेरे पा-पा

मेरे पापा जैसा महान् व्यक्ति मेरी दृष्टि में कोई नहीं है। मैं नाम का ही जामाता हूँ। मुझे तो वे सदैव ज्येष्ठ पुत्र ही मानते हैं।

मेरी छोटी सी तकलीफ नहीं सहन कर सकते। जब कभी मैं संकट में पड़ा तो हर बार संकटमोचक की तरह मेरा सारा कष्ट दूर कर देते थे। मैं बहुत सौभाग्यशाली हूँ जो मुझे, इतने अच्छे पापा मिले।

यह मेरी शादी के समय कि वाक्या है। पापा मेरी शादी कि बात करने मेरे गाँव आए थे। बाबुजी से बात कर रहे थे और मेरे चाचा लोग भी बातचित में शामील थे। मैं वहाँ नहीं था, बल्की आंगन में बैठा था। चाचा आँगन में आए और मुझसे कहा "बेटा लड़की तो और भी मिल जायेगी। लेकिन ऐसा श्वसुर नहीं मिलेगा। वास्तव में उनका यह कथन अक्षरशः सत्य प्रमाणित हुआ।

आज के युग में इतना स्नेही पुरुष दूसरा नहीं हो सकता। उनके विद्वता के विषय में कहना तो सूर्य को दीपक दिखाने जैसा है। अपने विद्यार्थियों के प्रति इतना स्नेह, इतनी ममता हमने किसी अन्य शिक्षक में नहीं देखा। जब कभी मैं उनके पास जाता हूँ तो गर्व से मन प्रफुल्लित हो जाता है, उनकी लोकप्रियता देखकर।

जब वो प्रो. वी. सी. ये तो भी वो इतने ही सरल थे। उस समय उन्होंने अनेकों असहाय लोगों की मदद की। छोटे-बड़े सभी को वो समान स्नेह देते हैं। सरलता उनका स्वभाव है।

जब भी मैं अस्वस्थ रहता हूँ तो उनका फोन जरुर आता है। पूछते है कि क्या स्वस्थ तो हैं। उनकी आशिष भी फलीत होता है। मुझे हमेशा कहते थे कि चिन्ता न करें दुःख जरुर दूर होगा; और सच आज मैं सुखी हूँ। यह उन्हीं का आशीर्वाद हैं।

ईश्वर से यही प्रार्थना है कि वे सदैव स्वस्थ एवम् प्रसन्न रहें; हमें इसी तरह स्नेह एवं आशीर्वाद प्रदान करते रहें। इतने परोपकारी तथा सर्वगुण सम्पन्न पापा को कोटिशः नमन!

**-दुर्गेश नन्दन झा**

# हमर पापा

**त्वमेव माता च पिता त्वमेव,**
**त्वमेव बन्धुश्च सखा त्वमेव।**
**त्वमेव विद्या द्रविणं त्वमेव,**
**त्वमेव सर्वं मम देव-देव॥**

वास्तव में हमर पापा हमरा लेल सभ किछु छथि। हमरा लेल भगवान् छथि।

संसारक सभ सँ श्रेष्ठपिता छथि। एहन त्यागमय स्वभाव वाला अहि पृथ्वी पर शायदे केयो दोसर हे ताह। हम अपन भाय-बहीन में सभसँ पैघ छी। अहि लेल सभसँ अधिक प्यारो भेहैत अछि।

बड़ी माँ यानी हमर दादी तुनकर बाल्यकालक अनेकानेक कथा कहने अछि। जहि में हम एकटा बातक उल्लेख करम चाहैत छी। पापा सात साल के रहैथ तहन प्रथमा के परीक्षा देने छलैथ। जाहि दिन परीक्षा रहैन्ह ओहि दिन ओ गोली खेलारत रहैथ, हुनकर काका देखलखिन तब कहलखिन्ह बबुआ आहाँ की करैत छी, आहाँक परीक्षा अछि। आओर ओ लय गेलखिन्ह परीक्षा देवय लेल। जहन परीक्षक देखलकैन्ह तब कहलकैन्ह जे "२ घंटा बीत गेल छैक आब नहि दय सकैत ही परीक्षा, ताबेत दोसर परीक्षक कहलकैक देवय दियौक, बच्चा छैक।" परीक्षक बार-बार परीक्षा देवय काल देखैत रहैन्ह। जहन सब उत्तर सही लिखैत देखलकैन्ह व कोरा में उठा क फोटो खिचलकैन्ह पेपर में से हो निकललैन्ह। ओहि परीक्षा में प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण भेलरिवन्ह।

दया के सागर छथि। मनुष्य के कोन बात जानवरों के कष्ट सहन नहि कय सकैत छथि। यदि आधुनिक दधीचि कहल जाइन्ह तव कोनो अतिशयोक्ति नहीं। हुनकर विद्वत्ता के विषय में लिखनाई तउ असंभव अछि। एहन विद्वान् हमरा दृष्टि में दोसर नहि छथि।

*****************************************************************************

निर्धन छात्र के घर में राखि कुछ पढ़ेनाई, नौकरी दियोनाई, हुनकर ई बात सर्वविदित छैन्ह। ''अतिथि देवो भव'' एहि वाक्य के सार्थकता हुनका सँ बेशी के कय सकैत अछि आदर-सत्कार में कोनो कमी नहीं होबय दैत छलखिन्ह। हमरा कालोनी में यदि केयो बैग लय कुछ पता पूछैत देखैक तउ हमरे घर में पठा दैत रहैक। एकता हमर माँटी एकबेर कहलखिन्ह। जे किसी को चाय का नशा होता है किसी को पान का, लेकिन हमारे सतीशजी को तो खिलाने का नशा है। वास्तव में लोग के खुआबय में हुनका समसँ बेशी आनन्द अबैत छैन्ह।

एक व्यक्ति में एतेक गुण दुर्लभ छैक जहिना विद्वान् तहिना गायक, दयावान्।

हम अपना के गौरवान्वित अनुभव करैत ही एहन जनक पाबि कम। पापा एहन आज्ञाकारी बेटा बहुत कम होइत छैक। एहन स्नेही भाय बहुत भाग्य स भेटैत छैक, हमर पापा हमर काका सभसँ बहुत स्नेह करैत छथिन्ह। एकबेर हमर 'लालकाका' कहनो छथिन्ह।। वास्तव में शिक्षक अवतार छथि। एकबेर हमर बड़की काकी से हो कहलखिन्ह जे ''भाईजी एतेक नीक हमरा परिवार में दोसर नहि अछि।''

हमर नानाजी से हो बहुत स्नेह करैत छथिन्ह पापा के लेल हुनकर कहब छैन्ह 'जे सभ सँ प्रिय छथि, कारण जे सभसँ योग्य छथि।' मामा सब के प्रति से हो पापा के बहुत स्नेह छैन्ह। सम्बन्ध के कोना निभाइल जाय ई हमर पापा सँ केयो सीखय।' हमर पापा के गुण अहि कागज पर लिखनाई असंभव अछि।

हम ईश्वर सँ यैह कामना करैत छियैन्ह जे ''जन्म-जन्मान्तर में हम हिनके पुत्री होई।''

अन्त में हम ईश्वर सँ यैह प्रार्थना करैत छियैन्ह जे हमर पापा के सदैव स्वस्थ रखियौन्ह। ओ स्वस्थ एवं प्रसन्न एहि कय अहिना परोपकार में लीन रहैभ।

अहि सन्दर्भ में एकता श्लोक याद आबि रहल अछि-

**शैले शैले न माणिक्यं, मौक्तिकं न गजे गजे।**
**साधवो न हि सर्वत्र, चन्दनं न वने वने।।**

हमर आदर्श छथि। हुनक चरण में कोटिशः नमन।

**-रजनी ( ज्येष्ठपुत्री )**

लौकिक शब्दों की सिद्धि करते समय हम लक्षणैकचक्षुष्क होते हैं अर्थात् पाणिनीय सूत्रों को लेकर पाणिनीय प्रक्रिया से जो भी शब्द बन जाता है, उसे शास्त्रसिद्ध होने से शुद्ध मान लेते है इस प्रकार लोक में हम लक्षण को देखकर अनन्त बनाने के लिये स्वतन्त्र होते हैं।

किन्तु वेद में ऐसा नहीं हो सकता, क्यों कि वेद में हम एक भी शब्द घटा या बढ़ा सकने के लिये स्वतन्त्र नहीं है। वहाँ तो हमे जो भी शब्द जैसा भी मिलता है, उसे हमें उसी रूप में निष्पन्न करना पड़ता है। अतः यहाँ हमे लक्ष्यैकचक्षुष्क होकर काम करना पड़ता है। सूत्रों के होते हुए भी हम उनके द्वारा एक भी शब्द बना नहीं सकते।

अतः पाणिनीयशास्त्र में प्रवेश के पहले ही हमें यह जान लेना चाहिये कि लौकिक शब्दराशि शास्त्र के बन्धन में है। और वैदिक शब्दराशि के बन्धन में शास्त्र हैं। अतः हमें वैदिक शब्द बनाना ही नहीं है। वह हमारे सामने जैसा भी आता है, वैसा ही हमें उसे सिद्ध करना है। इसलिये वैदिक शब्दराशि की सिद्धि के लिये 'क्ङिति च' सूत्र के भाष्य में उक्त 'छन्दसि दृष्टानुविधिः' के सिद्धान्त को मानना ही पड़ता है। इसका यही अभिप्राय है कि वेद में जितने शब्द दिखें, उन्हें ही बनाने के लिये हम शास्त्र का उपयोग करें। शास्त्र का अनुवर्तन करके भी ऐसा कोई शब्द न बना ले, जो वेद में उपलब्ध ही नहीं है।

इस प्रकार लोक में हम स्वतन्त्र हैं कि लट् का 'पतति' बनाना सीखकर हम पततः पतन्ति आदि सारे रूप बना डालें किन्तु वेद में यदि हमें लेट् लकार का 'पतति' प्रयोग मिलता है तो हमें यह अधिकार नहीं है कि लेट् लकार का 'पतति' बनाना सीखकर हम पतातः, पतान्ति आदि सारे रूप बना डाले। वेद में हमें 'उदधि च्यावयाति' प्रयोग मिलता है, तो हमें यह अधिकार नहीं है कि हम च्यावयातः, च्यावयान्ति आदि सारे रूप बना डालें। हमें तो बस यही करना है कि वैदिक शब्दराशि में से जो भी शब्द हमें मिले, उस हम पाणिनीय विज्ञान से सिद्ध कर ले क्योंकि वेद में हम उतने ही शब्द बनाने के लिये मर्यादित हैं, जितने शब्द हमें वेद में मिलते हैं।

वैदिक शब्दों को सिद्ध करने की विधि यह है कि पाणिनीयप्रक्रिया हमारे पास है। हम वेद में जैसा भी प्रयोग पायें, इस पाणिनीय प्रक्रिया से उसे निष्पन्न कर ले। पाणिनीय प्रक्रिया से ही वेद के सारे शब्द निष्पन्न हो सकें, इसके लिये भगवान् पाणिनि ने वैदिक शब्दों की सिद्धि के लिये लौकिक सूत्रों के अतिरिक्त तीन और सूत्र हमें ब्रह्मास्त्र के समान दिये है। वे इस प्रकार हैं–

1. **छन्दस्युभयथा** – लोक में 'तिङ्शित सार्वधातुकम्' सूत्र से धातुओं से विहित तिङ् तथा शित् प्रत्ययों की सार्वधातुक संज्ञा होती है तथा तदभिन्न प्रत्ययों की 'आर्धधातुकं शेषः' सूत्र से आर्धधातुक संज्ञा होती हैं, किन्तु वेदविषय में ऐसा नहीं होता।

वेदविषय में धातुओं से विहित प्रत्ययों की दोनों संज्ञाएँ हो जाती हैं। अर्थात् जिसकी सार्वधातुक संज्ञा कही हैं, उसकी आर्धधातुक संज्ञा हो जाती है और जिसकी आर्धधातुक संज्ञा कही हैं, उसकी सार्वधातुक संज्ञा हो जाती है। अथवा एक ही स्थान में दोनों संज्ञाएँ भी हो जाती है, कारण कि जो उपलब्ध वैदिक शब्द है, उन्हें हमें सिद्ध करना ही है।

यथा – 'वर्धन्तु त्वा सुष्टुतयः' यह वैदिक वाक्य है। हम जानते हैं कि लोक में 'वर्धयन्तु' बनता है।

यहाँ 'झि=तु' प्रत्यय की यद्यपि सार्वधातुक संज्ञा है किन्तु उसकी आर्धधातुक संज्ञा होने पर ही 'णेरनिटि' सूत्र से 'णि' का लोप होकर 'वर्धन्तु' बन सकता है, इसलिये हम यहाँ इस प्रयोग के लिये 'झि' की आर्धधातुक संज्ञा करके 'वर्धन्तु' बना लेते है।

'स्वस्तये नावमिवारूहेम'। यहाँ 'सु+अस्+क्तिन्' इसमें क्तिन् प्रत्यय की आर्धधातुक संज्ञा होने के कारण 'अस्तेर्भूः' सूत्र से 'अस्' धातु को 'भू' आदेश होना चाहिये। किन्तु भू आदेश होगा, तो 'स्वस्ति' शब्द नहीं बन सकेगा। अतः स्वस्ति शब्द बनाने के लिये हम यहाँ 'क्तिन्' प्रत्यय की सार्वधातुक संज्ञा कर लेते है, इसलिये इस धातु को 'अस्तेर्भूः' से भूभाव नहीं हो पाता है।

'उपस्थेयाम शरणं बृहन्तम्' यहाँ देखिये कि 'लिङ् सलोपोऽनन्त्यस्य सूत्र से सार्वधातु लिङ् में होने वाला सलोप भी हुआ है और 'एर्लिङि' सूत्र से आर्धधातुक लिङ् में होने वाला एत्व भी हुआ है। अतः 'उपस्थेयाम' प्रयोग की सिद्धि के लिये हम लिङ् की दोनो संज्ञाएँ मान लेते हैं, क्योंकि ऐसा करना अनिवार्य हैं। अतः सार्वधातुकत्वात् 'लिङ्सलोपोऽनन्त्यस्य' से सलोप हो जाता है तथा आर्धधातुकत्वात् 'एर्लिङि' से एत्व हो जाता है तथा शब्द सर्वथा पाणिनीय हो जाता है।

लोक में 'लिट् च' सूत्र के लिट् कार आर्धधातुक होता है, किन्तु वेद में सार्वधातुक भी हो सकता हैं। यथा–'ससृवांसो विशृण्विर' में लिट् लकार सार्वधातुक है, इसीलिये 'श्रुवः शृ च' सूत्र से श्रु धातु को शृभाव हो गया है। 'सोममिन्द्राय सुन्विरे' में भी लिट्

लकार सार्वधातुक है, इसलिये 'स्वादिभ्यः श्नुः' से श्नु विकरण हुआ है।

**2. व्यत्ययो बहुलम् –** भाष्यकार ने इस सूत्र में 'व्यत्यः' इत्येको योगः और 'बहुलम्' इति द्वितीयो योगः, ऐसा योग विभाग करके 'बहुलं छन्दसि सर्वे भवन्ति' अर्थात् वेदविषय में बहुल करके विकरण के साथ साथ विधियों का व्यत्यय होता है, ऐसा अर्थ किया है। सभी विधियों से तात्पर्य है–

**सुप्तिङुनग्रहलिङ्गनराणां कालहलच्स्वरकर्तृयङां च।**

**व्यत्ययमिच्छति शास्त्रकृदेषां सोऽपि च सिद्धति बाहुलकेन॥**

सुब्विधि, तिङ्विधि, उपग्रह=परस्मैपद आत्मनेपद विधि, पुरुषविधि, कालविधि, हल्विधि, अज्विधि, उदात्तादि स्वरविधि, कर्तृविधि, यङ्विधि, विकरणविधि आदि।

## व्यत्यय

व्यत्यय का अर्थ होता है व्यतिगमन। अर्थात् किसी विषय में कुछ प्राप्त हों और कुछ हो जाये। यह अनेक प्रकार से हो सकता है। यथा–

**विकरण का व्यत्यय–** लौकिक शब्दों को बनाने की विधि यही है, कि धातु से सार्वधातुक प्रत्यय परे होने पर जिस गण का वह धातु होता है, उससे उसी गण का विकरण लगाया जाता है और सामान्य से शप् लगाया जाता है। किन्तु वेद में किसी भी गण के धातु से, कोई विकरण लग सकता है। यथा–'कृ धातु' तनादिगण का है। लोक में इससे सार्वधातुक प्रत्यय परे होने पर 'तनदिकृञ्भ्य उः' सूत्र से 'उ' विकरण ही होता है किन्तु वेद में इससे 'शप्' भी मिलता है–सुपेशसस्करति।

'मृ धातु' तुदादिगण का है। लोक में इससे सार्वधातुक प्रत्यय होने पर 'तुदादिभ्यः शः' सूत्र से 'श' विकरण ही होता है किन्तु वेद में शप् भी मिलता है–स च न मरति। जरसा मरते पतिः।

'भिद् धातु' रुधादिगण का है। लोक में इससे सार्वधातुक प्रत्यय होने पर 'रुधादिभ्यः श्नम्' सूत्र से 'श्नम्' विकरण ही होता है किन्तु वेद में शप् भी मिलता है–आण्डा शुष्णस्य भेदति।

'यु धातु' अदादिगण का है। लोक में इससे सार्वधातुक प्रत्यय परे होने पर 'अदिप्रभृतिभ्यः शपः' सूत्र से 'शप्लुक्' विकरण ही होता है किन्तु वेद में इससे जुहोत्यादिगण का विकरण 'शप्श्लु' भी मिलता है–युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनः।

लोक में धातु तथा प्रत्यय के बीच में एक ही विकरण लगता है किन्तु वेद में एक विकरण के स्थान पर, कभी कभी दो विकरण भी मिलते है। जैसे–

सुप् का व्यत्यय–युक्तरा मातासीद् धुरि दक्षिणायाः। यहाँ 'दक्षिणस्याम् के स्थान पर दक्षिणायाः कहा है। युह सुप् विभक्ति का व्यत्यय है।

**तिङ् का व्यत्यय**–चषालं ये अश्वयुपाय तक्षति। यहाँ तक्षन्ति के स्थान पर लक्षति हुआ है। यह तिङ् का व्यत्यय है।

उपग्रह=परस्मैपद, आत्मनेपद का व्यत्यय–वेद में पदों का भी व्यत्यय हो जाता है। यथा–ब्रह्मचारिणमिच्छते। प्रतीपमन्य ऊर्मिर्युध्यति। यहाँ परस्मैपदी 'इच्छति' को आत्मनेपद में इच्छते हुआ है और यहाँ आत्मनेपदी 'युध्यते' को परस्मैपद में युध्यति हुआ है।

**पुरुष का व्यत्यय**–अधा स वीरैर्दशभिर्वियूयाः। यहाँ प्रथमपुरुष में वियूयाद् होना था, उसके स्थान पर मध्यमपुरुष 'वियूयाः' हुआ है। यह पुरुष का व्यत्यय है।

**काल का व्यत्यय**–वेद में कालों का भी व्यत्यय होता है।

यथा–श्वोऽग्नीनाधास्यमानेन। यहाँ अनद्यतन भविष्यत्काल में लुट् लकार होना था, उसके स्थान पर लृट् हुआ है।

**हल् का व्यत्यय**–वेद में हलों का भी व्यत्यय होता है। यथा–

'त्रिष्टुभौजः शुभितमुग्रवीरम्'। लोक में हम 'शुभित' कहते है, किन्तु वेद में 'शुभितं' प्रयोग मिलता है। यहाँ 'ध' के स्थान पर 'भ' होना, यह हल् का व्यत्यय है। कुछ लोग यहाँ 'सुहितं' पाठ मानते है। इसी प्रकार–तमसो गा अदुक्षत्। यहाँ अधुक्षत् के स्थान पर अदुक्षत् हुआ है। यह भी हल् का व्यत्यय है।

**अच् का व्यत्यय**–वेद में अचों का भी व्यत्यय होता है। यथा–

लोक में हम पत्नी को बहुवचन में 'पत्नयः' कहते है किन्तु वेद में 'पत्नयो

गर्भिणयः' प्रयोग मिलता है। यह 'पत्नयः' शब्द 'पत्नि' शब्द का प्रथमा बहुवचन है, न कि 'पत्नी' शब्द का अर्थात् यहाँ ईकार के स्थान पर इकार का व्यत्यय हुआ है। इसी प्रकार– मित्र वयं च सूरयः। यहाँ मित्रा वयं च सूरयः, ऐसा दीर्घ स्वर होना था, उसकी जगह ह्रस्व होना अच् का व्यत्यय है।

**स्वर का व्यत्यय–**गवामिव श्रियसे। यहाँ 'क्सेन्' प्रत्यय का 'ञ्नित्यादिर्नित्यम्' सूत्र से आद्युदात्त होना था। मध्योदात्त हुआ है, यह स्वर का व्यत्यय है।

**कर्तृव्यत्यय–**कर्तृ शब्द यहाँ कारकमात्र को कह रहा है। इससे तद्वाची कृत्, तद्धित आदि का व्यत्यय जानना चाहिये। यथा–'आसादयद्भिरुभयोर्वेदाः' यहाँ सम्प्रदान कारक के स्थान पर करण कारक हुआ है।

**यङ् का व्यत्यय–**यङ् प्रत्याहार है, जो कि 'सार्वधातुके यक्' सूत्र के 'य' से लेकर 'लिङ्याशिष्यङ्' सूत्र के 'ङ्' तक है। एतदनुसार यक् से यङ् तक प्रत्ययों का भी व्यत्यय होता है।

**3. षष्ठीयुक्तश्छन्दसि वा–**भाष्यकार इस सूत्र में 'षष्ठीयुक्तश्छन्दसि' इत्येको योगः और 'वा' इति द्वितीयो योगः, ऐसा योग विभाग करके और द्वितीय योग में 'छन्दसि' की अनुवृत्ति करके 'छन्दसि सर्वे विधयो विकल्प्यन्ते' ऐसा आदेश करते हैं।

अर्थात् पाणिनीय अष्टाध्यायी में कही हुई सारी विधियाँ वेद में हो भी सकती है और नहीं भी हो सकतीं। अतः जब जिस वैदिक शब्द की सिद्धि जिस प्रकार से हो सके, तदनुसार हमें सूत्रों का उपयोग कर लेना चाहिये।

वस्तुतः इस सूत्र का योग विभाग हो जाने से वे सारे कार्य हो जाते हैं, जो 'व्यत्ययो' बहुलम्' के योगविभाग से दिखाये गये हैं। अतः 'व्यत्ययो बहुलम्' का योगविभाग करने की आवश्यकता नहीं रह जाती।

**इस योग विभाग से वैदिक शब्दों की सिद्धि के लिये पाणिनीय शास्त्र को अनन्त विस्तार प्राप्त हो जाता है।**

कैय्यट कहते है कि 'यावदिह शास्त्रे कार्यं तच्छन्दसि वा भवति', इस परिभाषा को स्वीकार कर लेने से 'बहुलं छन्दसि' इत्यादि सूत्रों की भी आवश्यकता नहीं रह जाती है–

'अनयैव सिद्धत्वात् बहुलं इत्यादि न वक्तव्यम्'। अतः बहुलं छन्दसि आदि सूत्र प्रवञ्चार्थ अथवा स्पष्टार्थ हैं, यह जानना चाहिये। पाणिनीय अष्टाध्यायी में कही हुई प्रक्रिया से सारे वैदिक शब्द भी निष्पन्न हो सकें, इसके लिये ये तीनों सूत्र महावस्त्र का कार्य करते हैं।

## बाहुलक

'बहुलक' शब्द का अर्थ पदमञ्जरीकार ने इस प्रकार किया है–बहून् अर्थान् लाति इति बहुलम् तस्य भावः बाहुलकम् (मनोज्ञादित्वात् वुञ्)। इस बाहुलक का स्वरूप चतुर्विध कहा गया है–

**क्वचित् प्रवृत्तिः क्वचिदप्रवृत्तिः क्वचित् विभाषा क्वचिदन्यदेव।**
**विधेर्विधानं बहुधा समीक्ष्य चतुर्विधं बाहुलकं वदन्ति॥**

इसका तात्पर्य है–नित्य विधि का भी क्वचित् प्रवृत होना, क्वचित् प्रवृत्त न होना और क्वचित् विकल्प से प्रवृत्त होना। क्वचिदन्यदेव का अर्थ है–यता विहितस्ततोऽन्यत्राति भवति। जो कार्य जिन स्थितियों में कहा गया है, उससे अन्यत्र भी अन्य प्रकार से कुछ हो जाना।

जैसे–'चतुर्थ्यर्थे बहुलं छन्दसि 2.3.62' 'षष्ठ्यर्थे चतुर्थी वक्तव्या' इस सूत्र और वार्तिक से बहुल करके चतुर्थी के अर्थ में षष्ठी तथा षष्ठी के अर्थ में चतुर्थी विभक्ति का विधान किया गया है। अतः 'पुरुषमृगश्चन्दमसः' में चतुर्थी के अर्थ में षष्ठी विभक्ति होती है तथा 'याः खर्वेण पिबति तस्यै खर्वो जायते' 'अहल्यायै जारः' आदि में षष्ठी के अर्थ में चतुर्थी होती है। पक्ष में 'चन्द्रमसेरुदमी रात्र्यै' आदि चतुर्थी भी हो सकती है। यदि कहें कि यह कार्य तो 'विभाषोपसर्गे 2.3.59' सूत्र से विभाषा की अनुवृत्ति लेकर भी किया जा सकता था, ऐसा नहीं है, क्योंकि विभाषा में दो पक्ष ही होते है। उन्हीं में से कोई एक करना पड़ता हैं, किन्तु 'बहुलम्' में उन दो के अलावा भी अन्य बहुत कुछ किया जा सकता है। जैसे यहाँ चतुर्थी के अर्थ में षष्ठी तथा षष्ठी के अर्थ में चतुर्थी ये दो बातें की जा रहीं हैं, किन्तु 'बाहुलक' के कारण कभी कभी सप्तमी के अर्थ में भी चतुर्थी, षष्ठी हो सकती हैं। यथा–कृष्णो रात्र्यै। यहाँ सप्तमी के अर्थ में चतुर्थी हुई हैं। हिमवतो हस्ती। यहाँ सप्तमी के अर्थ में षष्ठी हुई हैं।

वेद और लोक के विशाल वाङ्मय में प्रत्येक शब्द की प्रकृति का और उससे होने

वाले प्रत्यय का और उनके लिये अपेक्षित सूत्रों का विधान करके, कार्यो का प्रतिपादन कर सकना अत्यन्त जटिल है क्योंकि शब्द अनन्त है। अतः लक्ष्यानुसार प्रकृति, प्रत्यय तथा प्रक्रिया में छूट देने के लिये भगवान् पाणिनि ने एक ही सूत्र के 'बहुलम्' के बल से प्रयोगानुसार कार्यों की कल्पना करके सब कुछ कर सकने का मार्ग प्रशस्त कर दिया है।

इसके अतिरिक्त 'उणादयो बहुलम् (3.3.1)' सूत्र में भाष्यकार कहते हैं कि वैदिक शब्द और रूढ शब्द भी औणादिक ही हैं–'वैदिका रूढशब्दचौणादिकाः।' अतः संज्ञाओं को देखकर उनमें यथा संभव धातुओं का ऊह (कल्पना) उसके बाद उनमें प्रत्ययों की कल्पना और गुण, वृद्धि या गुणवृद्धिनिषेध आदि कार्यो को देखकर अनुबन्धों की कल्पना आदि सारे कार्य जो उणादि प्रकरण में कह गये हैं, वे सब वैदिक शब्दों की सिद्धि के लिये भी कर लेना चाहिये।

**संज्ञासु धातुरूपाणि प्रत्ययश्च ततः परे।**

**कार्याद् विद्यादनूबन्धमेतच्छास्त्रमुणादिषु॥**

बाहुलक का उपयोग यही है कि सारे दैनिक और लौकिक शब्दों का व्युत्पादन होकर उनके प्रकृति और प्रत्यय अलग अलग दिखने लगें। अनेक आचार्यों ने वैदिक रूढ शब्दों का व्युत्पादन किया है। जैसे कि यास्क ने निरुक्त में सारे शब्दों को धातुज अर्थात् धातुजन्य लिखा है। शाकटायनाचार्य ने भी इसी का अनुगमन करके सारे शब्दों को व्युत्पन्न करने का यह विधान पाँच पादों में उणादि प्रत्ययों द्वारा बतलाया है, किन्तु उणादि पञ्चपादी से भी सारे शब्द व्युत्पन्न नहीं हो जाते हैं, अतः बहुलम् कहा है।

काशिकाकार कहते है कि बहुलवचन के द्वारा कहे हुए कार्य भी वस्तुतः निःशेष नहीं हैं, सशेष हैं। अर्थात् वे तो दिङ्मात्र हैं, उन्हें आधार बनाकर अन्य शब्दों की भी सिद्धि की जा सकती है।

'बहुलम्' कहकर आचार्य ने यह विधि बतलायी है कि उणादि पञ्चपादी में भी कुछ सीमित (=तनु) प्रकृति और सीमित (=तनु) प्रत्यय ही हैं। इनसे सारे लौकिक, वैदिक शब्द कैसे सिद्ध होंगे, इसके लिये काशिकाकार कहते हैं कि–

**नाम च धातुजमाह निरूक्ते व्याकरणे शकटस्य च तोकम्।**

**यन्न पदार्थविशेषसमुत्थं प्रत्ययतः प्रकृतेश्च तदूह्यम्॥**

बाहुलकं प्रकृतेस्तनुदृष्टेः प्रायसमुच्चनादपि तेषाम्।
कार्यशेषविधेश्च तदुक्तं नैगमरूढिभवं हि सुधासु।।

जहाँ शब्द में पूर्वभाग अर्थात् प्रकृति भाग प्रसिद्ध रूप में दिखलायी दे वहाँ केवल प्रत्यय की कल्पना करना चाहिये। यथा–ऋफिडः, ऋफिड्डः ये वैदिक शब्द है, ऋ धातु तो प्रसिद्ध है ही, अतः इससे फिड और फिड्ड प्रत्यय कल्पित कर लेना चाहिये।

जहाँ शब्द में परभाग अर्थात् प्रत्यय भाग प्रसिद्ध प्रत्ययों के रूप में दिखलायी दे, वहाँ केवल प्रकृति की कल्पना करना चाहिये। यथा – 'हृषेरुलच्' से उलच् प्रत्यय प्रसिद्ध है। उसे लेकर 'शङ्क्' प्रकृति कल्पित करके शङ्कुला आदि शब्द बना लेना चाहिये।

इसी प्रकार गुण, वृद्धि, गुणवृद्धि, निषेध, सम्प्रसारण, नलोप आदि कार्यों को देखकर तत् तत् अनुबन्धों की कल्पना कर लेना चाहिये। यथा–ऋफिडः आदि शब्दों में गुण नहीं हुआ है अतः यह ऊह करे कि प्रत्यय कित् है। इस प्रकार सारा उणादिशास्त्र ऊहात्मक है परन्तु ध्यान रखें कि यह सारा ऊह अनादिप्रयुक्त संज्ञाओं को सिद्ध करने के लिये ही है, सार्वत्रिक नहीं। अर्थात् जो संज्ञायें किसी के द्वारा सिद्ध नहीं की जा रही हैं, उन्हें सिद्ध करने के लिये है, नये नये शब्द रचने के लिये नहीं।

**अतः लोकमें हम शास्त्र को देखकर शब्द बनायें और वेद में जो शब्द दिखे, उस शब्द को देखकर ही शास्त्र का उपयोग करें।**

पाणिनीय प्रक्रिया से वैदिक शब्दों को सिद्ध कर सकने का यही विज्ञान है। यह नहीं समझना चाहिये कि लौकिक तथा वैदिक शब्द, सर्वथा भिन्न भिन्न हैं। अतः वैदिक शब्दों के लिये जहाँ कोई विशेष सूत्र न बतलाया जाये, वहाँ लौकिक शब्द ही वैदिक शब्द होता है, यह जानना चाहिये। उदाहरणार्थ यदि हमें वेद में किसी भी प्रातिपदिक के सुबन्त रूप बनाना है, तो पहिले हमें यह जान लेना चाहिये कि 'सुपां सुलुक्पूर्वसवर्णाच्छेयाडाड्यायाजालः 6.1.38' सूत्र तथा इसके वार्तिक 'सुपां सुपों भवन्तीति वक्तव्यम्' के द्वारा हम किसी भी विभक्ति में किसी भी सुप् के प्रयोग के लिये स्वतंत्र हैं और 'छन्दसि सर्वे विधयो विकल्पन्ते' से सारे पाणिनीय शास्त्र के विकल्प के लिये स्वतन्त्र हैं।

अकारान्त प्रातिपदिक से जस् विभक्ति आने पर 'आज्जसेरसुक्' सूत्र से जस् विभक्ति को असुक् का आगम कहा गया है। 'अतो भिस् ऐस्' से होने वाले ऐस् आदेश का 'बहुलं

छन्दसि' सूत्र से बहुल करके कहा गया है। अतः जस् और 'भिस् के अलावा सारी विभक्तियों के रूप वेद में भी ठीक वैसे ही होंगे', जैसे अकारान्त राम शब्द के रूप लोक में होते हैं। यहा जानना तभी सम्भव है, जब राम शब्द की प्रक्रिया साधते समय ही 'अतो भिस् ऐस्' के ठीक अनन्तरं 'बहुलं छन्दसि' पढ़ लिया जाये और राम के जस् विभक्ति में रूप बनाते समय ही 'आज्जसेरसुक् पढ़ लिया जाये। 'अतो भिस् ऐस्' से अलग होकर वैदिक प्रकरण के सातवें अध्याय में बैठकर यह सूत्र सर्वथा विच्छिन्न हो जाता है।

'बहुलं छन्दसि' सूत्र तथा वैदिक प्रकरण में पढ़े हुए अन्य सारे सूत्र कौमुदी के वैदिक प्रकरण में बैठकर अष्टाध्यायी के मूल से कटकर अपने मूल सूत्र की अनुवृत्ति को भी खो चुके हैं और सिद्धान्तकौमुदी के प्रकरणों से भी कटकर अनर्थक से हो गये हैं। इनकी आपस में भी कोई संगति नहीं है क्योंकि यहाँ न तो सिद्धान्तकौमुदी का प्रक्रियाक्रम है न ही अष्टाध्यायी का अनुवृत्तिक्रम है। सिद्धान्तकौमुदी में कहाँ पढ़े हुए किस सूत्र से इन्हें संगत किया जाये, यह जानना सामान्यतः संभव ही नहीं। अतः इन्हें सम्बद्ध सूत्रों के साथ ही पढ़ा जाना चाहिये।

इसी प्रकार सिद्धान्तकौमुदी के वैदिक प्रकरण में पढ़े हुए अन्य 250 सूत्र भी यदि अपने सम्बद्ध सूत्रों के साथ पढ़ दिये जायें, तो अपने अर्थ को स्वयं ही कह देंगे और लौकिक शब्दों के साथ साथ ही वैदिक शब्द भी सिद्ध होते चलेंगे और साथ ही लौकिक, वैदिक शब्दों का भेद भी स्पष्ट होता जायेगा। यथा कौमुदी में 'तृतीया च होश्छन्दसि' सूत्र को 'कर्मणि द्वितीया' के बाद पढ़ दिया जाये। 'कद्रुकमण्डल्वोश्छन्दसि' को 'संहितशफलक्षणवामादेश्च' के बाद पढ़ दिया जाये, 'ढश्छन्दसि' को 'सभाया यः' के बाद पढ़ दिया जाये, इत्यादि।

इस प्रकार वैदिक प्रकरण के आठों अध्यायों में पढ़े हुए सारे 262 वैदिक सूत्रों को उन्हीं सूत्रों के साथ रख देना चाहिये, जिनकी अनुवृत्ति लेकर वे अर्थवान् हैं। ऐसा करने से लौकिक शब्दों के साथ ही वैदिक शब्द भी अनायास ही सिद्ध हो जायेंगे।

इस प्रकार वैदिक शब्दों की सिद्धि के लिये लक्ष्यानुसार सुब्विधि, तिङ्विधि, परस्मैपद आत्मनेपद विधि, पुरुषविधि, कालविधि, हल्विधि, अज्विधि, उदात्तादि स्वरविधि, कर्तृविधि यङ्विधि, विकरणविधि आदि के व्यत्यय के साथ-साथ सार्वधातुक प्रत्यय की आर्धधातुक संज्ञा और आर्धधातुक प्रत्यय की आर्धधातुक संज्ञा और आर्धधातुक प्रत्यय की

सार्वधातुक संज्ञा और कभी एक ही प्रत्यय की दोनों संज्ञाएँ की जा सकती है। 'छन्दसि सर्वे विधयो विकल्प्यन्ते' आदि का आश्रय लिया जा सकता है और वैदिक शब्दों को औणादिक मानकर प्रकृति, प्रत्यय का ऊह भी किया जा सकता है। इस प्रकार पाणिनीय प्रक्रिया से सारे वैदिक शब्द सिद्ध हो जाते हैं। किन्तु इसके लिए अनिवार्य है कि सारी लौकिक प्रक्रिया सम्मुख हो। उसे अलग रखकर वेद के एक भी शब्द की निष्पत्ति संभव नहीं है।

इसलिये वैदिक प्रकरण को कौमुदी से पृथक् करके वैदिक व्याकरण नहीं पढ़ा जा सकता। इसलिये उचित यही है कि कौमुदी की प्रक्रिया में प्रवेश करने से पहले ये तीनों सूत्र पढ़ लिये जायें, और वैदिकी के 262 सूत्रों को अलग से न पढ़कर कौमुदी के साथ मिश्रित कर के ही पढ़ा जाये, तो लौकिक शब्दों के साथ साथ वैदिक शब्द स्वतः सिद्ध हो जायेंगे।

**।।श्रीकृष्णार्पणमस्तु।।**

**डॉ. पुष्पा दीक्षित**



# महर्षि यास्क का अद्ध्यात्म चिन्तन

डॉ. उमारानी त्रिपाठी

वेदों को विश्व का प्राचीनतम साहित्य होने का गौरव प्राप्त है। महाभाष्यकार पतञ्जलि के शब्दों में–"**ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च**" अर्थात् ब्राह्मण को निष्कारण ही षड् अङ्गों सहित वेदों का अध्ययन करना चाहिये और उसका अर्थ भी जानना चाहिये।

वेदों का शुद्धोच्चारण तथा यथार्थ तात्पर्य समझने के लिये वेदाङ्गों का आविर्भाव हुआ। निरूक्त को वेदपुरूष का श्रोत्र रूप अङ्ग माना जाता है। निरूक्त के अध्ययन के विना मनुष्य वेद के सम्बन्ध में श्रोत्रेन्द्रिय होते हुए भी बधिर ही है।[1] निरूक्त के अध्ययन के बिना वेदमन्त्रों की व्याख्या अरण्यरोदन मात्र होगी। कहने का आशय यह है कि निरूक्त के बिना वेदार्थबिबोध कदाचित् असम्भव ही होगी, क्योंकि आधिभौतिक जगत् में विचरण करने वाला प्राणी प्रायः आधिभौतिक विचारों से समन्वित होने के कारण प्रत्येक मन्त्र का अर्थ भौतिक दृष्टि से ही समझने का यत्न करता है, उसे यह विदित ही नहीं कि वेदों में आधिदैविक एवं आध्यात्मिक अर्थों की भी उपस्थिति है। समस्त वैदिक विज्ञान देवतावाद पर आश्रित है। वे देवता कितने हैं? उनका क्या स्वरूप है? वे चेतन हैं या अचेतन? उनके कर्त्तव्य क्या हैं? इत्यादि रहस्यों का सम्यक् ज्ञान वेदार्थबिबोध के लिये नितान्त अपेक्षित है।

निरूक्त की वेदार्थावबोध में विशेष उपादेयता इसलिये और अधिक है; क्योंकि यास्क की दृष्टि में मन्त्रार्थ चिन्तन "**अपि श्रुतितः अपि तर्कतः**" अर्थात् श्रुत्यनुसारी एवं तर्कसङ्गत दोनों होना चाहिए। प्रकरण से पृथक् करके मन्त्रों का निर्वचन नहीं करना चाहिए। उनके अनुसार मन्त्रार्थ-प्रतीति सामान्यजनों को नहीं हो सकती, क्योंकि सामान्य जन मलिन अन्तःकरण वाले होने के कारण मन्त्रार्थ के अवबोध में समर्थ नहीं हो सकते। केवल

तपस्वी, मन्त्रद्रष्टा को ही मन्त्रार्थ प्रतीति हो सकती है। उन्होंने स्पष्ट कहा है कि–"**सेयं विद्या श्रुतिमतिबुद्धिस्तस्यास्तपसा पारमीप्सितव्यं तदिदमायुस्च्छिता न निर्वक्तव्यं तस्माच्छन्दसु शेषा उपेक्षितव्याः।**" (नि.13/11)

यास्क ने वेदमन्त्रों की आध्यात्मिक व्याख्या करते हुए अद्वयात्म तत्त्वपरक निगूढ दार्शनिक़ तत्त्वों का स्फुट प्रकाशन किया है, जो अवश्य ही अवधेय है।

प्रस्तुत शोधपत्र का विषय है–"**महर्षियास्क का अद्वयात्म चिन्तन।**" प्रतिपाद्य विषय पर शोधात्मक दृष्टिक्षेप करते समय सर्वप्रथम उल्लेखनीय है कि यास्क ने देवताओं के तीन विभाग (द्युस्थानीय, अन्तरिक्षस्थानीय, पृथिवी स्थानीय) करके उनके विषय से सम्बद्ध वस्तुओं के नाम भी उल्लिखित कर दिये हैं।[1] ये वस्तुयें केवल विशिष्ट देवता से ही सम्बन्ध नहीं रखतीं, प्रत्युत उस स्थान में रहने वाले प्रत्येक देवता के नाम में भी वे ही वस्तुएँ प्रयुक्त होती हैं। यथा-द्युस्थानीय सूर्य विषयक वस्तुयें विष्णु के नाम में भी दी जाती है; क्योंकि वे भी उसी स्थान के निवासी हैं। इतना ही नहीं भिन्न-भिन्न स्थानों में रहने वाले देवताओं की वस्तुयें भी परस्पर व्यवहृत होती हैं। अग्नि के विशेषण सूर्य, इन्द्र आदि में भी अन्वित होते हैं। यह देवताओं की अद्वयात्म रूपता का प्रकाशक है और एक देववाद का परिचायक है। यास्क निरूक्त के सप्तम अध्याय में कहते हैं कि 'महाभाग्यात् देवतायाः एकः आत्मा बहुधा स्तूयते' अर्थात् देवता के महैश्वर्य सम्पन्न होने के कारण एक आत्मा कारण भेद से अथवा कार्यभेद से बहुधा-बहुत रूपों में होता हुआ स्तूयमान है।[2] देवता के ऐश्वर्य के विषय में स्वयं वेद प्रमाण है–"**तद्यथा रूपं रूपं मधवा बोभवीति मायाः कृण्वानः**" अर्थात् अनेक माया रचता हुआ इन्द्र प्रति रूप में प्रत्येक स्थान पर उपस्थित हो जाता है।[3]

इन्द्र, सूर्य, अग्नि आदि भिन्न-भिन्न देवता देवतात्वेन एक ही सद्वस्तु के प्रत्यवयव हैं। जैसे मृदात्मना सब घट एक है और वैसे घटत्वेन प्रत्येक घट भिन्न-भिन्न है।[4] उल्लेख्य है कि ऐश्वर्ययोग के कारण ही एक ही आत्मा अनेकधा नाम रूप मय विकार को प्राप्त होकर अग्नि, इन्द्र, रूद्र, मरूत्, आदित्य, वैश्वानर आदि हो जाता है। वस्तुतः वह तत्त्व भिन्न हैं।

निरूक्तकार के अनुसार महैश्वर्य सम्पन्न हिरण्यगर्भ के ही स्थावरजङ्गमात्मक जगत् रूप में परिणत होने कारण कार्य में अभेद बुद्धि रखते हुए ही ऋषियों ने अचेतन पदार्थों की भी

स्तुति की है। क्योंकि उन अचेतन पदार्थों में भी कारणत्वेन देवतातत्त्व विद्यमान है।[5]

देवताओं की उत्पत्ति का हेतु स्पष्ट करते हुए यास्क कहते हैं–''कर्मजन्मानः'' अर्थात् प्राणियों के कर्मफल की सिद्धि के लिए ये अग्नि आदि देवता विग्रह धारण करते हैं।[6] प्रश्न उठता है कि इनका कारण कौन है? इसका उत्तर यास्क के शब्दों में है–'आत्मजन्मानः' अर्थात् ये स्वयम्भू हैं और लोकानुग्रह की आकाङ्क्षा से ये स्वयं जन्म लेते हैं।[7] देवता सर्वैश्वर्य सम्पन्न होते हैं अतः सङ्कल्पमात्र से ही इन देवताओं का आत्मा ही सब कुछ जो कुछ ये चाहते हैं बन जाता है।[8]

निरूक्त के दशम अध्याय में ऋग्वेद के एक मन्त्र के अनुसार विश्वकर्मा को सम्पूर्ण चराचरात्मक जगत् का कर्ता प्रतिपादित किया गया है।

**विश्वकर्मा विमना आद्विहाया धाता विधाता परमोत सन्दृक्।**

**तेषामिष्टानि समिषामदन्ति यत्रा सप्त ऋषीन् पर एकमाहुः।।[9]**

सृष्टिकर्ता परमात्मा से सम्बद्ध इस ऋचा का आध्यात्मिक निर्वचन करते हुए यास्क कहते हैं–विश्व का स्रष्टा परमेश्वर विधूतमना सर्वज्ञ है। वह सब इन्द्रियों का तत्त्वज्ञान कराने वाला है। इस विश्वकर्मा के उपासक योगियों के प्रिय, अभीष्ट या उत्कृष्ट परमात्मसङ्गत या परमात्माभिमत भक्ति से प्रहवीभूत हुए सूक्ष्मशरीर इषा अर्थात् अन्न के साथ वहाँ आनन्द से विचरण करते हैं, जहाँ सप्तऋषियों (सप्त इन्द्रियों) से परे वर्तमान इन्द्रियातीत एक मात्र परमात्मा है।[10] अभिप्राय यह है कि वे सब मन इन्द्रियादि एक परमात्मा में एकाकार हो जाते हैं। उन परमतत्त्वों को प्राप्त मुक्त आत्माओं के सूक्ष्म शरीर सूक्ष्म अन्न के साथ ब्रह्मलोक में विचरण करते हैं, जहाँ सभी इन्द्रियाँ स्वस्वविषयों से विमुख हो ब्रह्मरूप हो जाती हैं। वैदिक ऋषि कहते हैं कि सृष्टिकर्त्ता सकलभुवनपति विश्वकर्मा परमात्मा ने समस्त भुवनों को सृष्टि रूपी सर्वमेधयाग में हवन कर दिया और वह पिता परमात्मा एक ही (प्रलयकाल में) अवशिष्ट था। उसने प्रथमच्छद अर्थात् पहले से ही विद्यमान प्रकृति और जीव को आच्छादित कर लिया, फिर उस सर्वमेधयज्ञफल की आकाङ्क्षा से धन रूप इस जगत् के आधिपत्य को चाहते हुए जगत् की उत्पत्ति की और तत्पश्चात् उस पञ्चभूतात्मक जगत् में सम्प्रविष्ट हो गया अर्थात् पुनः सर्वात्माधिपति सर्वेश्वर बन गया। इस मन्त्र के निर्वचन के अनुसार वह परमात्मा जगद्योनि होने के साथ-साथ सर्वेश्वर एवं सर्वानुस्यूत सर्वान्तरात्मा भी है।[12]

यास्क ने आदित्य वाचक परमेश्वर को अज अर्थात् नित्य गमनशील बताया है। वह ब्रह्म का एकपात् अंश है। जैसा कि छान्दोग्य उपनिषद् में आया है- **तदेतच्चतुष्पाद् ब्रह्म। अग्निः पादो वायुः पादः आदित्यः पादो दिशः पादः।**[13] यास्क कहते हैं--एकेन पादेन पाति इति एकपात् अर्थात् यह आदित्य एक अंश से इस सारे जगत् में अनुप्रविष्ट होकर रक्षा करता है। एकेन पादेन पिबति - एक ही अंश से सम्पूर्ण जगत् का उदक पी जाता है। एकः अस्य पाद इति वा अर्थात् इसका एक ही पाद जगत् का जीवभूत होकर सारे जगत् में अनुप्रविष्ट हो रहा है।[14] इसमें निगम भी प्रमाण है-**एकं पादं नोत्खिदति सलिलाद् हंस उच्चरन्।**

**स चेत्तमुद्धरेदङ्ग! न मृत्युर्नामृतं भवेत्।।** (अथर्व.11/4/2)

अर्थात् यह हंस - आदित्य सलिलात् = सन्मात्र ब्रह्म में लीन इस जगत् से प्रतिदिन उच्चरन् अर्थात् उदित होता हुआ एक पाद को नहीं उठाता; क्योंकि यदि वह उसे उठा ले, तो हे मनुष्यों! तब मृत्यु और अमृत्यु कुछ भी न रहे, सब कुछ अव्यपदेश्य सदरूप ही रह जाये।[15] यही कारण है कि वह सूर्य स्थावर जङ्गमात्मक जगत् का आत्मा है। वह द्यावापृथिवी और अन्तरिक्ष में सर्वात्मना अनुप्रविष्ट है।[16]

निरूक्त के द्वादश अध्याय के चतुर्थपाद में एक यजुर्वेदीय मन्त्र की व्याख्या करते समय जीवात्मा की गति का विवेचन करते हुए कहा गया है कि जिस प्रकार सप्तरश्मियाँ आदित्यमण्डल में स्थित हैं, इसी प्रकार सप्त ऋषयः अर्थात् ज्ञानेन्द्रियों सहित मन तथा बुद्धि - ये सप्त ऋषि शरीरात्मा में निहित हैं। ये सातों अप्रमादम् अर्थात् सावधान होकर शरीरात्मा की रक्षा करते हैं। ये सप्त ऋषि विषयों में व्याप्त होने वाले जीवात्मा के सो जाने पर अपने-अपने विषयों को छोड़कर सुखदुःख के भोक्ता में ही भावनानुरूप लीन हो जाते हैं। यह प्राज्ञ (जीवात्मा) तथा तैजस (प्राण) की अवस्थिति है।[17] पुनश्च, इसी प्रसङ्ग में कहा गया है कि ये सप्त ऋषि ज्ञानेन्द्रिय सहित मन, बुद्धि उर्द्ध्वबुध्न अर्थात् शरीर के ऊपरी भाग शिर में जहाँ सब पदार्थों का प्रकाशक इन्द्रिय जन्य ज्ञान-विज्ञान निहित है वहीं साकम् अर्थात् एक साथ रहते हैं। वे इस शरीर के रक्षक हैं। निरूक्त भाष्य पर टीका करते हुए दुर्गाचार्य ने स्पष्ट किया है कि इन्द्रियों के विधाता चमस अर्थात् इन्द्रियों के द्वारा ज्ञानों को ग्रहण करता है और वही चमसान्तरानुप्रविष्ट होकर इन्द्रियों का अधिष्ठातृ देव होकर स्थित है।[18]

निरूक्त के बारहवें अध्याय के चतुर्थ पाद में ही एक अन्य स्थल पर तत्त्वज्ञान रूप अग्नि से (यज्ञ से) परमेश्वराग्नि का यजन करने की प्रतिपत्ति की गयी है तथा ज्ञानाग्नि का

प्राथम्य स्वीकृत करते हुए तत्त्वज्ञानी का सुखस्वरूप ज्ञान रूप मोक्ष धाम का सेवन करना उल्लिखित है।[19]

यज्ञ के आध्यात्मिक अर्थ को स्पष्ट करते हुए निरूक्त के तेरहवें अध्याय में एक ऋचा की व्याख्या रूपक के माध्यम से प्रस्तुत करते हुए यास्क कहते हैं–"इस यज्ञ ब्रह्म के चारवेद ही चार सींग है। तीन सवन या तीन लोक ही इसके तीन पाद हैं। द्वे शीर्षे - दो शिर हैं–प्रायणीय तथा उदयनीय - इनसे यज्ञ का प्रारम्भ एवं परिसमाप्ति अथवा जगत् की सृष्टि एवं लय अपेक्षित है। सप्त छन्द की इसके सात हाथ हैं। त्रिधा-ऋक्, यजुः साम अर्थात् सुख वृष्टि करने वाला यज्ञब्रह्म रोरवीति - सवन क्रम से पुनः पुनः शब्दघोष करता है। यह महान् देव ही मनुष्यों में यज्ञ के लिये सम्प्रविष्ट हुआ है।[20] इसी प्रसङ्ग में एक अन्य ऋचा का निर्वचन करते हुए यास्क कहते हैं कि जो विद्वान् सब ओर से सबको धारण करने वाले यज्ञ ब्रह्म को करते हैं। वे यजनशील योगी स्वर्य्यन्तः अर्थात् सुखस्वरूप प्रभु को प्राप्त होते हुए इधर-उधर सांसारिक विषय भोगों की ओर दृष्टिपात नहीं करते और ब्रह्मलोक को प्राप्त करते हुए एषणात्रय का परित्याग कर देते हैं। वे जरा-मृत्यु के निवर्तक मोक्षधाम में अधिरोहण कर जाते हैं।[21]

अक्षर-ब्रह्म के विषय में एक ऋचा की आध्यात्मिक व्याख्या करते हुए यास्क कहते हैं कि जिस परम सर्वोत्कृष्ट व्योमन् सर्वरक्षक अक्षर-शरीर आत्मा में ऋचः - मानव शरीर तथा विश्वेदेवा-सभी इन्द्रियाँ अधिष्ठित हैं, उस आत्मतत्त्व को जो मूर्ख नहीं जानता वह इस शरीर से क्या लाभ उठावेगा अर्थात् उसका तो मानव जीवन ही व्यर्थ गया। जो मनुष्य उस गुहानिहित आत्मा को जान लेते हैं वे इस जीवनमरण के चक्र से छूटकर मोक्षधाम-ब्रह्मलोक में स्थित होते हैं।[22]

निरूक्त के चतुर्दश अध्याय में सूर्य तथा अग्नि का तादात्म्यभाव प्रतिपादित करते हुए यास्क कहते हैं कि सूर्य जातमात्र अर्थात् उत्पन्न हुए सभी प्राणियों का सर्वकर्मसाक्षी तथा सबका आत्मा है; क्योंकि वह प्रत्येक प्राणी के कर्म का द्रष्टा है। इस महानात्मा को इन्द्र, मित्र, वरूण, अग्नि आदि अनेक रूपों में कहा जाता है। यह सूर्य ही अग्नि रूप परमात्मा है। ऋक मन्त्र की व्याख्या करते हुए निरूक्त में उल्लेख किया गया है कि यह संसार भोक्ता एवं भोग्य रूप से द्विविध है। संसार में अग्नि भोक्तृ रूप से अवस्थित है; क्योंकि वही अन्नाद अन्नमत्तीति अन्नादः है। उस परमेश्वर रूप अग्नि ने अपने आपको त्रिधा-अग्नि वायु

और आदित्य-रूपों में विभक्त कर पृथिवी, अन्तरिक्ष तथा द्युलोक में अधिष्ठातृत्व को प्राप्त कर लिया।[24] वह अग्नि बोला–"मैं जातवेदा हूँ।[25] श्रवण मनन आदि साधनों के बिना स्वभाव से ही मैंने परमात्मतत्त्व का साक्षात्कार कर लिया है। विश्व का प्रकाशक तत्त्व मेरा चक्षु है। जो कुछ दिव्यादिव्य विषयोपभोग रूप कर्म फल है वह मेरे मुख में है। इस प्रकार अपनी पृथिव्यधिष्ठहता कहकर वायु रूप से अन्तरिक्षाधिष्ठातृता स्पष्ट की–मैं अर्क जगत् की उत्पत्ति का कारण प्राण हूँ। स्वयं को त्रिविध रूप में विभक्त कर मैं वायु रूप से अन्तरिक्ष का अधिष्ठाता हूँ और कभी न क्षीण होने वाले प्रकाशक आदित्य रूप से द्युलोक में भी मैं ही अधिष्ठित हूँ। पुनश्च, भोग्यरूप संसार में जो हविर्भोग्य रूप अन्न है वह भी मैं ही हूँ। इस प्रकार अग्नि की सर्वात्मकता से परब्रह्मरूपता प्रतिपादित की गयी है।

उल्लेखनीय है कि ऋग्वेद (1/164/31) मन्त्र[26] के भाष्य में यास्क अत्यन्त महत्त्वपूर्ण दार्शनिक तथ्य प्रकाशित करते हैं–सारे संसार में वर्तमान महान आत्मा बारम्बार आवर्तमान भुवनों में स्थित सत्त्व लक्षण वाला है, वही परात्पर ब्रह्म है। वही सत्यस्वरूप–सलिल है। वह अव्यक्त, इन्द्रियातीत, अरूप, अरस, अगन्ध, अमृत शुक्लवर्ण है। सब भूतग्राम तन्निष्ठ हैं। वहीं क्षेत्र और वही क्षेत्रज्ञ है। यह महान् आत्मा सत्त्वरजस्तम रूप से त्रिविध होता है। सत्त्वविशुद्ध होता है। उसके चारों ओर रज और तम हैं। रजः रागात्मक सम्बन्ध है तथा तम–द्वेषात्मक सम्बन्ध है। जब वह अविज्ञात विभूति करने लगता है तब ये दोनों सम्बन्ध उसे क्षेत्रज्ञ से पृथक् कर देते हैं। यह महानात्मा प्रति-भाति लिङ्ग अर्थात् प्रतिभान ही है लिङ्ग जिसका है। यह प्रतिभाति लिङ्गत्व तमोलिङ्ग तथा विद्याप्रकाश लिङ्ग भेद से द्विविध है। इनमें भी तमोलिङ्ग निश्चयलिङ्ग आकाश है।[27]

इसके अनन्तर निरूक्त में जगत् के सृष्टि एवं प्रलय विधान का उल्लेख किया गया है। यास्क कहते हैं–आकाश का गुण शब्द है। स्पर्श के कारण वायु दो गुण–शब्द और स्पर्श युक्त है। वायु की अपेक्षा से अग्नि त्रिगुण है और रस से जल चतुर्गुणोपेत है। गन्ध युक्त होने के कारण पृथिवी पञ्चगुणा है। इससे स्थावर जङ्गमात्मक भूतों की सृष्टि होती है। ब्राह्ममान से (एक हजार युग के) एक दिन में वह जागता है और दिनान्त में वह सोना चाहता हुआ अङ्गों को समेट लेता है। उस समय पृथिवी जल में जल अग्नि में, अग्नि वायु में, वायु आकाश में प्रविलीन हो जाते हैं। आकाश मन में, मन विद्या में, विद्या महत् में, महत् प्रतिभा में और प्रतिभा प्रकृति में लीन हो जाते हैं। यह युगसहस्त्रपर्यन्त सोती है,

तो रात्रि होती है। ये अहोरात्र परिवर्तनशील है। यही काल है, यही दिन है।[28] ये अहोरात्र निरन्तर परस्पर एक दूसरे का अनुसरण करते हैं। मायोपलिप्त जीव मिथ्यादर्शन (भ्रम या अध्याय से) केकारण "मैं द्रष्टा हूँ, मैं स्रष्टा हूँ, मैं ही विभक्ता हूँ"–ऐसा समझने लगता है।[29] इसके पश्चात् यास्क ने प्राणियों की उत्पत्ति का विकास क्रम विशद रूप से प्रतिपादित किया है।[30]

प्राणियों के द्वारा क्रियमाण शुभाशुभकर्म एवं तज्जन्य फल भोग के लिये नानायोनियों में जन्म प्राप्त करने का सिद्धान्त भी यास्क को अभिमत है। उनके अनुसार अज्ञानान्धकार में निमग्न, जरा मृत्युक्षुत्पिपासा शोक तथा कामादिषड्विकारों से अभिभूयमान जीव बड़ी भूमिका की तरह निमिष मात्र में ही पार्थिव शरीर से निकलकर तैजस शरीर प्राप्त कर अपने कर्मानुरूप फल भोगकर कर्मक्षय होने पर पुनः इसी लोक में पहुँच जाता है।[31] उन्होंने जीव की कर्मानुरूप गति का विवेचन करते हुए कहा है कि जो हिंसा (यज्ञीयपशु बलि) का आश्रय लेकर विद्या को छोड़कर बड़ा तप-यागादि कर्म करते हैं, वे धूम में मिल जाते हैं। धूम से रात्रि में, रात्रि से कृष्ण पक्ष में, उससे दक्षिणायन में और फिर पितृलोक में पहुँच जाते हैं। यह पितृयाण है। पितृलोक से चन्द्रमा में और चन्द्र से वायु में, वायु से वर्षा और वर्षा से ओषधियों में पुण्यक्षीण होने पर पुनः इसी लोक में वापस आते हैं, परन्तु जो हिंसा विधि का परित्याग करके केवल विद्या का आश्रय लेकर महत्तप (ज्ञानादिसाधन) करते हैं, वे अर्चि में सम्प्रवेश कर जाते हैं। अर्चि से दिन में, दिन से शुक्लपक्ष में, उससे उत्तरायण और उससे देवलोक में प्रवेश कर लेते हैं। उस देवलोक से आदित्य में, आदित्य से सूर्य में, सूर्य से विद्युत् सम्बन्धी लोक में, विद्युत् से मानस लोक में और मानस पुरूष होकर ब्रह्म लोक में प्रवेश कर जाते हैं, उनका पुनरावर्तन नहीं होता। अतएव यही मार्ग ज्ञातव्य है।[32] निरूक्त के ही एकादश अध्याय में ऋग्वेद के एक मन्त्र की व्याख्या में यास्क ने देवयान मार्ग की श्रेष्ठता प्रतिपादित की है।[33]

यह उल्लेखनीय है कि यास्क के अनुसार अमर्त्य आत्मा (जीव) तथा मरणधर्मा भूतात्मक शरीर एवं मन सयोनिः अर्थात् समान स्थान में अवस्थित हैं। जहाँ जहाँ देह है, वहाँ वहाँ यह आत्मा भी है। अन्तमय शरीर से गृहीत यह जीवात्मा अशुभ कर्मों से अधोगति को तथा शुभकर्मो से ऊर्ध्वगति को प्राप्त होता है। ऊर्ध्वगति का अभिप्राय स्वर्गादि लोकों की प्राप्ति से है। जीव तथा परमात्मा में तात्त्विक अभेद मानते हुए यास्क कहते हैं कि परमात्मा ही सूक्ष्म शरीरोपाधि को प्राप्त कर नानाविध शुभाशुभकर्मो को करके कर्मफल

भोग के लिए 'जीव' संज्ञा को प्राप्त करता है और शरीरत्रय (कारण सूक्ष्म, स्थूल शरीर) से बद्ध होकर लोक-लोकान्तर में संचरण करता है। वे दोनों भूतात्मा एवं कर्तात्मा–शश्वन्ता अभिन्न रूप से सदा साथ रहने वाले हैं, व्यापक हैं। उनमें से लोग अन्य अर्थात् भूतात्मा को भली भाँति देखते हैं; किन्तु देहादि व्यतिरिक्त आत्मा को नहीं देख पाते, क्योंकि आत्मज्ञान अति दुष्कर है।[34]

इसी प्रकार अन्यत्र एक स्थल (ऋग्वेद 10/82/7) पर[35] मन्त्र निर्वचन करते समय उल्लेख किया गया है कि जिस विश्वकर्मा ने इन सब भूतों को उत्पन्न किया है, उसे तुम नहीं जानते और जो हम अपने आप को परमात्मा कहते हैं, वह ठीक नहीं है; क्योंकि अहं प्रत्ययगम्य जीव और [illegible] में बहुत अन्तर है। नीहार अर्थात् अज्ञान से आवृत होने के कारण, असत्य भाषण एवं केवल उदरम्भरण करने के कारण विविध यज्ञों में उक्त–स्तुति वक्ता होने के कारण ऐहिक तथा आमुष्मिक विषय भोगों में आसक्त होने के कारण परमात्मा को पहचाना नहीं जा सकता।

मन्त्रनिर्वचन करने के पश्चात् निरूक्तकार ने अपना अभिमत व्यक्त किया है कि विद्वान् क्षेत्रज्ञ उसे तपस्या के द्वारा प्रमाद रहित होकर प्राप्त करते हैं। अतएव उससे सख्य भाव की इच्छा करनी चाहिए क्योंकि वह श्रेष्ठ सखा–भूत भविष्य तथा वर्तमान का ज्ञाता है। जब तत्त्वज्ञानी पुरूष का मन भूतेन्द्रिय ग्राम सहित शान्त हो जाता है तब वह स्थिरप्रज्ञ शान्त आत्मा ब्रह्म ही हो जाता है। वह ब्रह्मभूत साक्षी मात्र रूप में अवस्थित हो जाता है; क्योंकि तत्त्वज्ञान से उसका अविद्या कृत बन्ध समाप्त हो जाता है।[36]

अन्यत्र एक स्थल पर अज्ञान को ब्रह्मात्मैक्य बोध में बाधक स्वीकार करते हुए यास्क मन्त्र का निर्वचन इस प्रकार करते हैं–यद्यपि यह जो कुछ दृश्यमान जगत् है, वह सब मैं ही हूँ। नाम, रूप अयथार्थ है उसको छोड़कर सर्वत्र व्याप्त सत् चित् आनन्द रूप जो तत्त्व है वह मैं ही हूँ– इस रहस्य को मैंने नहीं जाना। वैसे शास्त्र के अध्ययन से तो मैं यह जानता हूँ कि य सब कुछ मैं ही हूँ परन्तु मेरा यह ज्ञान विवेकजन्य नहीं है; क्योंकि मैं निष्यः अर्थात् मूढ़चेता हूँ। सन्नद्धः अविद्या और काम्यकर्मों की रज्जु से दृढ़ आबद्ध हूँ। मनसा भावनाविकल सम्मूढ चित्त से संसार में विचरण करता हूँ। इन्द्रियों के अधीन होकर क्लेश भागी हूँ। जब मुझे ऋतस्य–सत्य स्वरूप परमात्मा का प्रथमजः–प्रथमोत्पन्न अनुभव (ज्ञान) होगा तदनन्तर मैं जीव ब्रह्मैक्य प्रतिपादक उपनिषद् वाणी के भाग–भजनीय को शब्द ब्रह्म (प्रणव) से व्याप्तकर पर ब्रह्म पद को प्राप्त होऊंगा।[37]

जीव तथा साक्षी भूत परमात्मा के परस्पर सम्बन्ध को पक्षिदृष्टान्त के माध्यम से अभिव्यक्त करने वाली एक ऋचा की व्याख्या करते हुए यास्क कहते हैं कि एक ही देह रूपी वृक्ष पर दो सुपर्ण स्थानीय क्षेत्रज्ञ परमात्मा सयुजा–समान योग वाले अर्थात् तादात्म्य भावापन्न होकर सखा–समान ख्यान अर्थात् एक रूप में प्रकाशित होकर स्थित है। उनमें से एक (जीव) कर्मफल का (कर्त्ता होने के कारण) भोक्ता है; क्योंकि जिसने जो अर्जित किया है उसके लिये वही स्वादु है। दूसरा परमात्मा आप्तकाम होने के कारण न भोक्ता हुआ सबको साक्षी बन कर देखता रहता है।[38] यास्क के अनुसार जो विद्वान् इसको जान लेता है। वह भोग न करता हुआ सबकुछ देखता है। यह आत्मगति है।[39]

इसी परिप्रेक्ष्य में हंसवती की व्याख्या अवश्य ही व्याख्येय है। मन्त्र का निर्वचन करते हुए कहा गया है कि हंस–सवंत्र गतिमान्, दीप्त द्युलोक में विराजमान आदित्य ही वसु अर्थात् सम्पूर्ण चराचर जगत् को वासित करने वाला है। अन्तरिक्ष–मध्यस्थान में वहीं वायु है और वही होता–देवों को बुलाने वाला वेदिषत् वेदी में विराजमान गार्हपत्य अग्नि है। वही अतिथि के समान पूज्य है, वही दुरोणसत–गृहों में पाकादि साधन बना हुआ है। वही वह नृषत् –मनुष्यों में चेतन रूप में विराजमान है। वही आदित्य वरसत् –धरों में रहने वाला है, वह ऋत सत् –ब्रह्म यज्ञ में निवास करता है, वही व्योमसत् वायुरूप से व्यापक है। वह अब्जाः जलों में उत्पन्न, गोजाः रश्मियों में उत्पन्न, ऋतजाः सत्य जात और वही अद्रिजाः उदयाचल में दृष्टिगोचर होता है। वहीं ऋतम्– अबाध रूप से सर्वाधिष्ठातृ ब्रह्मतत्त्व है। इस मन्त्र की व्याख्या से यह स्पष्ट हो जाता है कि आदित्य में वर्तमान हिरण्मय पुरूष ही समस्त जीवों के चित्त में प्रतिबिम्ब रूप स्थित परमात्मा तथा समस्त उपाधियों से रहित परब्रह्म एक ही है।[40]

परब्रह्म के अधिगम में अक्षर ब्रह्म का महत्त्व प्रतिपादित करते हुए यास्क कहते हैं– हम मेधावी उस विप्रदेव मेधावी देव को हवियों द्वारा तृप्त करने के लिए बुलाते हैं; क्योंकि वह वेदितव्य है। निर्मल शरीर (अन्तःकरण) वाले मनुष्य हृदयकमल कोश में स्थित अकार सहित उकार को भरें और मकार निलय में जाकर व्यापक प्राणों में बिन्दु रूप से रिक्त अर्थात् विकसित अग्नि के तेज के समान प्रभायुक्त स्वर्णकमलों में अमृतशरीर होकर अमृत में उत्पन्न और स्थित परब्रह्म को अमृतवाणी अर्थात् ओङ्कार के द्वारा अमृतमुख में उच्चरित करते हैं।[41]

यास्क के मत में तत्त्वज्ञान से मनुष्य निष्पाप हो जाता है। इस प्रसंग में एक ऋचा का निर्वचन उल्लेखनीय है। यास्क कहते हैं यह आत्मज्ञान रूपी नदी का जल अन्य जलों (ज्ञानों) के समान नहीं अर्थात् उससे विलक्षण है। इसमें 'सशिरस्कमभ्युपेत्य' अर्थात् शिरसा अवगाहन कर मनुष्य तत्क्षण पाप को त्याग देता है जैसे कि सर्प जीर्ण त्वचा (केंचुल) को छोड़ देता है। कहने का अभिप्राय यह है वह मनुष्य ज्ञाननिर्धूतकल्मष हो जाता है और अमृतगति को प्राप्त हो जाता है। यह अमृत पद ही मनुष्यों को परम अभीष्ट है। यही कारण है कि ऋषि त्र्यम्बक रुद्र की स्तुति करते हुए बन्धन कारक मृत्यु के पाश से छूटने की तथा अमृत–मोक्ष पद से विच्युत न होने की याचना करता है।[42]

उपर्युक्त विवरण के आलोक में यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि महर्षि यास्क का दार्शनिक चिन्तन एक मात्र अद्वैत तत्त्व की प्रतिपत्ति में समाहित है। जगत् के मूल में एक ही अद्वितीय सत् ब्रह्म विद्यमान है। उसने ही नाम रूपात्मक जड-जङ्गमात्मक जगत् की उत्पत्ति की है और उसमें जीव भाव से अनुप्रविष्ट हो सत्तात्मक रूप में अवस्थित है। जीव तथा परमात्मा में तात्त्विक होने पर भी अज्ञानावरण के कारण ब्रह्मात्मैक्य बोध नहीं हो पाता। अविद्यामूलक शुभाशुभ कर्म तथा तज्जन्य फलभोग की निवृत्ति केवल तत्त्वज्ञान से ही हो सकती है, तत्पश्चात् मोक्ष प्राप्त होता है। इस प्रकार यास्क का अद्वयात्म चिन्तन अद्वैतवाद की ओर पर्यवसित दृष्टिगोचर होता है। महर्षि यास्क का समय पाणिनि से भी पूर्ववर्ती है। उनके द्वारा वेदमन्त्रों का अद्वैत तत्त्व की प्रतिपत्ति में तात्पर्य निश्चय करना अवश्य ही अद्वैतवेदान्त दर्शन की प्रतिष्ठा का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्तम्भ है। "तिलेषु तैलवद् वेदेषु वेदान्तः सुप्रतिष्ठितः" का श्रुति प्रामाण्य यास्क कृत मन्त्रों के निर्वचन के आलोक में स्फुट रूप से प्रकाशित प्रतीत होता है।

## सन्दर्भ-ग्रन्थ

1. छन्दः पादौ तु वेदस्य हस्तौ कल्पोऽथ पठ्यते।
   ज्योतिषामयनं चक्षुर्निरुक्तं श्रोत्रमुच्यते।।
   शिक्षा घ्राणं तु वेदस्य मुखं व्याकरणं स्मृतम्।
   तस्मात् साङ्गमधीत्यैव ब्रह्मलोके महीयते।। पाणिनीय शिक्षा
2. तिस्र एव देवता इति नैरुक्ताः। अग्निः पृथिवी स्थानः वायुर्वेन्द्रो वान्तरिक्षस्थानः। सूर्यो द्युस्थानः।। निरुक्त 7/2

3. निरुक्त 7/1 तथा निरुक्त 7/2
तासां माहाभाग्यादेकैकस्या अपि बहूनि नामधेयानि भवन्ति। द्रष्टव्य सृ.1/164/46

4. ऋग्वेद 3/53/8 तथा 'इन्द्रो मायाभि पुरुरूप ईयते' ऋ.6/47/18

5. तासां माहाभाग्यादेकैकस्य अपि बहूनि नामधेयानि भवन्ति।
अपि वा कर्म पृथक्त्वात्। यथा होताध्वर्युर्ब्रह्मोद्गातेत्यप्येकस्य सतः। नि.7/2

6. 'अपि च सत्त्वानां प्रकृतिभूमभिर्ऋषयः स्तुवन्तीत्याहुः। 'प्रकृतिसार्वनाम्न्याच्च।'नि.7/1

7. द्रष्टव्य नि.7/1

8. द्रष्टव्य नि.7/1

9. आत्मैवेषां रक्षो भवति। आत्माश्वः। आत्मायुधम्। आत्मेषवः। आत्मा सर्वं देवस्य देवस्य। नि.7/1

10. ऋग्वेद 10/82/2 नि.10/3/16

11. निरुक्त 10/3/16 भाष्य - अधाध्याताम् - विश्वकर्मा विधूतमना ...... इन्द्रियाण्येभ्यः पर आत्मा तान्येतस्मिन्नेकं भवन्ती त्यात्मगतिम्।

12. निरुक्त 10/3/16 के भाष्य पर दुर्गाचार्य की टीका द्रष्टव्य

13. छान्दोग्य उपनिषद्

14. द्रष्टव्य नि.12/3/19 भाष्यपर दुर्गाचार्य की टीका

15. द्रष्टव्य नि.12/3/9 पर दुर्गाचार्य की टीका

16. द्रष्टव्य ऋ.1/15/2 तथा यजु.7/42 पर निरुक्त 12/3/10
"चायनीयं देवानामुदगादनीकं स्थानं मित्रस्य वरुणस्याग्नेश्चापूपुरद् द्यावापृथिव्यौ चान्तरिक्षं च महत्त्वेन, तेन सूर्य आत्मा जङ्गस्य स्थावरस्य च।" निरुक्त 12/3/10 भाष्य

17. यजु. 34/55 पर निरुक्तभाष्य-अयाध्यात्मम् - सप्त ऋषयः प्रतिहिताः शरीरे षडिन्द्रियाणि विद्या सप्तम्यात्मनि........प्राज्ञश्चात्मातैजसश्चेत्यात्मगतिमाचष्टे।" भाष्य पर दुर्गाचार्य की टीका द्रष्टव्य स्वप्नभोक्तुः स्वप्नः यां भावनामुत्पादयति तत्र जाग्रतः शरीरपालनार्थं प्राज्ञश्चात्मा परमात्मा चिन्मात्रेण यः शरीरं व्याप्य वर्तते, तैजसश्च प्राणोऽन्नं पचन् व्यूहश्च रसान्तर्भूतं तेजोवायुवृत्तिः। नि.2/4/25

18. निरुक्त 12/4/25 पर दुर्गाचार्य की टीका-'तिर्यक् छिद्रमिदमेव शिरः चमसः।' यतोऽनेन रसाः चम्यन्ते यस्मादस्य शरीरस्य उपरि स्थितमस्य बन्धनं तस्मादूर्ध्वबन्धनः। यस्मिन् यशो विश्वरूपं रसाख्यं ज्ञानाख्यं वा भृतम्। तस्य चमसः ये विधातारः तद्द्वारेण अस्य

शरीरस्यगोप्तारः तत्रैव चमसान्तरमनुप्रविष्टाः साकम् - सह तदृ यशः उपजीवन्त आसते।

19. यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्यासन्।

ते ह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः।। ऋ.1/164/50 तथा निरुक्तभाष्य 12/4/28 पर दुर्गाचार्य की टीका द्रष्टव्य।

20. चत्वारि शृङ्गा त्रयो अस्य पादा द्वे शीर्षे सप्त हस्तासो अस्य।

त्रिधा बद्धो वृषभो रोरवीति महो देवो मर्त्यां आ विवेश।। ऋ.4/58/3

21. निरुक्त 13/9 में

स्वर्प्यन्तो नापेक्षन्त आ द्यां रोहन्ति रोदसी।

यज्ञं ये विश्वतोधारं सुविद्वांसो वितेनिरे।। अथर्व.4/14/4

पर निक्तभाष्य–"स्वर्गच्छन्तः ईजाना नेक्षन्ते, तेऽमेवे लोकं गतवन्त इच्छन्त इति वा। आ द्यां रोहन्ति रोदसी, यज्ञं ये विश्वतो धारं सर्वतोधारं सुविद्वांसो वितेनिरे।।"

द्रष्टव्य दुर्गाचार्य की व्याख्या–ये सुविद्वांसः विश्वतोधारं सर्वतोधारं यज्ञं वितेनिरे कुर्वन्त आसते ते स्वर्य्यन्तः परमधामगच्छक्तः न अपेक्षन्ते सांसारिकान् भोगान् इति शेषः। द्यां रोदसीं जरामरणरहितं मोक्षधाम आरोहन्ति।

22. ऋचो अक्षरे परमे व्योमन् यस्मिन् देवा अधिविश्वे निषेदुः।

यस्तन्न वेद किमृचा करिष्यति य इत्तद्विदुस्त इमे समासते।। ऋ.1/164/39

23. "सूर्य आत्मेत्युदितस्य हि कर्मद्रष्टाऽथैतदनु प्रवदन्त्यथैतं महान्तमात्मानमेषर्गणः प्रवदन्तीन्द्र मित्रम् वरुणमग्निमाहु.......जन्मना जातवेदा अहमस्मि प्रथमजा।

24. द्रष्टव्य निरुक्त 14/9 भाष्य पर दुर्गाचार्य की टीका

25. अग्निरस्मि जन्मना जातवेदा........अहमन्नमन्नमदन्तमघ्मि। ऋ.3/27/7,8

पर निरुक्तभाष्य पर दुर्गाचार्य की टीका द्रष्टव्य

26. अपश्यं गोपामनिपद्यमान मा च परा च पथिमिश्चरन्तम्।

स सध्रीचीः स विषूचीर्वसान आवरीवर्ति भुवनेष्वन्तः।। ऋ.1/164/31

27. द्रष्टव्यनिरुक्त 1413 भाष्य

आवरीवर्ति भुवनेष्वन्तरित्यथैष महानात्मा सत्त्वलक्षणस्तत्परं तद् ब्रह्म तत् सत्यं तत् सलिलं तदव्यक्तं तदस्पर्शं तदरूप तदरसं तदगन्धं तदमृतं तच्छुक्लं तन्निष्ठो भूतात्मा सैषा भूतप्रकृतिरित्येके। तत् क्षेत्रं तज्ज्ञानात् क्षेत्रज्ञमनुप्राप्य निरात्मकमथैष महानात्मा त्रिविधो भवति सत्त्वं रजस्तम इति ......... निश्चयलिङ्ग आकाशः।

*******************************************************************

28. आकाशगुण शब्दः। ........ स कालस्तदेतदहर्भवति।

युगसहस्रपर्यन्तमहर्यद् ब्रह्मणोविन्दुः।

रात्रिं युगसहस्रान्तां तेऽहोरात्रविदो जनाः।। निरुक्त 14/4

29. तं परिवर्तमानोऽन्योऽनुप्रवर्तते स्रष्टा द्रष्टा विभक्तातिमात्रो अहमिति गम्यते स मिथ्यादर्शनेन . . . . . द्रष्टव्य निरुक्त भाष्य 14/5

30. द्रष्टव्य निरुक्त 14/5, 6 भाष्य तथा दुर्गाचार्य की टीका

31. द्रष्टव्य निरुक्त 14/7-8 भाष्य

32. द्रष्टव्य निरुक्त 14/9 भाष्य

33. परं मृत्यो अनुपरेहि पन्था। यस्ते स्व इतरो देवयानात्।

चक्षुष्मते शृण्वते ते ब्रवीमि मा नः प्रजाःरीरिषो मोत वीरान्।। ऋ.10/18/1

पर निरक्तभाष्य 11/1/5

34. अपाङ्प्राङेति स्वधया गृभीतोऽमर्त्यो मर्त्येना समोनिः।

ता शश्वन्ता विषूचीनां वियन्ता न्यन्यश्चिक्युर्नं निश्चिक्युरन्यम्।। ऋ.1/164/38

तथा निरुक्तभाष्य 14/23 पर दुर्गाचार्य की टीका द्रष्टव्य

35. न तं विदाथ य इमा जजानान्यद् युष्माकमन्तरं बभूव।

नीहारेण प्रावृता जल्पया चासुतृप उक्थशासश्चरन्ति।। ऋ.10/82/7

36. द्रष्टव्य ऋ. .... निरुक्तभाष्य 14/10

"विद्वांसः क्षेत्रज्ञोऽनुकल्पते, तस्य तपसा सहाप्रमादमेत्यथाप्तव्योभवति। तेनासन्ततमिच्छेत्तेन सख्यमिच्छेदेष हि सखा श्रेष्ठः सञ्जानाति भूतं भवद् भविष्यदिति ज्ञात। कस्माज् ज्ञायतेः सखा कस्मात् सख्यतेः। सहभूतेन्द्रियैः शेरते महाभूतानि सेन्द्रियाणि, प्रज्ञया कर्म कारयति वा तस्य यदा यः प्रतिष्ठा शीलममुपशम आत्मा ब्रह्मेति स ब्रह्मभूतो भवति साक्षि मात्रो व्यवतिष्ठतेऽबन्धो ज्ञानकृतः।" निरुक्तभाष्य 14/10

37. न विजानामि यदि वेदमस्मि निष्यः सन्नद्धो मनसा चरामि।

यदा मागन् प्रथमजा ऋत स्यादिवाचो अश्नुवे भागमस्याः।। ऋ.1/164/37

तथा निरुक्तभाष्य 14/22 पर दुर्गाचार्य की टीका।

द्रष्टव्य–शब्दब्रह्मणि निष्णातः पर ब्रह्माधिगच्छति। ब्रह्मविन्दूपनिषद्

38. द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषष्वजाते।

तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्यनशनन्नन्योऽभिचाकशीति। निरुक्त 14/30

"द्वौ द्वौ प्रतिष्ठितौ सुकृतौ धर्मकर्तारौ दुष्कृतं पापं परिसारकमित्याचक्षते। सुपर्णां सयुजा सखायेत्यात्मानं दुरात्मानं परमात्मानं प्रत्युत्तिष्ठति शरीर एव तज्जायते। वृक्षं रक्ष शरीरवृक्षं पक्षौ प्रतिष्ठापयति। तयोरन्यद् भुक्त्वान्नमनश्नन्नान्यां सरूपतां सलोकतामश्नुते य एवं विद्वानश्नन्नान्यो अभिचकशीति।।" निरुक्त 14/30

39. हंसः शुचिषद्वसुरन्तरिक्षसद्होता वेदिषदतिथिर्दुरोणसत्।
नृषद् वरसद् ऋतसद् व्योमसऽब्जागोजा ऋतजा अद्रिजा ऋतम्।। ऋ.4/40/5

40. निरुक्तभाष्य 14/29 द्रष्टव्य दुर्गाचार्य की व्याख्या।

41. द्रष्टव्य ऋग्वेद 4/11/6 पर निरुक्तभाष्य 14/32

"विप्रं विप्रासोऽवसे विदुर्वेद विन्दतेर्वेदितव्यं विमलशरीरेण वायुना विप्रस्तु हृत्पद्मनिलय स्थितमकारसहितमुकारं पूरयेन्मकारनिलयं गतं विप्रं प्राणेषु विन्दुसिक्तं विकसितं वह्नितेजः प्रभं कनकपद्मेष्वमृतशरीरममृतजातस्थितममृतवाचामृतमुखे वदन्ति।। अग्निं गीभिर्हवामहे।।"

42. इदं तेऽन्याभिरसमानमद्भिर्याः काश्च सिन्धुं प्रवहन्ति नद्यः।
सर्पो जीर्णामिव त्वचं जहाति पापं सशिरस्कोऽभ्युपेत्य।।
ऋग्वेद के मन्त्र पर निरुक्तभाष्य 14/34 द्रष्टव्य

"इदं तेऽन्याभिरसमानमद्भिर्याः काश्च सिन्धुं पतिं कृत्वा नद्यो वहन्ति। सर्पो जीर्णामिव सर्पस्त्वचं त्यजतिं पापं त्यजति, आप आप्नोतेः।"

43. "त्र्यम्बको रुद्रस्तं त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं सगन्धिं सुष्ठु गन्धिं पुष्टिकारकमिवोर्वारुकमिव फलं बन्धनादारोधान्मृत्यो सकाशान्मुञ्चस्व माम्।। निरुक्त 14/35

**प्रो. उमारानी त्रिपाठी**
अध्यक्ष, संस्कृतविभाग
म.गां.काशीविद्यापीठ,
वाराणसी।



# मुनिश्रीनियमसागर विरचित 'विद्याष्टकम्' काव्य की काव्यशास्त्रीय समीक्षा

डॉ. किरण टण्डन

विद्या की दृष्टि से काव्य के सर्वप्रथम दो भेद हैं–दृश्यकाव्य एवं श्रव्यकाव्य। श्रव्यकाव्य के अन्तर्गत वे काव्य आते हैं, जिन्हें केवल सुना अथवा पढ़ा जाता है। श्रव्यकाव्य के भी तीन प्रमुख भेद हैं–पद्यकाव्य, गद्यकाव्य एवं गद्यपद्यात्मक काव्य। इनमें से पद्यकाव्य के भी दो प्रमुख भेद हैं–महाकाव्य एवं खण्डकाव्य। खण्डकाव्य की अत्यन्त प्रचलित विधा है–स्तोत्रकाव्य, जिसका अर्थ है, ऐसा काव्य, जिसमें भक्तकवि अपनी कविता के माध्यम से अपने आराध्य की स्तुति करता है–

**स्तवः स्तोत्रं स्तुतिर्नुतिः।** (अमरकोश 1/6/11)

अग्निपुराणकार ने प्रशस्ति को उभयालङ्कार की कोटि में मानते हुए उसका लक्षण दिया है–

**प्रशस्तिः पखन्मर्मद्रवीकरणकर्मणः।**

**वाचोयुक्तिर्द्विधा सा च प्रेमोक्तिस्तुतिभेदतः।**

**प्रेमोक्तिस्तुतिपर्यायौ प्रियोक्ति गुणकीर्त्तने॥** (अग्निपुराण, 345/3-4)

भक्त अपने आराध्य के प्रति प्रेमयुक्त वचन कहता है, अथवा उसकी प्रशंसा करता है। अतएव अग्निपुराणकार के उपर्युक्त वचन भी स्तोत्रकाव्य के लक्षण का बीज माने जा सकते हैं। स्तोत्रकाव्य का लक्षण चाहे जो हो, काव्य की यह विधा हमारे संस्कृत साहित्य की अनुपम एवं सहृदयहृदयस्पर्शी विधा है।

हमारी भारतीय संस्कृति की प्रमुख विशेषताएँ हैं–आस्तिकता, देवतावाद, आध्यात्मिकता,

महान् व्यक्तियों के प्रति आदर आदि। इन सभी विशेषताओं का मूर्त्तरूप हमें भारत के स्तोत्रकाव्यों में देखने को मिलता है। स्तोत्रकाव्य की प्रशंसनीय परम्परा हमारे यहाँ वैदिक साहित्य से प्रारम्भ हुई है। वेदों में इन्द्र, अग्नि, विष्णु, वरूण, मरुद्गण, सूर्य, उषा, पृथिवी, पर्जन्य, नदी, द्यौ, अन्तरिक्ष, प्रजापति आदि को देवता मानकर उनकी प्रशंसा में सूक्त गाये गए है और उनसे अपने कल्याण की कामना की गई है। इसके पश्चात् लौकिक संस्कृत साहित्य एवं हिन्दी साहित्य में भी स्तोत्रकाव्यों की रचना निरन्तर होती रही है और आज भी हो रही है। भक्त कवियों की सर्जनशीलता के फलस्वरूप ही, देवीभूषण, दुर्गासप्तशती, सौन्दर्यलहरी, अमृतलहरी, लक्ष्मीलहरी, स्तोत्ररत्नावली, स्तोत्ररत्नाकर, भक्तामरस्तोत्र आदि स्तोत्रकाव्य– कृतियाँ तथा स्तोत्रसंग्रह देखने को मिलते हैं। सन्त ज्ञानेश्वर, नामदेव, कबीरदास, सूरदास, तुलसीदास, नरसिंह मेहता आदि भक्तकवियों की वाणी भी स्तोत्रकाव्य के रूप में मान्य हैं तथा काव्य के प्रमुखप्रयोजन 'अनिष्टनिवारण' ('शिवेतरक्षतये' काव्यप्रकाश, 1/2) की सिद्धि का साधन भी हैं। यह हमारे लिए बड़े हर्ष एवं गौरव का विषय है कि जैन भक्तकवियों ने भी स्तोत्रकाव्य की इस परम्परा को बढ़ाने में सहयोग दिया है। यथा स्वामी समन्तभद्र प्रणीत स्तुतिविद्या या जिनशतक, आचार्य मुनि श्री ज्ञानसागर प्रणीत भक्तिसंग्रह आदि।

इस दृष्टि से जब हम आधुनिक जैन विद्वान् और भक्तकवि मुनिश्री नियमसागर जी प्रणीत 'विद्याष्टकम्' का अनुशीलन करते हैं, तो पाते हैं कि यह भी संस्कृत खण्डकाव्य के 'स्तोत्रकाव्य' नामक भेद के अन्तर्गत आ जाता है। यह 'विद्याष्टकम्' अपने नामकरण की दृष्टि से हिन्दी साहित्य के प्रख्यात भक्त कवि तुलसीदास के 'रामचरितमानस' के अन्तर्गत ही विद्यमान 'रुद्राष्टकम्' नामक शिवस्तुति के समकक्ष ठहरता है तो भाषा शैली की दृष्टि से जैन भक्तकवि आचार्य स्वामी समन्तभद्र के 'स्तुतिविद्या' नामक स्तोत्रकाव्य से प्रेरित होकर लिखा गया है। इस ग्रन्थरन्त में विद्वान् कवि नियमसागर ने अपने गुरू आचार्य विद्यासागर जी की प्रशंसापरक स्तुति आठ श्लोकों में प्रस्तुत की है, उन्होंने ये आठों श्लोक अनुष्टुप् छन्द में निबद्ध किये हैं; इसके अतिरिक्त उपसंहारात्मक दो और भी श्लोक अनुष्टुप् छन्द में प्रस्तुत किये हैं; इसके बाद स्वरचित 'रत्नत्रयस्तुतिशतकम्' नामक काव्य के 102 पद्य को संस्कृत एवं हिन्दी टीका सहित प्रस्तुत किया है, जो इस अनुपम कृति की सर्जना का बीज है–

**वा रा धा रर! धारा वा – राक्षलाक्ष! क्षलाक्ष राः।**

**धालाः! य! नो नोऽय ला धा रक्ष नोऽज्ञज्ञ! नोऽक्षर॥** (रत्नत्रयस्तुतिशतकम्, सं.102)

इसके पश्चात् 'विद्याष्टकम्' की संस्कृत एवं हिन्दी टीका लिखने के पूर्व शार्दूलविक्रीडित छन्द में मङ्गलाचरणात्मक श्लोक लिखकर भारतीय साहित्य एवं संस्कृति के आदि मंगल की परम्परा को अपनाया है–

**विद्यासागरविश्ववन्द्यश्रमणं चित्राष्टकैः संस्तुवे**

**सर्वोच्चं यमिनं विनम्य परमं सर्वार्थसिद्धिप्रदम्।**

**ज्ञानध्यानतपोऽभिरक्तमुनिपं विश्वस्य विश्वाश्रयम्**

**साकारं श्रमणं विशाल-हृदयं 'सत्यं शिवं सुन्दरम्'॥**

'विद्याष्टकम्' के साथ ही कवि ने 'प्रशस्तिपर्व' नामक स्तुतिकाव्य को भी सत्रह श्लोकों में प्रस्तुत किया है। इसका पहला पद्य कन्नड़ भाषा में दूसरा पद्य हिन्दी भाषा, तीसरे से चौदहवें पद्य तक-बारह पद्य संस्कृत भाषा में अनुष्टुप् छन्द में, पन्द्रहवाँ और सोलहवाँ-दो पद्य संस्कृत भाषा में आर्या छन्द में और अन्तिम सत्रहवाँ पद्य प्राकृत भाषा में गाथा छन्द में निबद्ध है। इस सम्पूर्ण ग्रन्थ की संस्कृत टीका, हिन्दी टीका, हिन्दी अनुवाद, चित्रबन्धों को पढ़ने की विधि, कवि श्री नियमसागर जी ने स्वयं ही प्रस्तुत करके सहृदय पाठकों का उपकार किया है।

यहाँ तक कि चित्रबन्ध एवं अन्य चित्र भी नियमसागर जी द्वारा बनाए गए हैं। ग्रन्थ के अन्त में जैन–धर्म–दर्शन से सम्बद्ध पारिभाषिक शब्द एवं उनका अर्थ देकर तथा दिगम्बर मुनि और उनके आचरण पर प्रकाश डालकर ग्रन्थ को परमोपयोगी बना दिया है।

यह तथ्य ऊपर आ चुका है कि इस कृति में नियमसागर जी ने अपने गुरु आचार्य श्रीविद्यासागर जी को काव्यनायक पद पर प्रतिष्ठित करके, उनके प्रति अपनी अनुपम भक्तिभावना का प्रदर्शन किया है। हमारे भारतीय काव्यशास्त्रियों ने देवविषयक एवं गुरूविषयक भक्ति को भावपक्ष के भावकाव्य नामक द्वितीय भेद के अन्तर्गत रखा है–

**(क) रतिर्देवादिविषया व्यभिचारी तथाञ्जितः।**

**भावः प्रोक्तः।** –मम्मट, काव्यप्रकाश, 4/35, 36 का प्रथम चरण का अंश।

**(ख) सञ्चारिणः प्रधानानि देवादिविषया रतिः।**

**उद्‌बुद्धमात्रः स्थायी च भाव इत्यभिधीयते॥**

विश्वनाथ, साहित्यदर्पण, 3/260-261

किन्तु बाद में श्रीकृष्ण को अपना आराध्य मानने वाले लोगों ने भक्तिभाव को परिपुष्ट स्थायी भाव अर्थात् रसरूप में प्रतिष्ठित करने का भी बीड़ा उठाया। मेरे विचार से, भक्ति को रस मानने की प्रेरणा, उन्हें अवश्य ही काव्यादर्श की निम्न उक्ति से मिली होगी–

**भक्तिमात्रसमाराध्यः सुप्रीतश्च ततो हरिः। तथा**

**प्राक् प्रीतिर्दर्शिता सेयं रतिः श्रृंगारतां गता।** काव्यादर्श, 2/277, 281

भक्ति को रस मानने वाले प्रतिनिधि आचार्य हैं–रूपगोस्वामी। उन्होंने अपने उद्देश्य की सिद्धि करने के लिए 'हरिभक्तिरसामृतसिन्धुः' नामक अद्भुत ग्रन्थरत्न कर निर्माण किया। उन्होंने भक्ति के विषय में कहा है–

(क) **ब्रह्मानन्दो भवेदेष चेत् परार्द्धगुणीकृतः।**
**नेति भक्तिः सुखाम्भोधेः परमाणुतुलामपि।।**

भक्तिरसामृतसिन्धुः, पूर्वविभागे प्रथमा सामान्य भक्तिलहरी।

(ख) **यथा दध्यादिकं द्रव्यं शर्करामरिचादिभिः।**
**संयोजनविशेषेण रसालाख्यो रसो भवेत्।।**
**तदत्र सर्वथा साक्षात् कृष्णाद्यनुभवाद्भुतः।**
**प्रौढानन्दचमत्कारो भक्तैः कोऽप्यनुरस्यते।।** वही, 2/5/64-65

इस प्रकार रूपगोस्वामी के मतानुसार भक्तिरस भी अन्य रसों की भाँति प्रपाणकरसन्यायानुसार तैयार होकर भक्तों के द्वारा आस्वादन किया जाता है।

वास्तव में तो भगवच्चरणों में अपना सम्पूर्ण अस्तित्व समर्पित करने वाले भक्त को इससे कोई अन्तर नहीं पड़ता कि साहित्यशास्त्रीय समालोचक उसकी कृति में अभिव्यक्त आत्मतत्त्व को भक्तिभाव कहे अथवा रस माने। इस सन्दर्भ में आचार्य विश्वनाथ का यह कथन बड़ा ही सुन्दर एवं सारगर्भित है–

**न भावहीनोऽस्ति रसो न भावो रसवर्जितः।**

**परस्परकृता सिद्धिरनयो रसभावयोः।।** साहित्यदर्पण, 3/260-61 के अन्तर्गत।

भक्तिरस अथवा भक्तिभावविषयक चर्चा के आलोक में हम 'विद्याष्टकम्' को मुनिश्रीनियमसागर द्वारा अपने गुरू आचार्य विद्यासागर के चरणों में समर्पित भक्तिरस का अष्टदल कमल मान सकते हैं। भक्तिरस के अतिरिक्त इस कृति में शान्तरस की भी चर्वणा स्थान–स्थान पर देखने को मिलती है।

भारतीय काव्यशास्त्रियों ने व्यङ्ग्यार्थ प्रकाशन के आधार पर ही काव्य के तीन भेद किये हैं–उत्तमकाव्य (ध्वनिकाव्य), मध्यमकाव्य (गुणीभूतव्यङ्ग काव्य) तथा अधमकाव्य (व्यङ्गय रहित चित्रकाव्य)

**प्रधानगुणभावाभ्यां व्यङ्ग्यस्यैवं व्यवस्थिते।**

**उभे काव्ये ततोऽन्यद् यत्तच्चित्रमभिधीयते।।**

**चित्रं शब्दार्थभेदेन, द्विविधं च व्यवस्थितम्।**

**तत्र किञ्चिच्छब्दचित्रं, वाच्यचित्रमतः परम्।।**

**रसभावादिविषयविवक्षाविरहे सति।**

**अलङ्कारनिबन्धो यः, स चित्रविषयो मतः।।** आनन्दवर्धन,ध्वन्यालोक,3/42-43

चित्रकाव्य के विषय में अन्य विद्वानों के मत अधोलिखित हैं–

**(क) शब्दार्थालङ्क्रियाश्चित्र मार्गाः सुकरदुष्कराः।** दण्डी, काव्यादर्श, 3/186

**(ख) शब्दचित्रं वाच्यचित्रमव्यङ्ग्यं त्ववरं स्मृतम्।**

**शब्दार्थचित्रं यत्पूर्वं काव्यद्वयमुदाहृतम्।**

**गुणप्राधान्यतस्तत्र स्थितिश्चित्रार्थशब्दयोः।।** मम्मट, काव्यप्र.,1/5; 6/1

**(ग) चित्रं नीरसमेवाहुर्भगवद्विषयं यदि।**

**तदा किञ्चिच्च रसवद्यथेक्षेः पर्वचर्वणम्।।**

कविकर्णपूर,अलङ्कारकौस्तुभ 7/214

**(घ) यदव्यङ्ग्यमपि चारुतच्चित्रम्।** अप्पयदीक्षित, चित्रमीमांसा

**(ङ)चित्रं तु काव्यं शब्दार्थालङ्कारचित्रतया बहुविधम्।**

**तत्प्रपञ्चोऽप्यलङ्कार प्रकरणे व्यक्तीभविष्यति।**

*विद्यानाथ, प्रतापरूद्रीय, 2/68 के पहले।*

उपर्युक्त कथनों का सारांश यही है कि उत्तमकाव्य में व्यङ्ग्यार्थ की स्फुट प्रतीति होती है और अलङ्कार की अस्फुट प्रतीति होती है, जबकि अधमकाव्य या चित्रकाव्य में अलङ्कारों की स्फुट प्रतीति होती है, तथा रसादि की अस्फुट प्रतीति होती है। जिस प्रकार उत्तम काव्य में अलङ्कारों की सम्भावना से इनकार नहीं किया जा सकता, उसी प्रकार चित्रकाव्य में रसभावादि की सम्भावना से भी मुँह नहीं मोड़ा जा सकता – **अत्र स्फुटो न कश्चिदलङ्कारः, रसस्य च प्राधन्यान्नालङ्कारता। चित्रमिति गुणालङ्कारयुक्तम्। अव्यङ्गच-मिति स्फुटप्रतीयमानार्थरहितम्।** मम्मट, काव्य प्रकाश, प्रथम उल्लास।

चित्रकाव्य के सम्बन्ध में भारतीय काव्य शास्त्रियों के उपर्युक्त मन्तव्य के आलोक में 'विद्याष्टकम्' का परीक्षण करने के पश्चात् कहा जा सकता है कि यह एक श्रेष्ठ चित्रकाव्य है। कवि कर्णपूर ने ऐसे चित्रकाव्य की प्रशंसा की है, जो भगवद् गुरु–विषयक रति (रूप भक्ति) से सम्पन्न हो (अलङ्कारकौस्तुभ, 7/214), जबकि अवशिष्ट काव्य नीरस हैं। चूँकि 'विद्याष्टकम्' में शब्दचित्र का प्रधानता है, इसलिए इसे चित्रकाव्य के प्रथमभेद शब्दचित्रकाव्य के अन्तर्गत मानना चाहिए। 'विद्याष्टकम्' के सम्पादक, संस्कृत–भाषा–साहित्य के सहृदय विद्वान् कवि प्रो. डॉ. प्रभाकर नारायण कवठेकर ने भी इसे चित्रकाव्य की कोटि में रखा है (विद्याष्टकम्, सम्पादकीय, पृ.सं.12-17)। जैन संस्कृत विद्वान् कवियों में स्वामी समन्तभद्र का 'जिनशतक' (स्तुतिविद्या) संस्कृत–चित्रकाव्यों की परम्परा ओर अर्थचित्र–चित्रकाव्य के इन दोनों भेदों–के अनेक उदाहरण संस्कृत साहित्य में देखने को मिल जाते हैं। यथा–महाकवि भारविकृत 'किरातार्जुनीयम्' महाकवि माघकृत–शिशुपालवधम्, श्रीहर्षप्रणीत–'नैषधीयचरितम्, नीतिवर्माप्रणीत–कीचकवधम्, श्रीवत्साङ्कचरित-यमकरत्नाकर आदि। इन कृतियों में यमक, अनुप्रास, श्लेष, एकाक्षरबन्ध, द्वचक्षरबन्ध, चक्रबन्ध आदि शब्दार्थचित्रों का चमत्कार स्थान–स्थान पर देखने को मिलता है। 'राघवपाण्डवीयम्' अर्थचित्र का सुन्दर उदाहरण है। आचार्य नियमसागर के गुरू आचार्य विद्यासागर जी के गुरू पूज्य श्री आचार्य ज्ञानसागर ने भी अपने संस्कृत काव्यग्रन्थों में शब्दचित्रों के उदाहरण अनुप्रास अन्त्याप्रास, यमक, श्लेष, चित्रबन्धों के माध्यम से प्रस्तुत किये हैं (1)। चित्रकाव्य की इस परम्परा में 'विद्याष्टकम्' लिखकर श्री

नियमसागर जी ने अद्भुत योगदान दिया है। इस काव्य की रचना उन्होंने अपने ग्रन्थ 'रत्नत्रयस्तुतिशतक' नामक ग्रन्थ के एक ही श्लोक (सं.102) के आधार पर की है।

अब यदि हम इस कृति को कलापक्ष की दृष्टि से देखें तो हम पाएँगे कि कवि ने इसमें श्लेषानुप्राणित चित्रालंकार के माध्यम से अपनी कलाकुशलता का सुन्दर प्रदर्शन किया है। चित्रालङ्कार भारतीय काव्यशास्त्र में प्रतिष्ठित काव्यभेद चित्रकाव्य का ही एक प्रकार है। काव्यशास्त्रियों ने इसका लक्षण इस प्रकार किया है–

**(क) वक्रोक्तिरनुप्रासो यमकं श्लेषस्तथा परं चित्रं शब्दस्यालङ्कारा:।**

रुद्रट, काव्यालङ्कार, 2/13

**(ख) भङ्ग्यन्तरकृततत्क्रमवर्णनिर्मितानि वस्तुरूपाणि।**

**साङ्कानि विचित्राणि च रच्यन्ते यत्र तच्चित्रम्।।**

**तच्चक्रखड्गमुसलैर्वाणासनशक्तिशूलहलै:।**

**चतुरङ्गपीठविरचितरथतुरगगजादिपदपाठै:।।** वहीं, 5/1, 33

**(ग) तच्चित्रं यत्र वर्णानां खड्गाद्याकृतिहेतुता।**

सन्निवेशविशेषेण टात्र न्यस्ता वर्णा: खड्ग-मुरज-

पद्माद्याकारमुल्लासयन्ति तच्चित्रं काव्यम्। कष्टं काव्य–

मेतदिति दिङ्मात्रं प्रदर्श्यते। मम्मट, काव्यप्रकाश, 9/85 और व्याख्या

अत: स्थूलबुद्धिलालनीयत्वाद् वाचकशब्दबहिर्भावाच्च नात्र कविभिरादर: कार्य इति मन्तव्यम्।

**आरोप्य लिपिवर्णानां साम्याद् वाचकवर्णताम्।**

**खड्गबन्धादिकं चित्रं काव्यालङ्कार इष्यते।।**

(1) द्रष्टव्य, प्रस्तुत लेख की लेखिका का ग्रन्थ 'महाकवि ज्ञानसागर के काव्य एक अध्ययन'। काव्यप्रकाश की संजीवनी टीका पृ.सं. 38-39

**( ङ )वर्णस्थानस्वराकारगतिबन्धान् प्रतीह यः।**

**नियमस्तद् बुधैः षोढा चित्रमित्यभिधीयते।।** भोज, सरस्वतीकण्ठा.2/109

**( च )वर्णानां खड्गाद्याकृतिहेतुत्वे चित्रम्।** रूय्यक, अलङ्कारसर्वस्व, पृ.सं. 30

**( छ ) स्वरव्यञ्जन – स्थानगव्याकार नियमच्युतगूढादिचित्रम्।**

हेमचन्द्र, काव्यानुशासन 5/4

**( ज )पद्मादिलिपिवर्णवच्चित्रम्।**

शोभाकर मित्र, अलङ्काररत्नाकर

**( झ )पद्माद्याकारहेतुत्वे वर्णानां चित्रमुच्यते।** विश्वनाथ,साहित्यदर्पण10/13का पू.

**( ञ ) पद्माद्याकारहेतुत्वे वर्णानां चित्रमुच्यते।** विद्यानाथ,प्रतापरुद्रीय7/409-413

उपर्युक्त लक्षणों का सारांश इस प्रकार है कि भारतीय काव्यशास्त्रियों के मतानुसार चित्रालङ्कार शब्दालङ्कार है। लिपि के वैशिष्ट्य से जहाँ वर्णो से अस्त्र–शस्त्र, आभूषणादि के चित्र बन जाते हैं, वहाँ चित्रालङ्कार होता है। वर्ण, स्थान, स्वर, आकार, गति और बन्ध की दृष्टि से यह छः प्रकार का है। इस प्रकार यह अलङ्कार लिपिगत होते हुए भी, शब्द और लिपि का तादात्म्य सम्बन्ध होने से शब्दालङ्कार की कोटि में निर्विवादरूपेण आ जाता हैं। इसके साथ ही ध्वनिवादी आचार्यों ने इसको बहुत पसन्द न करते हुए भी इसका अस्तित्व स्वीकार किया है।

विद्वत्सम्मत इस चित्रालङ्कार की दृष्टि से जब हम 'विद्याष्टकम्' की परीक्षा करते हैं तो पाते हैं कि कवि मुनिश्री नियमसागर ने मात्र आठ व्यञ्जन एवं तीन स्वरों में इस अनुपम कृति की रचना की है। ये आठ अक्षर एवं तीन स्वर कविप्रणीत 'रत्नत्रयस्तुतिशतक' के श्लोक सं.102 में भी विद्यमान हैं। 'रत्नत्रयस्तुतिशतक' के इस श्लोक में चित्रालंकार का 'सर्वतोभद्रकल्पवृक्षबन्ध' नामक बन्धभेद घटित हुआ है। यह बड़ा अद्भुत एवं प्रशंसनीय तथ्य है कि इसी पद्य के अक्षरों में ही स्थान परिवर्तन करके कवि ने 'विद्याष्टकम्' के आठ श्लोकों की संरचना की है। प्रत्येक श्लोक द्वारा लिपि के वैशिष्ट्य से एक–एक चित्रबन्ध की रचना हो जाती है और सर्वप्रथम क्रमशः आठ चित्रबन्ध बन जाते हैं–सर्वतोभद्रबन्ध,

नियमसागर जी ने अद्भुत योगदान दिया है। इस काव्य की रचना उन्होंने अपने ग्रन्थ 'रत्नत्रयस्तुतिशतक' नामक ग्रन्थ के एक ही श्लोक (सं.102) के आधार पर की है।

अब यदि हम इस कृति को कलापक्ष की दृष्टि से देखें तो हम पाएँगे कि कवि ने इसमें श्लेषानुप्राणित चित्रालंकार के माध्यम से अपनी कलाकुशलता का सुन्दर प्रदर्शन किया है। चित्रालङ्कार भारतीय काव्यशास्त्र में प्रतिष्ठित काव्यभेद चित्रकाव्य का ही एक प्रकार है। काव्यशास्त्रियों ने इसका लक्षण इस प्रकार किया है–

**(क) वक्रोक्तिरनुप्रासो यमकं श्लेषस्तथा परं चित्रं शब्दस्यालङ्काराः।**

रुद्रट, काव्यालङ्कार, 2/13

**(ख) भङ्ग्यन्तरकृततत्क्रमवर्णनिर्मितानि वस्तुरूपाणि।**

**साङ्कानि विचित्राणि च रच्यन्ते यत्र तच्चित्रम्।।**

**तच्चक्रखड्गमुसलैर्वाणासनशक्तिशूलहलैः।**

**चतुरङ्गपीठविरचितरथतुरगगजादिपदपाठैः।।** वहीं, 5/1, 33

**(ग) तच्चित्रं यत्र वर्णानां खड्गाद्याकृतिहेतुता।**

सन्निवेशविशेषेण टात्र न्यस्ता वर्णाः खड्ग-मुरज-

पद्माद्याकारमुल्लासयन्ति तच्चित्रं काव्यम्। कष्टं काव्य–

मेतदिति दिङ्मात्रं प्रदर्श्यते। मम्मट, काव्यप्रकाश, 9/85 और व्याख्या

अतः स्थूलबुद्धिलालनीयत्वाद् वाचकशब्दबहिर्भावाच्च नात्र कविभिरादरः कार्य इति मन्तव्यम्।

**आरोप्य लिपिवर्णानां साम्याद् वाचकवर्णताम्।**

**खड्गबन्धादिकं चित्रं काव्यालङ्कार इष्यते।।**

(1) द्रष्टव्य, प्रस्तुत लेख की लेखिका का ग्रन्थ 'महाकवि ज्ञानसागर के काव्य एक अध्ययन'। काव्यप्रकाश की संजीवनी टीका पृ.सं. 38-39

**( ङ )वर्णस्थानस्वराकारगतिबन्धान् प्रतीह यः।**

**नियमस्तद् बुधैः षोढा चित्रमित्यभिधीयते।।** भोज, सरस्वतीकण्ठा.2/109

**( च )वर्णानां खड्गाद्याकृतिहेतुत्वे चित्रम्।** रूय्यक, अलङ्कारसर्वस्व, पृ.सं. 30

**( छ ) स्वरव्यञ्जन – स्थानगव्याकार नियमच्युतगूढादिचित्रम्।**

हेमचन्द्र, काव्यानुशासन 5/4

**( ज )पद्मादिलिपिवर्णवच्चित्रम्।**

शोभाकर मित्र, अलङ्काररत्नाकर

**( झ )पद्माद्याकारहेतुत्वे वर्णानां चित्रमुच्यते।** विश्वनाथ,साहित्यदर्पण10/13का पू.

**( ञ ) पद्माद्याकारहेतुत्वे वर्णानां चित्रमुच्यते।** विद्यानाथ,प्रतापरुद्रीय7/409-413

उपर्युक्त लक्षणों का सारांश इस प्रकार है कि भारतीय काव्यशास्त्रियों के मतानुसार चित्रालङ्कार शब्दालङ्कार है। लिपि के वैशिष्ट्य से जहाँ वर्णो से अस्त्र–शस्त्र, आभूषणादि के चित्र बन जाते हैं, वहाँ चित्रालङ्कार होता है। वर्ण, स्थान, स्वर, आकार, गति और बन्ध की दृष्टि से यह छः प्रकार का है। इस प्रकार यह अलङ्कार लिपिगत होते हुए भी, शब्द और लिपि का तादात्म्य सम्बन्ध होने से शब्दालङ्कार की कोटि में निर्विवादरूपेण आ जाता हैं। इसके साथ ही ध्वनिवादी आचार्यों ने इसको बहुत पसन्द न करते हुए भी इसका अस्तित्व स्वीकार किया है।

विद्वत्सम्मत इस चित्रालङ्कार की दृष्टि से जब हम 'विद्याष्टकम्' की परीक्षा करते हैं तो पाते हैं कि कवि मुनिश्री नियमसागर ने मात्र आठ व्यञ्जन एवं तीन स्वरों में इस अनुपम कृति की रचना की है। ये आठ अक्षर एवं तीन स्वर कविप्रणीत 'रत्नत्रयस्तुतिशतक' के श्लोक सं.102 में भी विद्यमान हैं। 'रत्नत्रयस्तुतिशतक' के इस श्लोक में चित्रालंकार का 'सर्वतोभद्रकल्पवृक्षबन्ध' नामक बन्धभेद घटित हुआ है। यह बड़ा अद्भुत एवं प्रशंसनीय तथ्य है कि इसी पद्य के अक्षरों में ही स्थान परिवर्तन करके कवि ने 'विद्याष्टकम्' के आठ श्लोकों की संरचना की है। प्रत्येक श्लोक द्वारा लिपि के वैशिष्ट्य से एक–एक चित्रबन्ध की रचना हो जाती है और सर्वप्रथम क्रमशः आठ चित्रबन्ध बन जाते हैं–सर्वतोभद्रबन्ध,

भारतदेशबन्ध, कलशबन्ध, श्रीफलबन्ध, स्वस्तिकबन्ध, रेडक्रॉस बन्ध, टेपरिकॅर्डरबन्ध एवं चतुरक्षरबन्ध। इसके अतिरिक्त इन्हीं श्लोकों के मिश्रण से अन्य चित्रबन्धों की भी रचना हो जाती है। यथा–सर्वतोभद्रकल्पवृक्षद्रुम बन्ध में एक श्लोक से ही अन्य सात श्लोकों की उपस्थिति हो जाती है। 'मृत्युकूपबन्ध' में 'रत्नत्रयस्तुतिशतक' का श्लोक एवं 'विद्याष्टकम्' का प्रथम श्लोक साथ–साथ प्रस्तुत हुआ है। 'सिद्धचक्रबन्ध' का निर्माण 'रेडक्रॉसबन्ध' का निर्माण करने वाले 'विद्याष्टकम्' के छठे श्लोक से हुआ है। 'समकोणबन्ध' अथवा 'एल (1) बन्ध' में भी छठे श्लोक को ही पाँच अक्षरों में निबद्ध किया गया है। 'मुरजबन्ध' को भी 'रेडक्रासबन्ध' नामक छठे श्लोक से ही निर्मित किया गया है। प्रथम श्लोक को चौंसठ अक्षरों के रूप में लिखकर, उसमें 25 अंक का चित्र तैयार किया गया है और इस चित्र के अन्दर छठे श्लोक को व्यवस्थित किया गया है। इस प्रकार प्रथमश्लोक (सर्वतोभद्र से सम्बद्ध) और छठे श्लोक (रेडक्रॉस बन्ध से सम्बद्ध) की सहायता से 'रजत संयमोत्सव वर्षाङ्क (25) बन्ध' का निर्माण किया गया है। 'विद्यासागर जी' का जन्म ईशवीय सन् 10 अक्टूबर 1946 को हुआ था, उनके जन्म दिवस को दर्शाने वाले 'जन्म दिनाङ्क बन्ध' में हमें एक साथ ही 'रत्नत्रयस्तुतिशतमक' के श्लोक सं. 102 और 'विद्याष्टकम्' के प्रथम, षष्ठ और अष्टम श्लोकों की छटा दिखलाई दे जाती है। आचार्य विद्यासागर जी ने अपने गुरू आचार्य श्री 108 ज्ञानसागर जी से दिनाङ्क 30 जून, सन् 1968 को दीक्षा प्राप्त की थी। एतदर्थ 'दीक्षा दिनाङ्क बन्ध' का निर्माण किया गया है। इसमें भी 'रत्नत्रयस्तुतिशतक' के 102वें पद्य के साथ 'विद्याष्टकम्' के पहले, छठें और आठवें श्लोक का मिश्रण विद्यमान है। आचर्य विद्यासागर जी ने 22 नवम्बर, सन् 1972 को अपने गुरू आचार्य ज्ञानसागर जी से आचार्य पद प्राप्त किया था। इस विशिष्ट घटना को दर्शाने के लिए भी 'रत्नत्रयस्तुतिशतक' के 102वें श्लोक और 'विद्याष्टकम्' के प्रथम, षष्ठ और अष्टम श्लोकों के विशिष्ट वर्णविन्यास द्वारा 'पदप्राप्तिदीनाङ्कबन्ध की संरचना हुई है। इस प्रकार 'विद्याष्टकम्' के मूल श्लोकों के वर्णों को विशिष्ट प्रकार से विन्यस्त करने पर जहाँ सर्वतोभद्र, भारतदेश, कलश, श्रीफल, स्वस्तिक, रेडक्रास, टेपरिकर्डर एवं चतुरक्षर की आकृति बन जाती है, वहीं इन्हीं श्लोकों के पदों में परिवर्तन के द्वारा एवं इनमें परस्पर मिश्रण से क्रमशः सर्वतोभद्रकल्पवृक्ष, मृत्युकूप, सिद्धचक्र, समकोण (एल्), मुरज, रजतसंयमोत्सववर्षाङ्क, जन्मदिनाङ्क, दीक्षादिनाङ्क एवं पदप्राप्तिदिनाङ्क की आकृतियाँ बन जाती हैं। अतएव 'विद्याष्टकम्' के आठ श्लाकों के माध्यम से कवि नियमसागर जी ने

सत्रह चित्रबन्ध (चित्रालङ्कारों) को प्रस्तुत कर दिया है। 'विद्याष्टकम्' के पश्चात् कवि नियमसागर जी ने 'प्रशस्तिपर्व' को सत्रह श्लोकों में प्रस्तुत किया है। जिसका पहला पद्य कन्नड़ में दूसरा हिन्दी में है। तीसरे से सोलह तक अर्थात् चौदह पद्य संस्कृत में लिख गये हैं। सत्रहवाँ पद्य प्राकृत भाषा में लिखकर उसकी संस्कृतच्छाया भी दी गई है। तीसरे से चौदह पद्य तक बारह श्लोकों में अनुष्टुप् छन्द प्रयुक्त किया गया है। पन्द्रहवाँ और सोलहवाँ पद्य आर्या छन्द में निबद्ध है तथा सत्रहवाँ पद्य गाथा छन्द में निबद्ध है। इस प्रशस्तिपर्व में नियमसागर जी ने पुनः गुरू विद्यासागर जी की स्तुति की है। यथा–

**मह्यां परो यमी वीर! त्वं विद्यासागरः सुधा।**

**दृष्टगस्[illegible]ऽऽराध्यं कं रक्तं नौमि वा भुवि।।** प्रशस्तिपर्व, श्लोक, सं.4

इसके अतिरिक्त 'प्रशस्तिपर्व' में स्वामी कुन्दकुन्दाचार्य को भी श्रद्धा से स्मरण करके प्रणाम किया गया है।

**वागीशं योऽक्षमानेशं वन्दे सद्धर्मचालितम्।**

**महन्तं कुन्दकुन्दं दिग्वस्त्रमेनं करण्डकम्।।** प्रशस्तिपर्व, श्लोक सं. 14

महाकवि नियमसागर ने 'प्रशस्तिपर्व' के तीसरे श्लोक से सोलहवें श्लोक तक अर्थात् चौदह श्लोकों के अंग्रेजी वर्णमाला के अक्षरों से चिह्नित करके रूप किया है कि लिपिवैशिष्ट्य अथवा पठनक्रम से क्रम रचयिता 'नियमसागर' का नाम, कृति 'विद्याष्टकम्' नाम, रत्नत्रयस्तुतिशतक का श्लोक सं. 102, 'विद्याष्टकम्' के आठों श्लोक, 'विद्याष्टकम्' का रचनाकाल, 'विद्यासागराय नमः' मन्त्र, 'फार आनन्द मिट वाचा' मराठी भाषा की सूक्ति, '**The End**' अंग्रेजी का ग्रन्थ समाप्ति सूचक वाक्य, 'समन्तभद्राय नमः' एवं 'प्रशस्ति गुना की है' हिन्दी भाषा द्वारा रचनास्थल गुना की सूचना प्राप्त हो जाती है। इस प्रकार प्रश्नपर्व के सत्रह, रत्नत्रयस्तुतिशतक का एक और 'विद्याष्टकम्' के आठ - श्लोक मिलकर 26 श्लोकों की उपस्थिति 'प्रशस्तिपर्व' के माध्यम से हो जाती है। 'विद्याष्टकम्' और 'प्रशस्तिपर्व' के पश्चात् महाकवि नियमसागर ने अत्यन्त अद्भुत 'विश्वचक्रबन्ध' प्रस्तुत किया है इस बन्ध में 'विद्याष्टकम्' के आठ, प्रशस्तिपर्व सत्रह, मङ्गलाचरण का एक इस प्रकार से पचीस पद्य एवं 'प्रशस्तिपर्व' के लिपिवैशिष्ट्य से उपलब्ध होने वाले उपर्युक्त सभी महत्त्वपूर्ण तथ्य भी प्रस्तुत किए गए हैं। चक्रबन्ध के शीर्ष भाग पर आचार्य ज्ञानसागर जी

एवं चित्र के चारों ओर आचार्य विद्या जी की चार मुद्राएँ अंकित की गई हैं।

इस ग्रन्थ में भारतदेश बन्ध रेडक्रासबन्ध, टेपरिकर्डरबन्ध, रजतसंयमोत्सववर्षाङ्कबन्ध, जन्मदिनाङ्कबन्ध, दीक्षादिनाङ्कबन्ध, पदप्राप्तिदिनाङ्कबन्ध, समकोणबन्ध आदि चित्रबन्ध रूप चित्रालङ्कार नियमसागर जी द्वारा चित्रकाव्य के क्षेत्र में अद्भुत अभिनव योगदान के रूप में मान्य होने चाहिए। वाग्विदग्ध कवि की भाषा-शैली विषय वस्तु एवं शब्दचित्रकाव्य के अनुकूल ही है।

गुरू की स्तुति का प्राधान्य होने से यह ग्रन्थ भारतीय संस्कृति को संजीवित करने में परम सहायक है। कवि दिगम्बर जैनधर्म को मानने वाला है और जैन धर्म-दर्शन के विभिन्न सिद्धान्तों पर उसकी परम आस्था है।

यह बड़ी प्रसन्नता का विषय है कि श्रीमान् ऐलक सम्यकत्वसागर जी ने 'विद्याष्टकम्' के आठ श्लोकों से सम्बद्ध 24, उपसंहारात्मक 2 श्लोकों से सम्बद्ध 2 एवं 'विश्वचक्रबन्ध' से सम्बद्ध एक अतः 27 हिन्दी पद्यों को प्रस्तुत किया है। इन 27 हिन्दी पद्य रूप 27 नक्षत्रों से 'विद्याष्टकम्' रूप अष्टदिशाओं का समूह रूप सम्पूर्ण विश्व में सुशोभित हो गया है।

आदरणीय प्रोफेसर डॉक्टर प्रभाकर नारायण कवठेकर जी ने अठारह पृष्ठों में इस ग्रन्थ का सम्पादकीय लिखकर इस ग्रन्थ के पाठकों एवं समीक्षकों के लिए बहुमूल्य सामग्री प्रस्तुत कर दी उपर्युक्त विस्तृत विवेचन से सुस्पष्ट हो जाता है कि मुनिश्रीनियमसागर ने 'विद्याष्टकम्' में चित्रकाव्य के माध्यम से गुरु की स्तुति प्रस्तुत की है।

और श्लेषानुप्राणित चित्रबन्ध की संरचना मस्तिष्क के गम्भीर चिन्तन का परिणाम है। काव्यशास्त्रियों और समालोचकों के कथन प्रायः चित्रबन्ध को कठिन काव्य की श्रेणी में रखकर महाकवियों को इनके प्रयोग से बचने की प्रेरणा दिया करते हैं। किन्तु इस ग्रन्थ में भावपक्ष एवं कलापक्ष का सुन्दर समन्वय किया गया है। हृदय मस्तिष्क के नीरस कार्यो में सरसता का आधान करता है और मस्तिष्क भावुकता में बहकर अपनी क्षति करने वाले हृदय को संयमित करता है। ऐसी ही स्थिति इस ग्रन्थ में विद्यमान भावपक्ष और कलापक्ष की भी है। हाँ, 'प्राधान्येन व्यपदेशा भवन्ति' के नियमानुसार और प्राचीन भारतीय साहित्यशास्त्रियों के मतानुसार यह काव्य 'शब्दचित्रकाव्य' की संज्ञा प्राप्त करने में समर्थ है, 'ध्वनिकाव्य' की नहीं।

मैं 'विद्याष्टकम्' एवं इसके रचयिता मुनिश्री नियमसागर जी का हार्दिक अभिनन्दन करती हूँ; भगवान् जिनेन्द्र देव से प्रार्थना करती हूँ कि वह नियमसागर जी को उनका अभीष्ट मनोरथ प्रदान करें; प्रोफेसर पी.एन. कवठेकर जी का साधुवाद करती हूँ, ऐलक सम्यक्त्वसागर को धन्यवाद देती हूँ; विद्यासागर जी को प्रणामसहित स्मृति करती हूँ; तथा आचार्य ज्ञानसागर जी को श्रद्धाञ्जलि के रूप में यह लेख समर्पित करती हूँ।

**प्रो. किरण टण्डन**
संस्कृतविभाग
कुमायूँ विश्वविद्यालय,
नैनीताल, उत्तराखण्ड



# लेखक की रचनाधर्मिता की मीमांसा एवं समीचीनता

डॉ. रामबहादुर शुक्ल

वर्तमान युग जहाँ विज्ञान के चरमोंत्कर्ष एवं कम्प्यूटरीकृत युग है, वहीं आतंकवाद एवं भौतिकतावाद की चकाचौंध से भी इस युग का जनजीवन अछूता नहीं है। भारत की भारतीयता जहाँ पाश्चात्य संस्कृति के प्रभाव से संकुचित होती जा रही है, वहीं आध्यात्मिक प्रवृत्ति का ह्रास, समयाभाव एवं अर्थाजन की प्रवृत्ति से अभिभूत होने और सत्काव्य सेवन से वंचित होने से, मानव अपने स्वास्थ्य संवर्धन के लिए चिन्तित दिखलायी पड़ता है। ऐसे समय में लेखक की भूमिका ही भारतीय समाज को एक नया रूप दे सकने में समर्थ सिद्ध हो सकती है। वैदिक संहिताओं के अध्ययन से यह तथ्य निकल कर सामने आता है कि मानव में कौतूहल एवं पृच्छा की प्रवृत्ति उसकी मौलिक विशेषता थी, एवं अपनी इसी मौलिक विशेषता के कारण मानव चिन्तनशील प्राणी माना गया, तथा अपने चिन्तन को जो, उसने लेखनी के माध्यम से लिपिबद्ध किया, वही काव्य या साहित्य के रूप में आज हमारे सामने अवस्थित है। भावनाओं एवं घटनाओं से तो प्रत्येक व्यक्ति प्रभावित होता है, किन्तु जो व्यक्ति अपनी भावनाओं एवं दृष्ट घटनाओं को शब्दों में उपनिबद्ध कर लेता है, वह लेखक बन जाता है, एवं जो अनुभूति भर करता है, वह सहृदय व्यक्ति मात्र रहता है। आचार्य आनन्दवर्धन ने कवि की विशिष्ट विशेषताओं[1] की ओर इंगित करते हुए उसे सहृदय सम्पन्न माना है, तथा लेखक की विशिष्टतासम्पन्न गुणों के कारण ही आचार्य अभिनवगुप्त ने आचार्य आनन्दवर्धन को सहृदयचक्रवर्ती सम्राट[2] पद से सम्बोधित किया है। राजशेखर ने अपनी काव्यमीमांसा में कवि की उपर्युक्त प्रतिभा को कारयित्री कहा, एवं सहृदय की प्रतिभा को भावयित्री।[3] कवि या लेखक की यही प्रतिभा ही उसकी रचनाधर्मिता का प्राणभूततत्त्व होती है

पिपीलिका वृत्ति से यहाँ लेखक की रचनाधर्मिता की मीमांसा एवं समीचीनता को

स्पष्ट करना अभीप्सित है। आचार्य भट्टतौत, जो आचार्य अभिनवगुप्त के शिष्य थे, उन्होंने अपने ग्रंथ काव्यकौतुक में लिखा है कि "कवि के कर्म को ही काव्य कहते हैं "तस्य कर्म स्मृतं काव्यम्", "कवयति इति कविः" से भी स्पष्ट है कि कवि उसे कहते हैं, जो कवन या वर्णन क्रिया करते हैं, क्योंकि व्याकरण शास्त्र में "कवृ" धातु का प्रयोग वर्णन करने के अर्थ में प्रयुक्त होता है। 'कवृ' धातु से 'इ' प्रत्यय जोड़ने पर कवि शब्द बनता है, जिसका स्पष्टतः यह अर्थ किया जा सकता है कि जो निर्दोष रीति से, गुणों एवं रसों तथा यथोचित अलंकारो से संयुक्त शब्दार्थ समष्टि का वर्णन करे, वह कवि या लेखक होता है, एवं कविकर्म ऐसा शब्दसाहचर्य होता है, जो निर्दोष होने के साथ-साथ गुणों से युक्त और सालङ्कारता के गुणों से मण्डित हो। शायद इसीलिए आचार्य मम्मट काव्य को "तत् (काव्यं) अदोषौ शब्दार्थौ सगुणौ अनलङ्कृती पुनः क्वपि"[4] रूप में अभिहित करते हैं। "रचनायाः धर्मिता इति रचनाधर्मिता", रूप में हम कह सकते हैं कि कवि की रचनाधर्मिता ही उसके काव्य का प्राणभूत तत्त्व होती है।

लेखक या कवि की रचनाधर्मिता के अन्तर्गत संस्कृत काव्यशास्त्रीय दृष्टि में प्रतिभा, व्युत्पत्ति एवं अभ्यास प्रमुख भूमिका निभाते हैं, अर्थात् इन तीन तत्त्वों की उपस्थिति या अनुपस्थिति ही लेखक को सर्वोत्कृष्ट लेखक या निम्नकोटि का लेखक घोषित करती है। आचार्य दण्डी के अनुसार जहाँ नैसर्गिकी प्रतिभा, निर्मलशास्त्रज्ञान, एवं अमन्द अभियोग या अभ्यास कवि की रचनाधर्मिता को प्रभावित करते हैं,[5] वहीं आचार्य रुद्रट, एवं कुन्तक शक्ति, व्युत्पत्ति एवं अभ्यास को कवि की रचनाधर्मिता को प्रभावित करने वाले मुख्य कारक मानते हैं,[6] जब कि आचार्य वामन लोक (लोकव्यवहारज्ञान), विद्या (विभिन्न शास्त्रज्ञान), एवं प्रकीर्ण को कवि की रचनाधर्मिता को प्रभावित करने वाला कारक मानते हैं।[7] प्रकीर्ण के अन्तर्गत आचार्य वामन है अन्य तत्त्वों को सम्मिलित करते है, वे हैं– लक्ष्यज्ञत्त्व या काव्यों का अनुशीलन, अभियोग (अभ्यास), वृद्धसेवा (गुरू द्वारा शिक्षा प्राप्ति), अवेक्षण अर्थात् उपर्युक्त शब्दों को चुन-चुन कर काव्यालेखन में जगह देना एवं अनुपयुक्त शब्दों का अपसारण (दूर करना या हटाना) करने की कला का ज्ञान होना, प्रतिभान या प्रतिभा, एवं अवधान अर्थात् चित्त की एकाग्रता अर्जित करना।[8] उपर्युक्त सभी काव्याचार्यो के मतों की मीमांसानन्तर आचार्य मम्मट ने लेखक (कवि) की रचनाधर्मिता को प्रभावित करने वाले तीन प्रमुख तत्त्वों को स्वीकार किया, वे हैं–शक्ति (प्रतिभा), निपुणता अर्थात् लोक, काव्य, एवं काव्यशास्त्र आदि के अध्ययनोपरान्त प्राप्त निपुणता, एवं

अभ्यास अर्थात् काव्य के मर्मज्ञ व्यक्तियों से प्राप्त शिक्षा के द्वारा अभ्यास।[9]

लेखक एक व्यक्ति भले है, किन्तु व्यक्ति होने के नाते वह अकेला नहीं है, क्योंकि उसका समाज एवं राष्ट्र से घनिष्ठ सम्बन्ध होता है। शायद इसीलिए साहित्य एवं लेखक का आज से नहीं, आदिमकाल से मानवसभ्यता के विभिन्न इतिहास काल में महत्त्वपूर्ण स्थान रहा है। लेखन के प्रति उसकी प्रतिबद्धता ही उसे सामाजिक दायित्व से जोड़ती रहती है, वह उससे विमुख नहीं हो सकता, किन्तु आज लेखक की रचनाधर्मिता विविध विधाओं से प्रभावित होती दिख रही है। समाज में व्याप्त आर्थिक विषमताएँ एवं अर्थार्जन की होड़, मन में व्याप्त निराशा एवं कुण्ठा की प्रवृत्ति, पूर्वाग्रह, कामेच्छाओं की अतृप्ति, पारिवारिक कलह, भौतिकतावादी चकाचौंध, पद एवं यशप्राप्ति की कामना में नैतिक मान्यताओं तथा मूल्यों को तिलाञ्जलि देना, अध्ययन एवं अनुभव की कमी होने पर भी केवल अर्थ प्राप्ति एवं सम्मान प्राप्ति हेतु लेखन में प्रवृत्त होना, जिससे उसके (कवि के) काव्य में गुणात्मक दृष्टि का अभाव होना भौगोलिक असंतुलन, भोज्यपदार्थो से लिप्सा एवं मांसाहार की प्रधानता के सात्विक गुणों का अभाव तथा स्वास्थ्य में गिरावट होना, राष्ट्रीय परिप्रेक्ष्य के प्रसंग को भूलकर केवल अर्थवती विधा में ही लेखनी चलाना, आदि सभी परिस्थितियाँ लेखक की रचनाधर्मिता के ह्रास को ही संकेतित करती हैं। अतः प्रतिभा, व्युत्पत्ति एवं अभ्यास के साथ-साथ उपर्युक्त कारण भी लेखक की रचनाधर्मिता को अवश्यमेव प्रभावित करते हैं।

वास्तव में लेखक की प्रतिभा ही उसकी रचनाधर्मिता का मूल है, और जिसे हम काव्य कहते हैं, वह तो एक विशेष प्रकार की कवि शक्ति या कवि प्रतिभा का ही उन्मेष है। आचार्य भामह काव्य की उत्पत्ति में कवि की प्रतिभा को ही मूल मानते हुए भी[10] काव्य और कवि प्रतिभा में कार्यकारणभाव सम्बन्ध मानते हैं, एवं उन पर भारतीय दर्शन की आदर्श भावना का प्रभाव दृष्टिगोचर होता है जबकि आचार्य दण्डी लिखते हैं कि काव्य की श्रीवृद्धि कवि की स्वाभाविक कविप्रतिभा पर ही एकमात्र निर्भर होती है, इसके साथ-साथ वह कवि की व्युत्पत्ति एवं अभ्यास को भी संयुक्त करते दिखते हैं।[11] कवि की रचनाधर्मिता में प्रतिभा को मूलशक्ति मानने में प्रायः सभी प्राचीनकाव्यविद् सहमत हैं एवं उन्होंने प्रतिभा की विविध रूपों में गवेषणा भी प्रस्तुत की है।[12] आचार्यवामन ने तो प्रतिभा को कवित्व का बीज ही स्वीकार कर लिया है, उससे पूर्णतया स्पष्ट हो जाता है, कि कवि

की रचनाधर्मिता में प्रतिभा का अप्रतिम महत्त्व है, परन्तु वर्तमान के विविध भाषाविदों के काव्यों की मीमांसा के अनन्तर हम यह अभिहित कर सकते हैं कि आज के अधिकांश लेखकों में निसर्गप्रतिभा का अभाव देखने को मिलता है। शायद यही कारण है कि उनका काव्य न तो वाल्मीकि के रामायण की उच्चकोटि की काव्यता प्राप्त कर पाता है, और न तो गुरूनानक सदृश सरल भाषा एवं शैली में उपदेशों को जनजीवन तक पहुँचा पाता है, न ही लोकजीवन को शिक्षित करने की उनकी रचनाओं में विषयवस्तु का प्रतिपादन मिलता हे, और न ही आदर्शपात्रों के जीवनविद्या का विवरण देखने को मिलता है। कारण? वह पूर्वग्रह वश या त्वरा में या धैर्यहीनता में काव्यरचना में प्रवृत्त होता है, जबकि उसे निरन्तर काव्याभ्यास के बाद काव्यरचना से संपृक्त होना चाहिए, क्योंकि निरन्तर काव्याभ्यास से उत्तम काव्य की रचना संभव हो सकती है, इस तथ्य का प्रतिपादन स्काट जेम्स ने अपनी पुस्तक 'The Making of Literature' में लोंजाइनस के मत को उद्धृत करते हुए दिया है।[13]

यदि हम रचनाधर्मिता के विषय में ज्योतिषशास्त्र की मान्यता का प्रतिपादन करें, तो देखने को मिलता है कि जातक की जन्म कुण्डली के दशम स्थान में यदि बुध एवं शनि या बुध एवं गुरु का योग हो, तो वह जातक लेखक होता है। बुध यदि जातक की कुण्डली में तृतीयस्थ है एवं लग्न सूर्य चन्द्रमा से दशमस्थ है, तो भी जातक में निसर्ग प्रतिभा होती है एवं वह सफल लेखक होता है।[14] जातक पारिजात में वर्णन मिलता है कि लग्न या चन्द्रमा से दशम स्थान में यदि बुध हो, तो जातक की लेखन या काव्यसृजन में प्रवृत्ति होती है।[15] इसी तथ्य का प्रतिपादन करते हुए जीवनाथ शर्मा ने अपने ग्रंथ भावप्रकाश में लिखा है कि यदि दशम भाव का स्वामी बुध के नवमांश में हो, तो जातक लेखक होता है।[16] अतः स्पष्ट है कि लेखक की रचनाधर्मिता में बुध का प्रभाव स्पष्ट देखने को मिलता है, और यदि मारकेश में बुध न हो, तो बुध का रत्न पन्ना (उपरत्न फिरोजा), बुधवार के दिन सोने की अंगूठी में जड़कर कनिष्ठिका अंगुलि में धारण कर लेने से भी या अनामिका अंगुलि में धारण करने से (क्योंकि बुध एवं शुक्र की मैत्री है, जबकि बुध एवं चन्द्रमा में पिता पुत्र का सम्बन्ध होते हुए भी एक दूसरे से द्वेष रखते हैं) लेखक की रचनाधर्मिता में वृद्धि होती है। यदि बुध मारकेश में हो, या निम्नभाव में हो, तो कवि की रचनाधर्मिता अवश्यमेव प्रभावित होगी, भले ही वह सदैव काव्याभ्यास करता रहे, लेखन करता रहे, लेकिन उसका लेखन उच्चकोटि का नहीं बन पायेगा। जबकि काव्यविदों की मान्यता है कि "आगे के सुकवि रीझि हैं, तो कविताई, न तु राधिकाकन्हाई, सुमिरन को

बहान है।'' स्पष्ट है कि बिना उत्कृष्ट कवित्व के कोई भी कवि परवर्ती कवियों का मार्गदर्शक एवं उनका प्रशंसापात्र तो बन ही नहीं सकता। आचार्यप्रवर तुलसीदासजी का तो यहाँ तक मानना है कि–**कविता भनिति भूति भलि सोई। सुरसरि सम सब कहँ हित होई।।** इस रूप में यदि ऐसे काव्य का लेखन करना है, जिससे मानव के साथ-साथ समाज एवं देश का उत्थान हो, तो उसमें कवित्व के मूल ''प्रतिभा'' को परखना होगा। यह तो यथार्थ तथ्य है कि काव्य के उच्चकोटि या निम्नकोटि के होने में प्रतिभा, व्युत्पत्ति एवं अभ्यास का महत्त्वपूर्ण योगदान होता है, परन्तु फिर भी रचनाधर्मिता को प्रभावित करने में हम ग्रहों के प्रभाव को भी नकार नहीं सकते।

संस्कृत काव्यविद् आचार्य महिमभट्ट अपने ग्रंथ व्यक्तिविवेक में लिखते हैं कि कवि की प्रतिभा शिव का तृतीय नेत्र है, जिसकी शक्ति सर्वथा अप्रतिहतसर है क्योंकि जीवन की कोई भी वस्तु ऐसी नहीं, जो इसका विषय न बन सके।[17] कवि की व्युत्पत्ति को भी रचनाधर्मिता को प्रभावित करने वाला एक प्रधानतम कारण माना जा सकता है। भारतीय काव्यविद् जहाँ व्युत्पत्ति को रचनाधर्मिता का एक प्रधान अंग मानते हैं, वहीं पाश्चात्य कवियों की भी मान्यता है कि वस्तुतः व्युत्पत्ति ही कवि प्रतिभा की देन हैं, Wardswarth लिखते हैं, Poetry is the breath and finer spirit of all knawledge' वहीं कारलाइल मानते हैं कि व्युत्पत्ति, से मानव की विद्वत्ता की परख होती है, जबकि मैथ्यू अर्नाल्ड व्युत्पत्ति को समालोचना की शक्ति मानते हैं, शायद इसीलिए वह लिखते हैं-"Poetry is the criticism of life' स्पष्ट है कि जिसे हम काव्य का कविता कहते हैं, उसमें मानव के समस्त ज्ञान विज्ञान का सारतत्तव एवं सुन्दररहस्य अन्तर्निहित रहा करते हैं। Mathew Arnold अपने ग्रंथ 'Eassas is Criticism' में लिखते हैं कि कविता और जीवन का परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध है। जीवन के आदर्शो के विद्रोह में रची गयी कविता नहीं, क्योंकि जो कविता नैतिक आदर्शों की अपेक्षा करती है, वह जीवन की उपेक्षा करती है।[18] स्पष्ट है कि लेखक को पूर्वाग्रहों एवं अन्यमनस्कता से दूर रहकर काव्यसृजन में प्रवृत्त होना चाहिए। मनःस्थिति के उपयुक्त न होने पर भी काव्यलेखन से उसे बचना चाहिए, साथ ही लेखनकाल में उसे यह दायित्वबोध हमेशा रहना चाहिए, कि वह स्वयं के लिए बल्कि मानव, समाज एवं राष्ट्रहित के संवर्धन के लिए लेखन कर्म कर रहा है। यदि उसमें धैर्य का अभाव रहा, तो निःसंदेह उसकी रचनाधर्मिता प्रभावित होगी। आज के लेखकों में धैर्याभाव देखने को मिलता है, क्योंकि वह जल्दी जल्दी ग्रंथों के निर्माण करने की त्वरा में रहते हैं। कारण अनेक हैं-पद

प्राप्ति के लिए ग्रन्थों का निर्माण, अर्थप्राप्ति या प्रकाशक द्वारा बार-बार स्मरण दिलाने पर ग्रंथ लेखन की प्रवृत्ति संजोना, या ग्रंथों के सृजन की एक लम्बी सूची स्वयं के नाम से उपनिबद्ध होने की इच्छाशक्ति, आदि कारणों से, वह त्वरा (जल्दी) में जो ग्रंथ लेखन करता है, उससे उसकी रचनाधर्मिता प्रभावित हो जाती है, फलतः जिस विधा या उच्चकोटि के ग्रंथ का निर्माण वह स्वतंत्र होने पर, या धैर्य से काम लेने पर कर सकता है, उस कोटि के ग्रंथ का निर्माण वह त्वरा वश नहीं कर सकता, जब कि प्राचीन कवि हर हाल में धैर्य एवं शान्ति की स्थिति में ही कविकर्म में प्रवृत्त होते थे। परिलुप्त धैर्यत्व की स्थापना करने के लिए कवि या लेखक को क्या-क्या करना पड़ता है, ऐसा कालिदास जैसे कवि ही जान सकते हैं एवं कर सकने में समर्थ होते हैं। ऐसा सन्दर्भ पार्वती द्वारा भगवान शंकर की आराधना के समय उपस्थापित करते हुए कालिदास लिखते हैं–

**प्रत्यर्थीभूतामपि तां समाधेः सूश्रूषमाणां गिरिशोऽनुमेने।**

**विकारहेतौ सति विक्रियन्ते येषां न चेतांसि त एव धीराः॥**

आज के लेखकों में एक और विसंगति देखने को मिलती है कि जिस क्षेत्र में उनका स्वामित्व नहीं भी है, तो भी उस क्षेत्र में बलात् दृष्टि डालकर ग्रन्थलेखन करते हैं, कारण? अर्थप्राप्ति एवं यशप्राप्ति ही होता है, अतः उस विधा में वह लेखन कर्म करके, वह उससे न्याय नहीं कर पाते, एवं वह ग्रंथ मध्यम काव्य या अधम काव्य की सरणि में स्थान प्राप्त कर पाता है। उच्चकोटि का तो बनने का प्रश्न ही नहीं उठता। अतः अर्थाजन की होड़ या प्रतिस्पर्धा भी कवि की रचनाधर्मिता में ह्रास लाती है, इसमें कोई संदेह नहीं।

प्राचीन काल के कवि स्वान्तःसुखाय के लिए काव्यसृजन किया करते थे, जो "स्वान्तः सुखाय तुलसी रघुनाथ गाथा, भाषानिबद्ध मति मञ्जुलमातनोति" जैसे तथ्य से स्पष्ट भी है। जबकि वर्तमान काल के लेखकों में इस प्रवृत्ति के ह्रास के दर्शन होते हैं। यह तो यथार्थ तथ्य है कि "प्रयोजनमनुदिश्य मन्दोऽपि न प्रवर्तते" जैसा कि आचार्य मम्मट कहते हैं, तो भी समाज एवं राष्ट्र के हित को ही उद्देश्य मानकर यदि काव्यलेखन किया जाय, तो शायद कविश्रम का साफल्य अवश्यमेव प्रभावी होगा, स्वयं उसके लिए, देश एवं समाज के लिए भी। आज का लेखक कामेच्छाओं की तृप्ति हेतु ही काव्यलेखन में प्रवृत्त होता है, जो कि कही न कहीं पाश्चात्य संस्कृति से प्रभावित है, क्योंकि प्रसिद्ध मनोवैज्ञानिक फ्रायड के साथ–साथ डॉ. नगेन्द्र भी मानते हैं कि 'कवि की रचनाधर्मिता

कामप्रेरित होती हैं।[19] यही कारण है कि आज का लेखक सस्ते एवं भड़काऊ (कामोत्तेजित करने वाले) उपन्यास लेखन से भी नहीं हिचकता। इस रूप में उसकी रचनाधर्मिता प्रभावित होती है, जबकि कवि को दुष्ट या कामोत्तेजित शब्दों के प्रयोग से बचने की मीमांसा हमारे प्राचीन शास्त्रकार रखते हैं, वह लिखते हैं–

**दुष्टः शब्दः स्वरतो वर्णतो वा, मिथ्याप्रयुक्तो न तमर्थमाहः।**

**स वाग्वज्रो यजमानं हिनस्ति, यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोपराधात्॥**

लेखक की रचनाधर्मिता के परिप्रेक्ष्य में समसामयिक जीवन की परिस्थितियों एवं उसमें निहित परिवर्तित तथ्यों की उपेक्षा भी नहीं की जा सकती, फिर भी लेखकों को चाहिए कि आस्था एवं विश्वास के साथ मानवता का हित, सम्पन्न करने वाली रचनाएँ करें। इस परिप्रेक्ष्य में उसे विश्वास होना चाहिए कि भीषणतम व्यवधान भी उसे, उसके लक्ष्य से दूर न हटा सकें। हिन्दी साहित्य के विविध लेखकों यथा–रामधारी सिंह दिनकर, जयशंकर प्रसाद, सुमित्रानन्द पन्त, एवं सूर्यकान्त त्रिपाठी 'निराला', ऐसे ही लेखकों में से थे। आज से लेखकों के लिए डॉ. रामगोपाल शर्मा (दिनेश) का ''जलती रहे मशाल'' कविता का यह वाक्य प्रेरणास्रोत बन सकता है–

**मुझे न लौटा पाय अब तक गरज गरज कर।**
**महासिन्धु के ज्वार स्वयं ही मुझसे हारे॥**

अवधेय है कि ''जलती रहे मशाल'' से डॉ. विनोद शर्मा जी ने जिस मानवतावादी दृष्टिकोण को फैलाने की कोशिश की है, वह उनकी रचनाधर्मिता की उत्कृष्टता को ही द्योतित करता है।

यह तो सच है कि कवि की रचनाधर्मिता युग की प्रवृत्तियों से भी प्रभावित होती है। पाश्चात्य विद्वान् डेनिस टामसन भी लिखते हैं कि मनुष्य के जीवन का ढांचा आज बहुत कुछ इस बात पर निर्भर करता है कि वह क्या पढ़ता है।[20] इस रूप में जिस अभ्यास की बात हमारे संस्कृत काव्यविद् रखते हैं वह भी प्रभावित होता है, क्योंकि साहित्य में जो कुछ भी लिख जाता है, उसके दृष्टिकोंण का निर्माण अनेक बातों पर निर्भर रहता है। शायद इसीलिए स्काटजेम्स ने टेन जैसे साहित्यकार के विषय में अपना मत रखते हुए[21] यह स्वीकार किया कि कवि के निर्माण में परिस्थितियों का विशेष योगदान रहता है।

काव्यरचना का काव्यनिर्माण, तो एक योजनाबद्ध बुद्धिसम्मत प्रक्रिया होती है, जिसके पीछे बहिर्मुखी वृत्ति की प्रेरणा रहती है।[22] अतः युग की विविध प्रवृत्तियों यथा-समाज में व्याप्त छुआछूत की भावना, ऊँच नीच एवं जाति भेद, वर्णविन्यास, अनाचार, ईर्ष्या, द्वेष, मतभेद एवं वैमनस्य आदि से भी कवि की रचनाधर्मिता प्रभावित होती है, इनसे कवि अछूता कैसे रह सकता है।

कवि की रचनाधर्मिता को प्रभावित करने वाले "अभ्यास" को आचार्य वामन ने "अभियोग वृद्धसेना अवेक्षण" रूप माना, क्योंकि काव्यशास्त्रमर्मज्ञों का सानिध्य जब तक न किया जाय, तब तक कविरचनाधर्म लेखक से कोसों दूर रहता है, इसीलिए भामह[23] के साथ-साथ वामन[24] भी शब्दपाक का अभ्यास कविजन के लिए आवश्यक मानते हैं, जब कि ध्वनिवादी आचार्य आनन्दवर्धन केवल 'प्रतिभा' को ही रचनाधर्मिता का प्राण मानते हैं[25] एवं आधुनिक ग्रीन जैसे पाश्चात्य विद्वान् अभिव्यंजना को।[26] और डॉ. देवराज उपाध्याय कवि के आन्तरिक व्यक्तित्व को रचनाधर्मिता को प्रभावित करने वाला मुख्य कारक मानते है[27] जैसा कि आनन्दवर्धन भी स्वीकार करते हैं।[28] स्पष्ट है कि रचनाधर्मिता कवि के व्यक्तित्व से भी प्रभावित होती है, परन्तु यह विडम्बना ही है कि पाश्चात्य विद्वान् इलियट कवि व्यक्तित्व को रचनाधर्मिता का अंग मानने से अस्वीकार करते हैं, वे लिखते हैं कि सफल कवि होने के लिए यह आवश्यक नहीं कि उसकी मानसिक शक्ति समृद्ध हो बल्कि आवश्यकता इस बात की है कि उसका मन अधिक से अधिक भावों और संवेदनाओं का अधिक से अधिक माध्यम बन सके। कला सृजन की इस प्रेरणा के समय जो समन्वय होता है, उससे कवि के व्यक्तित्व का कोई सम्बन्ध नहीं है। इस समस्त प्रक्रिया में उसका व्यक्तित्व सर्वथा पृथक् एवं निर्विकार रहता है, जैसा किसी-किसी रासायनिक क्रिया में होता है।[29] साथ ही वह कवि के मस्तिष्क को प्लेटिनम तन्तु से संज्ञायित करते हैं।[30] लेकिन यहाँ यह कहना अभीप्सित होगा कि इलियट रोमांटिक कवियों की अतिव्यक्तित्व प्रकाशनवादी प्रवृत्ति से चिढ़ गये थे, इसीलिए उन्होंने वर्ड्सवर्थ जैसे महाकवि की स्थापनाओं एवं उनकी काव्यसृजन प्रक्रिया की वैज्ञानिकता का भी खण्डन किया।[31] जैसा कि पूर्व में कालिरिज ने अपने ग्रंथ Biagraphia Literaria में वर्ड्सवर्थ का खण्डन किया था। परन्तु इलियट के विचारों के मीमांसा करने पर हम यह कह सकते हैं कि वह भी कवि की रचनाधर्मिता के पल्लवन में व्यक्तित्व को अस्वीकार नहीं कर पाते। अतः प्रतिभा, व्युत्पत्ति एवं अभ्यास के घनीभूत होने पर ही उत्कृष्ट व्यक्तित्व संभव हो पाता

है, और कवि अपनी रचना में भाषा, भाव, शैली एवं रसों का मणिकांचन संयोग कर पाने में समर्थ हो पाता है।

आचार्य आनन्दवर्धन ने कवि के निर्माता व्यक्तित्व की ओर संकेत करते हुए लिखा है कि–**सुकवि समाहित चेताः रसभावादिविवक्षाशून्यः कविः**[32] साथ ही वह यह भी अभिहित करते हैं कि बिना रस आदि के काव्य का निबन्धन सम्भव नहीं है, ठीक वैसे ही जैसे जगत् की कोई वस्तु विभाव रूप से किसी रस या भाव का अंग बनकर लोकजीवन के समक्ष प्रस्तुत होती है।[33] स्पष्ट है कि सच्चा लेखक वही है जो अपने काव्य की विषयवस्तु में भाषा, भाव, एवं रसों की उपयुक्त या ठीक (सटीक) अन्विति कर पाने में समर्थ हो, और वह ऐसा तभी कर सकता है, जब प्रतिभा व्युत्पत्ति एवं अभ्यास के गुणों से वह सम्पन्न हो। राजशेखर ने भी "भावयित्री प्रतिभा एवं कारयित्री प्रतिभा से सम्पन्न व्यक्तियों को कुशल साहित्यशास्त्रज्ञ, सहृदय, समीक्षक और प्रभाकुशलतायुक्त श्रेष्ठ रचयिता कहा है। स्पष्ट है कि कवि की रचनाधर्मिता उसके काव्यसृजन को प्रभावित करती है। आचार्य भोजदेव का भी मानना है कि "चित्रशास्त्र का ज्ञाता, चित्रकर्म या रचना नहीं जानता, और चित्रकर्म का ज्ञाता चित्रशास्त्र नहीं जानता, मगर जो दोनों को जानता है, वही श्रेष्ठ चित्रकार होता है।[34] यही तथ्य हम रचनाधर्मिता के प्रसंग में रख सकते हैं कि जो कवि की रचनाधर्मिता को जानता है, एवं उसमें खरा उतरता है, वही कवि या लेखक समाज के साथ-साथ राष्ट्र की अभ्युन्नति के लिए काव्य रचना करने में समर्थ हो सकता है। आवश्यकता है आज के लेखकों को पूर्वाग्रह से हटने की, परिस्थितियों से जूझने की एवं अर्थपिपासुता से दूर होने की। अगर लेखक इन सबसे दूर होकर, शास्त्रमर्यादा को एवं राष्ट्रहित तथा लोकजीवन को आदर्श बनाने के लिए काव्यसृजन को संयुक्त हों, तो निःसंदेह प्राचीन कवियों द्वारा उपस्थापित मानदण्डों को वह पुनः प्राप्त कर पाने में समर्थ होगा। इस प्रसंग में कवि की रचनाधर्मिता का तो अप्रतिम महत्त्व होता ही है, रही कवि की या लेखक की रचनाधर्मिता की प्रासंगिकता एवं समीचीनता की बात, तो वह जितनी प्राचीनकाल में प्रासंगिक थी, उतनी आज भी है, एवं भविष्य में भी रहेगी, क्योंकि काव्यलेखन में उत्कृष्टता के दृष्टिकोण से लेखक में रचनाधर्मिता के गुणों की अन्विति होना, उसके लिए अनिवार्य भी है एवं अपरिहार्य भी। अन्त में लेखक की रचनाधर्मिता की मीमांसा एवं समीचीनता के बारे में मैं यह भी कहना अभीप्सित समझता हूँ कि–

**"परीक्ष्य मद्वचो ग्राह्यः भिक्षवो न तु गौरवात्।"**

## सन्दर्भ सूची

1. या व्यापारवती रसान् रसयितुं काचित् कवीनां नवा

   दृष्टिर्या परिनिष्ठितार्थ-विषयोन्मेषा च वैपश्चिती।

   ते द्वे अप्यवलम्ब्य विश्वमनिशं निर्वर्णयन्तो वयं

   श्रान्ता, नैव च लब्धमब्धिशयन त्वद्भक्तितुल्यं सुखम्।। ध्वन्यालोक, पृ. 508

   –आचार्य कल्हण ने भी अपनी कृति राजतरङ्गिणी में आचार्य आनन्दवर्धन को यशस्वी कवि के रूप में निर्दिष्ट किया है। यथा–

   मुक्ताकणः शिवस्वामी कविरानन्दवर्धनः।

   प्रथां रत्नाकरश्चागात् साम्राज्येऽवन्तिवर्मणः।। राजत. 5/34

2. सहृदयचक्रवर्ती खल्वयं ग्रन्थकृत्। ध्वन्यालोक, लोचन टीका, पृ.41
3. कारयित्री भावयित्र्यावितीमे प्रतिभाभिदे।–काव्यमीमांसा, अध्याय,–4
4. काव्यप्रकाश–1/1, पृ. 10–टीकाकार डॉ. सत्यव्रतसिं। पृ.–36
5. नैसर्गिकी च प्रतिभा श्रुतं च बहु निर्मलम्।

   अमन्दश्चाऽभियोगोऽस्याः कारणं काव्यसम्पदः।। काव्यदर्श 1/203

6. तस्यासारनिरासात् सारग्रहणाच्च चारूणः करणे।

   त्रितयमिदं व्याप्रियते शक्तिव्युत्पत्तिरभ्यासः।। रूद्रट–काव्यलंकार–1/14 एवं कुन्तककृत वक्रोक्तिजीवितम्–1/24, एवं उसकी वृत्ति, द्रष्टव्य –पृ. 101

7. लोको विद्या प्रकीर्णञ्च काव्याङ्गानि–वामन काव्यालङ्कार सूत्र–1/3/1

   –लोकवृत्तं लोकः –वही–1/3/2

   –शब्दस्मृत्यभिधानकोश–छन्दोविचिति–कला–कामशास्त्र–दण्डनीतिपूर्वा विद्याः।

   –वहीं 1/3/3

8. लक्ष्यज्ञत्वमभियोगो वृद्धसेवावेक्षणं प्रतिभानमवधानञ्च प्रकीर्णम्। वही–1/3/11
9. **शक्तिर्निपुणता लोककाव्यशास्त्राद्यवेक्षणात्।**

   **काव्यशिक्षयाऽभ्यास इति हेतुस्तदुद्भवे॥** मम्मट–काव्यप्रकाश 1/3

*************************************************************************

10. शब्दश्छन्दोऽभिधानार्था इतिहासश्रयाः कथाः।

लोको युक्तिः कलाश्चेति मन्तव्या काव्यगैरमी। भामह–काव्यालङ्कार 1/9

शब्दाभिधेये विज्ञाय कृत्वा तद्विदुपासनम्।

विलोक्यान्यनिबन्धांश्च कार्यः काव्यक्रियादरः।। वही 1/10

11. दण्डी–काव्यादर्श–1/3

12. मनसि सदा सुसभाधिनि विस्फुरणमनेकधाऽभिधेयस्य।

अक्लिष्टानि पदानि च विभान्ति यस्यामसौ शक्तिः।। रूद्रट–काव्यालंकार 1/15

सा (प्रतिभा) काव्यघटनाऽनुकूलशब्दार्थोपस्थितिः। जगन्नाथ–र.गं.,प्र.अध्याय, पृ.9

–प्रज्ञा नवनवोन्मेषशालिनी प्रतिभा मता।

तदनुप्राणनाजीवद्वर्णना निपुणः कवि। विश्वनाथ सा.द. प्रथम परिच्छेद, पृ.11

–प्राक्तनाद्यतनसंस्कारपरिपाकप्रौढा प्रतिभा काचिदेव कविशक्तिः।

कुन्तक (वक्रोक्तिजीवित 1/29)

–शक्तिः कवित्वबीजरूपः संस्कारविशेषः। यां विना काव्यं न प्रसरेत् प्रसृतं वा उपहसनीयं स्यात्। मम्मट का.प्र. 1/3 की वृत्ति

कवित्वबीजं प्रतिभानम् – वामन का.सू.वृ. 1/3/16

गुरूपदेशादध्येतुं शास्त्रं ज़डधियोऽप्यलम्।

काव्यं तु जायते जातु कस्यचित् प्रतिभावतः।। भामह–काव्यलंकार 1/5

–न विद्यते यद्यपि पूर्ववासनागुणानुबन्धि प्रतिभानमद्भुतम्।

श्रुतेन यत्नेन च वागुपासिताऽपि करोत्येव कमप्यनुग्रहम्।। दण्डी–काव्या-1/104

शक्तिः प्रतिभानं वर्णनीयवस्तुविषयनूतनोल्लेखशालित्वम्। अभिनवगुप्त ध्वन्यालोक लोचन, पृ. 317

–प्रतिभा अपूर्ववस्तुनिर्माणक्षमा प्रज्ञा, तस्या विशेषो रसावेशवैशद्यसौन्दर्यकाव्य-निर्माणक्षमत्वम् – अभिनवगुप्त ध्व., 1/6

अव्युत्पत्तिकृतो दोषः शक्तया संव्रियते कवेः।

यस्त्वशक्तिकृतस्तस्य झरित्येवावभासते।। आनन्दवर्धन – ध्व. 3/6

–प्रतिभा कारणं तस्य व्युत्पत्तिस्तु विभूषणम्।

भृशोत्पत्तिकृदभ्यास इत्याद्यकविसंकथा।। वाग्भट (1) का. अ. 1/6

–प्रतिभाऽस्य हेतः व्युत्पत्यभ्यासाभ्यां संस्कार्या–हेमचन्द्र, काव्यानुशासन, पृ.6

–सा (शक्तिः) केवलं काव्ये हेतुः इति यायावरीयः। विप्रसृतिश्च सा प्रतिभाव्युत्पत्तिभ्याम् राजशेखर– काव्यमीमांसा, अध्याय–4 पृ.26

13. Literature, When it reaches the peak is the domain of creative art, it can transpart and lift us out of ourselves by a power, Which canfaimds the judgment, eclipses mere reasion and illumines a subject with the vividness of lightning - The Making of litirature. Page-91

14. भारतीय ज्योतिष–श्रीशंकरबालकृष्ण दीक्षितपृ. 286

15. शिल्पादिकाव्यागमशास्त्रमार्गाज्योतिर्गणज्ञानवशाद् बुधांशे। जातकपारिजात–पृ.468

16. बुधांशे काव्यशिल्पादिगणितैरेव जीविका–भावप्रकाश–पृ. 81

17. रसानुगुणशब्दार्थचिन्तास्तिमितचेतसः। क्षणं स्वरूपस्पर्शोत्था प्रज्ञैव प्रतिभा कवेः।
    सा हि चक्षुर्भगवतस्तृतीयमिति गीयते। येन साक्षात्करोत्येष भावांस्त्रैलोक्यवर्तिनः।।

व्यक्तिविवेक, पृ. 108

18. Mathew Arnold - Essas in Criticism. page 3

19. डॉ. नगेन्द्र के आलोचना–सिद्धान्त–नारायण प्रसाद चौबे, पृ.71

20. Denys Thompson - Reading and Discrimination. Page.3

**************************************************************************

21. Taine's Cantrilation to literary science lay in his study of literature as the praduct of social farces. - Secatt James - The Making of literature. p.253

22. डॉ. नगेन्द्र–विचार और विश्लेषण–पृ. 109

23. शब्दाभिधेये विज्ञाय कृत्वा तद्विदुपासनम्।

विलोक्यान्यनिबन्धांश्च कार्यः काव्यक्रियादरः ।। काव्यालंकार 1/10

24. आधानोद्धरणे तावद् यावद् दोलायते मनः। पदस्य स्थापिते स्थैर्ये हन्तसिद्धा सरस्वती। यत् पदानि व्यजन्त्येव परिवृत्तिसहिष्णुतायातं शब्दयासनिष्णाताः शब्दपाकं प्रचक्षते। का.सू. वृत्ति–1/3

25. बन्धच्छायाप्यर्थद्वयानुरूपशब्दसन्निवेशोऽर्थप्रतिभानाभावे कथमुपपद्यते? अनपेक्षितार्थ विशेषाक्षररचनैव बन्धच्छायेति नेदं नेदीयः सहृदयानाम्। एवं हि सत्यर्थनिरपेक्षचतुरमधुरवचनरचनायामपि काव्यव्यपदेशः प्रवर्त्तेत। ध्वन्यालोक 4/6

26. ... 'Self expression' in art is therefore, even in its most restricted forms, The expression of more than a possing moad, idea or impulse, It must to some extent, express the artist's enduring personality. - Greene - The Art and Art of critiasm. p.131-133

27. साहित्यिक अनुसंधान के प्रतिमान सम्पादक डॉ. देवराज उपाध्याय, पृ.87

28. ध्वन्यालोक 3/42

29. Tradition and the Individual talent. T. S. Elit. page.25

30. The mind of the poet is the thread of platinum.

31. It is not in his personal emations, The emotians provoked by particular events in his life, that the pact in any way remarkable or interesting. Consequenly, we must believe that emotions recollected in transquility is an in exact farmula. Poetry is not a turning loose of emation, but an escape from emotion, it is not the expression of personality, but an escape fram parsonality - Tradition and the Indiuidual Talent.

T. S. Eliat. Page. 29-30

32. ध्वन्यालोक – 3/42, की वृत्ति

33. यत्र रसादीनां भविष्यत्वं सा काव्यप्रकारो न सम्भवत्येव। यस्मादवस्तुसंस्पर्शिता काव्यस्यनोपपद्यते। वस्तु च सर्वमेव जगद्मतवश्यं कस्यचिद्रसस्य भावस्य वाङ्गत्वं प्रतिपद्यते अन्ततो विभावत्वे न। आनन्दवर्धन – ध्वन्यालोक 3/42

34. न वेत्ति शास्त्रवित् कर्म, न शास्त्रमपि कर्मवित्।

भोजदेव–समरांगण सूत्र–7/259

**डॉ. रामबहादुर शुक्ल**
वरिष्ठ प्रवक्ता, संस्कृत विभाग
जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू



# संस्कृत और गुजराती भाषा में अनुस्वार और अनुनासिक का प्रयोग

प्रो. किशोर जी. चन्दाराणा

## प्रास्ताविक

संसार में कुल मिलाकर करीब तीन हजार भाषाएँ बोली जाती हैं। इनमें से बहुत सी भाषाओं का आपस में पारिवारिक सम्बन्ध है। अर्थात् वे मूलतः किसी एक भाषा से उत्पन्न हुई हैं। ध्वनि, व्याकरण तथा शब्द-समूह के तुलनात्मक अध्ययन एवं विश्लेषण से तथा भौगोलिक निकटता और ऐतिहासिक घटनाक्रमों का विचार करके विद्वानों ने भाषाओं के पारिवारिक सम्बन्ध प्रस्थापित किए हैं। इससे पता चलता है कि संसार में मुख्यतः करीब बारह से तेरह भाषा परिवार हैं। उनमें से संस्कृत स्रोत से आगे चल कर गुजराती भाषा उत्पन्न हुई हैं जो भारत ईरानी और इससे भी पूर्व भारत-यूरोपीय भाषाकुल से सम्बन्ध रखती है। गुजराती भाषा के प्रादुर्भाव का स्पष्ट आलेख वैदिक संस्कृत से आरम्भ होता है। वैदिक संस्कृत-प्रशिष्ट संस्कृत-प्राकृत-प्राचीन गुजराती-मध्यकालीन गुजराती और अर्वाचीन गुजराती का विकासक्रम स्पष्ट रूप से अंकित किया जा सकता है।

## अनुनासिक और अनुस्वार के विषय में संस्कृत व्याकरण के सिद्धान्त

संस्कृत व्याकरणकार पाणिनि ने अनुनासिक की व्याख्या करते हुए अष्टाध्यायी के सूत्र में कहा है कि 'मुखनासिकावचनोऽनुनासिकः।।1।।1।।8।।' जिस वर्ण के उच्चारण में मुख और नासिका दोनों का एक साथ प्रयोग होता है वह अनुनासिक है। संस्कृत व्याकरणशास्त्र में दो प्रकार के वर्ण बताए गए हैं जिसे स्वर और व्यञ्जन कहते हैं। संस्कृत व्याकारणशास्त्र के अनुसार अनुनासिक उच्चारण स्वर और व्यञ्जन दोनों में हो सकता है। इस तरह संस्कृत में तेरह स्वर हैं उन सभी में अनुनासिक और अननुनासिक ऐसे दो प्रकार

माने गये हैं। व्यञ्जनों में पाँच वर्गीय व्यञ्जन के अंतिम वर्ण ङ्, ञ्, ण्, न्, और म्, अनुनासिक व्यञ्जन हैं। जब अनुनासिक शिरोबिन्दु के रूप में ( ं) लिखा जाता हैं तब वह अनुस्वार कहा जाता हैं। साथ में संस्कृत संधि के अनुनासिक वर्ण के साथ सम्बन्धित विशेष नियम भी यहाँ उल्लेखनीय हैं। ये नियम संस्कृतजन्य अर्वाचीन भाषाओं के लिए भी अत्यन्त महत्वपूर्ण हैं। इनमें से मुख्य नियम इस प्रकार हैं।

(1) पदान्त म् के बाद यदि व्यञ्जन आता है तो म् का अनुस्वार होता है। परन्तु वाक्यन्त म् अनुस्वार नहीं होता। जैसे देवम् वन्दे। = देवं वन्दे। मगर वन्दे देवम् इस सन्दर्भ में अष्टाध्यायी में पाणिनी का सूत्र हैं–मोऽनुस्वारः ।।8।।3।।23।।

(2) पद के अन्तर्गत या पदान्त में अनुनासिक व्यञ्जन या अनुस्वार के बाद अर्धस्वर (य्, र्, ल्, व्) उष्माक्षर (श्, ष्, स्) महाप्राण (ह्) और कोई वर्गीय व्यञ्जन आता है तो अनुनासिक व्यञ्जन या अनुस्वार पश्चाद्वर्ती व्यञ्जन के वर्ग का अनुनासिक बनता है। जैसे सम्गमः = सङ्गम अथवा संगमः। सम्चयः = सञ्चयः अथवा संचयः। कुम्ठितः = कुण्ठितः या कुंठित। सम्तापः = सन्तापः या संतापः। सम्मतम् = सम्मतम् या संमतम्। त्वम् करोषि = त्वङ्करोषि या त्वं करोषि। इस सन्दर्भ में अष्टाध्यायी में पाणिनि के दो सूत्र प्रवृत्त हैं। अनुस्वारस्य ययि परसवर्णः ।।8।।4।।58।। और – वा पदान्तस्य ।।8।।4।।56।।

(3) पदान्तर्गत न् या म् के बाद यदि अनुनासिक व्यञ्जन, अर्धस्वर, या महाप्राण को छोड़कर कोई व्यञ्जन आता हैं तो न् या म् का विकल्प से अनुस्वार होता है। मगर पदान्त न् का अनुस्वार नहीं होता। जैसे सम्तापः = संतापः। सामासिक शब्द दिवम्गतः = दिवंगतः या दिवङ्गत। आक्रम्स्यते = आक्रंस्यते। यशान्सि = यशांसि। गम्यते = गम्यते। यहाँ म् के बाद य् अर्धस्वर है। देवान् नमति। यहाँ न पदान्त है। इस सन्दर्भ में भी पाणिनि के दो सूत्र है। मोऽनुस्वारः ।।8।।3।।23।। और – नश्चापदान्तस्य झलि ।।8।।3।।24।।

(4) अनुस्वार या अनुनासिक के बाद य्, व् या ल् आता है तो अनुस्वार या अनुनासिक का क्रमशः सानुनासिक यँ, वँ या लँ होता सम्यमः = सँय्यमः या संयमः। सम्वरणः = सँव्वरणः या संवरणः। सम्लाप = सँल्लापः या संलाप। इस संदर्भ में पाणिनि के तीन सूत्र प्रवृत्त होते हैं। मोऽनुस्वारः ।।8।।3।।23।। नश्चापदान्तस्य झलि ।।8।।3।।24 और – वा पदान्तस्य ।।8।।4।।56 अन्तिम सूत्र के ऊपर सिद्धान्तकौमुदी में भट्टोजि दीक्षित ने स्पष्ट किया है कि यत्रानुस्वारस्य पक्षेऽनुनासिका यवलाः।

## गुजराती भाषा में अनुनासिक और अनुस्वार का प्रयोग

वर्तमान गुजराती भाषा में अनुनासिक और अनुस्वार के दो या तीन प्रकार के उच्चारण स्पष्ट रूप से सुनाई देते हैं। श्री नरसिंहराव ने इसके लिए तीव्र और कोमल संज्ञा का प्रयोग किया है। वह सर्वथा योग्य है। गंगा, संचार, कुंठित, दंत, संभव जैसे शब्दों में अनुनासिक उच्चारण स्पष्ट रूप से तीव्र उच्चारण है। संयम, संरक्षण, संलाप, संवाद, संशय, संसार, संहिता जैसे शब्दों में अनुनासिक का उच्चारण स्पष्ट रूप से कोमल उच्चारण हैं। यही कोमल श्रुति आंख, पांच, कांटो, भींत, घोंप इत्यादि शब्दों में भी स्पष्ट रूप से दिखाई देती है। इस तरह तीव्र और कोमल अनुनासिकों का उच्चारणभेद को स्वीकार करना अनिवार्य है। तदुपरांत कभी कभी जाऊँ, खाऊँ इत्यादि शब्दों के अनुस्वार का जो उच्चारण है इसे श्री नरसिंहराव ने कोमलतर संज्ञा दी है। अगर जो दहिं, नहीं जैसे उनके दिये गए उदाहरणों में हकार को मूल (सायलण्ट) बनाया जाय तो दइं, नइं जैसे कोमलतर अनुनासिक उच्चारण संभावित हैं इनको स्वीकार करना चाहिए। मगर इसे बोली भेद भी माना जा सकता है। ऐसी स्थिति में कोमलतर भेद थोड़ा संशयात्मक बन जायेगा। फिर भी कोमलतर भेद को अस्वीकार किये बिना यहाँ उसको कोमलतर उच्चारण के रूप में ही समाविष्ट करके विचार करना उचित रहेगा।

गुजराती भाषा में अनुनासिक के जो उच्चारण भेद सुनाई देते हैं। उसका प्रतिबिंब लेखन में दिखाई देता है। सामान्यतः सभी अनुनासिक अनुस्वार शिरोबिंदु ( ं ) से ही लिखे जाते है। फिर भी जहाँ तीव्र उच्चारण है वहाँ अनुनासिक व्यञ्जक से लिखने का विकल्प भी प्रचलित है। विकल्प में कोई व्यवस्था या नियम नहीं है। लेखक अपनी इच्छा और सुविधा के अनुसार लिखते हैं।

## गुजराती में अनुनासिक और अनुस्वार के प्रयोग का विश्लेषण

अर्वाचीन गुजराती भाषा में अनुनासिक और अनुस्वार का जो स्वरूप देखने–सुनने में आता है उसके विश्लेषण से कुछ सिद्धान्त प्रस्थापित किए जा सकते हैं। इस विश्लेषण में शब्दों के विशेष विभाजन को ध्यान में रखना सुविधापूर्ण रहेगा। यह विभाजन तत्सम, तद्भव, देश्य और परभाषी शब्दों के आधार पर रखना चाहिए क्योंकि शब्द के मूल स्रोत का थोड़ा–बहुत प्रभाव हमेशा रहता है। यद्यपि यहाँ देश्य शब्दों को छोड़ कर विचार किया गया है।

## गुजराती तत्सम शब्द

गुजराती भाषा के शब्दभंडार में ज्यादातर शब्द संस्कृत तत्सम शब्द हैं। तत्सम शब्द की व्याख्या करते हुए डॉ. एस.एस. कलावडे ने 'भाषाविज्ञान और हिन्दी भाषा' में कहा है कि संस्कृत में जो शब्द जैसे और जिस अर्थ में प्राप्त होते हैं वैसे ही जब स्वीकारा जाता है तब उन्हें तत्सम शब्द कहते हैं। ऐसे शब्दों में से गुजराती में जो अनुनासिकयुक्त शब्द हैं उनके कुछ उदाहरण ले कर अनुनासिक उच्चारण के विषय पर विचार किया जा सकता है।

| **कंठय** | **तालव्य** | **मूर्धन्य** | **दंत्य** | **औष्ठ्य** |
|---|---|---|---|---|
| अंक=अङ्क | कांचन=काञ्चन | कंटक=कण्टक | तंतु=तन्तु | पंपा=पम्पा |
| शंख=शङ्ख | वांछना=वाञ्छना | कंठ=कण्ठ | कंथ=कन्थ | गुंफन=गुम्फन |
| गंगा=गङ्गा | कुंजन=कुञ्जन | दंड=दण्ड | मंद=मन्द | संभव=सम्भव |
| संघ=सङ्घ | झंझा=झञ्झा | षंढ=षण्ढ | अंध=अन्ध | संमति=सम्मति |
| | | | संनिधि=सन्निधि | |

उपर्युक्त सभी शब्दों में अनुनासिक का उच्चारण उत्तरवर्ती वर्गीयव्यञ्जन के वर्ग के अनुनासिक जैसा होता है। जहाँ कंठ्य वर्ग के व्यञ्जन क्, ख्, ग् और घ् है वहाँ अनुनासिक का उच्चारण ङ् है। इसी तरह तालव्य वर्ग के व्यञ्जन च्, छ्, ज् और झ् के पूर्ववर्ती अनुनासिक का उच्चार ञ् जैसा है। मूर्धन्य वर्ग के व्यञ्जन ट्, ठ्, ड् और ढ् के पूर्ववर्ती अनुनासिक का उच्चार ण् हैं। ङ्, ञ् और ण् के पूर्ववर्ती अनुनासिक का कोई उदाहरण नहीं है अतः इसकी चर्चा अनावश्यक है। दंत्य वर्ग के व्यञ्जन त्, थ्, द्, ध् और न् के पूर्ववर्ती अनुनासिक का उच्चार न् हैं। औष्ठ्य वर्ग के व्यञ्जन प्, फ्, ब्, भ् और म् के पूर्ववर्ती अनुनासिक का उच्चारण म् है।

ये सभी शब्द तत्सम हैं। इन शब्दों के अवलोकन से यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि तत्सम शब्द के अनुनासिक के पश्चात् वर्गीय व्यञ्जन हो तो अनुनासिक का उच्चारण पश्चाद्वर्ती व्यञ्जन के अनुनासिक के अनुसार होता है। जहाँ पश्चाद्वर्ती व्यञ्जन मूर्धन्य है वहाँ पूर्ववर्ती अनुनासिक के उच्चारण में ण् के बजाय दंत्य न् जैसी श्रुति होती है। यहाँ संस्कृत उच्चारण से भिन्नता दिखाई देती है। यद्यपि सम्यग् उच्चारण मूर्धन्य अनुनासिक ण्

ही मानना पड़ेगा। तथापि व्यवहार में जो प्रचलित है उस उच्चारण को अनदेखा नहीं किया जा सकता।

तत्सम शब्दों में जब अनुस्वार या अनुनासिक के बाद वर्गीय व्यञ्जन के अलावा अन्य व्यञ्जन की उपस्थिति हो तब उच्चारण में भिन्नता देखी जाती है। निम्नलिखित शब्दों के अवलोकन से यह स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है।

संयम=सइंयम/सँय्यम　संलग्न=सऔंलग्न/सल्लँन　संवत्=सऔंवत् /सँव्वत्

संयोग=सइंयोग/सँय्योग　संलाप=सऔंलाप/सल्लाँप　संवाद=सऔंवाद/सव्वाँद

संयुक्त=सइंयुक्त/सय्युँक्त　संविधान=सऔंविधान/सव्विँधान

उपर्युक्त शब्द भी तत्सम शब्द हैं। यहाँ अनुस्वार के बाद अर्धस्वर में से तीन य्, ल् और व् हैं। ऐसी स्थिति में अनुनासिक का उच्चारण क्रमशः सानुनासिक यँ, लँ या वँ जैसा होता है। मगर अनुनासिक के बाद य् की उपस्थिति में विकल्प से सानुस्वार इं, तथा ल् या व् की उपस्थिति में सानुस्वर औं की श्रुति सुनाई देती हैं। इसे विकल्प से क्रमशः सानुस्वार अइं या अउं श्रुति भी मानी जा सकती हैं। इसी तरह तत्सम शब्दों में अर्धस्वर र् के पूर्ववर्ती अनुनासिक की सानुनासिक अउं या विकल्प से सानुनासिक औं श्रुति सुनाई देती है। यह कथन इन शब्दों के अवलोकन से प्रतीत होगा। संरक्षण = सअंउरक्षित/सऔंरक्षित। ये सभी अनुनासिक उच्चारण कोमल हैं। यहाँ तीव्र अनुनासिक की श्रुति कहीं भी नहीं है।

इन उदाहरणों से कहा जा सकता है कि तत्सम शब्दों में अनुनासिक के पश्चात् यदि अर्धस्वर य्, व् या ल् हो तो अनुनासिक उच्चार में उत्तरवर्ती अर्धस्वर का सानुनासिक द्विर्भाव होता है, या विकल्प से संप्रसारित सानुनासिक स्वर की या सानुनासिक अ के साथ संप्रसारित स्वर की श्रुति सुनाई देती है। अनुनासिक का उत्तरवर्ती अर्धस्वर यदि र् हो तो सानुनासिक अउं या औं की श्रुति सुनाई देती है। ये सभी अनुनासिक कोमल हैं।

इसी तरह तत्सम शब्दों में अनुनासिक के बाद संघर्षी यानी कि उष्माक्षर श्, ष्, स् या महाप्राण ह् की उपस्थिति में भी सानुस्वर उं या औं की श्रुति देखी जाती है। अब लिखित शब्दों से यह स्पष्ट होगा। अंश = अउंश। अऔंश, अंस = अउंस/अऔंस, कंस = कउंस / क्औंस, वंश = वउंश / व्औंश, दंष्ट्र = दउंष्ट्रा / द्औंष्ट्रा, संहिता = सउंहिता / स्औंहिता, संहार = सउंहार / स्औंहार।

अर्थात् निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि तत्सम शब्दों में अनुनासिक के उत्तरवर्ती उष्माक्षर या महाप्राण हो तो सानुनासिक उं या औं श्रुति होती है।

## गुजराती तद्भव शब्द

तत्सम शब्द के बाद गुजराती भाषा में तद्भव शब्दों का स्थान है। जो संस्कृत शब्द प्राकृत, अपभ्रंश भाषा से होते हुए गुजराती भाषा में नये रूप में प्रचलित हैं वे तद्भव शब्द हैं। ऐसे तद्भव शब्दों में सानुस्वार शब्दों पर विचार करने से अनुनासिक प्रयोग की अन्य विशेषता समझ में आ सकती है।

अंक : आंक, कंकण, पंगु : पांगलुं, चंचू : चांच, मंच : मांचडो, संध्या : सांज, ग्रंथि : गांठ, दंड : दांडो, मंडप : मांडवो, खंडन : खांडण, तंतु : तांतणां, चंद्र : चांदो, दंत : दांत, कंप : कांप, जंबु : जांबु, स्तंभ : थांभलो। इन शब्दों में अनुनासिकयुक्त ह्रस्व स्वर गुजराती में दीर्घ बना है और साथ में अनुनासिक उच्चारण कोमल बनता है। यद्यपि संस्कृत में अनुनासिक तीव्र हैं। इससे निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि संस्कृत से गुजराती में तद्भव शब्द बना हो और मूल में अनुनासिकयुक्त ह्रस्व स्वर गुजराती में दीर्घ बना हो तो अनुनासिक का उच्चारण कोमल बनता है। मगर इस सिद्धान्त में अपवाद भी देखे जाते हैं। जैसे लंघन : लांघन, भंगा : भांग। इन शब्दों में सानुस्वर ह्रस्व स्वर गुजराती में तद्भव स्वरूप बनकर दीर्घ बने हैं फिर भी अनुनासिक उच्चारण तीव्र ही रहा है।

तद्भव शब्दों में सानुस्वर स्वर ह्रस्व ही रहता है तो उच्चारण सुनने में आता है इससे यह विचार और भी स्पष्ट होता है। दंश : डंख, पंक्ति : पंगत, शृंग : शिंग, अंचला : अंचलो, अंचलो, संयोग : संजोग, दंड : दंडो, यंत्र : जंतर, अंधकार : अंधार, चंपक : चंपो, तंबूल : तंबोल जैसे शब्द तद्भव शब्द हैं। मूल संस्कृत में सानुनासिक स्वर ह्रस्व है तो गुजराती में भी ह्रस्व ही है। उल्लेखनीय है कि गुजराती में अनुनासिक का उच्चारण तीव्र ही है जो संस्कृत उच्चारण के अनुरूप है। अगर तंबोल शब्द का स्त्रोत संस्कृत शब्द तांबूल माना जाय तो दीर्घ स्वर ह्रस्व होते हुए भी अनुनासिक उच्चारण तीव्र ही रहता है ऐसा समझना पड़ेगा। इससे निष्कर्ष निकलता है कि गुजराती तद्भव शब्द में सानुनासिक स्वर ह्रस्व हो तो उच्चारण तीव्र रहेगा।

गुजराती भाषा में ऐसे भी तदभव शब्द मिलते है जिनमें मूल संस्कृत शब्द में

अनुनासिक न होने पर भी गुजराती में अनुनासिक श्रुति प्रविष्ट होती है। चुक्क : चूंक, अक्षि : आंख, पक्ष : पांख, अर्चिस् : आंच, गुच्छ : गूंच, ऋक्ष : रींछ, जैसे शब्दों के अवलोकन से समझ में आता है कि मूल संस्कृत शब्दों में अनुनासिक की उपस्थिति नहीं है फिर भी गुजराती में अनुनासिक श्रुति है। साथ में यह भी देखा जा सकता है कि गुजराती में अनुनासिक श्रुतियुक्त स्वर दीर्घ बना है जब कि संस्कृत में यह ह्रस्व है। और सभी अनुनासिक श्रुतिप्रविष्ट होता है और वह सानुनासिक स्वर मूल ह्रस्व रूप से दीर्घ बना हो तब अनुनासिक श्रुति कोमल बनती है।

गुजराती तद्भव शब्दों में ऐसे भी शब्द पाये जाते हैं जिसमें मूल में अनुनासिक न होने पर भी अनुनासिक प्रविष्ट होता है मगर वह सानुनासिक स्वर ह्रस्व ही रहता है, दीर्घ नहीं बनता। जैसे ढक्का : डंको, पक्ष पंख, पक्षक : पंखो, सौवर्चल : संचल, स्तब्ध : ठंडी, वर्तुल : वंटोल, धत्तुर : धंतूरो। इन शब्दों में अनुनासिक उच्चारण तीव्र है। इससे यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि अनुनासिक संस्कृत शब्द से गुजराती तद्भव रूप में जब अनुनासिक श्रुति प्रविष्ट होती है और वह सानुनासिक स्वर ह्रस्व होता है जब अनुनासिक श्रुति तीव्र बनती है।

गुजराती में फारसी, अंग्रेजी जैसी भाषा से उसी स्वरूप में या बदलाव के साथ अपनाये गये शब्दों को परभाषी शब्द कहते हैं। ऐसे शब्दों में मूल स्त्रोत में अनुनासिक तीव्र हो तो गुजराती में तीव्र ही रहता है। जैसे फारसी शब्दों में अंगूर, अंजाम, कंकास, खंजर, गंदकी, गुंबज, चुंगी जगल, जंजीर, जिंदगी, झुबेश, तंगी, दंग। इसी तरह अंग्रेजी शब्दों के उदाहरण भी है। जैसे टेन्शन, केन्सल, इन्सेक्षन, इंग्लिश, अंग्रेजी, कम्पल्सरी, लेंग्वेइज, इम्पीचमेन्ट, कोन्स्टीट्युशन, जम्प, एटेन्शन, इन्टेलिजन्स इत्यादि। अंग्रेजी में सामान्यतः न् और म् दो ही अनुनासिक ध्वनि है। लेंग्वेइज जैसे शब्दों में ङ् के समान श्रुति होने पर भी इसके लिए अलग लिपि चिह्न नहीं है। अंग्रेजी में अनुनासिक उच्चारण तीव्र हैं। निष्कर्ष यह निकाला जा सकता है कि फारसी और अंग्रेजी भाषा से गुजराती में उसी स्वरूप में आए और बदलाव के साथ गुजराती में अपनाये गय शब्दों में अनुनासिक उच्चारण तीव्र ही होता है।

गुजराती में जो तीव्र और कोमल अनुनासिक का भेद है उसका मूल स्त्रोत संस्कृत में ही देखा जा सकता है। संस्कृत में अनुनासिक के स्वरानुनासिक और व्यञ्जनानुनासिक

ऐसे दो प्रकार स्वीकृत हैं। ऊपर की गई विचारणा में यह देखा जाता है कि जहाँ तीव्र अनुनासिक उच्चारण है वहाँ अनुनासिक व्यञ्जन का उच्चारण होता है, जैसे गङ्गा, सञ्चय इत्यादि। जहाँ अनुनासिक का कोमल उच्चारण है वहाँ अनुनासिक व्यञ्जन की श्रुति नहीं है। जैसे अंश, वंश इत्यादि। यहाँ अनुनासिक स्वर की श्रुति समझनी चाहिये। ध्यान से सुना जाय तो ऐसे शब्दों में अनुनासिक स्वर की श्रुति ही सुनाई देगी। इससे यह सिद्ध होता है कि अनुनासिक व्यञ्जन की श्रुति तीव्र है और अनुनासिक स्वर की श्रुति कोमल है। इसी कारण से ङ् और ञ् को स्वारानुनासिक के उपघटक मानना उचित नहीं रहेगा। ङ् और ञ् की स्वरवत् श्रुति गुजराती में कभी सुनाई नहीं देती। संस्कृत व्याकरणशास्त्र के अनुसार गुजराती में भी स्वरों के सानुनासिक और अनुनासिक ऐसे दो भेद स्पष्ट रूप से स्वीकार्य हैं। स्वरानुनासिक के लिये शिरोबिन्दी के अलावा अन्य कोई रीति व्यवहार में प्रचलित नहीं है। संस्कृत में हालांकि व्यञ्जनानुनासिक को शिरोबिन्दो से लिखने का विकल्प है फिर भी संस्कृत शब्दकोष में और महत्तया संस्कृत लेखन में भी व्यञ्जनानुनासिक व्यञ्जन के स्वरूप में लिखने का प्रचार विशेष रूप से देखा जाता है।

गुजराती और संस्कृत लिपि में इतना साम्य जरूर है कि दोनों में विविध उच्चारण के लिये अलग चिह्न का उपयोग होता है। अनुनासिक के स्वर और व्यञ्जन स्वरूप के उच्चारण भेद को स्पष्ट रूप से अभिव्यक्त करने के लिये चिह्नभेद अपनाये जाने चाहिये। ऐसा करने से श्रुति और लिपि परस्पर सुचारू रूप से प्रतिबिंबित हो सकते हैं। इस पद्धति से श्रवण और लेखन का सामञ्जस्य बना रहेगा। इसीलिये जहाँ तीव्र अनुनासिक है वहाँ अनुनासिक व्यञ्जन लिखा जाना चाहिये और जहाँ अनुनासिक कोमल अनुनासिक है वहाँ अनुस्वार अर्थात् शिरोबिन्दी ( ं ) से लिखा जाना चाहिये। अनुस्वार शब्द का यौगिक अर्थ भी इसका प्रमाण है। स्वरस्य इदं स्वारम्। अनु स्वारमिति अनुस्वारम्।

**प्रो. किशोरी जी. चन्दाराणा**
श्री इ.इ.एल.के.कॉमर्स कालेज,
चीखली जिला नवसारी,
गुजरात 396 421



# पातञ्जल योग दर्शन में सुख-एक समालोचनात्मक दृष्टि

**प्रो. बृजेश कुमार शुक्ल**

भारतीय–दर्शन में शाश्वत सुख की खोज प्रायः सभी दर्शनाचार्यो ने की है। सभी का मत प्रायः एक है कि जन्म जरा तथा मृत्यु से आत्यन्तिक विमुक्ति प्राप्त होना ही शाश्वत सुख है। इस शाश्वत सुख का अपर नाम मोक्ष है। यह मोक्ष रूप सुख अतीन्द्रिय है। एक ऐन्द्रिय सुख भी होता है–जिसे इस संसार के सभी प्राणी अधिगत करना चाहते हैं। इस प्रकार सुख के दो प्रकार दृष्टिगत होते हैं–प्रथम, इन्द्रियसुख तथा द्वितीय–अतीन्द्रियसुख। इन्द्रियसुख अनित्य तथा अवास्तविक केवल भोगरूप है, जब कि अतीन्द्रिय सुख मोक्ष स्वरूप और आत्यन्तिक है। इन्द्रियजन्य सुख, केवल दुःख का मूल है जिसके विषय में महर्षि पतञ्जलि ने कहा है–**क्लेशमूलः कर्माशयो दृष्टादृष्टजन्यवेदनीयः।**[1] इसका तात्पर्य है कि कर्म की वासना क्लेश की जड़ है जो वर्तमान तथा भावि जन्म में भोग्य होती है। कर्म वासना का अभाव ही निष्काम कर्म है, जिसकी श्रीमद्भगवद्गीता में प्रशंसा की गयी है।[2] दुःखमूल रूप जब कर्माशय रूपी वृक्ष फलित होता है तो मनुष्य (जीव) को जाति, आयु तथा इन्द्रियादि भोग प्राप्त होते हैं।[3] कर्मानुसार मनुष्य, देव, तिर्यक् योनि रूप जाति, जीवात्मा का शरीर सम्बन्धावधि रूप आयु तथा रूप रसादिरूप ऐन्द्रिय भोग प्राप्त करना ही इन्द्रिय सुख है जिसे अनित्य और अविद्या रूप कहा गया है। ये जाति अथवा जन्म, आयु तथा भोग पुण्य कर्मों से सुख परिणाम वाले तथा अपुण्य कर्मो से दुःख परिणाम वाले होते हैं–**ते ह्लादपरितापफलाः पुण्यापुण्यहेतुत्वात्।**[4]

व्यासभाष्य में इसे स्पष्ट करते हुए कहा गया है–**ते जन्मायुर्भोगाः पुण्यहेतुकाः सुखफला अपुण्यहेतुका दुःखफला इति।**[5] पुण्य हेतुक सुख फल भी दुःख के कारण होते हैं क्योंकि इनसे शाश्वत सुख नहीं प्राप्त होता है। यह विषय सुख अविद्या है। भोगों में इन्द्रियों की तृप्ति से जो उपशान्ति प्राप्त होती है, वही सांसारिक सुख है और जो केवल चाञ्चल्यवश इन्द्रियों की अतृप्तिता है वही सांसारिक दुःख है। इन्द्रिय भोग के अभ्यास से

शान्ति का अभाव होता है और तृष्णा की वृद्धि होती है। अतः भोग का अभ्यास शाश्वत सुख का साधन नहीं है।[6] श्रीमद्भगवद्गीता में कहा गया है कि विषयेन्द्रिय संयोग से अमृतोपम लगने वाला सुख राजस सञ्ज्ञक है और वह परिणाम में विषवत् है–

**विषयेन्द्रियसंयोगाद् यत्तदग्रेऽमृतोपमम्।**

**परिणामे विषमिव तत्सुखं राजसं स्मृतम्।।**[7]

इस प्रकार का सुख विवेकी अर्थात् योगी पुरुष के लिए दुःख ही है। गुणवृत्ति के विरोध से परिणाम दुःख, तापदुःख तथा संस्कार दुःख सुख रूप होते हुए भी विवेकी के लिए दुःख ही है–

**परिणामतापसंस्कारदुःखैर्गुणवृत्तिविरोधाच्च दुःखमेव सर्वं विवेकिनः।**[8]

विषयभोग से इन्द्रिय तृप्त नहीं होती है अपितु उनमें भोगतृष्णा बढ़ती ही है। इस ऐन्द्रिक सुख में इन्द्रियों की निर्बलता रूप अशान्ति दुःख में परिणत होती है। अतः इसे परिणाम दुःख कहते हैं। विषय–सुख की प्राप्ति तथा उसके उपाय में राग उत्पन्न होता है। इसे सुख भोगान्तर पुनः सुख भोगकी प्राप्ति अर्थात् राग कहते हैं–**सुखानुशयी रागः।**[9] इस सुख के भोग में अपाय रूप दुःख से द्वेष उत्पन्न होता है। इसे दुःखानुशयी द्वेष कहते हैं– **दुःखानुशयी द्वेषः।**[10] ये दोनों राग तथा द्वेष ताप दुःख कहे जाते हैं। राग–द्वेष वश व्यक्ति जो शुभाशुभ कर्म करता है, वे उसके संसार गमनागमन के हेतु होते हैं, जिन्हें संस्कार दुःख कहते हैं। पातञ्जल योग दर्शन में क्लेश पाँच प्रकार के कहे गये हैं–अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष तथा अभिनिवेश–

**अविद्याऽस्मितारागद्वेषाभिनिवेशाः क्लेशाः।**[11]

अनित्य में नित्य, अपवित्र में पवित्र, दुःख में सुख तथा जड़ में चेतन का ज्ञान अविद्या है।[12] दृक्शक्ति और दर्शनशक्ति में एकात्मता का भान होना अर्थात् अहंभाव की प्रवृत्ति अस्मिता नामक क्लेश है।[13] राग तथा द्वेष पूर्व परिभाषित हैं। विद्वान् से लेकर मूर्ख पर्यन्त सभी जीवों पर मृत्युभय का चित्त पर पड़ने वाला संस्कार ही अभिनिवेश नामक क्लेश है।[14]

पातञ्जल योगदर्शन में उपर्युक्त पाँच प्रकार के क्लेशों की निवृत्ति हेतु कहा गया है

कि योगी क्रिया योग अर्थात् सम्प्रज्ञात समाधि के द्वारा इन्हें सूक्ष्म करके विवेकख्याति रूप अग्नि से इनके बीज का दहन करता है और तब असम्प्रज्ञात समाधि के द्वारा चित्त के प्रलीन होने पर उसी के साथ इन क्लेशों का विलय हो जाता है।[15] क्लेश कर्म की निवृत्ति होने पर जीव विमुक्त हो जाता है। महर्षि पतञ्जलि ने लिखा है–**ततः क्लेशकर्मनिवृत्तिः।**[16] क्लेश कर्मो की निवृत्ति होने पर विद्वान् योगी जीवित रहता हुआ भी मुक्त हो जाता है, क्योंकि जन्म–मरण का हेतु मिथ्या (विपर्यय) ज्ञान ही संसार का कारण है। क्लेश कर्म निवृत्ति होने पर क्षीणमिथ्या ज्ञान वाला जीव कहीं भी जन्म नहीं लेता है[17] और यही मोक्ष स्वरूप शाश्वत तथा आत्यन्तिक सुख है। व्यासभाष्य में ऐसे अमृत भोगी, नित्य सुखी योगी की प्रशंसा करते हुए कहा गया है कि शय्यादि आसन पर स्थित अथवा मार्ग में चलता हुआ हिंसादि सम्पूर्ण वितर्कजाल से रहित स्वस्थ योगी संसार के बीज स्वरूप अविद्या के नाश का अनुभव करता हुआ नित्ययुक्त होकर अमृत भोग रूप शाश्वत सुख को प्राप्त करता है–

**शय्यासनस्थोऽथ पथि व्रजन् वा**

**स्वस्थः परिक्षीणवितर्कजालः।**

**संसारबीजक्षयमीक्षमाणः**

**स्यान्नित्ययुक्तोऽमृतभोगभागी।।**[18]

साङ्ख्यदर्शन में भी यही कहा गया है कि कहीं भी कोई सुखी नहीं है जिसे सुख समझा जाता है, विवेकी पुरुष उसे दुःख से संवलित समझते हैं।[19] प्रश्न होता है कि फिर अतीन्द्रिय सुख क्या है? इस प्रश्न का उत्तर देते हुए स्वयं महर्षि पतञ्जलि कहते हैं कि सन्तोष से उत्तमोत्तम सुख की प्राप्ति होती है–**सन्तोषादनुत्तमसुखलाभः।**[20] सन्तुष्टि में सम्पूर्णतया चित्त की स्थिति से तृष्णा का नाश होता है और तृष्णा नाश से अत्युत्तम सुख प्राप्त होता है। व्यासभाष्य में इस सन्दर्भ से सम्बद्ध एक श्लोक उद्धृत किया गया है–

**यच्च कामसुखं लोके यच्च दिव्यं महत्सुखम्।**

**तृष्णाक्षयसुखस्यैते नार्हतः षोडशीं कलाम्।।**[21]

इस श्लोक का आशय है कि संसार में स्रक् चन्दन, पुत्र, स्त्री धनादि जो काम सुख है

और स्वर्ग में दिव्य अप्सरा भोगादि महत् सुख है, ये दोनों प्रकार के सुख तृष्णा क्षय होने से जिस असीम सुख की सम्प्राप्ति कराते हैं उसके सोलहवीं कला के भी समकक्ष नहीं है। यह सुख अतीन्द्रिय है और केवल सूक्ष्म बुद्धि के द्वारा ग्रहण करने योग्य है। ऐसे सुख का अनुभव होने पर वह योगी तत्त्व से विचलित नहीं होता है। श्रीमद्भगवद्गीता में जैसा कि कहा गया है–

**सुखमात्यन्तिकं यत्तद्बुद्धिग्राह्यमतीन्द्रियम्।**

**वेत्ति यत्र न चैवाऽयं स्थितश्चलति तत्त्वतः॥**[22]

इस आत्यन्तिक तथा अतीन्द्रिय सुख को प्राप्त करने के पश्चात् उससे अधिक किसी सुख की कामना रह ही नहीं जाती है और वह महद् दुःखों से भी विचलित नहीं होता है।[23] पञ्चधा क्लेशों का नाश, तृष्णा का क्षय तथा अविद्या का विनाश इस आत्यन्तिक अतीन्द्रिय सुख के साधन हैं। परन्तु तृष्णा शीघ्र जीर्णता को प्राप्त नहीं होती है–**तृष्णा न जीर्णा वयमेव जीर्णाः।**[24] महाभारत के आदि पर्व में कहा गया है कि जिसे दुष्टबुद्धि वाले व्यक्ति त्याग नहीं सकते और जो शरीर के जीर्ण होने पर भी जीर्ण नहीं होती, बुद्धिमान् उस तृष्णा का परित्याग करने पर सुख से आपूरित हो जाता है–

**या दुस्त्यजा दुर्मतिभिर्या न जीर्यति जीर्यताम्।**

**तां तृष्णां सन्त्यजन् प्राज्ञः सुखेनैवाभिपूर्यते॥**[25]

तृष्णा का परित्याग ही सन्तोष है। स्मृतिकार ने भी सन्तोष को मूल सुख बतलाया है–

**सन्तोषं परमास्थाय सुखार्थी संयतो भवेत्।**

**सन्तोषमूलं हि सुखं दुःखमूलं विपर्ययः॥**[26]

पतञ्जलि ने जिस प्रकार के सुख की कल्पना की है वह सुख न केवल शरीर नाश के अनन्तर प्राप्त होता है, अपितु शरीर धारण करते हुए भी ऐसे अतीन्द्रिय सुख का आस्वादन योगी को दिव्य बना देता है। इस सुख के साधन स्वरूप अनेक सिद्धियां और दिव्य भोग उपस्थित होते हैं। पातञ्जलयोग में इसके माध्यम से सांसारिक सूर्यादि अनेक वस्तुओं में संयम करने से अनेक प्रकार की सिद्धियां प्राप्त होती हैं।[27] योगी यदि व्युत्थित चित्त वाला होकर इन सिद्धियों में दिव्य सुखानुभूति करता है तो वह ब्रह्मावाप्ति रूप मोक्ष को प्राप्त नहीं कर पाता है, क्योंकि समाधिस्थ योगी के लिए ये सिद्धियां विघ्न रूप हैं–

**ते समाधावुपसर्गा व्युत्थाने सिद्धयः।**[28]

अतः योगी को उक्त सुख से सिद्धियों का भोग न करके ब्रह्म का स्पर्श करना चाहिए इससे अत्यन्त सुख प्राप्त होता है–

**सुखेन ब्रह्मसंस्पर्शमत्यन्तं सुखमश्नुते।**[29]

श्रीमद्भगवद्गीता में भी कहा गया है कि शरीर नाश के पूर्व ही जो योगी व्यक्ति काम तथा क्रोध से उद्भूत वेग को सहन करने में समर्थ होता है वही युक्त योगी और सुखी है–

**शक्नोतीहैव यः सोढुं प्राक्शरीरविमोक्षणात्।**

**कामक्रोधोद्भवं वेगं स युक्तः स सुखी नरः।।**[30]

पातञ्जलयोग में ऐसे सुख की प्राप्ति के लिए अष्टाङ्ग योग मार्ग का उपदेश किया गया है–यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान तथा समाधि।[31] योग के प्रथम चार अङ्ग व्यक्ति को आचरण–युक्त, रोग–मुक्त तथा कायशुद्धि का सम्पादन करने से रूप, लावण्य, बल, वीर्य, और ओज से सम्पन्न कर देते हैं, इसे काय सम्पत् कहते हैं– **रूपलावण्यबलवज्रसंहननत्वानि कायसम्पत्।**[32] आज केवल इसी शरीराभा सम्पत्ति की प्राप्ति के लिए योगानुष्ठान किया जाता है। यदि कायसम्पत् की प्राप्ति के साथ–ही–साथ प्रत्याहार, धारणा तथा ध्यान का अभ्यास किया जाय तो समाधि के माध्यम से अतीन्द्रिय और अक्षय सुख की प्राप्ति हो सकती हैं। आज जिस योग का स्वरूप समाज में प्रचलित है, वह केवल रोगराहित्य और रूप–लावण्य की प्राप्ति तक सीमित है। इससे केवल शरीर सुख की प्राप्ति सम्भव है। उस अतीन्द्रिय तथा आत्यन्तिक सुख के लिए योग के अग्रिम सोपानों पर जाना अभीप्सित होगा। शरीरिक सुख और भोग की प्राप्ति के लिए परवर्ती योग वाङ्मय में पर्याप्त सामग्री उपलब्ध होती है हठयोगप्रदीपिका, गारेक्षसंहिता तथा घेरण्ड संहिता आदि ग्रन्थों में आसन, प्राणायाम, मुद्रा तथा ध्यान के माध्यम से अनेक सिद्धियों का सुखभोग प्राप्त किया जा सकता है। हठयोग, राजयोग, लययोग, नादयोग तथा मन्त्रयोग इत्यादि योगों के वर्णन से यह परवर्ती योग साहित्य पर्याप्त समृद्ध है और इससे संसार में रहकर दिव्य सुखों की प्राप्ति की जा सकती है–

**चुम्बन्ती यदि लम्बिकाग्रमनिशं जिह्वारसस्पन्दिनी।**

**सक्षारा कटुकाम्लदुग्धसदृशी मध्वाज्यतुल्या तथा।।**

**व्याधीनां हरणं जरान्तकरणं शस्त्रागमोदीरणम्।**

**तस्य स्यादमरत्वमष्टगुणितं सिद्धाङ्गनाकर्षणम्।।**[33]

हठयोग की सिद्धि से लक्षण में शरीर का कृशत्व, सुख की प्रसन्नता, नाद स्फुटता, नेत्र–निर्मलता, अरोगता, वीर्यस्तम्भन, अग्निदीपन और नाड़ियों की विशुद्धि बतलायी गयी है।[34] बज्रोली, शाम्भवी, खेचरी मुद्राएं तथा कुण्डलिनी जागरण आदि क्रियाएं भौतिक सिद्धियों का साधन हो सकती हैं। कुण्डलिनी शक्ति के माध्यम योग तन्त्र ग्रन्थों में शाश्वत सुख की परिकल्पना की गयी है। आसन और प्राणायाम से विविध रोगों की शान्ति का वर्णन है।[35] हठयोग प्रदीपिका में राजयोग के द्वारा अखण्ड सुखोपलब्धि कही गयी है। मुक्ति प्राप्त हो अथवा न हो परन्तु लय से उत्पन्न हुआ अखण्डित सुख राजयोग से प्राप्त होता है–

**अस्तु वा माऽस्तु वा मुक्तिरत्रैवाखण्डितं सुखम्।**

**लयोद्भवमिदं सौख्यं राजयोगादवाप्यते।।**[36]

इस प्रकार योग में सुख की दोनों प्रकार की स्थितियों का वर्णन प्राप्त होता है। एकत्र ऐन्द्रिय सुख प्राप्ति के ऐहिक साधनों का निरूपण है, आमुष्मिक दिव्य सुख प्राप्ति के साधन भी कहे गये हैं और इस लौकिक तथा पारलौकिक सुख के व्यतिरिक्त अतीन्द्रिय, आत्यन्तिक तथा शाश्वत सुख रूप कैवल्य का प्रतिपादन भी योग दर्शन में दृष्टिगत होता है। वास्तव में अनागत दुःख का नाश करना ही योग का मुख्य प्रयोजन हो सकता है–**हेयं दुःखमनागतम्।**[37] इस अनागत दुःख की हानि को सुखोपपत्ति का साधन स्वीकार किया जा सकता है। वास्तव में इन्द्रियों और मनः के परवश रहना ही दुःख है और इन्हें अपने वश में करके रहना ही सुख है यही सङ्क्षिप्ततया सुख और दुःख का लक्षण अङ्गीकार किया जा सकता है–

**सर्वं परवशं दुःखं सर्वमात्मवशं सुखम्।**

**एतद् विद्यात् समासेन लक्षणं सुखदुःखयोः।।**[38]

सारांश रूप में महर्षि पतञ्जलि का मन्तव्य कदाचित् यही स्वीकार किया जाना चाहिए क्योंकि इन्द्रियादि के वश से तृष्णा–क्षय तथा अप्रतिम सन्तोष की प्राप्ति होती है और इसी से सुख लाभ प्राप्त होता है। पातञ्जलयोग दर्शन का यही आशय सर्वमान्य है।

## सन्दर्भ-ग्रन्थ

1. पातञ्जलयोगसूत्र 2/12
2. ब्रह्माण्याधाय कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा करोति यः।
   लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा।। श्रीमद्भागवद्गीता 5/10
3. सति मले तद्विपाको जात्यायुर्भोगाः। (पातञ्जलयोगसूत्र 2/13)
4. पातञ्जलयोगसूत्र 2/14
5. पातञ्जलयोगसूत्र 2/14 पर व्यासभाष्य, पृ. 206-207
6. विषयसुखञ्चाविद्येत्युक्तम्। भोगेष्विन्द्रियाणां तृप्तेरुपशान्तिस्तत्सुखम्।
   या लौल्यादनुपशान्तिस्तद् दुःखम्।.......। तस्मादनुपायः सुखस्य भोगाभ्यास इति। (व्यासभाष्य, पृ.209-210)
7. श्रीमद् भगवद् गीता 18/38
8. पातञ्जलयोगसूत्र 2/15
9. पातञ्जलयोगसूत्र 2/7
10. पातञ्जलयोगसूत्र 2/8
11. पातञ्जलयोगसूत्र 2/3
12. अनित्याऽशुचिदुःखाऽनात्मसु नित्यशुचिसुखाऽऽत्मख्यातिरविद्या।
    (पातञ्जलयोगसूत्र 2/5)
13. दृग्दर्शनशक्त्योरेकात्मतेस्मिता। (पातञ्जलयोगसूत्र 2/6)
14. स्वरसवाही विदुषोऽपि तथारूढोऽभिनिवेशः (पातञ्जलयोगसूत्र 2/9)
15. पातञ्जलयोगसूत्र 2/10, 2/11
16. पातञ्जलयोगसूत्र 4/30
17. क्लेशकर्मनिवृत्तौ जीवन्नेव विद्वान्विमुक्तो भवति। कस्मात्? यस्माद् विपर्ययो भवस्य कारणम्। नहि क्षीणविपर्ययः कश्चित्केनचित्क्वचिज्जातो दृश्यत इति।
    (व्यासभाष्य, पृ. 537-538)
18. पातञ्जलयोगसूत्र 2/32 पर व्यासभाष्य, पृ. 283
19. कुत्रापि कोऽपि सुखीति। तदपि दुःखशबलमिति दुःखपक्षे निःक्षिपन्ते विवेचकाः।
20. पातञ्जलयोगसूत्र 2/42
21. पातञ्जलयोगसूत्र 2/42 पर व्यास भाष्य, पृ. 296

22. श्रीमद्भगवद्गीता 6/21

23. यं लब्ध्वा चापरं लाभं मन्यते नाधिकं ततः। यस्मिन् स्थितो न दुःखेन गुरुणाऽपि विचाल्यते। (श्रीमद्भगवद्गीता 6/22)

24. भर्तृहरि-वैराग्य शतक, श्लोक-12

25. महाभारत आदिपर्व 85/14

26. मनुस्मृति 4/12

27. पातञ्जलयोगसूत्र द्रष्टव्य तृतीय पाद।

28. पातञ्जलयोगसूत्र 3/37

29. श्रीमद्भागवतगीता 6/28

30. तत्रैव 5/23

31. पातञ्जलयोगसूत्र 2/29

32. पातञ्जलयोगसूत्र 3/46

33. हठयोग प्रदीपिका उपदेश 3/50

34. तत्रैव 2/78

35. तत्रैव, गोरक्षसंहिता तथा घेरण्डसंहिता

36. तत्रैव, 4/78

37. पातञ्जलयोगसूत्र 2/16

38. मनुस्मृति 4/160

**प्रो. बृजेश कुमार शुक्ल**
अध्यक्ष
संस्कृत एवं प्राकृत भाषा विभाग
लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ



# भोजप्रबन्धः कविता, कला और मानवीय मूल्यों की सर्वोच्च प्रतिष्ठा का आग्रह

**प्रो. ओम्प्रकाश पाण्डेय**

कविवर बाल्लालरचित 'भोज प्रबन्ध' में महाराज भोज, जिन्होंने 1005 ई. से 1054 ई. तक मालवा पर शासन किया था और जिनकी राजधानी धार अथवा धारा थी, के उदार गुणों विशेष रूप से उनकी दानशीलता तथा उदात्त वृत्तों का संकलन है। भोज स्वयं बहुत उच्चकोटि के विद्वान् थे, जिन्होंने 23 ग्रन्थों की रचना साहित्य, दर्शन, ज्योतिष, वास्तुशास्त्र, व्याकरण इत्यादि विभिन्न विधाओं में की थी इनमें से समरांगणसूत्रधार, श्रृंगारप्रकाश, सरस्वतीकण्ठाभरण, शालिहोत्र (अश्वचिकित्सा) इत्यादि ग्रन्थ विशेष प्रसिद्ध हैं।

'भोजप्रबन्ध' न इतिहास है और न पूरी तरह कल्पना। बहुत दिनों तक संस्कृत–साहित्य के इतिहास–लेखक इसका आकलन ऐतिहासिक ग्रन्थ के रूप में करते रहे और इतिहास की कसौटी पर इसे खरा न पाकर इसकी उपेक्षा करते रहे। इसके रचयिता बल्लाल के विषय में भी किसी को विशेष जानकारी नहीं है। बंगाल के विद्वान् उन्हें बल्लाल सेन कहकर बंगाली मानते रहे और काशी के पण्डित सब कुछ काशी से जोड़ने की धुन में उन्हें बल्लाल मिश्र बतलाकर काशिकेय मानते रहे। स्वयं कवि अपने विषय में पूर्णतया मौन है। काशी वाली मान्यता पर यदि विश्वास करें तो कविवर बल्लाल दैवज्ञ भी थे, जिनके पिता का नाम त्रिमल्ल था और पुत्र का नाम था गोविन्द, जिसने ज्योतिषग्रन्थ 'सूर्य सिद्धान्त' पर टीका लिखी थी। यह परम्परा बल्लाल को 16वीं शती के उत्तरार्द्ध में निर्धारित करती है। स्वयं 'भोजप्रबन्ध' पर विश्वास करें तो 'बल्लाल' किसी व्यक्ति का नाम न होकर स्थान का नाम है।

'भोजप्रबन्ध' इतिहास नहीं है। यह एक ऐतिहासिक सम्राट् जो साहित्य और कला के महान् आश्रयदाता के रूप में भारतीय जनमानस में बहुसंख्यक वदान्य दानशीलता की किंवदन्तियों का लाडला महानायक है, के आधार पर रचित फन्तासी अथवा दुर्ललित लघु कथाओं की कल्पना का आकर्षक वितान है। ये कथाएँ भले ही गढ़ी गयी हों–लेकिन इनमें प्रतिपादित सत्य, घटना का सत्य न होते हुए भी, जीवन का सत्य है। इन कथाओं में कविता की सर्वोच्च प्रतिष्ठा का आग्रह गुम्फित है, कला के शिखर समारोहण का अनुरोध अनुगुंजित है और उच्चतर मानवीय मूल्यों की, दुर्बलताओं के तमस् में भी प्रभावोत्पादक कौंध चित्रित है। जाति–पाँति की रूढ़ियों का तिरस्कार किया गया है। 'भोज प्रबन्ध' के नायक भोज का स्पष्ट निर्देश है कि उनके राज्य में उस ब्राह्मण को बसाने की आवश्यकता नहीं है, जो ब्राह्मण होते हुए भी मूर्ख है–इसके विपरीत उस कुम्हार का अनादर न किया जाये, जो कुम्हार होते हुए भी विद्वान् है–

**विप्रोऽपि यो भवेन्मूर्खः स पुराद् बहिरस्तु मे।**

**कुम्भकारोऽपि यो विद्वान् स तिष्ठतु पुरे मम।।** (पद्य सं. 74)

इसी श्रेणी में उस जुलाहे का आख्यान समाविष्ट है, जिसे अपने घर से राजकर्मचारी इसलिए निकाल रहे थे, ताकि उसके घर में दाक्षिणात्य कवि लक्ष्मीधर को बसाया जा सके। आहत जुलाहे ने राजसभा में आकर महाराज भोज से निवेदन किया–

**काव्यं करोमि न हि चारुतरं करोमि**

**यत्नात् करोमि यदि चारुतरं करोमि।**

**भूपालमौलिमणिमण्डितपादपीठ!**

**हे साहसांक कवयामि वयामि यामि।।**

(हे अधीनस्थ राजाओं की मुकुटमणियों से सुशोभित चरणपीठिका वाले महासाहसी राजन्! मैं भी काव्य–रचना करता हूँ भले ही वह बहुत सुन्दर न हो। यदि थोड़ा प्रयत्न करूँ तो उत्कृष्ट कविता भी रच सकता हूँ। (अब यह निर्देश आप ही दीजिए कि) मैं कपड़ा बुनूँ, कविता रचूँ या यहाँ से चला जाऊँ? 'भोजप्रबन्ध' में इस जुलाहे के द्वारा रचे गये तीन पद्य और मिलते हैं जिनमें से दो में काव्यानन्द की अनुभवसिद्धता का अच्छा प्रतिपादन है। इनमें

से प्रथम पद्य है–

**यत्सारस्वतवैभवं गुरुकृपापीयूषपाकोद्भवं**

**तल्लभ्यं कविनैव नैव हठतः पाठप्रतिष्ठाजुषाम्।**

**कासारे दिवसं वसन्नपि पयः पूरं परं पंकिलं**

**कुर्वाणः कमलाकरस्य लभते किं सौरभं सैरिभः।।** (पद्य संख्या 95)

(गुरु–कृपारूपी अमृत के परिपाक से उत्पन्न वाणी के वैभव को केवल कवि ही पा सकता है। हठपूर्वक पढ़कर उसे रटने वाले नहीं पा सकते। सरोवर में दिन भर रहते हुए तथा जलराशि को गँदली करते हुए भी क्या भैंसा उसमें खिले हुए कमलों की सुगन्ध का अनुभव कर पाता है?)

जुलाहे के अतिरिक्त कुम्हार के कवि होने की भी एक घटना 'भोजप्रबन्ध' में मिलती है। पात्र–निर्माण–हेतु मिट्टी खोदते समय उसे एक घड़ा मिला, जिसमें रत्न भरे थे। उसे लेकर वह अपनी पत्नी के साथ राजदरबार में आया। भोज के यह पूछने पर कि इसमें क्या है, उसने निम्नलिखित पद्य सुनाया–

**राजचन्द्रं समालोक्य त्वां तु भूतलमागतम्।**

**रत्नश्रेणीमिषान्मन्ये नक्षत्राण्यभ्युपागमन्।।** (प.सं.176)

(मुझे प्रतीत होता है कि पृथ्वी पर आपके राजा के रूप में आने पर स्वयं चन्द्रमा ही उतर आया। फिर नक्षत्र ही आकाश में कैसे बने रहते! वे भी आप–जैसे राजचन्द्र के निकट उपस्थित होने के लिए इन रत्नों के रूप में धरती पर आ गये हैं)

इतना काव्यात्मक पद्य सुनने के बाद राजा भोज ने वह रत्नपूर्ण घट उसी कुम्हार को दे दिया! इसी क्रम में 'भोजप्रबन्ध' में एक पद्य किसी बहेलिये की पत्नी का मिलता है। पशु–हिंसा से उदरम्भरण करने वाले की वह पत्नी राजा को कही मार्ग में मिली। दोनों का संलाप संस्कृत पद्य में इस प्रकार निबद्ध है–

**का त्वं पुत्रि! नरेन्द्र! लुब्धकवधूः, हस्ते किमेतत् पलम्**

**क्षामं किम् सहजं ब्रवीमि नृपते! यद्यादराच्छ्रूयते।**

**गायन्ति त्वदरिप्रियाश्रुतटिनीतीरेषु सिद्धांगना**

**गीतान्धा न तृणं चरन्ति हरिणास्तेनामिषं दुर्बलम्।।** (प.सं.182)

(राजा–पुत्री! तुम कौन हो?

व्याधपत्नी–महाराज! बहेलिये की पत्नी।

राजा–हाथ में क्या है?

व्याधपत्नी–मांस।

राजा–यह इतना कम क्यों है?

व्याधपत्नी–सिद्धों की पत्नियाँ उस नदी के किनारे गीत गाती हैं जो आप के शत्रुओं की रानियों के आँसुओं से बना है। इन गीतों को सुनने में अपनी सुधबुध भूले हिरनों को घास खाने तक का होश नहीं रहता। इसीलिए उनका माँस इतना कम होता है।

कवि की दृष्टि में काशी का महत्त्व इसलिए है कि वहाँ चाण्डाल और पण्डित को एक साथ मोक्ष मिलता है। अन्त्यज श्रेणी में उत्पन्न व्यक्ति भी सामाजिक प्रतिष्ठा प्राप्त करता है और इन्द्र–जैसे शक्तिशाली व्यक्तियों को भी तिरस्कृत कर देता है। जलराशि अमृत का तिरस्कार करती है और साधारण पत्थर चिन्तामणि की बराबरी करते हैं। इन तथ्यों को रेखांकित करते हुए किसी कवि ने भोज को अपना निवास–स्थान बतलाते हुए कहा–

**यत्राम्बु निन्दत्यमृतमन्त्यजाश्च सुरेश्वरान्।**

**चिन्तामणिं च पाषाणास्तत्र नो वसतिः प्रभो।।** (267वाँ पद्य)

**ऊषरं कर्मसस्यानां क्षेत्रं वाराणसी पुरी।**

**यत्र सँल्लभ्यते मोक्षः समं चाण्डालपण्डितैः।।** (109वां पद्य)

सामाजिक समता के साथ मानवीय मूल्यों की ओर भी कवि बल्लाल का ध्यान गया है। सर्वाधिक रुचिकर अंश वह है, जिसमें मराल और शकुन्त नामक दो चोरों का संवाद अंकित है। ये चोर चोरी तो करते है, लेकिन अपने लिए नहीं। चोरी करके ये उनकी सहायता करना चाहते हैं, जो वेद विद्या के संरक्षण में लगे हैं तथा तीर्थ यात्रा के इच्छुक

हैं। संवाद के कुछ अंश इस प्रकार है–

मराल–मित्र शकुन्त! चोरी करने में बड़ा खतरा है–पकड़े जाने पर चोर का सिर धड़ से अलग कर दिया जाता है–फिर तुम यह काम क्यों करते हो?

शकुन्त–चोरी करके धन कमाना तो हमारा धर्म है, जो बाप–दादे के जमाने से चला आ रहा है।

मराल–तुम चोरी में मिले इस धन का क्या करोगे?

शकुन्त–यह धन मैं किसी वेद–वेदांग के मर्मज्ञ विद्वान् को दे दूँगा, जिससे उसे बार–बार दूसरों के सामने हाथ न फैलाना पड़े और आराम से वेदों को पढ़ता पढ़ाता रहे-

**'एतद् धनं कस्मैचिद् द्विजन्मने दास्यामि यथायं वेदवेदांगपारगोऽन्यं न प्रार्थयते।'**

अच्छा मराल! तुम भी तो बतलाओ कि चुराये गये धन का क्या करोगे?

मराल–यह धन मैं अपने पिताजी को दे दूँगा, जो अपने पापों से छुटकारा पाने के लिए काशी जाना चाहते हैं।

शकुन्त–हाँ, भाई! काशी ही तो वह जगह है, जहाँ रहने वाले कुत्ते का मुकाबला बेचारा इन्द्र भी नहीं कर पाता!

चोरों का एक प्रसंग और है, जिसमें एक चोर पद्य की समस्यापूर्ति करता हुआ अंकित है। कला की महिमा का उद्घोष करने का कोई मौका कवि हाथ से नहीं जाने देता। कीडाचन्द्र नामक किसी कवि का भोज से कथन है कि–अरे भोज! दूसरे राजा तो स्वर्ण और मणियों से निर्मित बाजूबन्द तथा दूसरे आभूषण पहनकर सुशोभित होते हैं लेकिन तत्त्वज्ञानी कलाकार तो अपनी कला से ही उस शोभा को प्राप्त कर लेता है–

**सुवर्णमणिकेयूराडम्बरैरन्यभूभृतः।**

**कलयैव पदं भोज! तेषामाप्नोति सारवित्॥** (पद्य संख्या 118)

कविता की उपेक्षा करने वाले को 'भोजप्रबन्ध' में स्थान–स्थान पर विभिन्न दृष्टियों से उलाहना दिया गया है। रामेश्वर कवि ने कविता के तिरस्कर्त्ता कृपण राजा की समानता उस नपुसंक व्यक्ति से की है जो सम्मुख मृगनयनी सुन्दरी की उपस्थिति में भी असमर्थ

बना रहता है–

**कवित्वं न शृणोत्येव कृपणःकीर्तिवर्जितः।**

**नपुंसकः किं कुरुते पुरः स्थितमृगीदृशा॥** (130वाँ पद्य)

इसी प्रकार का दूसरा पद्य है जो कालिदास के नाम से प्रस्तुत है–

**अदातृमानसं क्वापि न स्पृशन्ति कवेर्गिरः।**

**दुःखायैवातिवृद्धस्य विलासास्तरुणीकृताः॥** (130वाँ पद्य)

(कंजूस व्यक्ति के मन का स्पर्श कवि की वाणी उसी प्रकार नहीं कर पाती है, जैसे युवती स्त्री के हाव–भाव वृद्ध व्यक्ति को दुःख ही देते हैं।)

एक अन्य पद्य में भी इसी प्रकार की उक्ति है–

**अधरस्य मधुरिमाणं कुचकाठिन्यं दृशोश्च तैक्ष्ण्यं च।**

**कवितायाः परिपाकं ह्यनुभवरसिको विजानाति॥** (पद्य संख्या88)

(अधरों की मिठास, स्तनों की कठोरता, नयनों के नुकीलेपन और कविता की परिपक्वता को अनुभवी सहृदय ही समझ सकता है।)

'भोजप्रबन्ध' में उस कविता की प्रशंसा बार–बार की गयी है, जो निर्व्याज मनोहर है, अकृत्रिम है और जिसमें बलात् पाण्डित्य को नहीं ठूँसा गया है। वीणा नामक किसी ऐसे ही काव्य के प्रणेता का कथन है–

**तर्कव्याकरणाध्वनीनधिषणो नाहं न साहित्यविन्**

**नो जानामि विचित्रवाक्यरचनाचातुर्यमत्यद्भुतम्।**

**देवी कापि विरिञ्चिवल्लभसुता पाणिस्थवीणाकल-**

**क्वाणाभिन्नरवं तथापि किमपि ब्रूते मुखस्था मम॥** (पद्य संख्या 260)

(मेरी बुद्धि तर्कशास्त्र और व्याकरण में पारंगत नहीं है। साहित्यशास्त्र का भी मैं ज्ञाता नहीं हूँ। चमत्कारोत्पादक विचित्र वाक्यों की रचना का अद्भुत कौशल भी मुझमें नहीं है। फिर भी मेरे मुख में स्थित वाग्देवी अपनी करस्थ वीणा से मिलते–जुलते कुछ शब्द मेरे

मुख से बोल ही देती है।)

इसी भाव की अभिव्यक्ति निम्नलिखित पद्य में की गई है–

**सुधामयानीव सुधां गलन्ति विदग्धसंयोजनमन्तरेण।**

**काव्यानि निर्व्याजमनोहराणि वरांगनानामिव यौवनानि॥** (119वाँ पद्य)

(बिना किसी अलंकार के ही, सहज कविता श्रोता के कर्णकुहरों में वैसे ही अमृत टपकाती है, जैसे सहज सुन्दर स्त्रियों का यौवन, बिना किसी बनाव–सिंगार के ही, आकर्षक प्रतीत होता है। ऐसी कविता बिना किसी समीक्षक के ही वैसे ही लोकप्रियता प्राप्त करती है जैसे श्रेष्ठ स्त्रियों को विटों–भडुओं–की जरूरत नहीं होती।)

कवयित्री सीता ने निम्नलिखित पद्य में तराजू के बहाने किसी पक्षपातग्रस्त समीक्षक को बड़े करीने से उलाहना दिया है–

**प्राप्य प्रमाणपदवीं को नामास्ते तुलेऽवलेपस्ते।**

**नयसि गरिष्ठमधस्तात् तदितरमुच्चैस्तरां कुरुषे॥** (पद्य सं.134)

(अरी तराजू! निर्णायिका बनने के बाद तुममें यह कौन–सी क्षुद्रता आ गई है, जो तुम गरिमामय वस्तु का तो अवमूल्यन कर रही हो और घटिया चीज को उत्कृष्ट बता रही हो!)

समीक्षक अगर किसी अच्छी रचना के गुणों को उजागर न करे, तो क्या उस रचना की उपादेयता नहीं रहेगी? कवि शाम्भवदेव इससे असहमत हैं। उनकी मान्यता है कि गुणों के उजागर न किये जाने पर भी अच्छे कवि की रचना कानों में वैसे ही मिठास घोल देती है, जैसे खुशबू को अनुभव किये बिना भी मालती पुष्पों की माला दृष्टि को अपनी ओर आकृष्ट कर लेती है–

**अविदितगुणापि सत्कविभणितिः कर्णेषु वमति मधुधाराम्।**

**अनधिगतपरिमलापि च हरति दृशं मालतीमाला॥** (पद्य सं.240)

दो महाकवियों की पारस्परिक तुलना के पक्ष में 'भोजप्रबन्ध' कार नहीं है। भवभूति और कालिदास की तुलना–प्रसंग के व्याज से बल्लाल ने इस प्रकार की स्थिति को अच्छा नहीं माना है। जब भवभूति और कालिदास में किसकी रचना श्रेष्ठ है, इसकी परीक्षा करने

के लिए दोनों के ग्रन्थ तराजू पर रखे गये, तो कहीं भवभूति की रचना हल्की न हो जाय, इसलिए भगवती वाग्देवी ने स्वयं अपने कर्णाभूषण की कमल–कलिका का पराग भवभूति के पलड़े में रख दिया–

**अहो मे सौभाग्यं मम च भवभूतेश्च भणितं**

**घटायामारोप्य प्रतिफलति तस्यां लघिमनि।**

**गिरां देवी सद्यः श्रुतिकलितकह्लारकलिका-**

**सुधूलेःमाधुर्यं क्षिपति परिपूर्त्यै भगवती॥** (पं.सं.253)

सांसारिक वैभव से रहित होने पर भी, 'भोजप्रबन्ध' में वर्णित कवियों में हीनता अथवा दीनता की ग्रन्थि नहीं है। ऐसे ही एक कवि की उक्ति है–

**नास्माकं शिविका न कापि कटकाद्यालंक्रिया सत्क्रिया**

**नोत्तुंगस्तुरगो न कश्चिदनुगो नैवाम्बरं सुन्दरम्।**

**किन्तु क्ष्मातलवर्त्यशेषविदुषां साहित्यविद्याजुषां**

**चेतस्तोषकरी शिरोनतिकरी विद्याऽनवद्यास्ति नः॥** (पं.सं.246)

(न तो हमारे पास पालकी है, न सजने–धजने के लिए कंगन इत्यादि आभूषण हैं; ऊँचा घोड़ा भी हमारे पास नहीं है, नौकर–चाकर और अच्छे कपड़े भी नहीं हैं। किन्तु हमारे पास वह निर्दोष विद्या अवश्य है, जिसकी उपासना साहित्यसेवी और भूमण्डल भर के विद्वान् करते हैं, जो मन को सन्तोष देती है और जिसके सामने हर समझदार व्यक्ति सिर झुका देता है।)

राजदरबार के कवियों में स्वाभाविक रूप से होने वाली पारस्परिक स्पर्धा के भी कुछ रुचिकर चित्र सँजोये हैं बल्लाल ने। पास में स्थित वृक्ष की शाखा पर काँव–काँव करते कौए के बहाने कवि देवजय ने अपने प्रतिद्वन्द्वी कवि हरि शर्मा की निम्नलिखित आलोचना की–

**नो चारू चरणौ न चापि चतुरा चञ्चूर्नवाच्यं वचो**

**नो लीलाचतुरा गतिर्न च शुचिः पक्षग्रहोऽयं तव।**

**कूरंके कृतिनिर्भरां गिरमिह स्थाने वृथैवोद्गिरन्**

**मूर्ख ध्वांक्ष! न लज्जसेऽप्यसदृशं पाण्डित्यमुन्नाटयन्॥** (प.सं. 268)

(अरे मूर्ख कौए! न तो तेरे पैर सुन्दर हैं, ना ही चोंच अच्छी है, न बोलने लायक वचन हैं, न बाँकी चाल है, और पंखों में ही कोई चमक-दमक है। फिर भी इस स्थान पर काँव-काँव कर अपनी पण्डिताई का निरर्थक उद्घोष करते हुए तुझे शर्म नहीं आती।)

हरिशर्मा ने भी इसका जवाब उसी समय तुर्की-बतुर्की दिया-

**तुल्यवर्णच्छदः कृष्णः कोकिलैः सह संगतः।**

**केन विज्ञायते काकः स्वयं यदि न भाषते॥** (प.सं.269)

(कोयल के साथ बैठा हुआ कौआ, जिसका रंग-रूप और पंख भी कोयल की ही तरह काले-काले हैं, जब तक स्वयं न बोलना शुरू कर दे, तब तक कौन जान सकता है कि वह वास्तव में कोयल न होकर कौआ है!)

राजसभा में, किसी दिन विष्णु नामक एक ऐसे कवि ने आकर कविता पढ़ी जिसके पास समुचित वस्त्र नहीं थे। इस पर कवि सोमनाथ ने उस कवि का जब उपहास करने का प्रयत्न किया, तो भोज ने सोमनाथ की भर्त्सना करते हुए कहा-

**निरवद्यानि पद्यानि यद्यनाथस्य का क्षतिः।**

**भिक्षुणा कक्षनिक्षिप्तः किमिक्षुर्नीरसो भवेत्॥** (प.सं.203)

(यदि निर्धन होते हुए भी इसके द्वारा प्रणीत पद्य सुन्दर हैं, तो इसमें आलोचना करने की क्या आवश्यकता! किसी भिखारी की कमर में रखे गन्ने में क्या मीठा रस नहीं होता! अभिप्राय यह है कि कवि के दीन-हीन होने से उसकी कविता दीन-हीन नहीं हो जाती।)

'भोजप्रबन्ध' में बल्लाल ने दरिद्रता के कुछ अत्यन्त मार्मिक चित्र उकेरे हैं। यह पद्य भास्कर कवि का है, जिसमें उसके परिवार की दरिद्रता का विवरण अंकित है-

**क्षुत्क्षामाः शिशवः शवा इव भृशं मन्दाशया बान्धवा**

**लिप्ता जर्जरघर्घरी जतुलवैर्नो मां तथा बाधते।**

**गेहिन्या त्रुटितांशुकं घटयितुं कृत्वा सकाकुस्मितं**

**कुप्यन्ती प्रतिवेश्मलोकगृहिणी सूचिं यथा याचिता।।**

(भूख से क्षीणकाय मरणासन्न बच्चे, उपेक्षा करते हुए बन्धु–बान्धव और लाख लगाकर बन्द किये गये छेदों वाली पुरानी गगरी–ये चीजें मुझे उतना कष्ट नहीं देती हैं, जितना क्रोधित पड़ोसिन की व्यंग्यभरी मुस्कान दे रही है, जिसके पास मेरी पत्नी अपनी फटी हुई साड़ी सिलने के लिए सूई माँगने गई थी।)

यह पद्य 'सदुक्तिकर्णामृत' जैसे कुछ सुभाषित संग्रहों में भी है।

आधी रात में वेश बलदकर स्वयं राजधानी की गलियों में परिभ्रमण करते हुए भोज को रोती हुई एक वृद्ध स्त्री मिली। उससे विलाप का कारण पूछने पर, उसने जो बताया, उसमें आसन्नप्रसवा बहू की चिन्ता में उद्विग्न निर्धन सास की अन्तर्वेदना का मार्मिक विवरण है–

**वृद्धो मत्पतिरेष मञ्चकगतः स्थूणावशेषं गृहं**

**कालो ऽयं जलदागमः कुशलिनी वत्सस्य पर्याकुला**

**यत्नात् सञ्चिततैलबिन्दुघटिका भग्नेतिपर्याकुला**

**दृष्ट्वा गर्भभरालसां निजवधूं श्वश्रूश्चिरं रोदिति।।** (प.सं.255)

(मेरे पति ने वृद्धावस्था में चारपाई पकड़ ली है, पूरा घर गिर गया है, केवल एक स्थूणा (थुनिया) भर बची है, बरसात का समय है, बेटे का कुशल–समाचार भी प्राप्त नहीं हो रहा है, और बहू के प्रसवकर्म के लिए मैंने एक–एक बूँद जोड़कर जो तेल किसी तरह सञ्चित किया था उसका मटका भी फूट गया है'–गर्भ के भार से अलसाई अपनी बहू को देख–देख कर कोई सास उपर्युक्त बातें कहती हुई बड़ी देर से रो रही है।)

दरिद्रता के इसी प्रकार के कुछ और द्रवित करने वाले चित्र 'भोजप्रबन्ध' में हैं।

**'स्त्रियश्चरित्रं पुरुषस्य भाग्यं दैवो न जानाति कुतो मनुष्यः'**

(स्त्री के चरित्र को और पुरुष के भाग्य को तो विधाता भी नहीं जान पाता, मनुष्य फिर कहाँ से इन्हें जान सकता है) यह आभाणक लोक में बड़ा प्रसिद्ध है। लेकिन यह पद्य का मात्र उत्तरार्द्ध है। सम्पूर्ण पद्य 'भोजप्रबन्ध' में मिलता है, जो इस प्रकार है–

**अश्वप्लुतं वासवगर्जितं च स्त्रीणां च चित्तं पुरुषस्य भाग्यम्।**

**अवर्षणं चाप्यतिवर्षणं च दैवो न जानाति कुतो मनुष्यः।।** (प.सं.143)

(घोड़े की उछाल, मेघ की गर्जना, स्त्रियों के चित्त, पुरुष का भाग्य, अनावृष्टि और अतिवृष्टि को तो देवता भी नहीं जानते–फिर मनुष्य कैसे जान सकता है!)

'भोजप्रबन्ध' पर एक दोषारोप यह किया जाता है कि इसमें भिन्न–भिन्न कालों के कवियों को भोज के समकालीन दिखाया गया है। उदाहरण के लिए कालिदास और भवभूति के समय में प्रायः हजार वर्षों का अन्तर है, लेकिन इस रचना में वे समकालीन प्रदर्शित हैं। वस्तुतः भोज की राजसभा में श्रेष्ठ संस्कृत–महाकवियों के नाम पर तत्कालीन कवियों के लिए पीठ स्थापित कर दिये गये थे। जिसकी काव्य–शैली कालिदास से मिलती–जुलती थी, उसे कालिदास–पीठ पर प्रतिष्ठित कर दिया जाता था और सभा के अन्य जन उसे उसी नाम से पुकारते भी लगने लगते थे। इस प्रकार के कवि–दरबारों के आयोजन की परम्परा समाज में 10–20 वर्ष पूर्व तक प्रचलित रही है जिनमें छात्र–छात्राएँ अथवा अन्य व्यक्ति भिन्न–भिन्न कवियों की वेशभूषाएँ धारण करके उनकी कविताओं का पाठ करते थे। विद्यालयों में, जब छात्रों के मध्य विभिन्न साहित्यिक प्रतियोगिताओं के आयोजन की परम्परा क्षीण हो गई तो कवि–दरबार भी बन्द हो गये।

निष्कर्ष यह है कि ऐतिहासिक दृष्टि से बहुत उपादेय न होने पर भी 'भोजप्रबन्ध' में ऐसे विशिष्ट जीवन–मूल्यों की प्रतिष्ठापना का प्रयत्न दृष्टिगोचर होता है, जो साहित्य और समाज–दोनों ही दृष्टियों से महत्त्वपूर्ण हैं।

**प्रो. ओम् प्रकाश पाण्डेय**
पूर्वसचिव, महर्षि सान्दीपनि-राष्ट्रीय
वेदविद्या प्रतिष्ठान,
उज्जैन-456010



# पौराणिक मानवाधिकार का नवीकरण

**डॉ. कंचनमाला पण्डित**

'मानवाधिकार' सामाजिक विधान का एक प्रमुख अंग है। यह मनुष्य के प्राकृतिक अधिकार का आधुनिक रूप है। यह मनुष्य के विकास एवं उत्थान से संबंधित ऐसे अधिकार हैं, जिसे जीवन से अलग नहीं किया जा सकता है। यह मनुष्य की पूर्ण जीवन शैली है, जिसे वह जन्म के साथ लेकर आता है और मृत्युपरांत साथ चला जाता है। यह अधिकार अहस्तांतरणीय है।

जन्म होने के पश्चात् मनुष्य होने के नाते मान-मर्यादा के साथ जीना उसका मूलभूत नैतिक गुण है। यही नैतिक गुण व्यवस्थित तथा स्पष्ट रूप में मानवाधिकार है। इन अधिकारों की मान्यता ही विश्व में स्वतंत्रता, समानता, न्याय एवं शांति का आधार है।

मानवाधिकार द्वितीय विश्वयुद्ध की भीषण त्रासदी के बाद मानव–कल्याण के लिए एक सुलझा हुआ विधान है। इस शब्द का सर्वप्रथम प्रयोग 1941 में संयुक्त राष्ट्र अमेरिका के राष्ट्रपति ने अपने भाषण में किया था। 25 अप्रैल 1945 को सान्फ्रांस्सिको के विश्वसम्मेलन में सर्वप्रथम यह विचार आया और विश्व के प्रायः सभी प्रमुख देशों से ऐसी आवाज उठी कि मानव–कल्याण के लिए विश्वस्तर पर सभी मनुष्यों को समान अधिकारों से सुसज्जित किया जाए।

24 अक्टूबर 1945 में संयुक्त राष्ट्र संघ की स्थापना हुई। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए आर्थिक एवं समाजिक परिषद् ने विश्व मानवाधिकार आयोग की स्थापना की। यह आयोग विभिन्न देशों के 18 सदस्यों के साथ श्रीमती फ्रेंकलीन डी रूजवेल्ट की अध्यक्षता में न्यूयार्क में अपना काम शुरू किया।

जनवरी 1947 के प्रथम सत्र में श्रीमती एलनार रूजवेल्ट की अध्यक्षता में एक समिति का गठन किया गया जिसका नाम "न्युक्लियर कमिशन ऑफ ह्युमन राइटस" रखा

गया जिसका काम केवल विश्व मानवाधिकार घोषणापत्र तैयार करना था। श्री रैने कासीम ने इस घोषणापत्र के प्रारूप को तैयार करने में मुख्य भूमिका निभाई। 10 दिसम्बर 1948 की विश्व मानवाधिकार की घोषणा की गई। इस दिवस को प्रत्येक वर्ष पूरे विश्व में "मानवाधिकार दिवस" के रूप में मनाया जाता है।

मानवाधिकार को जाति, धर्म, लिंग, रंग, रूप, स्थान, भाषा, स्वास्थ्य, विकलांग सबों को समान रूप से विभूषित किया गया। पूरे विश्व में "मानवाधिकार" को लोगों ने बेहद सम्मान दिया। खासकर उस समय जब विश्व समुदाय युद्ध की त्रासदी के बाद भूख–गरीबी उपनिवेशवाद जैसी समस्याओं से गुजर रहा था। श्री रैने कासीम जो विश्व घोषणा पत्र तैयार करने में अग्रणी थे, उन्हें इस काम के लिए विश्व–नोबेल पुरस्कार से सम्मानित किया गया था।

जिस समय विश्व के प्रमुख देशों के सदस्य इस घोषणापत्र को तैयार करने में लगे थे, उस समय उन लोगो की सोच थी कि प्रायः सभी देशों में यह अधिकार किसी न किसी रूप में है जैसे पश्चिमी देशों में प्राकृतिक अधिकार के रूप में, तो भारत जैसे आध्यात्म प्रधान देश में आध्यात्मिक प्रतिबंध के रूप में। उसके विद्वान् सदस्यों ने जब भारत के ऐसे ग्रंथों का अध्ययन किया तो पाया कि यहां की सभ्यता 5000 वर्ष से भी ज्यादा पुरानी है और मानवाधिकार के मूलभूत सिद्धांतों से ओत-प्रोत है।

ऐसा प्रतीत होता है कि भारत की संस्कृति दुनियां में सबसे पुरानी है। यहाँ का सबसे पौराणिक ग्रंथ वेद है। इसे देखने से ऐसा लगता है कि यहाँ के ऋषि-मुनियों के खून में ही मानवाधिकार है, जो यहाँ की संस्कृति में वंशावली की तरह चला आ रहा है। ऋग्वेद यहाँ का सबसे पुराना लिखित ग्रंथ है, जिसमें लिखा है कि सभी मनुष्य बराबर है जैसे एक माता की संतान बराबर मानी जाती है। ऋग्वेद मंडल–10, सूक्त 191 से ये मंत्र लिया गया।

**अज्येष्ठासो अकनिष्ठास एते।**
**सं भ्रातसो वावधुः सौभगाय।।**

न कोई बड़ा है और न कोई छोटा। सभी भाई के समान हैं, सबों को एक दूसरे का साथ देते हुए मिल कर प्रगति करनी चाहिए।

**समानो मन्त्रः समितिः समानी,**
**समानं मनः सह चित्तमेषाम्।**

ईश्वर एक है, सभी मनुष्यों को मानव कल्याण के लिए प्रभु से प्रार्थना करनी चाहिए, कहीं भी अपने अकेले की भावना मन में न लावें। तन, मन और वचन से एक हों। इसी भावना से प्रेरित एक प्रार्थना है–

**सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निराम-**
**सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चित् दुःखभाग्यवेत्॥**

सभी सुखी रहें, सभी नीरोग रहें, सभी सौभाग्यशाली हों, हे भगवान् किसी के भाग्य में किसी प्रकार का दुःख न होंवें।

दूसरी प्रार्थना आती है, जिसे प्रत्येक शुभ कार्य के पहले और सुबह–शाम महात्मा ही नहीं सभी जन करते हैं।

**असतो मा सद्गमय**
**तमसो मा ज्योतिर्गमय,**
**मृत्योर्माऽमृतं गमय,**
**सर्वेषां स्वस्तिर्भवतु,**
**सर्वेषां शान्तिर्भवतु,**
**सर्वेषां पूर्णंभवतु,**
**सर्वेषां मंगलं भवतु,**
**लोकाः समस्ताः सुखिनो भवन्तु।**
**ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः॥**

हे ईश्वर! हमें अच्छे रास्ते पर चलने की प्रेरणा दो, मेरे भीतर जो अंधकार है उसे दूर कर धर्म के रास्ते पर ले चलो, सबो का कल्याण हो, सबका जीवन मंगलमय हो, सम्पूर्ण विश्व का कल्याण हो, चारों तरफ शान्ति रहे, कहीं युद्ध न हो, जिससे मानव का संहार हो।

आज के मानवाधिकार का मूल मंत्र है।

**"वसुधैव कुटुम्बकम्"**

आधुनिक मानवाधिकार घोषणा पत्र इसी के परिधि में चलता है। सम्पूर्ण विश्व का

परिवार के सदस्य हैं। सुख–दुख में परिवार के एक व्यक्ति का कर्त्तव्य बनता है कि दूसरे का साथ दे, तभी परिवार में एकता, सुख और शांति कायम रह सकते हैं। सभी सदस्यों की स्वतंत्रता, समानता एवं आत्म सम्मान की रक्षा ही परिवार में एकता का (बाइडिंग कम्पाउण्ड) बन्धन है।

अर्थववेद में मानवाधिकार के सम्बन्ध में लिखा गया है–

**समानी प्रपा सह वोन्नभागः**

**समाने योवगे सह वो युनज्मि**

**आराः नाभिमिवाभितः।**

ऊपर जो लिखा गया है कि सम्पूर्ण विश्व एक परिवार है और सभी देशों के मानव उस परिवार के सदस्य हैं। उस आदर्श परिवार की व्याख्या अथर्ववेद के उपर्युक्त श्लोकों में है–जो भी पृथ्वी पर संसाधन हैं जैसे जल, हवा, अनाज, खनिज, तेल, गैस उन सबों पर विश्व के सभी मानवों का बराबर अधिकार है। पृथ्वी सबों को समान रूप से इसे दी है। प्रत्येक मानव साइकिल के पहिया का एक–एक स्पोक है। परिधि के रूप में पृथ्वी को माना गया है और हवा इसका संसाधन है। तीनों के बीच एकता का सामंजस्य स्थापित करना है जिससे पृथ्वी पर कोई भूखा न रहे, सबों के मन में एक दूसरे के प्रति कल्याण ही भावना हो, इन ऋषि–मुनियों के वेद–वाणी में युद्ध का तो कही स्थान है ही नहीं। सत्य और अहिंसा के बल पर दुनियावालों के दिल पर राज करना ही तो सच्चा मानवाधिकार है।

इस संदर्भ में गीता में लिखा गया है...

**कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन।**
**मा कर्मफलहेतुर्भूमा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि।।**

विश्व समुदाय के दिलों पर राज्य करने का अर्थ है, मनुष्य अपने अधिकार के साथ–साथ कर्त्तव्य को भी समझें। कर्त्तव्य आदर्शों से प्रेरित होता है, क्योंकि इस शब्द से कोई कानूनी बन्धन नहीं है, जबकि अधिकार शब्द एक नैसर्गिक यथार्थ है और इसका हनन होना न्यायिक प्रक्रिया के घेरे में आ जाता है। अधिकार एक नकारात्मक शब्द है, जबकि कर्त्तव्य पूर्ण सकारात्मक है। अधिकार और कर्त्तव्य का अन्योन्याश्रित सम्बन्ध है। अधिकार और कर्त्तव्य के

बीच सर्वश्रेष्ठ सामंजस्य स्थापित करके ही मानवाधिकार की परिकल्पना पूरी की जा सकती है। हमारे ऋषि–मुनियों के दिल में अधिकार नाम की कोई चीज नहीं थी। गीता के उर्पयुक्त श्लोकों में अधिकार का कहीं स्थान नहीं है, सिर्फ कर्त्तव्य के बल पर सबों का दिल जीत लेने की परिकल्पना की गई है। जो शत् –प्रतिशत सही और सफल प्रयोग था। यदि मनुष्य सिर्फ अपने कर्त्तव्य को समझें और उस पर अमल करें तो दूसरों का अधिकार स्वतः मिल जाता है। उनका मानना था कि संसार में सबसे बड़ा अधिकार सेवा और त्याग से मिलता है। भारत की माटी में पल कर मदर टेरेसा ने उपर्युक्त प्रयोग से ही जन–जन के दिल को जीता और विश्व नोबेल पुरस्कार से सम्मानित की गई। उस पुरस्कार राशि को भी उन्होंने गरीबों की सेवा में अर्पित कर दी, यही तो सच्चा मानवाधिकार है।

आज के विश्व 'मानवाधिकार घोषणा–पत्र' में शिक्षा पर विशेष बल दिया गया है और घोषणा के अर्द्ध–शतक–दशक जो 1995 से 2005 तक मनाया गया, इसे मौलिक अधिकार के अन्तर्गत ले लिया गया है।

महर्षि भर्तृहरि ने शिक्षा ग्रहण करने को बहुत की आकर्षक ढंग से मनुष्य के सामने रखा है–

**विद्या ददाति विनयम् विनयाद्याति पात्रताम्।**
**पात्रत्वाद् धनमाप्नोति धनाद् धर्मः ततः सुखम्।।**

विद्या जिसके पास आती है वह मनुष्य स्वतः उस गुण से विनम्र हो जाता है। विनम्रता से उसके शरीर में ऊर्जा ग्रहण करने की क्षमता बढ़ती है और यह क्षमता धन कमाने के काम आता है। विद्या और विनय से इंसान समझ जाता है कि धन का कहां सदुपयोग किया जाता है, यदि कमाये गये धन को धर्म के अनुकूल खर्च किया जाय तो सच्चा सुख और शांति मिलती है। धन कमाने का अर्थ कभी नहीं है कि उस धन का उपभोग करें, उसे सदुपयोग करने में ही सब का कल्याण है।

पुनश्च महर्षि जी शिक्षा के सम्बन्ध में लिखते हैं कि,

**विद्या नाम नरस्यं रूपमधिकं प्रच्छन्नगुप्तं धनं।**
**विद्या भोगकरी यशः सुखकरी विद्या गुरूणां गुरूः।।**
**विद्या बन्धुजनो विदेशगमने विद्या परं दैवतं।**
**विद्या राजसु पूज्यते नहि धनं विद्याविहीनः पशुः।।**

विद्या मनुष्य का ऐसा गुण है जो बाहर से दिखाई नहीं पड़ता है यह उसकी आंतरिक ऊर्जा है जिससे धन, यश और सुख मिलता है। यही गुरुओं का गुरु है। यह मनुष्य का सच्चा मित्र है, जो हर समय उसके साथ रहता है और प्रत्येक मुसीबत में बचाता है। यह ईश्वरीय वरदान है। विद्वान् जन का सम्मान दुनियां के राजा महाराजा करते हैं। जबकि धनवान् का सम्मान अपने राजा भी नहीं करते हैं। अन्त में महर्षि जी विद्या के महत्त्व को दर्शाते हुए कहते हैं कि विद्या के बिना मनुष्य पशु के समान है।

इस श्लोक को जन–जन तक पहुँचाने के लिए इस प्रकार समझाया गया है, विद्या मनुष्य के भीतर छुपा हुआ एक ऐसा धन है, जिसे न तो चोर चुरा सकता है और न राजा छीन सकता है। सोलहवीं सदी में हिन्दी के विद्वान् कवि विद्या की महत्ता को इस प्रकार प्रतिपादित करते हैं–

**सरस्वती भंडार की, बड़ी अनोखी बात।**

**ज्यो खरचे त्यों–त्यों बढ़ै, बिन खरचे घटि जाय॥**

विद्या ही एक ऐसा धन है जिसे जितना बांटा जाय उतना ही बढ़ता है, यदि इसे अपने ही पास रखा जाए तो मानव स्वभाववश भूल जाता है और उसका सदुपयोग नहीं हो पाता है। इस दोहा से विद्वान् कवि यह भी बताना चाहते हैं कि जितना ज्यादा से ज्यादा आदमी को ज्ञान दिया जाय उतना ही अच्छा है। विद्या के महत्त्व और इससे चरित्र पर पड़ने वाले असर के सम्बन्ध में हितोपदेश में है कि–

**मातृवत्परदारेषु परद्रव्येषु लोष्टवत्।**

**आत्मवत्सर्वभूतेषु यः पश्यति स पण्डितः॥**

जो मनुष्य पर–स्त्री को माता के समान, दूसरे के धन को मिट्टी के ढेला के समान और सभी इन्सान को अपने समान समझता है वही सही मायने में विद्वान् है।

आज के मानवाधिकार में समान न्याय के अधिकार पर विशेष बल दिया गया है। इस सम्बन्ध में आचार्य कौटिल्य लिखते है–

**दुष्टस्य दण्डः सुजनस्य पूजा न्यायेन कोषस्य च संप्रवृद्धिः।**

**अपक्षपातोऽर्थिषु राष्ट्ररक्षा पंचैव यज्ञाः कथिता नृपाणाम्॥**

दोषी को दण्ड देना, निर्दोष की रक्षा करना यथोचित मात्रा में कर वसूलना, सबों के साथ समान एवं निष्पक्ष न्याय करते थे राजा के पांच धर्म है।

निष्पक्ष न्याय के सम्बन्ध में उनका मानना था कि...

**धर्मशास्त्रानुसारेण क्रोधलोभविविर्जितः।**

किसी भी मामले का निष्पादन कानून के आधार पर न्यायपूर्वक होना चाहिए। न्याय करने में पूर्वाग्रह या लोभ के वशीभूत होकर नहीं करना चाहिए।

इस सम्बन्ध में पुनः जोर देकर लिखते हैं...

कि, एक न्यायधीश का पक्षपात, लोभ, दुश्मनी से अलग हट कर दोषी पर दोष का विचार करना चाहिए। धर्म के सम्बन्ध में आज का मानवाधिकार कहता है कि मनुष्य किसी भी धर्म को माने, सबका स्थान बराबर है। धर्म के आधार पर किसी को अलग नहीं किया जा सकता है। ईश्वर कहे या अल्लाह या ईशु सब का उद्देश्य तो एक ही है, जैसे–

**आकाशात्पतितं तोयं यथा गच्छति सागरम्।**

**सर्वदेवनमस्कारः केशवं प्रति गच्छति।।**

नदी के पानी से वाष्प बन कर उठे या समुद्र, तालाब, कीचड़ से जब आकाश से वर्षा के रूप जल गिरता है और समुद्र में जाता है तो सब एक है। उसी प्रकार भक्तिभाव से भगवान् को ईश्वर, अल्लाह या किसी नाम से पुकारे, सबका उद्देश्य एक ही है।

इन सब धर्म से ऊपर उठकर और अलग हट कर महात्मा गांधी कहते है–

**वैष्णव जन तो तेने कहिए**

**पीर पराई जाने रे।**

जो दूसरे के कष्ट को अपना कष्ट समझ कर उसकी सेवा करता है वही सच्चा भक्त है, दूसरे शब्दों में, मानवता की सेवा ही मानवधर्म है, वही सब धर्मो का मूल है और सच्चा मानवाधिकार है।

**डा. कंचन माला पंडित**
विभागाध्यक्ष (संस्कृत)
राम सेवक सिंह महिला महाविद्यालय,
सीतामढ़ी, बिहार



*****************************************************************************

# नवम दशम शताब्दी की संस्कृत रचनाओं में वर्णित समाज में दास-दासियों की स्थिति

**डॉ. सतलज चौधरी**

भारत में दास–प्रथा का प्रचलन अति प्राचीन काल से ही है। प्रायः सभी उच्च घरों में दास–दासी देखने को मिलते हैं। दासियाँ उच्च वर्गों की सेवा में सदा तत्पर रहती थीं। आलोच्यकाल में भी दास–दासियों की अत्यधिक प्रचलन हो गया। स्त्रियाँ कामसुखोपभोग का साधन थीं। धर्म में कौल मार्ग के आ जाने से सम्भोग एवं मद्यपान को ही मुक्ति का साधन माने जाने लगा।

**सुरतकेलिसुरारसैः सममोक्षः सुलभो भवति।**

ऐसी स्थिति में स्वभावतः दास–दासियों का रहना आवश्यक हो गया था। तद्युगीन समाज में कई प्रकार के दास–दासियों का प्रचलन था। कुछ ऐसी दासियाँ थी जो बच्चों के पालन-पोषण का कार्य करती थीं। जिसे "धाय" या उपमाता कहा जाता था। वह बच्चों के रहने–चलने तथा खाने–पीने आदि का तरीका सिखाती थीं।

**अम्बां तात इति ब्रवीति पितरं चाम्बेति संभाषते।**
**धात्री पूर्वनिवेदितानि च पदान्यर्धोक्तितो जल्पति।**
**शिक्षालापविधौ प्रकुप्यति धृतौ नास्ते स्थिरोऽयं क्वचिद्,**
**व्याहर्त्ता न शृणोति धावति पुनः प्रत्युस्थितः सत्वरम्।**

यह धाय सम्भवतः स्वामी के घर पर ही रहती थी। इसके भरण–पोषण का दायित्व स्वामी पर रहता था। सोमदेव ने यशोधर की बाल्यावस्था के वर्णन क्रम में उसकी स्वाभाविक क्रियाओं का वर्णन किया है। कैसे वह धायी की अंगुली पकड़ कर चलता है फिर गिरता है और उसकी चोटी खींचती है। उसके बालों में लगे आभूषण को हाथ में पहनता है। हाथ के

कड़े को बाल में लगाता है। कमर की करधनी निकाल कर पैर पर बांध लेता है।

**हलातरंगिएहिअअप्प विटुरा अक्खर विअ।**
**जंदापि समुहागदं पिमं अणाल वियटि दासि॥**

सोमदेव ने भी दासी की इसी अवस्था की ओर संकेत किया है–

**घटदासीनां हि वदनसौरभं स्वामिताम्बूलोद्गालान्तसौभाग्यबलात्।**

घड़ों को धारण करने वाली दासियाँ मुख में वर्त्तमान सुगन्धि निश्चय ही उनके स्वामियों द्वारा चबाए हुए पान के उदगीर्ण भक्षण से ही उत्पन्न होती है, न कि सौभाग्य शक्ति से।

नलचम्पू में भी दासी की हीन स्थिति परिलक्षित होती है! जैसे–"चेटीमिव मुखरतां न शंसन्ति साधवः।" मुख में सौन्दर्य रखने वाली कर्णाट देश की चेटियों की प्रशंसा साधु नहीं करते। इस तरह समाज की दासियाँ बहुत बदनाम थीं। घर–घर जाकर काम करना तथा उन घरों के पुरूषों को फंसा कर पैसा कमाना इन दासियों के लिए आसान बात थी। मद्य पीना तथा मत्त होकर दुश्चरित्र व्यक्तियों के साथ गलियों में जहाँ–जहाँ पड़े रहना और अकारण लोगों से उलझ पड़ना इन दासियों के लिए साधारण बात थी। इसके लिए राजशेखर ने विभिन्न विशेषणों का प्रयोग किया है। यथा–ये दासीपुत्र! भविष्यत् कुट्टिनि, विलक्षणे अविचक्षणे, परपुरूषवंचिके, दुष्ट संघटिते, दूसरों के पुत्रों को भ्रष्ट करने वाली, व्यर्थ प्रलाप करने वाली, झगड़ालू भेद उत्पन्न करने वाली।

इसी तरह विद्धशालभंजिका में भी अरी दासी की पुत्री पुरानीकुट्टनी मकर के दाँतोंवाली, भौरों की तरह घूमने वाली, दूसरों से झगड़ने वाली, चरित्रहीनों के साथ रहने वाली, दूसरों के लड़कों को बिगाड़ने वाली, उल्टे कामों को करने वाली।

आलोच्यकाल के अध्ययन क्रम में देखा गया है कि राजाओं के अन्तःपुर में विविध रंगों की दास–दासियाँ रहती थी। कुछ पुरूष दास रहते थे जो राजा–रानी के बीच प्रणय सम्बन्धी बातों की सहायता करते थे जिसे नम्र सचिव कहा जाता था। कुछ दासी भी इसी कार्य के लिए दरबारों में रहती थी जिसे निःसृष्टार्थ दूती कहा जाता था।

वे दूतियाँ राजा तथा रानी के गोपनीय कार्य में सहायता देती थीं। खण्डखाद्य विशेषा मूल्यमांगल्यमाल्याभरणानि च सकौतुकमादाय दमयन्त्या प्रहिताः प्रथमप्रबोधित प्रतीहार-सूचिता प्रविविशुस्युब्जाः कुब्जिका वामनिकाश्च।

सुलक्षणा और विचक्षणा ऐसी ही दासी थीं। नाटी कुबड़ी आदि दूतियाँ भी रानी की सेवा में तत्पर रहती थीं। नल का दमयन्ती के यहाँ जाने पर दमयन्ती इन्हीं कुबड़ी नाटी दूतियों के द्वारा उपहार भेजती थी। नल भी दमयन्ती के पास पर्वतक बौने तथा पुष्कराक्ष नामक किन्नर युगल से उपहार भिजवाते हैं। पर्वतक नल से दमयन्ती का वर्णन करता है कि वह दमयन्ती समीप में रहने वाली वीणा आदि द्वारा मनोरंजन कराने में निपुण समवयस्क तथा समान वेशवाली सखियों से सेवित अधिदेवताओं से सेवित सरस्वती के समान प्रतीत हो रही थी। खिलते हुए अलंकरण से मनोहर चँवर धारण करने वाली स्त्रियों से सेवित ऐसी लग रही है कि शरीर धारण की हुई बसंत काल की लक्ष्मी सेवित हो रही हो। हाथ में अंगराग और फूलों की ली हुई शृंगार करने वाली स्त्रियों से ऐसा प्रतीत हो रही थी कि वह अनेक स्वर्ग सुन्दरियों से आराधित पार्वती हो।

मृगांकलेखा भी तिलकमंजरी की प्रमुख सखी है। तिलकमंजरी की सभी परिचारिका उसी के साथ रहती थी और साथ में बेंतधारिणी, तथा चंवरधारिणी भी चला करती थी- **तस्यामल्पखेचरी वृन्दपरिगता गृहीतवेत्रछत्रचामनरेण पश्चात्प्रधावता परिजनेनानुगम्य-माना मृगांकलेखा समागत्य सत्वरमवादीत्।**

राजा यशोधर हाथी पर आरूढ होकर कामिनियों द्वारा पार्श्व भागों में ऐसे चंवर समूहों से ढोया जा रहा था जो कल्पवृक्ष की पुष्प मंजरियाँ सरीखी शुभ्र व मनोज्ञ थीं एवं जिनकी कान्ति कमनीय कामिनियों के हस्तकंकणों की रत्न किरणों में चक हो रही थी। इन कामों के अतिरिक्त कुछ ऐसी भी दासी थीं जो घर के बाहर भी काम करती थीं। जंगल की रक्षा करने के लिए भी इनकी नियुक्ति होती थी। राजा नल के उपवन की रक्षा स्त्रियाँ ही करती थीं।

कुछ दासियाँ नायक–नायिका के प्रेम को उद्दीप्त करती थीं। जिसे सैरन्ध्री कहा जाता था। राजशेखर ने विद्धशालभजिका में इसका सुन्दर वर्णन किया है–

**सैरन्ध्रीकरकृष्टकंकणसस्तारध्वनिःसञ्चरद्।**

लज्जाशीला नायिका के दासी द्वारा हाथ पकड़ कर खींचे जाने से कंकणों की खनखनाहट बढ़ रही है। कीर्तिमहाराज की पत्नी महादेवी चन्द्रमति के यहाँ सैरन्ध्री वस्त्राभूषणों से सुसज्जित करने वाली सखी के सदृश थी।

कुछ ऐसी भी दासियाँ थीं जो राजा लोगों के स्नानार्थ रखी जाती थी। राजा भीम जब

स्नान के लिए जाते हैं तो अनेक दासियाँ विविध सुगन्धित द्रव्यों को हाथ में लेकर खड़ी रहती थीं जिनका सटीक वर्णन त्रिविक्रमभट्ट ने किया है – ये कमनीय कामिनियाँ अपनी मुस्कुराहट से काम विकार को उत्पन्न करने वाली हैं, अपने उत्तरीय वस्त्र कमर से कसकर उनके अंगों को मलते समय सीत्कार उत्पन्न करा देती हैं। कोई हाथ को बराबर कर आमलकी चूर्ण शरीर पर छिड़क रही थीं। कुछ कामिनियाँ अपने हाथ में उत्तम कोटि के सुगन्धित तैल रखी हुई थी। कुछ कामिनियाँ हाथों में चंवर धारण की हुई थी। कुछ कामिनियाँ विलासपूर्वक भीम राजा के बालों में कंघी कर रही थी। इस तरह से सभी पाद पालन विधि द्वारा जोरदार हाथों से राजा के शरीर का मर्दन कर रही थीं इस तरह से स्नान के लिए नियुक्त कामिनियों ने सामूहिक रूप से राजा को स्नान कराया।

इन कतिपय निदर्शनों से यह ज्ञात होता है कि आलोच्य काल में महिलाओं में जो निम्नवर्ग की थीं विशेषतः जो दासियाँ थीं, उनकी स्थिति अच्छी नहीं थी, वे अपने–अपने स्वामियों के लिए उपभोग की सामग्रियाँ थीं और पुरूष दासों की भी स्थिति इनसे भिन्न नहीं थी।

**डॉ. सतलज चौधरी**
संस्कृत विभाग
बी.आर. अम्बेडकर बिहार विश्वविद्यालय
मुजफ्फरपुर।



# श्रीमद्भागवद्महापुराण में स्तोत्र-वैशिष्ट्य

डॉ. उमा तिवारी

श्रीमद्भागवतमहापुराण भारतीयसंस्कृति, सनातनधर्म, भक्ति, ज्ञानविज्ञानप्रभृति अनेक विषयों का आकर ग्रन्थरत्न है। इस पुराणरत्न में अनेक स्तुतियाँ भी समाहित है, जिनमें कुछ चयनित स्तुतियों का वैशिष्ट्य प्रस्तुत निबन्ध में प्रतिपाद्य है।

श्रीमद्भागवत में विष्णु, ब्रह्मा, शिव, कपिल, श्रीकृष्ण एवं राम आदि की स्तुतियाँ की गयी हैं। इन स्तोत्रों में आराध्यों की प्रशंसा के साथ भक्ति और दार्शनिक विचारधाराएँ भी प्रस्फुटित हुई हैं। श्रीमद्भागवत के अधिकांश स्तोत्र सांसारिक संकटों से रक्षा के लिए लिखे गये हैं। भक्तिविभोर होकर आत्म–समर्पण की प्रवृत्ति श्रीमद्भागवत में सर्वाधिक पायी जाती है। फलतः स्तुतिकर्त्ताओं ने अपने हृदय की मधुर रागात्मक वृत्तियों को स्तोत्रों के रूप में प्रकट किया है। सामान्यतः श्रीमद्भागवत की स्तुतियों में निम्नांकित विशेषताएँ पायी जाती हैं–

(क) स्तुतियों में भगवान् कृष्ण के वास्तविक रूप की अभिव्यंजना की गयी है। जो स्तुतियाँ भगवान् के रूपमाधुर्य का चित्रण प्रस्तुत करती हैं उनमें भक्तों को भक्तिरस का अपूर्व आस्वाद प्राप्त होता है। भगवान् की असीम शक्ति और अतुल वैभव के प्रति नतमस्तक हो भक्त उनके गुणगान में तल्लीन हो जाता है। इस ग्रन्थ की समस्त स्तुतियाँ वाञ्छ–सिद्धि का अमूल्य साधन है। काव्यात्मक दृष्टि से योगेश्वर का महनीय रूप–लावण्य प्रत्येक सहृदय पाठक के हृदय में स्तुतियों के माध्यम से रसानुभूति का संचार करने में अद्वितीय है। इसी कारण प्रत्येक सन्दर्भ में कोई न कोई स्तुति अवश्य निबद्ध की गयी है।

(ख) श्रीमद्भागवत में सकाम और निष्काम दोनों ही प्रकार की स्तुतियाँ पायी जाती हैं। सकाम स्तुतियाँ किसी कामना से प्रेरित होकर की गयी हैं। कारागार से मुक्त होने के

लिए अथवा दैहिक, दैविक और भौतिक तापों से निवृत्ति प्राप्त करने के लिए स्तुतियाँ समय-समय पर प्रस्तुत की गयी हैं। मरीच्यादि ऋषिगण पृथ्वी के उद्धार हेतु भगवान् वराह की स्तुति करते हैं। इस प्रकार गन्धर्व और विद्याधरगण अपने अभ्युत्थान के लिए भगवान् के ऊपर छोड़ देता है और स्तुतियों में सर्वात्मरूप से आत्मसमर्पण कर देता है। निस्सन्देह ताप–तप्त जगतितल की शान्ति के हेतु भगवान् कृष्ण ही सर्वाधिक समर्थ हैं। इन सकाम स्तुतियों के सन्दर्भों में विभावों, अनुभावों और संचारीभावों की योजना भी सुष्ठुरूप में सम्पादित की गयी है। अतः संक्षेप में श्रीमद्भागवत की स्तुतियों की दूसरी विशेषता सकाम भावना है। भागवतकार ने इन स्तुतियों में प्रकृति के साथ भगवान् के मनोरम और आकर्षक सर्वशक्तिमान् रूप का बड़ा ही स्वच्छ और स्पष्ट चित्र अंकित किया है। इन स्तुतियों में एक शक्ति है, एक सौन्दर्य है, एक सजीवता है, एक सत्य है और है एक प्रभु-भक्ति का सम्बल।

(ग) सकाम भक्ति के वर्णनों में मनोहर और सुकुमार कल्पनाओं की भी कमी नहीं है। एक  ओर तो उनकी कोमलकान्तपदावली स्तुत्य है तो दूसरी ओर हृदय-स्पर्शिनी भावनाएँ अपना अनोखा चमत्कार प्रकट करती है। किसी कष्ट या आवेग से पीड़ित व्यक्ति जब अपने को सब ओर से असमर्थ पाता है तो वह त्रिलोकनाथ प्रभु की शरण में पहुँच कर शान्ति प्राप्त करना चाहता है। इसके लिए उसके मुख से मनोरम वाणी में स्तुतियों की श्रृंखला निकलने लगती है। उसके भगवान् साधारण नहीं, सर्वशक्तिमान् और सर्वव्यापक हैं। उसे अपने प्रभु की शक्ति पर पूरा विश्वास है। यह बलशाली प्रभु की संरक्षिणी भुजाओं का अवलम्बन प्राप्त कर निर्भय हो जाना चाहता है। काव्यात्मक दृष्टि से इन सकाम स्तुतियों में अनेक उपमान और प्रतीक भी सम्मिलित हैं।

(घ) सकाम स्तुतियों में लोकोत्तर चमत्कार और आनन्दानुभूति का सामंजस्य भी पूर्णतया विद्यमान है। इन स्तुतियों में एक साथ दो तथ्य उपलब्ध होते हैं। प्रथम तथ्य है कि भागवतकार सदाचार का प्रतिपादन कर भगवान् के नाम-गुण-स्मरणात्मक शक्तिपुंज को सामने प्रस्तुत करते हैं, जिससे सदाचार का महत्त्व और दुराचार का कुफल सहज ही अवगत हो जाता है। कतिपय स्तुतियों में आदेशात्मक भाषा में भी उपदेश देने का प्रयास किया गया है। इस प्रकार मानव-जीवन की उन मान्यताओं की प्रतिष्ठा सम्पन्न हुई है जिन मान्यताओं के प्रति भागवतकार की पूर्ण आस्था है।

(ङ) निष्काम स्तुतियों की भी दो विशेषताएँ हैं। प्रथम विशेषता है स्तुति के द्वारा तत्त्वज्ञान की प्रतिष्ठा करना। स्तुतिकर्त्ता स्तुति के द्वारा चिदचिदात्मक जीव की आनन्दमयी शक्ति एवं उसकी कर्तृत्व-भोक्तृत्व आदि शक्तियों का विवेचन करता है। इसमें सन्देह नहीं कि भागवत की कतिपय स्तुतियाँ तत्त्वज्ञान की दृष्टि से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं। धर्म-अधर्म की व्याख्याएँ एवं भवितव्यता तथा संसार और जीव की विभिन्न अवस्थाओं के नानारूप इन स्तुतियों में प्रस्फुटित हुए हैं।

(च) निष्काम स्तुतियों की दूसरी कोटि है साधना की प्रधानता। प्रह्लाद, अम्बरीष, ब्रह्मा एवं ध्रुव आदि की स्तुतियाँ साधना-प्रधान हैं, क्योंकि इन स्तुतियों में भक्त मुक्ति की अभिलाषा न कर केवल भगवान् के रूप तथा लीला के स्मरण एवं कीर्तन की आकांक्षा करता है और इसी से सर्वाधिक आनन्दानुभूति प्राप्त करता है। साधनात्मक स्तुतियाँ काव्य की दृष्टि से विशेष महत्त्वपूर्ण हैं। इन स्तुतियों में निष्काम-भक्ति का उदात्तरूप अंकित हुआ है। जब तक भक्ति या प्रेम में लौकिक वासना का समावेश रहता है, तब तक उसकी प्रतिष्ठा उदात्त के धरातल पर नहीं हो सकती। लौकिक वासना और आकांक्षा के समाप्त होते ही साधना विशुद्ध हो जाती है और भक्त चरम आनन्दानुभूति को प्राप्त कर लेता है।

श्रीमद्भागवत में लगभग एक सौ चालीस स्तुतियाँ समाहित हैं। इन समस्त स्तुतियों के वैशिष्ट्य का प्रतिपादन करना प्रस्तुत निबन्ध के कलेवर को ध्यान में रखते हुए सम्भव प्रतीत नहीं होता। अतः कतिपय प्रमुख स्तुतियों के ही वैशिष्ट्य-मूल्यों पर विचार किया जायेगा।

## शुकदेवकृत्–भगवत्स्तुति

शुकदेव ने भगवान् की जो स्तुति की है उसमें दार्शनिक और काव्यात्मकतत्त्व आद्योपान्त सम्पृक्त हैं। शुकदेव भगवान् की प्रार्थना करते हुए निवेदन करते हैं कि संसार की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय-लीला करने के लिए सत्त्व, रजस् और तमोगुणरूप तीन शक्तियों को स्वीकार कर ब्रह्मा, विष्णु और शंकर का रूप धारण करने वाले भगवान् की शक्ति अद्भुत और अचिन्त्य है। भगवान् सत्पुरुषों के दुःख–क्लेशों को दूर कर उन्हें प्रेम का दान देते हैं। दुष्टों की भी सांसारिक वृद्धि को रोककर उन्हें मुक्ति प्रदान करते हैं। वे परमहंस आश्रम में स्थित व्यक्तियों को भी अभीष्ट वस्तु प्रदान कर उनकी कामनाओं को पूर्ण करते हैं। चर एवं अचर समस्त प्राणी भगवान् के अंश हैं। अतः वे पक्षपात रहित हो

समस्त प्राणियों के साथ वात्सल्य का निर्वाह करते हैं। भगवान् भक्तवत्सल हैं अतः भक्तिहीन व्यक्ति उनकी छाया का भी स्पर्श नहीं कर सकता है। भगवान् समस्त ऐश्वर्यो से मण्डित हैं। वे भक्तों के ऊपर अपनी कृपा की वर्षा करते हैं।

प्रभु–चरणों में एकनिष्ठता के महत्त्व का समर्थन करते हुए भागवतकार कहते हैं कि जब तक लोक–परलोक की आसक्ति हृदय से दूर नहीं हो जाती, तब तक ब्रह्मपद की प्राप्ति नहीं हो सकती। बड़े–बड़े तपस्वी, दानी, यशस्वी, मनस्वी, सदाचारी और मंत्रवेत्ता जब तक अपनी समस्त साधनाओं को आपके चरणों में समर्पित नहीं कर देते, तब तक उनका कल्याण नहीं हो सकता। प्रभु–चरणों में सर्वतोभावेन अपना समर्पण करने वाला व्यक्ति ही कल्याण–मार्ग को प्राप्त करता है–

**तपस्विनो दानपरा यशस्विनो।**

**मनस्विनो मंत्रविदः सुमङ्गलाः॥**

**क्षेमं न विन्दन्ति विना यदर्पणं।**

**तस्मै सुभद्रश्रवसे नमो नमः॥** (भाग. 2,4,17)

शुकदेव भगवान् के गुण एवं कार्यों पर प्रकाश डालते हुए प्रार्थना करते हैं कि समस्त सम्पत्तियों की स्वामिनी लक्ष्मी के पति, यज्ञों के भोक्ता और फलदाता; प्रजा के रक्षक, अन्तर्यामी और समस्त लोकों के पालनकर्त्ता और पृथ्वी के स्वामी भगवान् ही भक्तों के रक्षक हैं। ये ही समस्त पृथ्वी के स्वामी हैं। यदुवंश में जन्मग्रहण कर अन्धक, वृष्णि एवं यदुवंश की इन्होंने ही सब प्रकार से रक्षा की है–

**श्रियः पतिर्यज्ञपतिः प्रजापति–**

**र्धियां पतिर्लोकपतिर्धरापतिः।**

**पतिर्गतिश्चान्धकवृष्णिसात्वतां।**

**प्रसीदतां मे भगवान् सतां पतिः॥** (भाग. 2,4,20)

**ब्रह्मकृत–भगवत्स्तुति**

इस स्तुति में 25 पद्य हैं। सभी पद्य मनोरम और सरस हैं। यहाँ भागवतकार ने

दार्शनिक तथ्यों की अभिव्यंजना काव्य के मधुमय वातावरण में उपस्थित की है। आरम्भ में ही ब्रह्मा निवेदन करते हैं, भगवन्! आपके अतिरिक्त संसार में अन्य कोई भी वस्तु अधिगम योग्य नहीं है। जिन वस्तुओं की हमें प्रतीति हो रही है, वह प्रतीति माया के कारण क्षुब्ध हुए आपके ही अनेक रूपों पर आधारित हैं। आपकी चित् –शक्ति के प्रकाश से अज्ञान दूर भाग जाता है। आपका वह रूप, जिससे अनेक अवतार प्रादुर्भूत होते हैं, विशेषतः महनीय है। मेरी भी उत्पत्ति आपके नाभि कमल से हुई है। आपने सत्पुरूषों पर कृपा करने के लिए सर्वप्रथम मुझे उत्पन्न किया है। प्रभो! भेदरहित, अखण्ड एवं तेजोमय स्वरूप आप ही सर्वत्र विद्यमान हैं। मैं संसार का स्रष्टा होकर भी आपके ही विश्वस्वरूप की शरण में आया हूँ। हे विश्वकल्याणमय! मैं आपका अनन्य भक्त हूँ। यहाँ ब्रह्मा ने भगवान् के गुण–माहात्म्य का निरूपण कर काव्य का सरस वातारण प्रस्तुत कर दिया है।

### देवहूतिकृत–कपिलस्तुति

देवहूति ने सात पद्यों में कपिल मुनि की स्तुति की है। उन्होंने इस स्तुति में कपिल को भी वराह आदि अवतारों के समान ज्ञानमार्ग का प्रदर्शन करने वाला अवतार कहा है। इस स्तुति की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि इसमें कपिल की महत्ता प्रतिपादित करते हुए कहा गया है कि कुत्ते का मांस खाने वाला चाण्डाल भी इनके सम्पर्क से सोमयाजी ब्राह्मण के समान पवित्र हो जाता है। जो व्यक्ति तपश्चरण, हवन, तीर्थाटन, वेदाध्ययन आदि कार्यों को करता है, पर भगवान् की भक्ति और उनके गुणों का श्रवण नहीं करता, वह श्वपच के समान है। वास्तव में इस स्तुति में भगवान् के गुणस्मरण की विशेषता प्रतिपादित की गयी है। कपिल निष्क्रिय, सत्यसंकल्प, सम्पूर्ण जीवों के प्रभु और सहस्त्रों अचिन्त्य शक्तियों से सम्पन्न हैं। वे भगवत्स्वरूप हैं। प्रलय काल में संसार का सारा प्रपंच उनके उदर में लीन हो जाता है और कल्पान्त में वे मायामय बालक का रूप धारण कर अपने चरण के अंगूठे को चूसते हुए अकेले ही वटवृक्ष के पत्ते पर शयन करते हैं। वे साक्षात् परमब्रह्म हैं। उनके स्मरण से पापी और कलुषित आत्माओं का भी उद्धार हो जाता है।

### बन्दिजनकृत–पृथुस्तुति

इस स्तुति में पृथु की महत्ता और उनके गुणों का वर्णन करते हुए इन्हें रामायण का अवतार कहा गया है। भगवान् के कथामृत के आस्वादन में आदरबुद्धि रखकर मुनियों के उपदेश के अनुसार उन्हीं की प्रेरणा से पृथु अपने प्रशंसनीय कर्मों का विस्तार करने में

संलग्न हैं। पृथु धर्म-मर्यादा का पालन करते हुए, प्रजा के पालन-पोषण और अनुरंजन में दत्तचित्त हैं। उनके सत्कार्यों से समय पर वृष्टि द्वारा धन-धान्य की वृद्धि होती है। स्तुतिकर्त्ताओं ने बड़ी ही ओजस्वी वाणी में राजा पृथु की स्तुति आरम्भ की है–

**अथाप्युदारश्रवसः पृथोर्हरेः कलावतारस्य कथामृतादृताः।**

**यथोपदेशं मुनिभिः प्रचोदिताः श्लाघ्यानि कर्माणि वयं वितन्महि॥** (भाग.4.16.3)

बन्दिगण भक्तिविभोर हो पृथु के गुणों पर प्रकाश डालते हुए कहते हैं कि तीनों गुणों के अधिष्ठाता और निर्विकार साक्षात् नारायण ने ही इनके रूप में अपने अंश से अवतार ग्रहण किया है। पण्डित लोग अविद्यावश प्रतीत होने वाले इस नानात्व को मिथ्या समझते हैं। वास्तव में पृथु अद्वितीय वीर, एकच्छत्र सम्राट् और अकेले ही उदयाचल पर्यन्त समस्त भूमण्डल की रक्षा करने में तत्पर, जयशील और सूर्य के समान समस्त विश्व को अपने तेज से प्रभावित करने वाले हैं। बड़े–बड़े पृथ्वीपाल इनको भेद समर्पित करते हैं। शत्रुरमणियाँ इनके वीरता के गीत गाती हैं और इन्हें हरि का अवतार समझती हैं।

## चित्रकेतुकृत–संकर्षणस्तुति

इस स्तुति में भगवान् के सौन्दर्य, माधुर्य और कारुण्य का एक साथ अत्यन्त मनोरम चित्रण प्रस्तुत है। जब तक व्यक्ति अभयप्रद भगवान् के श्रीचरणों का आश्रय ग्रहण नहीं करता, तब तक उसे धन, गृह एवं बन्धुजनों के कारण भय, शोक, लालसा और दीनता आदि नाना प्रकार के सन्ताप उत्पन्न होते हैं। वास्तव में सांसारिक विषयों के प्रति दुराग्रह ही व्यक्ति को अनेक प्रकार से कष्ट पहुँचाता है। अमंगलों को दूर करने का एकमात्र साधन भगवान् का गुण–कथन है। जो विषय सुख के लिए लालायित रहते हैं और त्रिलोकीनाथ की शरण में नहीं जाते, उन्हें क्षुधा, तृषा, वात, पित्त, कफ, शीत, ताप, वायु और वर्षा के कारण नाना प्रकार की वेदना प्राप्त होती है।

कई पद्यों में रूपक और उपमानों की अच्छी योजना की गयी है। भगवान् को विश्ववृक्ष का रूप देकर उनको मूल प्रकृति स्वीकार किया गया है। उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय उस वृक्ष की तीन शाखाएँ हैं। प्रजापति एवं मनु आदि प्रशाखाओं के रूप में विस्तृत हैं। त्रिदेव भी शाखाओं के रूप में ही अभिप्रेत हैं–

**यो वा अहं च गिरिशश्च विभुः स्वयं च**

**स्थित्युद्भवप्रलयहेतव आत्ममूलम्।**

**भित्त्वा त्रिपाद्ववृध एक उरुप्ररोह–**

**स्तस्मै नमो भगवते भुवनद्रुमाय॥** (भाग. 3,9,16)

**प्रह्लादकृत–नृसिंहस्तुति**

काव्यकला की दृष्टि से यह स्तुति विशेष रूप से उल्लेखनीय है। स्तुतिकर्त्ता, प्रह्लाद ने बताया है कि धन, कुलीनता, रूप, तपश्चरण, विद्या, ओज, तेज, प्रभाव, बल, पौरुष वृद्धि और योग ये बारह गुण संसार के व्यक्तियों को प्रभावित करने में पूर्ण सक्षम हैं। कुछ व्यक्ति धन से प्रभावित होते हैं, कुछ कुलीनता से, कुछ रूप–सौन्दर्य से, कुछ तपश्चरण से, कुछ विद्या के बल से, कुछ पौरुष से, कुछ मेधा से और कुछ योग–सामर्थ्य से। पर भगवान् केवल भक्ति से ही संतुष्ट होते हैं। उनकी समझ में इन गुणों का प्रदर्शन तुच्छ है। भक्ति के समक्ष भगवान् न कुल का विचार करते हैं, न जाति का, न पाप–पुण्य का और किसी योग्यताविशेष का ही। जो भक्त है वह पशु–पक्षी होने पर भी भगवान् के लिए मान्य है। वे उसका किसी न किसी प्रकार उद्धार कर ही देते हैं। प्रह्लाद की जैसी दृढ़ निष्ठा बहुत ही कम भक्तों में पायी जाती है। उसका सर्वतोभावेन समर्पण है। इसी कारण प्रह्लाद ने स्तुति आरम्भ करते हुए उपर्युक्त तथ्यों की अभिव्यंजना निम्न प्रकार से अभिव्यक्त की है–

**मन्ये धनाभिजनरूपतपःश्रुतौज–**

**स्तेजःप्रभावबलपौरुषबुद्धियोगाः।**

**नाराधनाय हि भवन्ति परस्य पुंसो**

**भक्त्या तुतोष भगवान्गजयूथपाय॥**

**विप्राद् द्विषड्गुणयुतादरविन्दनाभ-**

**पादारविन्दविमुखाच्छ्वपचं वरिष्ठम्।**

**मन्ये तदर्पितमनोवचने हितार्थ**

**प्राणं पुनाति स कुलं न तु भूरिमानः॥**(भाग.7,9,9)

**गजेन्द्रकृत–भगवत्स्तुति**

संकट से मुक्त होने के लिए गजेन्द्र के अट्ठाईस पद्यों में भगवान् की स्तुति की है।

जब तक व्यक्ति को अहंकार के कारण अपनी क्षुद्र सीमाओं की अनुभूति नहीं होती, तब तक वह अपनी शक्ति का पूरा विश्वास करता है और अपने को सबसे बड़ा समझता है। गजेन्द्र भी ग्राह से अहंकारवश बहुत समय तक लड़ता रहा, पर जब उसे अपनी शक्ति की तुच्छता का ज्ञान हो गया तो वह भगवान् की स्तुति करने लगा, 'हे प्रभो! यह सारा प्रपंच आपकी माया के द्वारा ही निर्मित है। जिस प्रकार नट विभिन्न प्रकार के वेष धारण कर विविध प्रकार की लीलाएँ करते रहते हैं। वैसे ही आप लीलामय हैं। आपकी इन लीलाओं के वास्तविक स्वरूप को जानने में देवता, ऋषि एवं मुनि सभी असमर्थ हैं। मैं आपके यथार्थ स्वरूप को प्रतिपादित करने में असमर्थ हूँ और अब सर्वतोभावेन आपकी शरण में हूँ। आप मेरी रक्षा कीजिये।'

गजराज भगवान् को स्तुति करता हुआ पुनः कहता है, जैसे दयालु व्यक्ति व्याध के पाश में फँसे हुए पशु का बन्धन काटकर उसे मुक्त कर देता है, उसी प्रकार हे भगवन्! आप मुझे भी ग्राह के बन्धन से मुक्त कीजिये। आप नित्य–मुक्त हैं, करुणामय हैं, भक्तों का कल्याण करने वाले हैं और हैं आलस्य–रहित। मेरी विपत्ति का उन्मूलन आपके सिवाय अन्य कोई नहीं कर सकता।

समग्र स्तुति का ग्रथन प्रसाद गुण से परिपूर्ण है। वैदर्भी शैली का चमत्कार प्रत्येक पद्य में देखा जा सकता है। स्तुति का उपान्त्य पद्य उदाहरणार्थ प्रस्तुत हैं।

**नमो नमस्तुभ्यमसह्यवेग-**

**शक्तित्रयायाखिलधीगुणाय।**

**प्रपन्नपालाय दुरन्तशक्तये।**

**कदिन्द्रियाणामनवाप्यवर्त्मने।।** (भाग. 8,3,28)

## मार्कण्डेयकृत–भगवत्स्तुति

इस स्तुति में मार्कण्डेय ने भगवान् की अनन्त महिमा का वर्णन किया है। भगवान् सर्वशक्तिमान् हैं। इन्हीं के द्वारा हमारे शरीर में प्राणशक्ति का संचार होता है और उन्हीं से हमें मन, वाणी और इन्द्रियाँ प्राप्त होती हैं। स्तुतिकर्त्ता भगवान् के अवतारों का महत्त्व प्रदर्शित करते हुए कहता है, 'प्रभो! आप विश्व–रक्षा के लिए मत्स्य एवं कूर्म आदि

अवतारों को धारण करते हैं। वास्तव में आपके ये दोनों अवतार त्रिलोक के मंगल तथा कल्याण के लिए सम्पन्न हुए हैं। आप विश्व की रक्षा तो करते ही हैं साथ ही जिस प्रकार मकड़ी अपने भीतर से तार निस्यूत कर अपने जाल का निर्माण करती है, उसी प्रकार आप समस्त विश्व का सृजन भी करते हैं–

**मूर्ती इमे भगवतो भगवंस्त्रिलोक्याः**

**क्षेमाय तापविरमाय च मृत्युजित्यै।**

**नामा विभर्ष्यवितुमन्यतनूर्यथेदं**

**सृष्ट्वा पुनर्ग्रससि सर्वमिवोर्णनाभिः॥** (भाग.12,8,41)

उपर्युक्त पद्य उपमान के रूप में प्रयुक्त ऊर्णनाभि भगवान् के सृष्टि–कर्तृत्व की अलौकिक, उदात्त एवं महनीय शक्ति पर भी प्रकाश डालता है।

इस प्रकार श्रीमद्भागवत में समाहित स्तुतियों का पृथक् वैशिष्ट्य है। यह सत्य है कि अनेक स्तुतियों में समान रूप से भाव और विषयवस्तु की योजना सम्पन्न हुई है, अतः सामान्यरूप से स्तुतियों का अवलोकन करने पर पुनरावृत्ति का आभास होगा। फिर भी स्तुतियों में आये अलंकार, रस संगीत, लय, माधुर्य, रुचिर वर्णयोजना एवं प्रसाद–गुण–सम्पन्न पदावली आदि काव्य–वैभव के सृजन के लिए सक्षम हैं। भावों की गंभीरता के साथ ही क्रोध, प्रेम, घृणा, ईर्ष्या, त्याग एवं राग आदि की भी सफल अभिव्यंजना की गयी है। प्रत्येक स्तुति में वीणा के तार की झंकार के समान हृत्तंत्री को स्पन्दित करने की क्षमता वर्त्तमान है। इसका प्रधान कारण यही है कि स्तुति और प्रार्थनाएं ऐसे अवसरों और वातावरणों में प्रस्तुत की गयी हैं जो भावविह्वल करने के लिए पूर्ण समर्थ हैं। स्तुतिकर्त्ता किसी कष्ट, विपत्ति या किसी भी प्रकार की सहायता प्राप्त करने के अवसर पर ही स्तुति करने में प्रवृत्त होता है। अतः मार्मिक भावों की अभिव्यंजना इन स्तुत्यात्मक काव्यों में प्रायः सर्वत्र ही सम्पन्न हुई है।

**डॉ. उमा तिवारी**
प्राध्यापिका संस्कृत
महारानी बनारस महिला महाविद्यालय,
रामनगर, वाराणसी।

# भवभूति के रूपकों में पर्दा-प्रथा

**मोहिनी झा**

भवभूति के रूपकों में पर्दा–प्रथा के उल्लेख विभिन्न स्थलों पर दृष्टिगत होते हैं। सर्वप्रथम महावीर चरित में इसकी चर्चा हैं। परशुराम जब जनक के अन्तःपुर में राम को ढूंढते हुए पहुँचते हैं तो नेपथ्य से ध्वनि आती है कि ये मुनि, भार्गव कन्याओं के अन्तःपुर में प्रवेश कर रहे हैं। राम स्वयं भी कहते हैं कि ये ही शिष्टाचार के निर्देशक है और स्वयं ही प्रमाद दिखला रहे हैं। परशुराम के सामने चले आने पर सीता को कहते हैं कि ये श्रेष्ठजन हैं, तुरन्त ही यहाँ से हटकर अवगुण्ठन डाल दो। कृतावगुण्ठन का कार्य अर्थ टीकाकारों ने 'वस्त्राछादितमुखम्' किया है।

मालतीमाधव में औरतों की भूमिका पुरूष पात्रों के द्वारा किये जाने का उल्लेख है। वह सूत्रधार से कहता है कि परिव्राजिका की भूमिका आप ही कर रहे है, उसकी छाया अवलोकिता की भूमिका मैं करता हूँ। इस संकेत से यह स्पष्ट होता है कि सामाजिक प्रदर्शनों में स्त्रियां खुलकर भाग नहीं लेती थी यहाँ तक कि नाटकों में भी इनका चरित्र पुरूष पात्रों द्वारा ही अभिनीत होता था।

सम्भ्रान्त परिवार की स्त्रियाँ सड़कों पर जब चलती थीं तो उनके साथ बेत की छड़ी लिए हुए नपुंसक रक्षकों का समूह भी चला करता था तथा परिजनों की एक बड़ी संख्या भी उनके साथ रहती थी। इससे भी यह संकेत खोजा जा सकता है कि औरतें खुलकर राजमार्गों पर भी नहीं चला करती थीं जो पर्दा–प्रथा का ही सूचक है।

पर्दा प्रथा के सम्बन्ध में संस्कृत साहित्य में एक ही समान वर्णन मिलते हैं। कही औरतों को पर्दा करते हुए बतलाया गया तो कही उन्हें बिना पर्दा के। ऐतरेय ब्राह्मण में एक चर्चा आयी है कि वधू अपने श्वशुर से लज्जा करती है और अपने को छिपाकर चली जाती है। किन्तु कुछ गृह्यसूत्रों एवं धर्मसूत्रों में इधर–उधर जन समुदाय में घूमती हुई स्त्रियों के परदे के विषय में कोई संकेत नहीं मिलता। पुनः वाल्मीकि रामायण में राम का सीता के

साथ वन गमन प्रसंग में चर्चा आयी है कि सीता पहले आकाशचारी पुरूषों के द्वारा भी नहीं देखी जा सकती थी वही अब सामान्य मनुष्यों के द्वारा देखी जा रही है। पाणिनी व्याकरण में भी असूर्यम्पश्या राजदाराकी चर्चा मिलती है। महाभारत में दोनों तरह के उल्लेख मिलते हैं। एक स्थान पर जुआ रोकते समय द्रौपदी सभा भवन में बिना पर्दे के आती है, किन्तु एक स्थान पर चर्चा है कि जिन स्त्रियों को न तो चन्द्रमा ने देखा था और न सूर्य ने, वे कौरवौं के राजा धृतराष्ट्र के वन जाने पर शोकग्रस्त होकर राजमार्ग पर चलने लगी। भास के प्रतिमानाटक में तथा स्वप्नवासदत्तम् में पर्दा का उल्लेख मिलता है। मृच्छकटिक में जब वसन्तसेना को कुलवधू का सम्मान मिलता है तो अवगुण्ठन दिया जाता है। कालिदास के अभिज्ञान शाकुन्तल में शकुन्तला को अवगुण्ठनवती दिखलाया गया है। हर्ष चरित में राज्यश्री को अवगुण्ठनमुखी वधू के रूप में वर्णित किया गया है। वहीं एक स्थान पर स्थाण्वीश्वर की स्त्रियों के मुख पर जाली के आवरण की चर्चा है। बाण के अनुसार यह कुलीन स्त्रियों की पहचान थी। हर्ष ने 'नागानन्द' में केवल विवाहितों द्वारा पर्दा करने के संकेत दिया है, कुमारिकाओं द्वारा नहीं। माघ के अनुसार नारी के मुख पर से अकस्मात् जब अवगुण्ठन हटता था। तब एक क्षण के लिए उसकी मुख शोभा दिखलायी पड़ती थी, किन्तु फाहिन्यान् श्वान च्वांग आदि के विवरणों में पर्दा प्रथा की कहीं चर्चा नहीं है। अभिलेखों से तथा प्राचीन चित्रों में भी इस प्रथा की सम्पुष्टि नहीं होती। अल्तेकर ने साँची तथा अजन्ता के अभिलेखों एवं चित्रों का उल्लेख कर यह सिद्ध किया है कि उस समय की औरतें पर्दा नहीं करती थीं। 10वीं शताब्दी के प्रारंम्भ में अवूजेद नामक एक अरब यात्री ने लिखा है कि राजसभाओं में रानियाँ विना पर्दा के ही आया-जाया करती थीं।

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट होता है कि सामान्यतः पर्दा प्रथा का प्रचलन था या नहीं यह एक विवादास्पद प्रश्न है। जैसे संकेत मिलते है उनसे यह ज्ञात होता है राजपरिवारों की एवं सम्भ्रान्त परिवारों की स्त्रियाँ भी इसका अनुपालन करती थीं।

अल्तेकर ने इस सम्बन्ध में अपना मन्तव्य व्यक्त करते हुए लिखा है कि 300 ई. के बाद राजपरिवार के लोगों ने ऐसा सोचना प्रारम्भ किया कि उनकी स्त्रियाँ जब घर से निकलें तो वे कुछ ही लोगों द्वारा देखी जायें अतः वे पर्दा डालकर ही निकलें। 'महावीरचरितम्' की सीता राज-परिवार से ही सम्बद्ध है, अतः उससे पर्दा करने को कहा गया है, किन्तु उक्त प्रसंग की यदि उचित समीक्षा की जाये तो ऐसी ध्वनि निकलती है कि राज-परिवारों में भी यह प्रथा निश्चित रूप से अनुपाल्य नहीं थीं, क्योंकि परशुराम को देखकर सीता स्वयं

ही अवगुण्ठन नही डालती जहाँ कुलाचार की दुहाई देकर राम उसे करने को बाध्य करते हैं। 'मालतीमाधव' की मालती और उसकी सखियाँ बिना किसी परदे के ही मन्दिर में आती है, और यहीं माधव उसे देखते हैं और दोनों एक दूसरे को प्रेम करने लगते हैं। सीता, उर्मिला, वासन्ती, तमसा, मुरला, कौसल्या, अरून्धती, शूर्पणखा, मन्दोदरी आदि नारियों को बिना अवगुण्ठन को भी घूमते हुए चित्रित किया गया है।

ऐसा प्रतीत होता है कि यह प्रथा कुमारिकाओं के लिए नहीं प्रत्युत विवाहिताओं के द्वारा ही इसके प्रयोग की चर्चा मिलती है। सीता जब कौमार्यावस्था में विश्वामित्र के आश्रम में आती है तो यह परदा से रहित है किन्तु वहीं जब विवाहिता हो जाती है उसे अवगुण्ठन रखना पड़ता है। मालतीमाधव में नारी चरित्रों की भूमिका पुरूषों द्वारा अभिनीत किये जाने की परिचर्चा से भी भवभूति के समय में पर्दा प्रथा के प्रचलन का स्पष्ट संकेत मिलता है।

इस प्रसंग में अल्तेकर महोदय के इस विचार से हमारी सहमति नहीं है कि मुस्लिम शासकों के आने के बाद ही महिलाओं की सुरक्षा की दृष्टि से परदा प्रथा का प्रचलन हुआ क्योंकि हमने स्पष्ट रूप से देखा है कि कालिदास के शाकुन्तल नाटकमें, बाणभट्ट के हर्ष चरित, हर्ष के नागानन्द में तथा भवभूति के महावीर चरित में पर्दा का उल्लेख मिलता है, और तो और हर्षचरित में जालियों के आवरण से हुई कुलीन स्त्रियों की परिचर्चा जिसमें मुसलमानों के बुरका से साम्य किया जा सकता है। ये सभी रूपक सिन्ध पर मुसलमानों के आक्रमण से पहले किये गए थे। अतः यह स्पष्ट है कि यहाँ पर्दा प्रथा प्रचलित थी, भले ही वो सामान्य लोगों के व्यवहार में नहीं रही हो किन्तु कुछ सीमित परिवारों के व्यवहार में निश्चित रूप से थी।

**मोहिनी झा**
मुजफ्फरपुर



# लैंगिक समानता वनाम भेद्भाव – भारतीय समाज के परिप्रेक्ष्य में।

**डॉ. निर्मला कुमारी झा**

आधुनिक सामाजिक परिदृश्य में 'लैंगिक समानता' जैसे शब्द को अति उत्साह से उछाला जा रहा है। स्वतंत्रता प्राप्ति के बाद से ही नारी स्वातंत्र्य आंदोलन अपनी चरम उत्कर्ष पर है। जब लैंगिक समानता की बातें होती है तो स्त्री तथा पुरूष दोनों ही नाम हमारे मस्तिष्क में कौंध जाते हैं, क्योंकि समानता की बातें किसके साथ और किस आधार पर? यदि शारीरिक संरचना का जिक्र किया जाय जो यह प्रश्न ही बेमानी है, क्योंकि स्त्री तथा पुरूष दोनों प्रकृति की अलग–अलग कृतियाँ हैं, अर्थात् समानता संभव ही नही है। जहाँ तक मानसिक क्षमता का प्रश्न है तो कोई भी दो जीव एक मानसिक स्तर का हो ही नहीं समता, ऐसा संभव भी नहीं है। कुछ मानवीय मूल्य स्त्री तथा पुरूषों के लिए समान हो सकते हैं, परन्तु प्राकृतिक रूप से कुछ ऐसे वैशिष्ट्य हैं जो कि स्त्री तथा पुरूष के अलग–अलग होते हैं और उन्हें एक समान किया भी नहीं जा सकता, क्योंकि ऐसा करने पर उन दोनों के अस्तित्व की विशिष्टता ही खतरे में पड़ सकती है। अब यदि मानव निर्मित अवसर की बात की जाय तो लैंगिक समानता मेरे दृष्टिकोण में अधिक उपयुक्त और सार्थक हो सकती है।

आधुनिक परिप्रेक्ष्य में लैंगिक समानता की बातें कुछ मूल सामाजिक तथा राजनैतिक अवसर के सन्दर्भ में की जाती हैं, जैसे–सम्पत्ति, न्याय, विवाह, तलाक, विचार–स्वातंत्र्य, रोजगार इत्यादि में समानता। दूसरे शब्दों में इसे नारी सशक्तिकरण की संज्ञा भी दी जा सकती है। शब्द का भले ही परिवर्त्तन हो, परन्तु भावार्थ वही है। हमारे संविधान में समानता का अधिकार सर्वविदित है, परन्तु व्यावहारिक धरातल पर कार्यान्वित करने के लिए कई आन्दोलन किए गए हैं और वर्त्तमान में भी ऐसे प्रयास जारी हैं। दक्षिण भारत में

रानी चेन्नम्मा के जन्म दिवस के नाम पर अक्टूबर, 23 को 'महिला दिवस' घोषित किया गया। पुनः भारत कोकिला सरोजिनी नायडू के जन्म दिन फरवरी 13, को भी अखिल भारतीय महिला परिषद् के सिफारिश पर राष्ट्रीय महिला दिवस घोषित किया गया। भारत ही नहीं विदेशों में भी लैंगिक समानता की समस्या के समाधान के लिए प्रारम्भ से ही लोग आन्दोलन करते रहे हैं। इस संदर्भ में स्टुअर्ट मिल का नाम गर्व से लिया जा सकता है, जिन्होंने इंग्लैण्ड के हाऊस ऑफ कॉमन्स में सर्वप्रथम 1869 में महिलाओं के मताधिकार की बातें की थी, जिसके परिणामस्वरूप सिर्फ आयकर देनेवाली महिलाओं को ही नगर निगम में मत देने का अधिकार तत्काल प्रभाव से मिला, परन्तु संसद में मताधिकार का अधिकार 1918 में सभी महिलाओं को प्रदत्त किया गया। चूँकि समाजवादी महिलाओं का प्रथम अधिवेशन मार्च 8, 1910 को हुआ, अतः अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर मार्च 8 को ही 'महिला दिवस' घोषित किया गया।

जहाँ तक सामाजिक समानता की बातें हैं तो हम वाह्य स्तर पर मिथ्या अभिनय कर लेते हैं, जबकि वास्तविक ईमानदारी और सच्ची भावना का होना आवश्यक है। आधुनिक समाज में स्त्रियों के अधिकार और समानता की बातों को पूर्णरूपेण समझने के लिए आवश्यक है कि प्राचीन भारतीय समाज में प्रदत्त उनके अधिकार तथा स्थिति को समझा जाय। वैदिक काल में नारियों की सामाजिक स्थिति सुदृढ़ रही है। उनकी सामाजिक प्रतिष्ठा में कोई कमी नहीं थी। प्राचीन भारत की नारियाँ विदुषी हुआ करती थी। वेदों में अनेक सूक्तों का निर्माण नारियों ने किया है। उपनिषद् काल में भी गार्गी, मैत्रेयी आदि अनेक स्त्रियों का उल्लेख मिलता है। मंडन मिश्र की पत्नी भारती से तो स्वयं शंकराचार्य भी परास्त हुए थे। ब्राह्मण कन्याओं को वेद की शिक्षा दी जाती थी और क्षत्रिय कन्याओं को धनुष–वाण का प्रयोग सिखाया जाता था।[1] प्राचीन मूर्तियों में कुशल अश्वारोही स्त्रियों की सेना का चित्रण है।[2] पतंजलि ने भाला चलाने वाली महिलाओं (शक्तिकीः) का उल्लेख किया है। मेगास्थनीज ने चन्द्रगुप्त की अंगरक्षक अमेजन महिलाओं का वर्णन किया है। वाल्मीकि के आश्रम में आत्रेयी, लव और कुश के साथ अध्ययन करती थी। मालती माधव में भवभूति ने दिखाया है कि कामन्दकी लड़कों के साथ अध्ययन करती थी।[3]

वैदिक युग में धर्म की अभिव्यक्ति यज्ञों द्वारा होती थी और कोई भी यज्ञ पत्नी के बिना पूर्ण नहीं माना जाता था। अतीत काल में कन्याएँ मेखला पहनती थीं, वेदों का अध्ययन करती थी और मंत्र पाठ करती थी।

**पुराकल्पेषु नारीणां मौंजीबन्धनमिष्यते।**
**अध्यापनं च वेदानां सावित्रीवचनं तथा।।[4]**

ऐसा कोई भी धार्मिक प्रतिबन्ध नहीं था कि प्रत्येक बालिका के लिए विवाह आवश्यक ही हो। यद्यपि पत्नी और माता बनना स्त्रियों के परम कर्त्तव्यों में थे, फिर भी इसके लिए किसी को विवश नहीं किया जाता था। युवती कन्याएँ स्वच्छन्द जीवन व्यतीत करती थी और उत्सव तथा कीड़ा–प्रतियोगिताओं में सक्रिय भाग लेती थीं।[5] उन्हें अपने पति के चुनाव में भी पूरी स्वतंत्रता थी। उन्हें पति की सम्पत्ति में अधिकार होता था और कभी–कभी तो उन्हें अविवाहित रहकर अपने पिता और भाईयों की सम्पत्ति में भी अधिकार दिया जाता था। तथा वे आजन्म अपने माता-पिता के साथ रहती थीं।[6] पैतृक सम्पत्ति का कुछ अंश उन्हें दहेज में दिया जाता था, जो उनकी अपनी सम्पत्ति होती थी जिसे बाद में "स्त्री धन" कहा गया। युद्ध के मैदान में भी स्त्रियाँ जाती थी। कैकेयी का उदाहरण सर्वविदित तथ्य है। इस प्रकार स्त्रियों का स्थान किसी भी मामले में समाज में पुरूषों से हीन नहीं था यानी स्त्री और पुरूषों में काफी हद तक समानता थी।

मध्यकाल में भारत की स्थिति काफी खराब होने लगी। विदेशी आक्रमणों के कारण लोगों में असुरक्षा की भावना आती गयी और स्त्रियों के जीवन का अंधकारपूर्ण अध्याय प्रारम्भ हो गया। लोग अन्य भौतिक सम्पत्ति के समान ही स्त्रियों को भी समझने लगे, परिणाम हुआ उनकी स्वतंत्रता का अन्त। उन्हें पर्दा में रखा जाने लगा, शिक्षा का वातावरण भी समाप्त होने लगा और उनकी स्थिति 'असूर्यंपश्या नारी' की होती गयी। तरह–तरह की शारीरिक और मानसिक यंत्रणाओं को झेलने के लिए उन्हें विवश होना पड़ा। आर्थिक, सामाजिक, वैचारिक, हर प्रकार की परतंत्रताओं ने उन्हें जकड़ना प्रारम्भ कर दिया और वे समाज में द्वितीय श्रेणी की नागरिक होने का दंश झेलने के लिए विवश होती गयी।

परन्तु प्रकृति का नियम है कि कोई भी स्थिति हमेशा के लिए एक नहीं रह सकती। हमारा देश स्वतन्त्र हुआ, विचार बदले, वातावरण बदले, परिस्थितियाँ बदलीं और साथ ही नारियों की परतन्त्रता की बेड़ी भी हल्की होती गयी। भारतीय नारियों में पुनः चेतना का प्रारम्भ हुआ और आज हमारे सामने झाँसी की रानी, सरोजनी नायडू, महादेवी वर्मा, विजयालक्ष्मी पंडित, इन्दिरा गाँधी इत्यादि अनेक गणमान्य नारियों का उदाहरण उपलब्ध है।

आज के सामाजिक संदर्भ में स्त्रियों की समानता की व्याख्या बड़ा ही दुष्कर कार्य है। कहीं समानता अपनी चरम सीमा पर है तो कहीं असमानता की खाई इतनी गहरी है कि

कल्पना करके ही सिहरन महसूस होती है। अतः वास्तविक स्थिति का सही मूल्यांकन करने के लिए इनके अलग–अलग स्थितियों का अध्ययन करना आवश्यक है।

भारतीय संविधान में स्त्री तथा पुरूष सभी को शिक्षा के क्षेत्र में समानता का अधिकार दिया गया है। शिक्षा का कोई भी क्षेत्र हो चाहे वह व्यावसायिक ही क्यों न हो, कहीं भी लिंग भेद नहीं है। चिकित्सा विज्ञान हो या अभियांत्रिकी, प्रबन्धन हो या वायुयान प्रशिक्षण, स्त्रियों को भी प्रवेश पाने का समान अधिकार दिया गया है, आज हम पाते है कि सैनिक उपक्रम में भी स्त्रियों को स्थान दिया जाने लगा है, जो कि पहले वर्जित माना जाता था। माता–पिता भी अपनी पुत्रियों की शिक्षा में अब उतनी ही रूचि लेने लगे हैं, जितना अपने पुत्रों की शिक्षा में लेते हैं। परिवार या समाज में स्त्री शिक्षा की आवश्यकता पर काफी जोर दिया जाने लगा है। लोगों में इतनी जागरूकता आ गयी है कि परिवार को यदि प्राथमिक पाठशाला माना जाय तो माँ को बच्चों की प्राथमिक शिक्षिका माना जाता है, जहाँ उसे प्रेम, सहानुभूति, दया इत्यादि मानवीय गुणों का प्रथम पाठ पढ़ाया जाता है। एक अशिक्षित स्त्री अपने कर्त्तव्य को नहीं समझ पाती है और अपने बच्चे को उचित शिक्षा भी नहीं दे पाती हैं अतः ऐसा लोग महसूस करने लगे हैं कि स्त्रियों की शिक्षा, पुरूषों की शिक्षा से ज्यादा आवश्यक है। स्त्रियों की अशिक्षा का कुप्रभाव समाज पर निश्चित रूप से पड़ता ही है।

नौकरी और व्यवसाय के क्षेत्र में भी समानता का अवसर स्त्रियों को दिया गया है। पहले स्त्रियों का दायरा घर तक ही सीमित था। वे चाहे कितनी भी शिक्षित क्यों न हो, परन्तु नौकरी नहीं कर सकती थी। स्त्रियों का नौकरी करना पारिवारिक कलंक के रूप में देखा जाता था। धीरे–धीरे धारणाएँ बदली, सामाजिक मान्यताएँ बदली और स्त्रियों को भी समाज द्वारा बाहर काम करने की अनुमति दी जाने लगी, परन्तु एक सीमित अर्थ में। स्त्रियाँ सभी प्रकार की नौकरी नहीं कर सकती थी। वे शिक्षा के क्षेत्र में या चिकित्सा के क्षेत्र में ही काम कर सकती थी। परन्तु आधुनिक समाज ने इस क्षेत्र में काफी प्रगति कर ली है और अब तो नौकरी को कौन कहे, व्यवसाय में भी स्त्रियों को जाने की पूरी स्वतंत्रता सामाजिक स्तर पर मिल चुकी है। शायद ही कोई क्षेत्र हो, चाहे वह राजनीति का हो या व्यवसाय का या शिक्षा का, जहाँ स्त्रियों का वर्चस्व नहीं हो।

पिता की सम्पत्ति में अब बालिग बेटी को भी हक प्राप्त हो गया है। 1976 के पहले सिर्फ बालिग बेटे को ही यह हक प्राप्त था। 1937 में बने एक्ट के अनुसार दिवंगत

पति के निजी सम्पत्ति पर विधवा पत्नी का अधिकार है। तलाक की स्थिति में भी पहले स्त्रियों के भरण–पोषण का ख्याल नहीं किया जाता था, परन्तु अब ऐसा नहीं है। आज के संदर्भ में तलाकशुदा स्त्रियों को भी मुआवजा दिया जाता है और यह उनका कानूनी हक हो गया है। "स्त्रीधन" पर पहले परिवार का ही अधिकार होता था, जबकि अब स्त्रीधन पर स्त्रियों का ही पूर्ण अधिकार होता है, वे उनका उपयोग चाहे जैसे भी करें।

इस तरह हम देखते हैं कि हमारे समाज में स्त्रियों को संवैधानिक रूप से हर क्षेत्र में समानता का अधिकार दिया गया है, परन्तु यदि स्थिति का सही आकलन किया जाय तो क्या वास्तविकता बिल्कुल यही है? यह ठीक है कि स्त्रियों की सामाजिक तथा आर्थिक स्थिति में काफी बदलाव आया है, परन्तु अभी भी पूर्ण रूप से हमारा समाज इस समानता को स्वीकार नहीं कर पाया है। शहरी समाज में जहाँ स्त्री शिक्षा को काफी महत्त्व दिया गया है, वहाँ स्थिति काफी सुधरी है, परन्तु हमारे देश की अधिकतर महिलाएँ जो कि सुदूर देहात में रहती हैं, उनकी स्थिति में आज भी बहुत अधिक परिवर्तन की आवश्यकता है। गाँवों में आज की अशिक्षा के कारण स्त्रियों को संविधान प्रदत्त अधिकारों की जानकारी नहीं है, जिसके कारण उन्हें काफी संत्रस्त जीवन व्यतीत करना पड़ता हैं आर्थिक रूप से वे आज भी उतनी ही परतंत्र हैं। उन्हें पुरूषों पर पूर्णरूपेण आश्रित रहना पड़ता है और वहाँ आज भी उनकी स्थिति दयनीय ही है। अतः अब तक ग्रामीण समाज में स्त्रियों की स्थिति नहीं सुधरती है, उन्हें समान दर्जा नहीं दिया जाता है, समानता का ढोल पीटना बिल्कुल सही नहीं है।

स्कूल, कॉलेजों में भी उन्हें काफी कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है। सह–शिक्षा एक अलग ही समस्या है। कई प्रकार से उनका शोषण किया जाता हैं परिणामस्वरूप लोग सह–शिक्षा से दूर भागते हैं और यही है, हमारे समाज की कुप्रवृत्ति। नौकरी या व्यवसाय के क्षेत्र में भी स्त्रियों का काफी शोषण होता है। यदि सरकारी क्षेत्रों को छोड़ दिया जाये तो निजी क्षेत्र में स्त्रियों का काफी शोषण किया जाता है। एक ही प्रकार के कार्य के लिए स्त्रियों को पुरूषों की तुलना में कम वेतन दिया जाता है। साथ ही शारीरिक रूप से भी उनका शोषण किया जाता है। परिणामस्वरूप स्त्रियाँ हर क्षेत्र में काम नहीं करने के लिए अपने को विवश पाती हैं। व्यवसाय के क्षेत्र में भी स्त्रियों को काफी परेशानियों का सामना करना पड़ता है। अभी भी हमारे समाज में स्त्रियों को उपभोग की एक वस्तु के रूप में देखा जाता है। परिणामस्वरूप आए दिन बलात्कार की घटनाएँ सुनने को मिलती हैं।

वर्त्तमान तथाकथित विकसित समाज में भी स्त्रियों को दोयम दर्जा का नागरिक माना जाता है। बालक और बालिकाओं के साथ जन्म काल से ही व्यवहार का अन्तर पाया जाना और सबसे खेद की बात यह है कि पति–पत्नी की प्रथम सन्तान लोग पुरूष बच्चा या बालक की ही आकांक्षा करते हैं, बालिका का नहीं और सबसे चौंकाने वाली वाली बात यह है कि यह प्रवृत्ति सिर्फ अनपढ़ समाज में ही नहीं बल्कि तथाकथित शिक्षित समाज में भी पाया जाता है। बालिकाओं को एक बोझ के रूप में समझा जाना, उन्हें कुपोषण का शिकार बनाना, किताबों की जगह पर उनके हाथ में घरेलू कार्य–भार का दायित्व सौंप देना, लैंगिक भेद–भाव नहीं है तो और क्या है? परिणामस्वरूप निम्न वर्ग की बालिकाओं की प्राथमिक शिक्षा भी पूरी नहीं हो पाती है। निम्न मध्यम वर्ग की बालिकाओं की स्थिति भी बहुत अच्छी नहीं है। आर्थिक, सामाजिक तथा कई अन्य कारणों से उन्हें भी अपनी शिक्षा पर पूर्णविराम लगाना पड़ता है, जबकि उसी समान परिस्थिति में उसी परिवार के बालकों को अपनी शिक्षा जारी रखने के लिए प्रोत्साहित किया जाता है। उच्च मध्यम वर्ग की स्थिति भी इस मायने में बहुत अच्छी नहीं हैं यद्यपि उन्हें शिक्षा का अवसर एवं सुविधाएँ दी जाती है, परन्तु उनके स्वतंत्र व्यक्तित्व को स्वीकार करने में अभी भी हिचकिचाहट महसूस की जाती है। किसी भी पारिवारिक या सामाजिक कार्य में निर्णय लेने के अधिकार से उन्हें आज भी वंचित किया जाता है। उनकी मानसिक क्षमता को स्वीकार करना पुरूष प्रधान समाज के गले नहीं उतरता जिसके कारण स्त्रियों को एक परजीवी के रूप में देखे जाने की प्रवृत्ति बढ़ती जा रही है जो कि सिर्फ पुरुषों के सहयोग से ही आगे बढ़ सकती है। आवश्यकता है इस बात को समझने और महसूस करने की, कि स्त्रियाँ भी विवेकपूर्ण निर्णय लेने में सक्षम है। इस बात को नजर अन्दाज नहीं करना चाहिए की यदि एक पुरूष शिक्षित होता है तो सिर्फ वही शिक्षित होता है, परन्तु यदि एक स्त्री शिक्षित होती है तो उसका पूरा परिवार शिक्षित होता है।

दहेज हत्या, हमारे समाज में स्त्रियों की वास्तविक स्थिति को स्पष्ट करने में काफी सहायक सिद्ध हो सकती है। आज तक एक भी वर–हत्या का उदाहरण सुनने को नहीं मिला है जबकि वधू–हत्या एक साधारण बात हो गयी है।

अभी भी हमारे समाज में स्त्रियों को किसी मन्दिर या मस्जिद या गिरिजाघर में पुजारी के योग्य नहीं माना जाता है। ऐसा क्यों? मतलब स्पष्ट है कि उन्हें पुरूषों के समान दर्जा अभी भी समाज में उपलब्ध नही हो पाया है। 9 अगस्त 1968 में "द गार्जियन" में एक

खबर छपी कि क्या महिला पादरी हो सकती है? इस पर काफी बहस चली और अन्त में निर्णय किया गया कि यदि औरत पादरी बनती है तो चर्च की गरिमा को बनाए रखना दुष्कर हो जायगा। यह विचार भारत ही नहीं विश्व के अन्य देशों में भी स्त्रियों की वास्तविक स्थिति का ज्ञान देती है।

बाहर काम करने वाली महिलाओं को अपने परिवार में भी काफी कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है। उनके ऊपर दोहरी जबावदेही आ जाती है। घरेलू कामों के अतिरिक्त उन्हें बाहरी काम का भी बोझ वहन करना पड़ता है। परिवार में यदि उन्हें सहयोग नहीं मिलता है तो वे मानसिक तनाव का शिकार हो जाती हैं और परिणामस्वरूप पारिवारिक बिखराव की स्थिति उत्पन्न हो जाती है।

सबसे अहम सवाल है समाज में नारी सुरक्षा का। नारी सुरक्षा का सवाल तब तक नहीं उठता है जब तक कि वह पुरूष पालित हैं अर्थात् पुत्री, पत्नी या माता के रूप में हैं। परन्तु जब स्त्री पुरूष के सम्बन्ध में कहीं दरार उत्पन्न हो जाती है, जब वह परित्यक्ता या तलाक–शुदा या विधवा होती है, तब उनके सामने आत्म–सुरक्षा का प्रश्न विकराल हो जाता है। संवैधानिक रूप से उन्हें ऐसी स्थिति में भी अधिकार दिए गए हैं, परन्तु हमारा समाज आज भी उन्हें उन अधिकारों को सुलभ कराने में सक्षम नहीं है। अतः न्यायालय का दरवाजा खटखटाना आवश्यक हो जाता है और न्यायालय तक पहुँचना और न्याय प्राप्त करना क्या इतना आसान है? न्यायालय की सीढ़ी चढ़ने से पहले कोई पुरूष प्रतिरक्षक होना चाहिए या काफी सम्पत्ति। विधवाओं के साथ भेद–भाव का प्रत्यक्ष प्रमाण यह है कि उन्हें अपने दिवंगत पति की सम्पत्ति का स्वामित्व प्राप्त करने में यदि वह निःसन्तान है तो आज भी काफी मशक्कत करना पड़ता है। उन्हें रद्दी कागज के टुकड़े से अधिक नहीं समझा जाता जिसे कूड़ेदान में फेंक दिया जाता है, जबकि पुरुष यदि विधुर हो जाते हैं तो उन्हें समाज में कोई कठिनाई नहीं होती और वे सभी प्रकार के जीवन के सुख को बेहिचक भोगते हैं।

महिला आयोग का गठन इसी उद्देश्य से किया गया है, परन्तु व्यावहारिक रूप से महिला आयोग भी काफी कारगर सिद्ध नहीं हो पायी है, क्योंकि वहाँ भी उन्हें पुरूषों का ही सामना करना पड़ता है। चाहे जितने भी कानून बने, आयोग का गठन हो, परन्तु व्यावहारिकता में परिणाम होता है वही "ढाक के तीन पात।"

आधुनिक चिकित्सा विज्ञान का चमत्कार भी स्त्रियों की वास्तविक सामाजिक' स्थिति

को उजागर करता है और वह है–भ्रूण हत्या। जन्म से पहले ही बच्चे के लिंग का पता कर लेना और स्त्रीलिंग होने पर उसकी हत्या कर देना आधुनिकता के नाम पर आधुनिक समाज का निष्कृटतम उदाहरण किसी से भी छिपा नहीं है। यद्यपि सरकारी तौर पर रोक लगाया गया है, परन्तु वास्तविकता में पूर्णविराम अभी भी नहीं लगा है। मानव सभ्यता का यह घिनौना रूप हमारे समाज में आज भी विद्यमान है। आज के तथाकथित सभ्य समाज की यह खतरनाक स्थिति लैंगिक असमानता को तो जन्म दे ही चुका है, इतिहास भी महाभारत काल के उदाहरण को दुहरा सकता है जब द्रौपदी का विवाह पाँच भाईयों से हुआ था। हम भले ही महिला दिवस या समलैंगिक आन्दोलन का ढिढ़ोरा क्यों न पीटें, परन्तु वास्तविक स्थिति कुछ और ही है। यूनाइटेड नेशन पॉपुलेशन फंड ने साफ तौर पर कहा है कि भारत में खासकर उत्तरी राज्यों में स्त्रीलिंग के गर्भपात के कारण स्त्रियों की संख्या में भारी गिरावट हो रही है। खेद का विषय यह है कि यह प्रवृत्ति देहाती क्षेत्रों से ज्यादा अभिजात्य तथा शिक्षित वर्गों में अधिक पनप रही है। **"A study in Punjab shows that religious and social factors count far more in sex selection, In business families, the son is the natural heir and also the custodian of religious rites."**

और कई ऐसी बातें हैं जो सुनने में तो अविश्वसनीय लगती हैं, परन्तु व्यावहारिकता में सही हैं। सिद्धान्त और व्यवहार में काफी अन्तर पाये जाते हैं। कई जगहों या परिवारों में यदि स्त्रियों को पूर्ण समानता प्राप्त है भी तो अधिकतर परिवार ऐसे ही हैं, जहाँ ऐसी बात नहीं है और एक तथ्य यह भी है कि हमारी सामाजिक संरचनाओं को देखते हुए पूर्ण समानता संभव है भी नहीं। हमारे सभी सामाजिक नियम प्रायः पुरूषों द्वारा ही बनाए गए हैं और पुरूषों ने अपने हितों का ध्यान हमेशा ही रखा है। हम ऐसे समाज में रहते हैं जहाँ सिद्धान्त की बातें तो बहुत होती है, परन्तु जब व्यवहार की बातें आती है तो पासा पलट दिया जाता है और ज्यादा छेड़–छाड़ किए जाने पर या विरोध करने पर तनाव तथा अशान्ति ही बढ़ती है। परिणाम सामने आता है–पारिवारिक विखराव और अन्ततः स्त्री परित्यक्ता या तलाकशुदा जीवन व्यतीत करने के लिए बाध्य होती हैं। चाहे जितने भी आयोग गठित किए जाएँ, सम्मेलन बुलाया जाए या कानून बनाया जाय, पूर्ण समानता का सिद्धान्त तब तक सफल नहीं हो सकता, जब तक कि हमारा समाज जिनमें पुरूष ही नहीं, महिलाएँ भी शामिल हैं, इसके औचित्य को पूर्णरूपेण समझ न लें। स्त्रियों की समानता के प्रश्न पर स्वयं स्त्रियाँ भी कम बाधक नहीं है। दहेज हत्याओं में स्त्रियों का भी कम हाथ नहीं होता। यदि घर की महिलाएँ ही

हिम्मत करें और एक–दूसरे की सहायता करने को तैयार हो जायें तो ऐसी घिनौनी अत्याचार पर काफी हद तक काबू पाया जा सकता है, उन्हें प्रताड़ित होने से बचाया जा सकता है और उनकी अस्मिता की रक्षा की जा सकती है।

उपर्युक्त विवेचनाओं के आधार पर यह कहा जा सकता है कि संवैधानिक रूप से स्त्रियों की समानता के पक्ष में काफी सरकारी प्रयत्न किए गए हैं और किए जा भी रहे हैं, परन्तु सामाजिक रूप से उन सारे प्रयत्नों को अभी भी स्वीकार करने में हमारा समाज हिचकिचाहट महसूस करता है। वैसे यदि निष्पक्ष विश्लेषण किया जाय तो कुछ तथ्य उभर कर सामने आते हैं। सर्वप्रथम, स्त्रियों और पुरूषों के निर्माण में प्रकृति ने कतिपय भिन्न तत्त्वों का प्रयोग किया है। नारी का माधुर्य, कोमलता, ममता, कला–कौशल, मातृत्व, सहिष्णुता, प्रेम इत्यादि गुणों ने उसे हमारे समाज में सम्मान प्रदान किया है। अपेक्षाकृत पुरूषों में हम इन नारी सुलभ गुणों की कल्पना नहीं कर पाते हैं। शारीरिक रूप से भी स्त्रियाँ पुरूषों की अपेक्षा कमजोर होती हैं। अतः हर क्षेत्र में पुरूषों से समानता प्राप्त कर ली जाय, यह एक विडम्बना ही होगीं। चिकित्सा का कार्य स्त्रियाँ जिस निपुणता से कर सकती हैं, पुरूष चाह कर भी नहीं कर सकते। गृह उद्योगों में स्त्रियों की कार्य–कुशलता काफी सराहनीय है। इन सबसे बढ़कर स्त्रियाँ ही परिवार की आधार स्तम्भ होती हैं। परिवार से ही समाज बनता है और समाज से राष्ट्र। अतः एक शिक्षित तथा समझदार महिला अपने परिवार रूपी गाड़ी को सुव्यवस्थित रूप से चलाकर राष्ट्र के विकास में काफी सहयोग कर सकती हैं। स्त्रियों में इतनी शक्ति है कि अपने प्राकृतिक गुणों को बरकरार रखते हुए अन्य कार्यों को भी काफी निपुणता से अंजाम दे सकती है। स्त्री और पुरूष, जीवन रथ के दो धुरी हैं और उन्हें सही ढंग से चलाने वाला ईंधन है – प्रेम। यदि स्त्रियों को भी पुरूषों के समान ही अवसर मिले, सम्मान तथा प्रतिष्ठा मिले, शिक्षा मिले, तो समय पड़ने पर वह पुरूषों को हर प्रकार से चाहे वह आर्थिक हो या राजनैतिक या समाजिक या पारिवारिक, सहयोग कर सकती है। उन्हें सामाजिक समानता तो मिलना ही चाहिए जिससे उन्हें हीन भावना से मुक्ति मिल सके और उन्हें परावलम्बी या निराश्रित होने पर दंश नहीं झेलना पड़े। यह भी सत्य है कि कोई भी देश अपना सर्वांगीण विकास तब तक नहीं कर सकता, जब तक कि उस देश की स्त्रियाँ समान रूप से उसके विकास में सहभागी न बन सके। अभी भी हमारे देश में घर सम्हालना और बच्चों को पालना ही महिलाओं के पारस्परिक कार्य माने गए हैं और इन कार्यों को कोई सामाजिक मान्यता भी नहीं दी जाती है। आवश्यक ही नहीं अत्यावश्यक है कि स्त्रियों के कार्य को भी चाहे वह घर का हो या बाहर का, पुरूषों के समान दर्जा दिया जाना

चाहिए। प्रत्येक कार्य प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से हमारे समाज और राष्ट्र के विकास में सहायक होता है। अतः स्त्रियों के प्रति आदर, सम्मान और सामाजिक मान्यता तथा समानता आज की आवश्यकता ही नहीं बल्कि उपादेयता भी है। महात्मा गाँधी ने भी इस विचार को स्वीकार करते हुए कहा है कि स्त्री और पुरूष एक दूसरे के पूरक हैं। एक के बिना दूसरा उन्नति नहीं कर सकता है। प्रत्येक का कार्य मानव समाज के अस्तित्व और विकास के लिए समान रूप से आवश्यक और महत्त्वपूर्ण है।

## संदर्भ-ग्रन्थ

1. ऋग्वेद, 1–112–10
2. भारहूत,
3. स्त्रीपात्र, बौद्ध संन्यासिनी।
4. अथर्ववेद, 9–5–18
5. ऋग्वेद, पृष्ठ 19
6. ऋग्वेद, 1–117–7 – अभाजु – जो अपने पिता के घर ही बूढ़ी हो जाती थी– 2–17–7, 10–39–3 आदि अनेक जगहों में।
7. दि टाइम्स ऑफ इन्डिया, सम्पादकीय, सं.168, वाल्यूम तिथि, नव.6,2001

**प्रो. निर्मला कुमारी झा**
दर्शनशास्त्र विभाग
बी.आर.अम्बेडकर बिहार विश्वविद्यालय
मुजफ्फरपुर-842 001



# सैंधव सभ्यता एवं वेदकालीन समाज एवं संस्कृति में अध्यात्म

डॉ. प्रसून दत्त सिंह

संस्कृति मानव की जीवन–शक्ति, प्रगतिशील साधनाओं की विमल विभूति, राष्ट्रिय आदर्श की गौरवमयी मर्यादा और स्वतंत्रता की प्रतिष्ठा होती है। इसमें सार्वभौम आदर्शों की प्रेरणा रहती है। राष्ट्र का उत्थान इसी पर अवलम्बित रहता है। जिस प्रकार आत्मा प्रत्येक जीव में विद्यमान होती है उसी प्रकार वैदिक संस्कृति भूमि के कण–कण में व्याप्त है–

**सा प्रथमा संस्कृतिर्विश्ववारा।[1]**

**एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः।**

**स्वं स्वं चरित्र शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः।।[2]**

प्रत्येक विशिष्ट समाज अथवा भौगोलिक परिवेश से आबद्ध देश की संस्कृति अपने देश–काल और सीमाओं से अपना–अलग अस्तित्त्व सूचित करती है। इस कारण संस्कृति किसी समाज–विशेष या देश–विशेष की परिचायिका भी मानी जाती है–

**सत्याहिंसागुणैः श्रेष्ठा विश्वबन्धुत्वशिक्षिका।**

**विश्वशान्तिसुखाधात्री भारतीया हि संस्कृतिः।।**

किसी समाज और राष्ट्र की श्रेष्ठ उपलब्धियाँ ही संस्कृति है, जिसमें समाज और राष्ट्र परिचित होता है। व्यक्तियों का सामाजिक नियमों और व्यवहारों को जानना, उनका पालन करना, समाज के अनुरूप आचरण करना और अनुशासन में बंधे रहना सभ्यता कहलाता है। सभ्यता का सम्बन्ध मूर्त्त एवं भौतिक पदार्थों से है, जो हमें विरासत में नहीं मिलते, अपितु हम अपनी आवश्यकता के अनुसार इनका निर्माण करते हैं। एक परिभाषा के अनुसार मनुष्य का समाज में मानवीकरण ही सभ्यता है।

सर्वप्रथम 1921 में पुरातत्त्व विभाग ने पश्चिमी पंजाब के माँटगोमरी जिले के हड़प्पा नामक स्थान पर उत्खनन का कार्य प्रारम्भ किया गया। जिससे यह प्रमाणित हो गया कि ईसा से कई हज़ार वर्ष पहले हड़प्पा एक समृद्ध नगरीय सभ्यता का केन्द्र था। यह सम्भवतः विश्व की प्राचीनतम सभ्यता रही होगी।

हड़प्पा सभ्यता के उत्खनन का कार्य 1921 से प्रारम्भ होकर विभिन्न स्थलों पर 1969 तक चलता रहा। आज तक हड़प्पा सभ्यता के 1000 स्थान खोजे जा चुके हैं। इनमें हड़प्पा, मोहनजोदड़ो, चन्हूदड़ो, लोथल, कालीबंगा, सुरकोटड़ा, बनावली, रंगपुर और रोजड़ी नामक स्थान विशेष महत्त्वपूर्ण है। इस सभ्यता को सिन्धु घाटी सभ्यता, सिन्धु सभ्यता और हड़प्पा सभ्यता आदि नामों से पुकारा गया है। ये सभी नाम एक ही अर्थ के द्योतक हैं। सिन्धु नदी के घाटी में विकसित होने के कारण यह सभ्यता सिन्धु सभ्यता के नाम से प्रचलित है। इस सभ्यता का सर्वप्रथम उत्खनन हड़प्पा नगर में हुआ इसलिए बाद में सभी स्थानों की खुदाई के अवशेषों को हड़प्पा नगर का अंग मानते हुए इसे हड़प्पा–सभ्यता के नाम सम्बोधित किया गया।

इस सभ्यता के विभिन्न स्थलों पर उत्खनन से अवशेष प्राप्त हुए हैं, वे स्पष्ट रूप से यहाँ के नागरिकों के धार्मिक जीवन की ओर संकेत करते हैं। यहाँ के धर्म के विषय में डॉ. आर.के. मुखर्जी ने अपने ग्रन्थ हिन्दूसभ्यता में लिखा है कि–"यह धर्म कुछ बाहरी अंगों के होते हुए भी प्रमुखतः इसी भूमि की उपज था और हिन्दू धर्म का पूर्व रूप था। जिसमें आज की कई विशेषताएँ पाई जाती हैं। जैसे शिव शक्ति की पूजा, नाग, पशु, वृक्ष, पाषाण और लिंग आदि के पूजा।[3] डॉ. ए.एल. बाशम ने लिखा है 'वास्तव में ऐसा प्रतीत होता है कि मिस्त्र और मैसोपोटामिया की सभ्यताओं को भाँति हड़प्पा की सभ्यता एक धर्म–राज्य पर आधारित थी।[4]

मोहनजोदड़ो से प्राप्त कुछ मुहरों पर पुरूष आकृतियों का अंकन मिलता है, जिनसे विदित होता है कि सैन्धव जन विशिष्ट पुरूष देवता की उपासना करते थे। एक मुहर में पुरूष आकृति आसीन मुद्रा में सम्मुखदर्शन (सामने की ओर देखती हुई), ध्यानावस्थित, नासाग्र दृष्टि है जिसके सिर पर त्रिशूल जैसी शिरोभूषा है। इसके चारों ओर अनेक पशु हैं – दायीं ओर हाथी तथा व्याघ्र, बाइ ओर गैंडा एवं महिष (भैसा), और सामने की ओर दो हिरण अंकित हैं। दोनों हाथ चूड़ियों जैसे वस्तु से भरे हैं एवं वक्षस्थल पर भी त्रिकोणावली

के आकर की कोई वस्तु है। मार्शल ने इसे पशुपति शिव की संज्ञा दी है।[5] अधिकांश विद्वानों ने मार्शल के मत का समर्थन किया है।

जैसा हम जानते हैं कि आर्यों में शिव और रूद्र नामक एक पुरुष देवता की उपासना का उल्लेख है।[6] सम्भव है कि सैन्धव के उपास्य देव पशुपति शिव को आर्यों ने अपनी पूजा–पद्धति में सम्मिलित कर लिया हो। इस अंकन में परवर्ती त्रिमुखी शिव पशुपति एवं योगेश्वर रूप को देखा जा सकता है। एक मुहर में देवता के त्रिमुख अंकित किए गए हैं जिसके सिर के मध्य में एक टहनी निकलती दिखाई गई है। दूसरे एकमुखी देव के सिर पर भी ऐसा ही अंकन देखा जाता है। एक अन्य मुद्रा पर सम्भवतः शिव का चित्रण है जिसमें पुरुष आकृति के समक्ष घेरा बांध कर दो नाग अवस्थित हैं। विद्वानों की मान्यता है कि मुद्रा में शिव का सम्बन्ध नागों से दर्शाया गया है। इसी प्रकार मुद्रा में शिकारी हाथ में धनुष बाण लिए अंकित हैं। कतिपय विद्वान् इसे शिव का ही किरात रूप मानते हैं।

मोहनजोदड़ों, हड़प्पा तथा अन्य स्थलो से कुछ निश्चित लम्बे, चिकने और शंकु के आकर के लिंग प्राप्त हुए हैं। कुछ विद्वानों ने कोणात्मक तथा वर्तुलाकार तथा शंक्वाकार प्रस्तरों को प्रजजन–शक्ति का परिचायक माना है और शिव–उपासना से सम्बद्ध किया है। ऋग्वेद में शिश्न–देवों की निन्दा की गई है। कुछ विद्वानों के अनुसार सैन्धव लोगों में प्रचलित लिंग–पूजा की ओर इसका संकेत है। इन प्रमाणों के आधार पर विद्वानों ने शिव को हड़प्पा का सबसे महत्वपूर्ण देव माना है। सम्भवतः अधिक लोगों द्वारा शिव पूजा की जाती थी।

धीया पत्थर (स्टीयेटाइट) की एक खण्डित मानव मूर्त्ति जिसका सिर से वक्षस्थल तक एक भाग ही शेष है, मोहनजोदड़ों से प्राप्त हुई है। यह 19 सेमी ऊँची और अर्द्ध खुले, लम्बे नेत्र, नासाग्र दृष्टि है एवं इसका केश–विन्यास विशेष रोचक है। मस्तक एक फीते से आबद्ध है। दाढ़ी ठीक से बनी हुई है किन्तु होंठ का ऊपरी भाग साफ है। मूर्त्ति को शाल से आवृत दिखाया गया है जिस पर त्रिखण्डीय अलंकरण है। विद्वान् इसे योगी का अंकन मानते है। इ.जे.ए. मैके ने इसे पुजारी की आकृति कहा है। किन्तु मैके ने आगे उल्लेख किया है कि अर्द्ध खुले नेत्रों के कारण कुछ विद्वान् इसे योगी की मूर्त्ति मानते हैं। निवृत्तिवादी जैन एवं बौद्ध दर्शनों को कुछ इतिहासकारों ने सैन्धव 'योगी' से सम्बद्ध करने

का प्रयास किया है। इस सम्बन्ध में कहा गया है कि श्रमण–परम्परा का बहुत पहले आविर्भाव हो गया। जैन धर्म का इतिहास बहुत पहले प्रारम्भ हुआ और प्रथम जैन तीर्थंकर ऋषभदेव का उल्लेख ऋग्वेद में आया।[7] जी.सी. पाण्डेय ने यह विचार रखा है कि बौद्धों तथा जैनों ने संसार–त्याग अथवा परिवार–त्याग की धारणा को ब्राह्मणों के संन्यास से नहीं अपितु किसी विद्यमान सम्प्रदाय से ग्रहण किया, कालान्तर में ब्राह्मण धर्म में इसे संन्यास के आरम्भ के रूप में स्वीकार किया।[8]

कुछ समय पहले पूर्व के इसी सन्दर्भ में किए गए उत्खननों से तत्कालीन अग्नि–पूजा की सम्भावना भी व्यक्त हुई है। कालीबंगा में एक चबूतरे पर कुएं के समीप आयताकार अग्नि–वेदिया एक पंक्ति में देखी गई हैं।[9] कालीबंगा के गढ़ी टीले एवं कोटडीजी के शहर, टीले पर चबूतरे पर अनेक गोलाकार एवं अनियमित आकृति के गडढे एक पंक्ति में पाए गए, जिनको ईटों से घेरा गया तथा मध्य में एक खड़ी ईंट भी मिली है, जो सम्भवतः स्तम्भ का प्रतीक है। इन गड्ढों से पक्की मिट्टी के टुकड़े प्राप्त हुए हैं। गर्तों के प्राप्त सामग्री के आधार पर ब्रजवासी लाल एवं बालकृष्ण थापर इस पर निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि इन उथले गड्ढ़ा को खोदकर इनमें आग प्रज्जवलित की जाती थी।[10] यह प्रक्रिया पूजा–पद्धति का एक भाग रही होगी। सांकलिया की मान्यता है कि सम्भवतः हड़प्पा एवं मोहनजोदड़ों में ऐसे उदाहरण रहे होगें किन्तु प्रारम्भिक उत्खननों में इन तथ्यों पर ध्यान नहीं रखा गया।

चबूतरों पर आयताकार या वृत्ताकार मिट्टी के घेरे देखे गए, जिनमें मिट्टी के तिकोने मृत्पिण्ड, राख, मिट्टी के बर्तन आदि मिलते हैं। पुरातत्त्वविदों की मान्यता है कि इनका उपयोग अग्नि–पूजा के लिए किया जाता था। एस.आर. रॉव की धारणा है कि सार्वजनिक रूप से अग्नि–पूजा की जाती होगी और सम्भवतः अग्नि–पूजा में तरल पदार्थ डाला जाता रहा होगा।[11] पर्यावरण की शुद्धि का सर्वोत्तम साधन अग्निहोत्र है। अग्नि में हुई आहुति वायुमण्डल के रोगाणुओं को उसी प्रकार दूर कर देती है, जिस प्रकार नदी झागों को 'इदम् हविर्यातुधानान् नदी–फेरमिवा वहत्।[12] एक मंत्र से स्पष्ट उल्लेख है, जिसे गूगल औषधि की गन्ध प्राप्त होती है, उसे यक्ष्मा आदि रोग पीड़ित नहीं करते–

**न तं यक्ष्मा अरून्धते नैनं शपथो अष्नुते।**

**यं भेषजस्य गुग्गुलोः सुरभिर्गन्धो अष्नुते।।**[13]

ऋग्वेद में कहा भी गया है कि हे अग्नि! आप सबका कल्याण करें–

**स नः पितेव सूनवेग्ने सूपायनो भव।**

**सचस्वा नः स्वस्तये।।**[14]

हड़प्पा सम्बन्धी उत्खनन से कुछ चक्राकार मूर्तियाँ मिली हैं जिनके चारों ओर से किरणें निकलती दिखाई गई हैं। सम्भवतः ये मूर्तियों सूर्य की पूजा की ओर संकेत करती हैं। प्राकृतिक पर्यावरण में ऊर्जा का अपरिमित स्त्रोत सूर्य है। ऋग्वेद के अनुसार सूर्यो–आत्माजगतस्तस्थुषच अर्थात् समस्त संसार की आत्मा सूर्य है। सूर्य की किरणों से रोगों की चिकित्सा की जाती है। कीटनाशक सूर्य की किरणे ह्रदयरोग और पीलिया जैसी बीमारी को दूर करती है।

**प्राणः प्रजानामुदयत्येष सूर्यः।**[15]

सूर्य की सात प्रकार की किरणें जो भिन्न–भिन्न रोगों का निदान करने में सक्षम हैं शुद्ध पर्यावरण का निर्माण करती है। वर्षाऋतु में निकलने वाले इन्द्रधनुष की प्रतीक ये किरणें नेत्र–रोगों को दूर करने वाली होती हैं।

**सप्त त्वा हरितो रथे वहन्ति देव सूर्य।**

**शोचिष्केषं विचक्षणम्।।**[16]

साथ ही सूर्य देव अपने प्रकाश से अंधकार को, जल और खाद्यान्न के अभाव को दूर करते हैं। अन्य रोगों के साथ वे निद्रारोग को दूर भगाते हैं।[17]

सैन्धव स्थलों के उत्खननों में मिट्टी तथा पत्थर से बनी विविध पशुओं की मूर्तियां मिली हैं और मुहरों पर भी इनका बड़ी मात्रा में अंकन हुआ है। इनमें से कुछ पशुओं का स्वरूप पौराणिक है। एक अंकन में एक अर्द्ध–मानव एवं अर्द्ध–पशु को शृंगधारी चीते से लड़ते हुए है। कुछ मुद्राओं में शरीर पर कई पशुओं के सिरों को एक साथ दिखाया गया है। एक सींग के वृषभ के समक्ष धूम–दण्ड रखा हुआ है, यह अंकन अनेक मुद्राओं पर देखा जाता है।

मार्शल ने एक मुद्रा में एक शृंगी पशु के तीन सिर, सबसे ऊपर बकरे, मध्य में एक शृंगी पशु तथा सबसे नीचे भैंसा होने का उल्लेख किया है। मुहरों पर वृषभ का अंकन

सर्वाधिक मात्रा में देखा जाता है। पौराणिक काल में वृषभ को शिव–वाहन के रूप में स्वीकार किया है। मुद्राओं पर कूबड़ एवं बिना कूबड़ के वृषभ का अंकन अधिक देखा गया है। मुहरों पर बहुधा एक बैल का चित्रण मिलता है जिसके गले के नीचे से भारी झालदान् खाल लटकती दिखाई देती है। सम्भवतः यह बैलों एवं गायों के प्रति आदर भाव का प्रतीक था। मैके के अनुसार सैन्धव संस्कृति में धार्मिक अनुष्ठानों में बैल का विशेष महत्त्व था। बैलों के खिलौने भी बड़ी संख्या में प्राप्त हुए हैं। मनसार में भी मिट्टी के बने वृषभ मिले हैं। साथ ही बैलों की चित्रणयुक्त मुद्राएँ मिली हैं। हाथी का अंकन भी ताम्र पट्टियों तथा मुहरों पर हुआ है।

सम्भवतः सैन्धव लोग पशु–बलि में भी विश्वास रखते थे। बैल, भेड़ आदि पशुओं की हड्डियाँ हड़प्पा में देखी गयी हैं जो सामूहिक पशुबलि को इंगित करता है। प्राचीन काल से ही भारत में नागपूजा का प्रचलन रहा है। मोहनजोदड़ों से प्राप्त एक मुद्रा में देवता के समक्ष दो सर्प अंकित किए गए हैं जो नागों के महत्व के द्योतक है। मैके के अनुसार चबूतरों पर नाग के लिए दूध आदि रखा जाता है। तमिलनाडु में पोंगलपर्व पर नागों की पूजा की जाती है तथा दूध पिलाया जाता है। नागों की पूजा का प्रचलन वर्तमान समय में भी दृष्टिगोचर है। इसी प्रकार मुहरों पर मृग, हाथी, चीता, गैंडा, महिष (भैंस) आदि का अंकन है और ऐसा प्रतीत होता है कि ये किसी न किसी रूप में स्वतंत्र देव अथवा देवों के वाहन के रूप में पूजा के विषय रहे होगें, जो आधुनिक काल में भी देखे जाते हैं।

सैन्धव संस्कृति में पशु–पूजा के साथ वृक्ष–पूजा के संकेत मिलते हैं। मार्शल के विभिन्न मुद्राओं पर चित्रित वृक्षों से अनुमान लगाया है कि ऐतिहासिक काल के समान सैन्धव जन वृक्षों को दो तरह से पूजते थे। एक तो उसकी जीवन रूप में कल्पना एवं दूसरे प्राकृतिक रूप में। कुछ मुद्राओं में विचित्र वृक्षों का अंकन हुआ। एक मुद्रा पर छः पीपल की पत्तियाँ अंकित दिखाई गई हैं। मुहरों पर पीपल का चित्रण सामान्यतः अधिक हुआ है। भारत में पीपल वृक्ष की पूजा युगों से होती रही है और कहीं–कहीं पीपल आदि की पूजा का प्रचलन है जो सम्भवतः उसी युग से चली आ रही परम्परा को इंगित करता है।

हड़प्पा संस्कृति की मुद्राओं पर अनेक वृक्षों की आकृतियाँ अंकित मिली हैं जो इस बात की प्रतीक है कि वे लोग वृक्षों को भी धार्मिक दृष्टि से देखते थे। इसी प्रकार ऋग्वेद एवं यजुर्जेद के मंत्रों में पीपल के नीचे बैठने तथा पलाश के समीप निवास करने का

निर्देश दिया गया है–

**अश्वत्थे वो निषदनं पर्णे वो वसतिष्कृता[18]**

मोहनजोदड़ों, हड़प्पा तथा चन्दुदडों के कुओं तथा स्नानागार को देखकर सहज अनुमान लगाया जा सकता है कि लोग न केवल जल पूजा में विश्वास रखते थे बल्कि स्नान एवं शुद्धता के महत्त्व से भली–भांति परिचित थे। नगर निर्माण कला की दृष्टि से हड़प्पा सभ्यता अद्वितीय थी। नगर की स्वच्छता के लिए विशेष प्रबन्ध था। ए.डी. पुसालकर ने लिखा है, 'मोहनजोदड़ों के अवशेषों को देखनेवाला दर्शक उन प्राचीन नगरों की स्वच्छता एवं स्नानागार, नगर–निर्माण की अद्वितीय कला को देखकर आश्चर्यचकित रहा जाता है।[19] पूजा आदि से पूर्व स्नान का प्रावधान रहा होगा, प्रत्येक आवास में कुंओं का अस्तित्त्व इस तथ्य की ओर संकेत करता है। मोहनजोदड़ों के स्नानागार के आसपास लिंगों की प्राप्ति तथा जले हुए कोयले आदि के निशान जल–पूजा के प्रतीक माने गए। स्वस्तिक, चक्र, क्रास आदि के प्रतीक–चिन्ह भी संभवतः पूजा, अर्चना के भाग रहे होंगे।

ऋग्वेद में कहा गया है कि शुद्ध जलों में अमृत एवं औषधि का निवास रहता है– अप्स्वन्तरममृत अप्सु भेषजम्। जल ही जगत् की प्रतिष्ठा है–'आपो वा सर्वस्य जगतः प्रतिष्ठा।'' आपोहिष्ठा मयो भुवस्ता न ऊर्जे दधातनः – 'जल समस्त रोगों एवं कष्टों का निवारक है, इसमें ऊर्जा उत्पन्न होती है।[20]

मानव जाति मूत शवों के अन्तिम संस्कार को महत्त्वपूर्ण धार्मिक क्रिया के रूप में मानती रही है। इसका मूल कारण मृतकों के प्रति दृष्टिकोण और इस जीवन तथा मृत्युपरान्त जीवन के सम्बन्ध में मानव जाति के विश्वास का परस्पर सम्बन्ध रहा है। सैन्धव स्थलों के मृतकों का ऐसा कोई स्मारक प्राप्त नहीं हुआ जो मिस्त्र के पिरामिड तथा मेसोपोटामिया के उपनगर के राजकीय कब्रिस्तान के वैभव की बराबरी कर सकें। लेकिन सिन्धु सरस्वती के लोग पारलौकिक जीवन में विश्वास रखते थे, ऐसा प्राप्त अवशेषों से ज्ञात होता है। उस समय मृतक के संस्कार की दो विधियाँ प्रचलित थीं–गर्त शवधि (गर्त में शव का दफन) तथा पात्र या कलश शवधि। गर्त शवधि के अन्तर्गत 9.5 फीट लम्बा 6 फीट चौड़ा आयताकार गड्ढा खोदकर शव को गाड़ दिया जाता था और साथ में दैनिक उपयोग की वस्तुएं रखी जाती थी। सामान्यतः शमशान में शव को पूरी तरह लम्बा लिटाया जाता था किन्तु यदाकदा उसे मुड़ा हुआ भी रखा जाता था। शवों को प्रायः उत्तर–दक्षिण

दिशा में रखा जाता था। शव दाह करते समय आज भी हिन्दू समाज में सिर उत्तर की ओर रखने की प्रथा है।

उत्खनन द्वारा प्राप्त कुछ मूर्तियों में आसनबद्धता, नासाग्र दृष्टि आदि पायी जाती है। आसन योग का एक प्रधान अंग है। योग–शास्त्र के प्रणेता महिर्ष पतञ्जलि आर्य ही थे। आसन लगाकर बैठने की पद्धति भारत से बाहर कहीं कभी भी न थी। नासग्र दृष्टि मन को अन्तर्मुखी करने का एक यौगिक उपाय है। इससे सिन्धु सभ्यता वैदिक संस्कृति के समकक्ष प्रतीत होती है।

सिन्धु घाटी की खुदाई में एक सील की आकृति पर एक वृक्ष अंकित है जिस पर दो पक्षी बैठे हैं। एक पक्षी फल खा रहा है तथा दूसरा देख रहा है। यह सील ऋग्वेद के एक मंत्र के आधार पर बनाई गई है।[21] मंत्र में प्रकृति की वृक्ष मानकर उसमें जीवात्मा एवं परमात्मा को पक्षी के रूप में चित्रित किया गया है।

पशुपति शिव का अंकन भी सैन्धव मुद्राओं पर हुआ है, ऋग्वेद में भी शिव अर्थात् रूद्र का वर्णन आया है। रूद्र की स्तुति में तीन मंत्र लिए गए है। रूद्र को वन में निवास करने वाला जटाधारी तथा श्रेष्ठ भिषज कहा गया है।[22] मोहनजोदड़ों, हड़प्पा आदि स्थलों से स्त्री–मृण्मूर्तियाँ प्राप्त हुई हैं, पुरातत्त्वविदों ने इन्हें मातृदेवों की मूर्तियाँ माना है। प्राचीनकालीन देवों में आकाश तथा पृथ्वी की पूजा सबसे पहले प्रारम्भ हुई होगी। ऋग्वेद में भी पृथ्वी एक देवी रूप में वर्णित है। अथर्ववेद में पृथ्वी को माता कहा गया है।[23] ऋग्वेद में अदिति को सबकी उत्पत्ति को सबकी उत्पत्ति का कारण एवं समस्त जगत् की जननी कहा है।[24]

कालीबंगा के गढ़ी, टीले, कोटडीजी के शहरी टीलों पर चबूतरों पर अनियमित आकृति के गड्ढों को अग्नि–पूजा का प्रतीक माना गया है। ऋग्वैदिक देवों में अग्नि का महत्त्वपूर्ण स्थान है। ऋग्वेद में अग्नि को पुरोहित की संज्ञा दी गई है। देवताओं को हवि पहुँचाने का माध्यम माना गया है। इतनी ही नहीं अग्नि को ज्ञान, कर्म का प्रेरक एवं यशस्वी रूप में विवेचित किया है।[25] इस तरह अग्नि का महत्त्व दोनों संस्कृतियों में किसी न किसी रूप में देखा जाता है।

मोहनजोदड़ों एवं हड़प्पा आदि से अनेक कुओं एवं स्नानागारों के अवशेष प्राप्त हुए हैं। पुरातत्त्वविदों की मान्यता है कि सैन्धव जनों में जल–पूजा तथा नदी–पूजा का प्रचलन

था। घड़ियाल के अंकन को नदी देवता का निरूपण माना गया। धार्मिक अवसरों पर सामूहिक स्नान का प्रावधान था और विद्वानों ने प्रसिद्ध स्नागारों को इसी रूप में विवेचित किया है। इन्द्र ऋग्वेद में वर्षा के देवता है।[26] सरस्वती नदी की देवी रूप में प्रार्थना की गई है।[27] वैदिक ऋषि ने 'पर्जन्य' एवं 'आपः' को जल देव के रूप में स्वीकार किया है।

सैन्धव सभ्यता के उत्खननों से ज्ञात होता है कि उसकी एक अद्वितीय विशेषता रूई से वस्त्र बुनने की कला थी। ऋग्वेदकालीन आर्यों का भी यह एक सुपरिचित उद्योग था। ऋग्वेद में बुनकर को 'वाय' करघे को 'वेमन्' चरखों को 'तसर' ताने को ओतु एवं बाने को तन्तु कहा है।[28]

सिन्धु–घाटी की सभ्यता से भारतीय सभ्यता को संसार की प्राचीनतम सभ्यताओं में स्थान प्रदान किया। विश्व की प्राचीनतम सभ्यताएं 3000 ई.पू. की स्वीकार की गयी हैं। सिन्धु–घाटी की सभ्यता भी उन्हीं में एक स्थान रखती है। इससे भारत एक प्राचीनतम सभ्यता का देश सिद्ध होता है। यह भी सिद्ध होता है कि सिन्धु–घाटी की सभ्यता और वैदिक सभ्यता के बीच में समय की कोई दूरी नहीं थी, बल्कि देर से देर 3000 ई.पू. तक उत्पन्न हुई भारतीय सभ्यता का प्रवाह अविरल गति से बहता आ रहा है।

आर.के. मुखर्जी ने इसके समय को ऋग्वेद सभ्यता के साथ सम्मिलित किया है।[29] हड़प्पा सभ्यता एवं वैदिक संस्कृति में अनेक तथ्य समान रूप से देखने को मिलते है। हड़प्पा सभ्यता की अनेक परम्पराएँ, धार्मिक अवधारणाएं, वैदिक युग में समान रूप से प्राप्त हो रही हैं।[30] सभ्यता का सम्बन्ध भौतिक उन्नति से होता है।[31] इस रूप में इतिहास में हड़प्पा सभ्यतो का महत्वपूर्ण स्थान है। भारत में हड़प्पाकालीन सभ्यता एक सभ्यता के रूप में प्रतिष्ठित हुई है तो वैदिक वाङ्मय का विचार उनकी प्रतिष्ठा एक संस्कृति के रूप में करते हैं, यजुर्वेद में कहा भी गया है–**सा प्रथम-संस्कृतिर्विश्ववारा।**[32]

## सन्दर्भ-ग्रन्थ


1. यजु. 7.14
2. मनु. 220
3. आर.के. मुकर्जी हिन्दू सभ्यता, दिल्ली, 1966. पृ. 41

4. Basham, A. L. The wonder that was India.

5. Marshali Sir John, Moberjondaro and the Indas Civilization London, 1931, p.77-78, Majumdar R.C. The Vedic Age, Mumbai, 1966 p.190

6. ऋ. 2.1.6, 2.33.9, 10.92.2

7. ऋ. 10.61.1 बौद्ध धर्म के विकास का इतिहास, लखनऊ 1990 पृ. 4

8. Pandey G. C. Studies in the origin of Buddism, p.45-52

9. Sankaliya Pre History and Protobistory of India and Pakiatan 2nd Ed. Pune, p.350

10. Lal B. B. and Thapar, B. K. Excavations of Kalibanga, New Light on the Indus Civilization. Cultural Forum 1987 p.9 (4)

11. एस. एन. दुबे प्राचीन भारत का इतिहास में उद्धृत।

12. अथर्व. 1.8.2

13. वहीं, 19.38.1

14. ऋग 1.1.9

15. प्रश्नोपनिषद् 1.8

16. अथर्व 13.2.23

17. वही, 1.22

18. ऋ. 10.97.5, यजु. 12.79

19. Pusalker, A. D. 'The Vedic Age' The History and Culture of the Indian Poepole Vol. I Mumbai 1996, p.172-173

20. ऋ. 10.9.1

21. ऋ. 1.164.20 अथर्व 9.9.20

22. अहं रूद्राय धनुरातनोमि। ऋ. 10.125.6

23. अथर्व. 12.1

24. ऋ. 10.63.2

25. वही, 1.15
26. ऋ. 3.46.3, 4.30.1
27. वही, 7.95–96
28. वहीं 10.130.2
29. दिवाकर लाल श्रीवास्तव, प्राचीन भारत के ऐतिहासिक निबन्ध, पृ.65
30. यजु. 7.14
31. यजु. 6.11
32. यजु. 7.15

**डॉ. प्रसून दत्त सिंह**
अध्यक्ष, संस्कृत विभाग
जमशेदपुर वर्कर्स कॉलेज,
जमशेदपुर



# संस्कृत वाङ्मय में माता का स्थान : एक आलोचनात्मक समीक्षा

**पूजा वात्स्यायन**

परिवार में व्यक्ति का स्थान–निर्धारण कई कारकों के सम्मिलित प्रभाव का प्रतिफलन होता है। इन कारकों में भौतिक परिस्थिति की भूमिका अत्यन्त प्रधान होती है। इसके साथ ही साथ भावनात्मक परिस्थिति तथा परम्परागत संरचना का प्रभाव भी शामिल होता है। इन प्रभावों को समाज के हित में संचालन तथा निर्देशन युग के अनुरूप उत्पन्न ऋषि मनीषीगण अपनी चिंतनधारा से करते रहते हैं। प्रस्तुत आलेख में संस्कृत वाङ्मय के कुछ प्रमुख ग्रंथों में माता के स्थान–निर्धारण की स्थिति की समीक्षा उपर्युक्त कारकों के आलोक में की गई है।

आरम्भिक ग्रंथों में माता को सर्वोच्च पारिवारिक गरिमा से विभूषित किये जाने के संकेत प्राप्त होते हैं क्योंकि माता को वह आधारभूमि कहा गया है जहाँ से परिवार की उत्पत्ति होती है। परिवार एक दूसरे से जुड़कर रहता है, संगठित होता है तथा एक सूत्र में बंधकर उन्नति एवं वर्द्धन को प्राप्त होता है। माता के इस प्रकार के महत्त्व को संस्कृत वाङ्मय के प्रायः सभी आरंभिक ग्रंथों में स्वीकार किया गया है। वेदों में माता का अभिनन्दन विभिन्न प्रकार से विभिन्न संदर्भों में प्राप्त होता है। हमारे सबसे प्रारंभिक वेद ऋग्वेद में भगवान् को पिता के साथ–साथ माता भी कहकर पुकारा गया है। **'त्वं हि नः पिता वसो त्व माता शतक्रतो विभूषिथा'**[1] अथर्ववेद में पुत्र को माता के मनोनुकूल रहने की सलाह दी गयी है-**माता भवतु सम्मनाः।**[2] माता की महत्ता, प्रतिष्ठा एवं व्यावहारिक गौरव का मान इससे स्पष्ट भाषित होता है कि ऋग्वेद में उसे पिता शब्द से पहले स्थान दिया गया है।[3] महाभारत में माता की गरिमामयी स्थिति को स्पष्ट करने हेतु कहा गया है–**'नास्ति मातृसमं छाया नास्ति मातृसमं गतिः। नास्ति मातृसमं त्राणं नास्ति मातृसमं प्रिया'**[4]

माता की महत्ता को स्पष्ट करने के उद्देश्य से ही गुरूकुल के आचार्यगण अपने–

अपने ब्रह्मचारियों को यह ज्ञान देते थे कि जब वह अपने-अपने घरों को जायें तो सर्वप्रथम अपनी माता की पूजा देवता की तरह करें। इसी परम्परा में तैत्तिरीय उपनिषद् का सूत्रवाक्य ध्यातव्य है-**मातृदेवो भव।**

जब हम महाकाव्य काल में प्रवेश करते हैं तो माता के प्रति चली आ रही महत्ता की परम्परा के अनुरूप ही यहाँ भी माता को पर्याप्त आदर, मान एवं प्रतिष्ठा की भावभूमि प्रदान की गयी दिखाई पड़ती है। भगवान् राम माता के हितकारी बनकर जन्म ग्रहण करते हैं-**भए प्रगट कृपाला दीनदयाला कौसल्या हितकारी।**[5] माता कैकेयी के वचन को प्रतिष्ठा देने हेतु राम वनगमन करते हैं और कैकेयी के प्रति हमेशा आदर भाव से भरे रहते हैं। भरत भी यद्यपि राम के प्रेम में अपनी माता को खरी खोटी सुनाते हैं पर पूरे संवाद में माता के प्रति महत्ता को भी प्रदर्शित किया गया है। दूसरे महाकाव्य महाभारत में भी माता के प्रति उसी आदर एवं प्रतिष्ठा की परम्परा का पालन किया गया है। बल्कि कहना तो यह चाहिए कि यहाँ माता को प्रतिष्ठा में और भी वृद्धि दिखाई पड़ती है। माता कुंती के प्रति पाण्डवों एवं कर्ण का भी आदरभाव देखते ही बनता है। माता गांधारी के प्रति कौरवों का भी पूज्यभाव प्रशंसनीय है। शांतिपर्व में तो माता की प्रतिष्ठा में चार चाँद लगा दिया गया है-

**दशैवतु सदाऽऽचार्य श्रोत्रियानतिरिच्यते।**
**दशाचार्यानुपाध्याय उपाध्यायान्पिता दश।।**

अर्थात् आचार्य सदा दस श्रोत्रियो से बढ़कर है, पिता दस उपाध्यायों से अधिक महत्त्व रखता है और माता की महत्ता दस पिताओं से भी अधिक है। वह अकेली ही अपने गौरव द्वारा सारी पृथ्वी को तिरस्कृत कर देती है। अतः माता के सिवा कोई दूसरा गुरू नहीं है। महाभारत में माता सम्बन्धी और भी कई उल्लेख हैं।

महाभारत में पुत्रों का माता के प्रति प्रेम और असीम श्रद्धा की बात बार-बार आयी है।[6] गरूड़ ने अपार कष्ट उठाकर अपनी माता विनता की प्राणरक्षा उसकी सौत कद्रू से की थी।[7] पुत्रों के प्रति माताओं का भी स्वाभाविक प्रेम, त्याग, बलिदान एवं उत्साहक प्रेरणा स्रोत महाभारत में हमेशा चर्चा का विषय रहा है। इस संबंध में कुन्ती, सत्यवती, सुभद्रा इत्यादि माताओं के आदर्श चरित्र को महाभारत याद करता है।

महाकाव्यों के बाद हम धर्मशास्त्रों के युग में आते हैं तो वैसी ही परम्परा की प्रतिष्ठा का यहाँ भी प्रज्ञा प्रधान परिवेशन पाते हैं। आचार्य वशिष्ठ का मत है कि दस उपाध्यायों से अधिक गौरव आचार्य का है, सौ आचार्यों से अधिक पिता का और एक हजार पिताओं से अधिक माता का।

**उपाध्यायाद्दशाचार्या आचार्याणां शतं पिता।**

**पितुर्दशगतं माता गौरवेणातिरिच्यते॥**

स्मृतियुग में माता के सम्मान के प्रति स्मृतिकारों का ध्यान कुछ ज्यादा ही ध्यायित है। इसी तरह बार–बार यह भी जिक्र किया जा रहा है कि यदि माता में व्यभिचार का दोष दिखाई पड़ता हो तो भी पुत्र का यह कर्त्तव्य है कि वह माता के भरण–पोषण के प्रति अपनी जिम्मेदारी को न छोड़े।[8] इससे इतना तो स्पष्ट होता है कि माता के प्रति वैदिक एवं महाकाव्यीय प्रतिष्ठा–परम्परा में पतन के पीले पत्ते पनपने लगे थे। फिर भी स्मृतिकार इस बात की गम्भीरता को पहचान कर बार–बार अपने स्मृतिग्रंथों में माता के प्रति पुरानी प्रतिष्ठा के अनुरूप पुत्रों को चलने की सलाह दे रहे थे; उसे धार्मिक विषयों के अधीन लाकर आमलोगों के मानस में इसे पुण्य कार्य से संबंधित कर परम्परा को पुराने पद पर प्रतिष्ठित करने का पूरा प्रयास कर रहे थे। जहाँ तक माता एवं पिता के प्रतिष्ठा एवं गौरव का तुलनात्मक संबंध है; यह स्पष्ट रूप से कहा गया है कि पतित पिता के प्रति पुत्र अपनी जिम्मेदारी का परित्याग कर सकते थे; परन्तु माँ का किसी भी दोषारोपण के तहत त्यागने की सलाह वे कभी नहीं देते। आपस्तम्ब धर्मसूत्र कहता है–

**माता पुत्रत्वस्य भूयांसि कर्माण्यारभते।**

**तस्यां शुश्रूषा नित्या पतितायामपि॥**[9]

लेकिन यहाँ हमें एक बात के प्रति सावधानीपूर्वक विचार करना है, वह यह कि जहाँ मनुस्मृति के अध्याय 2 के 145वें श्लोक में यह बात कही जा रही है कि दस अध्यायों की अपेक्षा आचार्य, सौ आचार्यो की अपेक्षा पिता और सहस्र पिताओं की अपेक्षा माता गौरव में अधिक है, वहीं उसी अध्याय के 220वें श्लोक में कहा जा रहा है–

**आचार्यश्च पिता चैव माता भ्राता च पूर्वजः।**

**नार्तेनावमन्तव्या ब्राह्मणेन विशेषतः॥**[10]

अर्थात् आचार्य, पिता, माता, सहोदर भाई का अपमान दुखित होकर भी न करे तथा विशेषतः ब्राह्मण तो कदापि न करें। इससे यह स्प्ष्ट होता है कि समय के साथ–साथ माता की वह गौरवमयी महिमा, जिसमें उसे पिता से भी अधिक सम्मान दिया गया है; अब धीरे–धीरे पिता के समकक्ष आती जा रही है। पिता ही कया सहोदर बड़े भाई के साथ भी माता को तुल्य माना जा रहा है। आगे के श्लोक में इस कारण को समझाने की जो बात कही गयी है–यथा-

**आचार्यो ब्रह्मणो मूर्तिः पिता मूर्त्तिः प्रजायते।**

**माता पृथिव्या मूर्तिस्तु भ्राता स्वोमूर्तिरात्मनः॥**[11]

अर्थात्; (क्योंकि) आचार्य परमात्मा की, पिता प्रजापति की, माता पृथ्वी की और सहोदर भाई अपनी मूर्ति है; इसलिए देवरूप इन आचार्यादि का अपमान नहीं करना चाहिए, इससे यह बात स्पष्ट होती है कि माता की प्रतिष्ठा तो परम्परा के अनुरूप सुरक्षित है पर उसमें समयानुसार बदलाव के भी संकेत हैं। यह स्पष्ट संकेत करता है कि परिवार में माताओं के ऊपर पुरूष वर्चस्वी धारणा कहीं न कहीं क्रियाशील थी जिसे या तो स्वीकृति देने के लिए या फिर माताओं की गिरती हुई स्थिंति को प्रतिष्ठा देने के लिए इस तरह के श्लोक प्रकाश में आ रहे थे। एक बात और भी विचारणीय है। वह यह कि जब भी सिद्धान्त रूप में किसी विधायक़ विचार का ज्ञानियों, ऋषियों तथा मनीषियों द्वारा प्रयोग किया गया है तो उसके साथ–साथ हम उसके विरोधी निषेधात्मक विचारपरम्परा की भी अनदेखी नहीं कर सकते। समाज, परिवार या किसी भी भौतिक विचार या आचरण का सम्बन्ध द्वंद्ववाद से हमेशा रहा है। अर्थात् कोई भी विधायक विचारधारा अपने विरोधी निषेधात्मक विचारधारा की पृष्ठभूमि में भी पनपती है। अगर हम इस ढंग से देखें तो हमें यह कहना पड़ेगा कि बार–बार माता की प्रतिष्ठा को कायम रखने तथा उसे प्रतिष्ठा देने की बात्त तभी उठ रही है जब माता के प्रति परिवार–समाज का वास्तविक व्यवहारिक परिपालन नहीं हो रहा है। उदाहरण के लिए आगे श्लोक कहते हैं:

**यं माता पितरौ क्लेशं सहेते सम्भवे नृणाम्।**

**न तस्य निष्कृतिः शक्या कर्तुं वर्षशतैरपि॥**[12]

अर्थात्, मनुष्यों के उत्पन्न होने में, (गर्भधारण, प्रसववेदना, पालन, रक्षण वर्द्धन,

संस्कार तथा वेद–वेदाङ्गादिका अध्यापनादि कर्म द्वारा) माता पिता जिस कष्ट को सहते हैं, सैकड़ों वर्षों (या अनेक जन्मों) में भी उसका बदला चुकाना अशक्य है। क्या यह उस वास्तविक चुनौती के प्रति एक विधायक उत्तर नहीं हो सकता है जहाँ माता पिता की प्रतिष्ठा की परम्परा का क्षरण हो रहा हो? आगे के श्लोक में भी उसकी बात की प्रतिध्वनि सुनी जा सकती है जब यह कहा जा रहा हो–

**तयोर्नित्यं प्रियं कुर्यादाचार्यस्य च सर्वदा।**

**तेष्वेव त्रिषु तुष्टेषु तपः सर्वं समाप्यते।।**[13]

अर्थात् माता, पिता और आचार्य का नित्य प्रिय करे, उन्हें संतुष्ट करे। उन तीनों के संतुष्ट होने पर ही सब तप पूरा होता है। उसी तरह आगे कहा गया है–

**तेषां त्रयाणां शुश्रूषा परमं तप उच्यते।**

**न तैरनभ्यनुज्ञाता धर्मग्रन्थं समाचरेत्।।**

अर्थात् उन तीनों (माता पिता और आचार्य) की शुश्रूषा श्रेष्ठ तप कहा जाता है। उन तीनों से आज्ञा पाये बिना किसी दूसरे धर्म का आचरण न करें। क्या इसका पुनः पाठ इस तरह अर्थात्, वे (माता पिता और आचार्य ही तीनों (भूः भूवः स्वः) लोक हैं। वे ही तीनों आश्रय (ब्रह्मचर्याश्रम, गृहस्थाश्रम और वानप्रस्थाश्रम) हैं। वे ही तीनों वेद हैं और वे ही तीनों अग्नि (गार्हपत्याग्नि, दक्षिणाग्नि और आहवनीयाग्नि) हैं। श्लोक संख्या 233 में कहा गया है–

**गुरूशुश्रूषया त्वेवं ब्रह्मलोकं समश्नुते।।**

अर्थात्, माता की भक्ति से मृत्युलोक को, पिता की भक्ति से अन्तरिक्ष लोक को और आचार्य की सेवा से व्यक्ति ब्रह्मलोक को प्राप्त होता है।

ऊपर के श्लोकों के परीक्षण से दो बातें साफ होती है। प्रथमतः यह कि माता, पिता एवं आचार्य की प्रतिष्ठा में या तो तीनों को समान स्तर की प्रधानता दी जा रही है या फिर अगर तुलनात्मक दृष्टि से देखें तों कहीं–कहीं माता से पिता की अधिक प्रधानता है और पिता से भी अधिक आचार्य की प्रधानता है। पहले के श्लोकों में माता को पिता एवं आचार्य से भी अधिक प्रतिष्ठा प्रदान की गयी है। इससे यह बात स्पष्ट होती है कि माता की प्रतिष्ठा में गिरावट के संकेत मिल रहे थे। यह प्रतिष्ठा की गिरावट सम्पूर्ण नारी की

प्रतिष्ठा की गिरावट का संकेत है। यह कई भौतिक कारणों की पृष्ठभूमि में उत्पन्न हुई होगी; जिसकी अलग से गवेषणा की जरूरत है। दूसरी बात यह महत्त्वपूर्ण है कि माता के साथ–साथ पिता एवं आचार्यों के प्रति सेवा एवं आदर की जो बात बार–बार कही जा रही है, वह इस बात का संकेत है कि समाज या परिवार में परम्परागत प्रतिष्ठा की चट्टान कई कारणों से दरक रही थी। उसे ही जोड़ने के लिए ये श्लोक बार–बार ऋषियों की चिंतनधारा में जगह बना रहे थे। आगे के श्लोक, संख्या 234 से 237 तक इसी विचारधारा, को पुष्ट करते हैं जब वे कहते हैं–

**सर्वे तस्यादृता धर्मा यैस्ते त्रय आदृता।**

**अनादृतास्तु यस्यैते सर्वास्तस्याफलाः क्रिया।।**

अर्थात् जिसने इन तीनों (माता, पिता और आचार्य) का आदर किया, उसने सब धर्मों का आदर किया। (उनके लिए सब धर्म फल देनेवाले होते है।) जिसने उन तीनों का अनादर किया, उसकी सब क्रियाएँ (श्रुतिस्मृति विधि सहित) निष्काम होती हैं।

इस श्लोक में क्रियाओं के निष्फल होने के भय का उपयोग किया जाना इस बात के संकेत हैं कि माता की प्रतिष्ठा में पहले की अपेक्षा कमी आती जा रही थी। इस विषय में अलग से शोध की आवश्यकता है।

## सन्दर्भ ग्रन्थ


1. ऋग्वेद, 81,98.11
2. अथर्ववेद 3.30.2
3. ऋग्वेद 4.6.7
4. महाभारत 12.266.31
5. बालकाण्ड 191.1

6. महाभारत 15.22.1
7. महाभारत 1.26.34
8. आ.ध.सू. 1.10.29.9
9. वही, 1.10.28.9
10. मनुस्मृति 2.227
11. मनुस्मृति 2.226
12. मनुस्मृति 2.227
13. वही।

**पूजा वात्स्यायन**
व्याख्याता, संस्कृत विभाग
आर.एस.एस. कालेज
चोचहाँ, मुजफ्फरपुर



# निरूक्त के दैवतकाण्डीय मन्त्रो में विद्युत् विज्ञान

डॉ. ( श्रीमती ) तोषी

वेद के स्वरूप को जानने में जो उपयोगी शास्त्र है उन्हे वेदांग के नाम से जाना जाता है। "अङ्गयन्ते ज्ञायन्ते अभिरिति अङ्गानि इति।" इन वेदांगो की उत्पत्ति संभवतः उपनिषद् काल में ही हो गई थी। इन वेदांगों के नाम तथा क्रम का वर्णन सर्वप्रथम मुण्डकोपनिषद् (1/15) में मिलता है। इन्हें शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरूक्त, छन्द तथा ज्योतिष के नाम से जाना जाता है।

वेद के इन छह वेदांगों में महर्षि यास्क का निरूक्त "निरूक्तं श्रोत्रमुच्यते" कहा गया हैं। आचार्य सायण ने निरूक्त का लक्षण अपने ऋग्वेद भाष्य–भूमिका में देते हुए कहा है– "**अर्थावबोधे निरपेक्षतया पदजातं यत्रोक्तं तन्निरूक्तम्**" अर्थात् अर्थज्ञान के लिए स्वतंत्र रूप से जहाँ पदों को कहा गया हैं वह निरूक्त है।

महर्षि यास्क रचित निरूक्त निघण्टु के ऊपर लिखी गई टीका है और निघण्टु वैदिक शब्दकोष हैं। इसमें कुल पाँच अध्याय हैं जिसके प्रथम तीन अध्यायों को नैघण्टुक काण्ड कहते हैं। चतुर्थ अध्याय को नैगमकाण्ड तथा पंचम अध्याय को दैवतकाण्ड के नाम से जाना जाता है। इसी निघण्टु में प्रयुक्त वैदिक शब्दों का निर्वचन तथा वैदिक मन्त्रों की व्याख्या यास्क के द्वारा निरूक्त में किया गया हैं।

यास्क मुनि ने अपने निरूक्त के अन्तर्गत आग्रायण, औदुम्बरायण, औपमन्यव, और्णवाभ, कात्थक्य, क्रौष्टुकि, गालव, गार्ग्य, तैटीकि, वार्ष्यायणि शाकपूणि और स्थौलाष्ठीवि इत्यादि द्वादश निरूक्तकारों का उल्लेख किया हैं। सम्प्रति निरूक्त वेदांग का प्रतिनिधि ग्रन्थ यास्क रचित "निरूक्तम्" हैं। निरूक्त के प्रथम काण्ड के तीन अध्यायों को नैघण्टुक काण्ड के नाम से जाना जाता हैं जिसमें पर्यायवाची शब्दों का संग्रह हैं। द्वितीय

काण्ड के तीन अध्यायों को नैगमकाण्ड के नाम से जाना जाता हैं जिसमें सभी शब्द स्वतंत्र हैं तथा अनेकार्थक हैं। तृतीय काण्ड के छः अध्यायों को दैवतकाण्ड के नाम से जाना जाता हैं जिसमें देवताओं से सम्बन्धित शब्दों का विवेचन है और जो वैदिक नाम या पद देवताओं की स्तुति से सम्बद्ध है। इसके अतिरिक्त दो अध्याय परिशिष्ट रूप में दियें गयें हैं। इस तरह सम्पूर्ण ग्रन्थ चतुर्दश अध्यायों में विभक्त हैं।

महर्षि यास्क के दैवतकाण्डीय मन्त्रों में जिन वैज्ञानिक तथ्यों का दर्शन होता है वह समसामयिक विज्ञान है। विज्ञान शब्द "वि" उपसर्गपूर्वक "ज्ञा" धातु से प्रत्यय करने पर निष्पन्न हुआ है जिसका अर्थ ज्ञान, बुद्धिमता, प्रज्ञा एवं समक्ष आदि है।[1] विज्ञान में "वि" उपसर्ग विशेष अर्थ का द्योतक हैं। विज्ञान में तर्कसंगतता विश्वसनीयता एवं वैधता होती हैं इसलिए इस विशिष्ट ज्ञान को विज्ञान कहते हैं।

श्रीमद्भगवद्गीता के "**ज्ञानं तेऽहं सविज्ञानमिदं वक्ष्याम्यशेषतः।**"[2] गीता के इस अंश पर आचार्य शंकर ने व्याख्या करते हुए "विज्ञानसहितम् स्वानुभवसंयुक्तम्" लिखा है। अथर्ववेद में "विज्ञान" शब्द का प्रयोग विशिष्ट ज्ञान के लिए हुआ है।[3] वस्त्र जिस प्रकार शरीर को आच्छादित करके उसकी रक्षा करता है, उसी प्रकार ज्ञान और विज्ञान मानव के रक्षक है तथा उसके सुख के साधन है।[4]

महर्षि यास्क ने निरूक्त के दैवतकाण्ड में जिन ऋग्वैदिक मन्त्रों को उदाहृत किया है तथा तत्सम्बन्धी शब्दों का निर्वचन किया है उसमें हमें मन्त्रों में सन्निहित वैज्ञानिक तत्त्वों का परिज्ञान होता है। महर्षि यास्क ने दैवतकाण्ड के सातवें अध्याय में अग्निदेवता के मध्यमाग्नि स्वरूप की एक ऋचा को उदाहृत किया है।[5] जिसमें यह सुन्दर ऋचा वैज्ञानिक तथ्य को भी प्रकाशित करता है जिसका भाव यह है कि जैसे कल्याणकारी स्त्रियाँ मन से एक ही पति पर अनुरक्त रहती है; वैसे ही जल की धाराएँ प्रदीप्त मध्यमस्थानीय विद्युत को प्राप्त करती है। इस मन्त्र में हमें जल की धाराओं से विद्युत् के उत्पन्न होने का स्पष्ट संकेत मिलता है। इन जल की धाराओं से विद्युत् के उत्पन्न होने की प्रक्रिया का उल्लेख अथर्ववेद में भी प्राप्त होता है जिसके अनुसार जल का पित्त (उष्मा) अग्नि को माना गया है जिसका अभिप्राय यह है कि जल में अग्नि सदा विद्यमान रहती है। जैसे घर्षण या मंथन से दही–घी, दूध से मक्खन निकाला जाता है वैसे ही मन्थन से जल से उष्मा या अग्नि का प्रकटीकरण होता है।[6]

इसी तथ्य का आचार्य यास्क के पूर्वोत्तरषट्क में स्पष्ट रूप से वर्णन प्राप्त होता है कि सूर्य की किरणें चन्द्रमा को प्रकाश देती है अर्थात् सूर्य से चन्द्रमा प्रकाशित होता है।[7] जिसका दैवतकाण्ड में ऋग्वेदीय मन्त्र द्वारा सूर्य तथा चन्द्रमा के इस सम्बन्ध को उदाहृत किया है। जिसके अनुसार चन्द्रमा में अमृत है और वह सूर्य से प्रकाश प्राप्त करता है। सूर्य की जिस किरण से इस चन्द्रमा में प्रकाश आता है सूर्य अपनी उसी किरण द्वारा उसी अमृतत्त्व से सूर्य अमरधर्मा बना हुआ है अर्थात् सूर्य और चन्द्रमा दोनों में उपजीव्योपजीवक भाव हैं।[8]

इस महत्त्वपूर्ण वैज्ञानिक तथ्य के उल्लेख में ऋग्वेद[9] तथा अथर्ववेद[10] के अनुसार चन्द्रमण्डल में सूर्य की गुप्त किरणें पहुँचती है। मन्त्र के अन्तर्गत "अपीच्य" शब्द गुप्त या रहस्यमय किरण का बोधक है। यजुर्वेद में इस गुप्त किरण का नाम "सुषुम्ण" नामक सूर्य रश्मि दिया गया है जो चन्द्रमा को प्रकाशित करती है। अतएव चन्द्रमा को गन्धर्व (किरणों का धारक) कहा गया है।[11]

इसके साथ ही आचार्य यास्क ने दैवतकाण्ड के सातवें अध्याय में "वैश्वानर" शब्द के निर्वचन द्वारा अन्य निरूक्तकारों के मतानुसार तथा ऋग्वेदीय मन्त्र के माध्यम से मध्यम–अग्नि विद्युत् को बताते हुए पृथ्वीस्थानीय अग्नि तथा मध्यमस्थानीय अग्नि अर्थात् विद्युत् में अत्यन्त सूक्ष्म तथा वैज्ञानिक भेद को स्पष्ट किया है जिसमें आचार्य यास्क के निर्वचन के अनुसार वैश्वानर[12] सभी मनुष्यों को इस लोक से परलोक पहुँचाता है। इसे सभी मनुष्य प्राप्त करते हैं। सबमें विद्यमान रहने वाली यह अग्नि वैश्वानर कहलाती है।

आचार्य शाकपूणि के मतानुसार यह वैश्वानर अग्नि लौकिक अर्थात् पृथिवीस्थानीय ही है,[13] क्योंकि विद्युत् और सूर्य इन दोनों से ही इस अग्नि का जन्म होता है। इसलिए इसे विश्वानर का अपत्य वैश्वानर कहलाता है। इसके स्पष्टीकरण के लिए आचार्य शाकपूणि ने अन्तरिक्ष में विद्युत् और पृथिवी के अग्नि के भेद को बताया गया है, जिसमें अन्तरिक्षस्थ जल में चमकने वाला विद्युत् है जो पार्थिव धातु से शान्त होने वाला शरीरोपशमन है। परन्तु पृथिवी पर पार्थिव अग्नि से उत्पन्न किया गया विद्युत् शरीर दीप्ति और उदकोपशमन अर्थात् पानी से शान्त हो जाने वाला है।[14]

आज हमारे घरों में जो विद्युत् धारा काम करती है वह लोहे और पाकशाला के बर्तनों को अत्यन्त गरम करके दीप्त कर देती है और जल में वह शान्त होती है। यह पृथ्वीस्थानीय विद्युत् (अग्नि) जल को धूम बना कर उड़ा सकती है अर्थात् वाष्प बनाती है। पर उसमें स्वयं दीप्ति

नहीं होती है। निरूक्त के टीकाकार पं. भगवद्दत्त के अनुसार प्राचीन काल में आर्य मन्दिरों पर लगाया गया त्रिशूल इस वैद्युत् अग्नि को पकड़ने का ही साधन था।[15]

आचार्य यास्क ने इसके पश्चात् सूर्य से उत्पन्न अग्नि का वर्णन किया है। इस सम्बन्ध में उदाहृत मन्त्र के आशय के अनुसार जब सूर्य ऊपर की ओर जाता है अर्थात् सूर्य के उत्तरायण होने पर यदि हम कांसा या मणि को साफ करके सूर्य के सामने रखें तो उससे निकलने वाले ताप से पास में रखा गया गोबर जल जाता है। यदि समीप में रूई भी रखी होगी तो भी वह जल जाएगी। इस तरह सूर्य से निकला ताप ही पार्थिव अग्नि के रूप में परिवर्तित हो जाता है।[16]

अतः आचार्य यास्क ने निर्वचन तथा ऋग्वेद के मन्त्र द्वारा यह स्पष्ट किया है कि वैश्वानर का सूर्य के साथ संगत होता है।[17] यह वाक्य सार्थक प्रतीक होता है। इसी वैश्वानर अग्नि के सम्बन्ध में आचार्य यास्क ने ऋग्वेदीय ऋचा[18] को उदाहृत करके यह स्पष्ट किया है कि वैश्वानर, इस पार्थिव अग्नि से भी अन्न की उत्पत्ति होती है। इन्होंने वर्षा कराने का उत्तरदायी अग्नि को ही माना है। इसी अग्नि में हम जो आहुति डालते है वह सूर्य को पहुँचती है और आदित्य से वर्षा, वर्षा से अन्न उत्पन्न होता है तथा इस अन्न से प्रजाओं का पोषण होता है। इस संदर्भ में दूसरी ऋचा को उदाहृत किया है जिसका भाव यह है कि सूर्य की किरणें जल को भाप के रूप में अपने आकर्षण से ऊपर ले जाती है और पुनः इसको वृष्टि के रूप में नीचे लाती है जिससे यह पृथिवी गीली होती है। मनुस्मृति[19] और ब्राह्मण ग्रन्थ[20] में भी उल्लिखित है कि पृथ्वीस्थानीय अग्नि ही विद्युत् स्वरूप को प्रेरित करती है।

इस प्रकार आचार्य यास्क ने निरूक्त के दैवतकाण्ड के उदाहृत मन्त्रों में हमें जिस विज्ञान का दर्शन कराया है वह अंतरिक्ष में स्थित विद्युत् ही है, वही जल में सदैव विद्यमान रहने वाली विद्युत् धारा है, तथा वही पृथ्वी पर अग्निस्वरूपा है। इस दृष्टिकोण से यह वैदिक विज्ञान आज भी समसामयिक प्रतीत होता है।

## सन्दर्भ-ग्रन्थ

1. संस्कृत हिन्दी कोष, वामन शिवराम आप्टे, पृ. सं. 931
2. ज्ञानं तेऽहं सविज्ञानमिदं वक्ष्याम्यशेषतः। गीता 7.2

3. एषामहं समासीनानां वचो विज्ञानमाददे।
अस्याः सर्वस्याःसंसदोमामिन्द्रभगिनं कृणु।। अथर्ववेद–7.12.3

4. उषाः पुंश्चली मन्त्रो मागधोविज्ञानं वासो ऽ हरुषणीषं।
रात्री केशा हरितौ प्रवर्तो कल्मलिर्मणि ऽ।। अथर्ववेद – 15.2.13

5. अभी प्रवन्त समनेव योषाः कल्याण्यः स्मयमानासो अग्निम्।
घृतस्य घाराः नसन्तता जुषाणो हर्यति जातवेदाः।। निरूक्त7.19,ऋग्वेद–4.58.8

6. अग्ने पित्तमपामसि। अथर्ववेद–18.3.5

7. अस्यैको रश्मिः चन्द्रमसं प्रति दीप्यते आदित्यीऽस्य दीप्तिर्भवति। निरूक्त–2.6

8. समुद्रादूर्मिर्मघुनां उदारदुपांशुना सममृतत्वमानट्।
घृतस्य नाम गुह्यं यदस्ति जिह्वा देवानामृतस्य नाभिः।।ऋग्वेद–9.58.1
टि.–समुद्रात् उदकं संधातात् उर्भिः सर्वस्य तेजसः छादकः
प्रकाशेन मधुमान् उदकणन् उदारात् उदेति अहन्यहनि।। निरूक्त–7.18

9. अत्राह गोरमन्वतः नाम त्वष्टुपीच्यम्।
इत्थाचन्द्रमसो गृहे।। ऋग्वेद–1.84.15

10. अत्राह गोरमन्तनाम त्वष्टरपीच्यम्। इत्था चन्द्रमसो।। अथर्ववेद–20.41.3

11. सुषुम्णाः सूर्य रश्मिश्चन्द्रमा अस्यैको रश्मिश्चन्द्रमागन्धर्वः।
अस्यैको रश्मिः चन्द्रमसं प्रति दीप्यते।। यजुर्वेद–18.40

12. वैश्वानरः कस्मात्! विश्वान्नरान्नयति विश्वं एवं
नराप्रत्यृतः सर्वाणि भूतानि तस्य वैश्वानरः। निरूक्त–7.20

13. अयमेवाऽग्निः वैश्वानर इति शाकपूणिः
विश्वन्रावित्यप्येते उत्तरे ज्योतिषि।। निरूक्त–7.20

14. यत्र वैद्युतः शरणमभिहन्ति यावदनुपात्तो भवति।
मध्यमघर्मैव तावद् भवत्युकेन्घनः शरीरोपशमनः।।
उपादियमान एवायं सम्पद्यत उदकोपशमनः शरीरदीप्तिः। निरूक्त–7.22

15. निरूक्तम् – पं. भगवद्दत्त की टीका, पृ.सं. 424

16. अथादित्यात् उदीचि प्रथमसमावृत्त आदित्ये कंस वामणिं वा परिमृज्य प्रतिस्वरे यत्र शुष्कगोमयम् अस्पर्शयन् धारयति तत्प्रदीप्यते। निरूक्त–7.23

18. समानमेतदुकमुच्चैत्यवचाहभिः।
भूमिं पर्जन्या जिन्वन्ति दिवं जिन्वत्यग्न्यः।। ऋग्वेद–1.164.51

17. वैश्वानरस्य सुमतौ स्याम राजा हि कं भुवानाममिश्रीः।
इति जातो विश्वमिदं विचष्टे वैश्वानरो यतते सूर्येण।। ऋग्वेद–1.98.1

19. अग्नौ प्रस्ताहुतिः सम्यग् आदित्यमुपतिष्ठते।
आदित्याजाय वृष्टिर्वृष्टेरन्नं ततः प्रजा।। मनुस्मृति–3.76

20. अग्नेवैधूमोजायते, घूमादभ्रम् अभ्राद् वृष्टिः। शतपथब्राह्मण–5.3.5.17

**डा. ( श्रीमती ) तोषी**
प्रवक्ता - संस्कृत
जे.पी.महिला महाविद्यालय,
छपरा



# क्षेमेन्द्रकालीन कश्मीरी समाज की विशेषताएँ

**डॉ. मधुबाला सिन्हा**

कश्मीर निवासी महाकवि क्षेमेन्द्र अपने विषय–विस्तार तथा वैविध्य के कारण संस्कृत–साहित्य में उच्च स्थान रखते हैं। अद्वितीया प्रतिभा के धनी महाकवि ने अपनी अनेक कृतियों से संस्कृत–साहित्य को समृद्ध किया। इनका जीवन–काल 990 ई. से 1070 ई. माना गया है। कुछ लोग इनका काल 1000 ई. से 1075 ई. तक मानने के पक्षधर हैं (आचार्य बलदेव उपाध्याय–संस्कृत साहित्य का इतिहास 1990, पृ.222)। अपने दीर्घ जीवनकाल में क्षेमेन्द्र ने कश्मीर का राजनीतिक, सांस्कृतिक तथा सामाजिक वातावरण पूर्णतः देखा तथा उन्हें अपने रचनाओं में व्यक्त करने का प्रयास किया। इनकी प्रथम रचना भारतमञ्जरी (1037 ई.) तथा अन्तिम रचना दशावतारचरित (1066 ई.) है।

किसी भी कवि का ग्रन्थ तत्कालीन समाज का दर्पण होता है। ग्रन्थ में वर्णित घटनाओं तथा विचारों से तत्कालीन संस्कृति और समाज का संश्लिष्ट चित्र उपस्थित होता है। महाकवि क्षेमेन्द्र की रचनाएँ भी इस का अपवाद में नहीं हैं। समाज के सकारात्मक पक्ष की अपेक्षा उसके नकारात्मक पक्ष के उद्भेदन पर उन्होंने अधिक बल दिया। इसके पीछे 'समाज–सुधार' की शुभ भावना निहित थी। इनके ग्रन्थों मुख्यतः कलाविलास, समयमातृका, देशोपदेश तथा नर्ममाला के अध्ययन से क्षेमेन्द्रकालीन समाज का जो रूप उभर कर सामने आता है वह सर्वथा निन्दनीय है। इन्होंने अपने समाज की कुरीतियों, यौनाचार, अंधविश्वास, धूर्तता तथा षडयंत्र की कटु आलोचना की है। व्यंग्यात्मक शैली में महाकवि ने समाज के दुर्गुणों को नग्न कर दिया।

समाज में स्त्रियों का चरित्र पतनोन्मुख था। वेश्यावृत्ति की प्रथा बहुतायत प्रचलित थी। वे धनी कामुकों को पूरी तरह चूस डालती थीं। वेश्यावर्णन के संदर्भ में क्षेमेन्द्र कहते हैं कि कपट करने वाली उन स्त्रियों को निर्धनों से संकोच है, अछूतों से नहीं। यदि काल

कृपालु है यदि कायस्थ (राजकर्मचारी) चोर नहीं है तो वेश्या भी प्यार कर सकती है।[1] निर्धनता के कारण कन्या के विवाह में असमर्थ पिता धनी किन्तु वृद्ध पुरूष से उसका विवाह कर देते थे। ऐसी अवस्था में अपने वृद्ध पतिसे असन्तुष्ट स्त्रियाँ परपुरूष से पुत्रवती हो अपने वृद्ध पति को सदैव पैर दबाने का आदेश देती थीं?[2] वृद्ध के अधमरे होने पर चोर की तरह गृहिणी उसके पास जाकर "तेरे पास कहाँ और कितना धन है" यह पूछती थीं।[3] वह वृद्ध पति को रात में तीखी बातों से सताती थी। कला विलास (तृतीय सर्ग, श्लोक 16) में कवि कहते है–अनेक युवको के साथ मज़े उड़ाने वाली वेश्या धन्य है ऐसा अकेले में साँसें भरकर स्त्रियाँ कहती हैं।" अथवा "महल में बैठी चपला गली में देखती है, भद्दे गाने गाती है।[4]

क्षेमेन्द्र के अनुसार अनेक भेष में ऐसी स्त्रियाँ होती हैं जो कुलीन स्त्रियों को कुमार्ग पर ले जाती हैं। इनमें वे भस्म रमाये हुई वेश्याओं, वृद्ध बौद्ध भिक्षुणियों तथा गणकों की स्त्रियों को रखते हैं।[5] अर्थात् समाज में इस वर्ग का अर्धपतन हो चुका था। प्रबोधचन्द्रोदय इसी काल का ग्रन्थ है जो ऐसा ही चित्र उपस्थित करता है। कुछ स्त्रियाँ कुट्टिनी होती थीं। क्षेमेन्द्र कहते है कि सब कुछ देने पर भी असन्तुष्ट अत्यधिक प्रेम करने पर भी रूखी, सब लोगो को चट करके अट्टाहास करने वाली, झगड़े का सोता बहाने वाली कुट्टिनी संसार में विचरती है (देशों 4.33)। कुट्टिनी के कुकृत्यों की भयावहता का अनुमान निम्न श्लोक से सहजतापूर्वक लगाया जा सकता है जिसमें उसके विनाश की कामना की गई है–

**जनुपुण्यैरसामान्यैः कुटनी कुट्टनी नृणाम्।**

**कङ्काली बालकङ्काली भक्षिता व्रजतु क्षयम्।।** (देशो 4.9)

अर्थात् यह लोगों का बड़ा भाग्य होगा यदि मनुष्यों को नष्ट करने वाली और युवाओं को बाल कंकाली की तरह खा जाने वाली कुटनी का सत्यानाश हो जाए। कहा जा सकता है कि समाज में इस वर्ग का अधःपतन हो चुका था। प्रबोधचन्द्रोदय में, जो प्रायः इसी काल का ग्रन्थ है, ऐसा ही चित्र उपस्थित होता है।

पुरूष भी वेश्यागामी होने के साथ–साथ परदारानुबद्ध थे। क्षेमेन्द्र कहते हैं कि क्रोध से डण्डा मारकर सब नौकरों को निकाल बाहर करके वह उसी नौकर की परवाह करता है जिसकी पत्नी युवा होती है।[6] वे अन्यत्र कहते हैं–विधवा अथवा परस्त्री[7] की खोज करने के

लिए वह अपने पिता के नाम से घर–घर में परिचय बढ़ाता है।

धर्म में पाखण्ड, अंधविश्वास तथा जन्तर–मन्तर ने अपना विशेष स्थान बना लिया था। वे बातें प्रायः सभी धर्मो में प्रचलित थीं। धार्मिक कृत्य आडम्बरपूर्ण तथा घृणित बन चुके थे। अंधविश्वास और धर्म के नाम पर कुत्सित यौनाचार समाज में पूर्णतः व्याप्त था। इस संदर्भ में समयमातृका की कंकाली उल्लेखनीय है जिसने अनेक रूप धारण कर धर्म का ढोंग रचकर लोगों को मूर्ख बनाया। ज्योतिषी भी लोगों को मूर्ख बनाकर स्वार्थ सिद्ध करते थे।[8] स्त्रियाँ तथा वेश्याएँ योग में विश्वास करती थीं।[9] वे रुग्ण होने पर भूत की आशंका से गुरूओं की शरण में जाती थीं तथा गणकों से ग्रह–स्थिति की जिज्ञासा करती थीं।[10] बाल कंकाली देवी (देशों.4.9) और महर्षि का बलिदान चाहने वाली महाकाली, (देशों.4.21) की लोग पूजा करते थे। उस समय लोगों का यक्षों पर विश्वास था और उनका लोगों पर आवेश होता था। ऐसी मान्यता थी कि निर्वस्त्र होकर सूने घर में स्नान करते समय स्त्रियों को यक्ष पकड़ लेते थे। साथ ही देवतावेश और चेटावेश के उल्लेख भी मिलते हैं।

क्षेमेन्द्रकालीन समाज में रसायनवादियों और धातुवादियों का मुख्य उद्देश्य सोना और औषधियाँ बनाना था। क्षेमेन्द्र इन्हें वञ्चक कहते हैं–वह अपना सर्वस्व खोकर दूसरों को नष्ट करता है। निर्बल और निकृष्ट बना हुआ वह कहता है कि मुझे शतवेधी और सहस्त्रवेधी सिद्ध हैं। गंजों को बाल उगाने की बात कहकर वह उन्हें ठगता है।[11] उस समय बिलसिद्धि के चमत्कार पर लोगों का विश्वास था। 'समयामातृका' में बिलसिद्धि के व्याज से आभूषण और वस्तु लूट कर लोगों को अन्धें कुएँ में डालने की बात कही गयी है।[12] साथ की यह भी विश्वास था कि मन्त्र से सेना–स्तंभन किया जा सकता है।[13]

वशीकरण और मोहन मन्त्रों पर लोगों का विश्वास था। ऐसी मान्यता थी कि बाल पर वशीकरण चूर्ण फेंकने से स्त्रियाँ वश में हो जाती थीं।[14] वशीकरण के जन्तर बाँटने वाले विशेष गुरू होते थे।[15] तथा बौद्ध भिक्षुणियाँ वशीकरण मन्त्रों में निपुण मानी जाती थी।[16]

उस समय मंदिरों, ब्राह्मणों तथा तीर्थों की बड़ी महत्ता थी। देवमंदिर देवार्चना के साथ–साथ कला–संस्कृति के स्थल भी थे। ये देवमंदिर अकूत सम्पत्ति से युक्त होते थे। अतः अधिकारीगण इसे लूटने का अवसर हाथ से जाने नहीं देते थे (नर्म.1.13–14,1.28, 1.47,1.65)। (सम्भवतः अधिकारियों में यह दुष्प्रवृत्ति मुस्लिम प्रभाव से आयी थी)।

कायस्थ राजकर्मचारी होते थे। इसके अन्तर्गत नियोगी, पिशुन परिपालक, लेखकोपाध्याय, गंजदिविर मार्गपति, ग्राम दिविर, तुणरक्षक, आस्थान दिविर, अधिकरण भट्ट सस्यपाल, प्रासादपाल, बंधनपाल, अश्वशालादिविर इत्यादि अनेक राजकर्मचारी होते थे जो प्रायः धनलोलुप होते थे। ये वक्रविन्याप्तकला (वक्र लिपि लिखता), सततप्रवेश (हर बात में दखल देना), संग्रहलोक (लोगो को वश में करने की कला) तथा नष्टविशीर्णप्रदर्शनकला (वस्तुओं को नष्ट करने अथवा लुप्त करने वाला) में दक्ष होते थे। गृहकृत्य के रूप में ये सदैव लूट में संलग्न रहते थे।[17] उत्कोच से इनके घर सदा पूर्ण रहते थे।

कायस्थों और ब्राह्मणों के सम्बन्ध मधुर नहीं थे। अपने स्वत्व के रक्षार्थ ब्राह्मण प्रायः अनशन (प्रायोपवेश) कर देते थे। विजयेश्वर के मंदिर में अनशन कर्त्ता की मृत्यु के बाद शव के साथ दुर्व्यवहार की बात आती है (नर्म.1.39–41)। पर इन घटनाओं में प्रायः राजनीतिक कारण भी आ जाते थे।

वाणिज्य–व्यापार की स्थिति दृढ़ थी किन्तु यहाँ भी लोभ का साम्राज्य था। लोभ के वर्णन के सन्दर्भ में वणिकों की पोल खोलते हुए महाकवि कहते हैं कि वणिक् दिन में ही लोगों को ठगते हैं–एते हि दिवसचौरा मुष्णान्ति मुदा जनं वणिजः, (कला 2.4)। वे छल–प्रपंच से युक्त क्रूर, कृतघ्न, कंजूस तथा दान–धर्म नहीं करने वाले होते थे। यदि व्यापारी और वणिक् ब्याज लेने में चतुर, दूसरों के धन को हड़पनें वाले थे तो स्वर्णकार भी सोना चुराने की कला में दक्ष थे। वैद्य भी धनलोलुप हो गये थे। वैद्य विभिन्न औषधियों के परिवर्तन से और अनेक रोगियों को कवलित करके सिद्ध बनते थे (क.वि.9.2.64 स.मा.1.28–31)। नर्ममाला में वैद्य का विद्याविहीन, अनेक लोगों को मारने वाला कहा गया है किन्तु वह कटी नाक जोड़ देता था (सः मा. 4.16)। लोग धूप, दीप, नैवेद्य, पुष्प, मदिरा, सूप, कुम्भ, छत्र आदि का व्यवसाय भी करते थे। चर्मकार, नापित का उल्लेख भी आया है। कुछ लोग दूसरे के घरों में जाकर बच्चों को पढ़ाने का काम करते थे। कायस्थ के घर में एक शिक्षक अपना समय काटने (कर्तन), नकाशी बनाने (लिखने) तथा टुकड़ों पर तूजियों से नकाशी बिनने (सूचीपट्टिकावान) का काम करता था (नर्म.2.45)।

क्षेमेन्द्र के काव्यों से तत्कालीन वेश–भूषा पर भी प्रकाश पड़ता है। टोपी (टुप्पिका, न.मा.1.47), मृदु अंगरखा (अंगरक्षक, न.मा.1.72–73), शाटिका, पाजामा (संपुटी,

कर्परी) मयूरोपानह (न.मा. 1.124), मोचोट, रेशमी फीता (पाटल पट्टक), मोटा कंबल (घनकंबल) इत्यादि। वस्त्रों का प्रचलन था। शृङ्गार में कर्पूर और चंदन का विशेष स्थान था (सं.मा.1.14,3.23)। ललाट पर नील तिलक की प्रथा की (स.मा.2.106)। श्रीखण्डोज्जलमल्लिका–तिलक (स.मा.6.28) का उल्लेख भी मिलता है। शृंङ्गार की प्रथा गणिकाओं में विशेष रूप से प्रचलित थी। कुछ पुरूष भी शृङ्गार करते थे (देशो.6.9)। लोग सफेद बालों को काला करते थे (स.मा. 2.44, 5.43, 6.25)। स्त्री–पुरूष दोनों में आभूषणों के प्रति झुकाव था। मेखला (स.मा.1.14,3.37) किंकिणी (स.मा.3.13), शंखलतिका (स.मा.2.7), मूंगे की कंठी (स.मा.2.67), सोने के छल्ले (स.मा.2.11, देशो. 6.29) इत्यादि आभूषण स्त्रियों में प्रचलित थे तो पुरूषों में काल के बाले, कंठाभरण में हेमरक्षा तथा राजावर्त मणि से सजे कड़े लोकप्रिय थे।[18]

भोज्य पदार्थों में मछली, घी, दूध, मधु, खीर, दही, लड्डू लोकप्रिय थे। भांडा (भंडक) निर्धनों का भोजन था। मदिरा की प्रथा प्रचलित थी। स्त्रियाँ भी मद्यपान करती थीं किन्तु पद्यपान के दुष्परिणाम के उल्लेख भी मिलते हैं। लोग द्यूत--क्रीड़ा भी करते थे। इसमें छल–प्रपंच किया जाता था।[19]

क्षेमेन्द्र के समय कश्मीर शिक्षा का एक प्रधान केन्द्र था। जहाँ देश–विदेश के छात्र ज्ञानार्जन के लिए आते थे। किन्तु उनका चारित्रिक पतन हो गया था। वे मांस, मदिरा, छुआछूत, आडम्बर, कलह, हिंसा, शृंङ्गार तथा कामवासना के चक्रव्यूह में फंसकर पथभ्रष्ट हो गये थे।

अपने ग्रन्थों में उन्होंने कश्मीर के दो राजाओं (अनन्त तथा उनके पुख कलश) का उल्लेख समकालिक प्रशासक के रूप में किया है। अपनी अधिसंख्य रचनाएँ अनन्त के राज्य–काल में तथा कुछ रचनाएँ कलश के शासन–काल में उन्होंने की थीं। राजनीतिक संघर्ष के फलस्वरूप सामाजिक अव्यवस्था तथा अशान्ति का साम्राज्य था। सभी स्वार्थसिद्धि में संलग्न थे। दम्भ और लोभ से समाज ग्रस्त था। मिथ्या स्नान–ध्यान, पूजा–पाठ, वेशभूषा, आदि इससे प्रभावित थे। फलस्वरूप एक कुत्सित समाज का स्वरूप उभर कर सामने आया जिसमें द्वेष, लोभ, यौनाचार, अंधविश्वास, आडम्बर, छल आदि का साम्राज्य था। यह स्वरूप कितना अतिरंजित है, यह नहीं कहा जा सकता, परन्तु इनके मूल में तथ्य हैं ही। समाज में ऐसे दोष रहे हैं और रहेंगे भी किन्तु क्षेमेन्द्र के समय ये दोष

अपनी चरम सीमा पर दिखते हैं। समाज के इस निन्दनीय स्वरूप के वर्णन में महाकवि का विश्वास था कि इनके दुष्परिणामों से शिक्षा लेकर लोग सजग होंगे, एक नवीन और स्वस्थ समाज का निर्माण होगा तथा लोगों का चारित्रिक विकास होगा। कवि कहते हैं कि विविध विषयों की चर्चा करके उन्होंने जो हास्योत्पादन किया है वह प्रकारान्तर से उपदेश हैं।[20]

## सन्दर्भ-ग्रन्थ


1. नर्ममाला,
2. देशोपदेश,
3. देशोपदेश,
4. कलाविलास,
5. कलाविलास,
6. देशोपदेश,
7. कलाविलास,
8. देशोपदेश,
9. देशोपदेश,
10. देशोपदेश,
11. कलाविलास,
12. समयमातृका,
13. समयमातृका,
14. समयमातृका,
15. कलाविलास,
16. नर्ममाला,
17. नर्ममाला,
18. समयमातृका,
19. समयमातृका,
20. देशोपदेश,



**डा. मधुबाला सिन्हा**
मुजफ्फरपुर




# वैदिक ऋचाओं में नीतितत्त्व

श्याम कुमार झा

एवं

डॉ. श्रीनिवास

संस्कृत विश्व की प्राचीनतम भाषाओं में से एक है एवम् ऋग्वेद प्राचीनतम ग्रन्थ। संस्कृत साहित्य में नीतिपरक सूक्तियों की परम्परा वेदों से प्रारम्भ होकर वर्तमान समय में रचित हो रहे साहित्यों में भी देखी जा सकती है। संस्कृत-साहित्य की विविध विधायें काव्य, नाटक, गद्य-काव्य, चम्पू-काव्य, गीति-काव्य तथा कथा-साहित्य में भी नीति के तत्त्व जो स्वाभाविक रूप से विद्यमान है, उसका उत्स कहीं न कहीं वेदों में निहित है।

ऋग्वेद में यद्यपि प्रधानतया देवताओं की स्तुति की गयी है तथापि उन स्तुतियों के माध्यम से मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने किसी न किसी रूप में समाज को नीतिपरक शिक्षा देने का भी कार्य किया है। ऋग्वेद की अपेक्षा अथर्ववेद परवर्ती रचना होने के कारण ज्यादा व्यावहारिक ग्रन्थ है इसलिए यहाँ नीतिकथाओं का भण्डार उपलब्ध है। ऋग्वेद के दशम मण्डल में वर्णित है-'श्रद्धा से धन पाया जाता है'-

**'श्रद्धया विन्दते वसु।'** (ऋ. 10.151.4)

यहाँ वैदिक ऋषियों ने स्पष्ट सङ्केत दिया है कि धनाभिलाषी मनुष्य के लिए श्रद्धावान् होना परम आवश्यक है। यहाँ सामाजिक सहिष्णुता की बात सर्वत्र कही गयी है। प्रथम मण्डल में एक स्थान पर ऋषि कहते हैं-

**'मा नो मर्ता अभिद्रुहन्।'** (ऋ. 1.5.10)

अर्थात् मनुष्य परस्पर द्वेष न करें।

धन की उपमा एक स्थान पर रथ के पहियों से दी गयी है-

**ओ हि वर्तन्ते रथ्येव चक्रा।** (ऋ. 10.117.5)

अर्थात्, धन तो रथ के पहिये के समान घूमता रहता है।

सच में, पाँच हजार वर्ष पहले भी ऋषियों ने धन की गति के बारे में सुन्दर उपमा देते हुए जैसा आकलन किया है, वह आज के समय में भी पूर्णतः युक्तिसंगत है।

अथर्ववेद कहता है कि हम ऐश्वर्य वाले हों–'अद्या वयं भगवन्तः स्याम।' (अ.7.73.10) वेद मनुष्यों से ऐश्वर्य की कामना करने को कहता है, किन्तु अनीति के मार्ग से नहीं। अथर्ववेद के ही षष्ठ अध्याय में कहा गया है–

**'मा मा हिंसीः।'** (मेरी हिंसा मत करो)। (वा.सं.3.63)

**'मा हिंसीः पुरूषं जगत्।'** (मनुष्य तथा गतिशील प्राणियों की हिंसा मत करो।) (वा.सं.16.3)

लगता है कि अहिंसा की अवधारणा सम्भवतः यही से प्रारम्भ हुई होगी। वैदिक वाक्य सूत्र रूप में, अल्प शब्दों में ही गम्भीर अर्थ का प्रतिपादन करता है। वेद की ये ऋचायें इस बात का प्रमाण हैं कि वेदों में सिर्फ यज्ञ एवं प्रार्थना की बातें ही वर्णित नहीं हैं, इसके इतर भी वेद मनुष्य को शान्तिप्रद जीवन जीने का मार्ग बताता है।

ऋग्वेद कहता है कि ईश्वर एक ही है जिसके विभिन्न नाम हैं–

**'एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्ति।'** (ऋ.1.164.46)

अथर्ववेद भी इसी बात की पुष्टि करता है–

**'एक एव नमस्यो विक्ष्वीड्यः।'** (अ. 20201)

एक परमेश्वर ही पूजा के योग्य है।

इससे स्पष्ट प्रमाण मिलता है कि वेद एकेश्वरवाद में विश्वास रखता है। सम्भवतः पुराण–काल में एकेश्वरवाद से समाज अनेकेश्वरवाद की ओर अग्रसर हुआ और यहीं से विभिन्न सामाजिक कुरीतियाँ प्रारम्भ हुईं। यहाँ हम निश्चित तौर पर कह सकते हैं कि वेद जितना पवित्र है, उतना ही पवित्र वैदिक समाज।

वेदों में कर्म की प्रधानता है। कर्म न करने वाले को ऋग्वेद 'दस्यु' तक की संज्ञा दे डालता है–

**अकर्मा दस्युः।** (ऋ. 10.22.8)

अर्थात् कर्म न करने वाला दस्यु सदृश है।

इसी सन्दर्भ में ऋषि उदाहरणस्वरूप कहते हैं–'कर्षण करने से ही अन्न की प्राप्ति

****************************************************************************

होती है'–

**कृषन् इत् फाल आशितं कृणोति।** (ऋ.10.117.7)

अर्थात्, हल कर्षण करके ही अन्न को उत्पन्न करता है। तात्पर्य है कि ठीक उसी तरह हमें भी फल की प्राप्ति हेतु सतत् कर्मशील रहना चाहिए।

यजुर्वेद भी मनुष्य को अपने कर्मों को याद करने के लिए कहता है–

**कृतं स्मर।** (यजु. 40.15)

अर्थात्, हे मनुष्य! अपने कर्मों को याद करो।

ईशावास्योपनिषद् इसी विषय में कहता है–

**कुर्वन्नेवेह कर्माणि, जिजीविषेच्छतं समाः।**
**एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति, न कर्म लिप्यते नरे।।** (ईशा. 2)

अर्थात् इस भूलोक में (हे मनुष्यों) कर्म करते हुए सौ वर्षों तक जीने की इच्छा करो एवं कभी भी (संसार में) इन कर्मों से (सर्वथा) लिप्त न रहो। इसके सिवा और कोई रास्ता नहीं। अथर्ववेद भी कर्मवाद को स्थापित करते हुए कहता है–

**कृतस्य कार्यस्य चेह स्फातिं समावह।** (अ.3.24.5)

अर्थात् हे मनुष्य! करणीय कार्यों का विस्तार करो।

इस प्रकार हम देखते हैं कि वेदों के ये सुवचन देशकाल के बन्धन से परे रहते हुए सहस्रों वर्षोंपरान्त आज भी जनमानस के लिए सर्वथा ग्राह्य हैं। भगवान् श्रीकृष्ण गीता में कर्मवाद का जो उपदेश देते हैं–

**कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन।**
**मां कर्मफलहेतुर्भूर्मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि।।** (2/47)

यहाँ वेदों के कर्मवाद का ही विस्तार है। कर्मों के सन्दर्भ में ऋग्वेद में बड़ा ही ठीक कहा गया है–

**स मृज्यते सुकर्मभिः।** (ऋ.9.99.7)

अर्थात्, सत्कर्मो से व्यक्ति शुद्ध होता है।

विभिन्न स्थलों पर ऋग्वेद की अपेक्षा अथर्ववेद में अधिक प्रगतिशील एवं समाज के

उत्थान की बातें की गयी हैं–

**केतुं कृण्वन् अकेतवे।** (अ.2026.6)

अर्थात्–ज्ञानहीन को ज्ञान का प्रकाश दो। तात्पर्य है कि जो ज्ञानी है उसे ज्ञान की उतनी आवश्यकता नहीं, जितनी अज्ञानी को। यदि वास्तव में समाज की प्रगति करनी हो, तो समाज से अज्ञानता दूर करनी होगी। अथर्ववेद आगे कहता है–

**जीवा ज्योतिरशीमहि।** (अ.20.79.1)

अर्थात्, हम जीव ज्ञानरूपी ज्योति प्राप्त करें।

ऋग्वेद में भी इसी बात की पुष्टि की गयी है–

**ज्योतिषा बाधते तमः।** (ऋ.10.127.2.)

अर्थात्, ज्ञान–ज्योति अज्ञानरूपी अन्धकार को नष्ट करती है। सूक्तिप्रद ये समस्त ऋचायें इस बात का प्रमाण हैं कि वेद केवल और केवल मनुष्य मात्र के कल्याण की बात करता है। वेदों में जो अन्यान्य विषय वर्णित हैं, वे इसके आनुषङ्गिक विषय हो सकते हैं, मुख्य प्रयोजन नहीं। वेद का शाब्दिक अर्थ भी ज्ञान है और इसमें मुख्यतया ज्ञान की बातें की गयी हैं। ज्ञान मनुष्य का आन्तरिक कवच है। अथर्ववेद में कहा गया है–

**ब्रह्म वर्म ममान्तरम्।** (अ.1.19.4)

अर्थात्, ज्ञान ही मेरा अन्तःकरण है।

**अपरं च, यस्य ब्रह्मवर्धनम्।** (अ.20.34.15)

ज्ञान से मूलतः तात्पर्य आत्म–ज्ञान और ब्रह्मज्ञान से है। उपनिषद् में कहा भी गया है– **अयमात्मा ब्रह्म।** (बृहदारण्यक उप.2.5.19)

अर्थात् यह आत्मा ही ब्रह्म है। और ऋग्वेद स्पष्टतया कहता है–

**यस्तन्न वेद किम् ऋचा करिष्यति।** (ऋ.1.164.39)

अर्थात्, जिसे ब्रह्म का ज्ञान नहीं, उसको मन्त्र (ऋचा) क्या करेगा?

इससे हम कह सकते हैं कि वेद की ऋचायें विशेषतया ऋग्वेद आत्मज्ञान की बात करता है। वर्तमान सन्दर्भ में भी जिसे स्वयं का ज्ञान न हो, उसे केवल पुस्तकों के पढ़ने से कोई विशेष लाभ नहीं होगा।

वेदों में दान की बड़ी प्रशंसा की गयी है। ऋग्वेद में कहा गया है–

**'उतो रयिः पृणतो नोपदस्यति।'** (ऋ.10.117.1)

अर्थात्, देने वाले का धन नष्ट नहीं होता।

इसी प्रसङ्ग में बड़ी ही व्यावहारिक बात की गयी है–

**'ज्ञाती चित् सन्तौ न समं पृणीतः।'** (ऋ.10.117.9)

अर्थात्, एक ही परिवार में रहते हुए दो व्यक्ति समान दान नहीं करता।

**अपरं च, 'उतापरीषु कृणुते सखायम्।'** (ऋ.10.117.3)

अर्थात्, दानकर्ता अपने विरोधियों को भी सखा बना लेता है।

ये सारी सूक्तियाँ वेदों के समाजोपयोगी दृष्टि को दर्शाती हैं। आज भी सच्चे मन से एवं सत् परिश्रम के द्वारा अर्जित धन का दान सर्वोपरि माना जाता है। वेद की ऋचाओं के माध्यम से तत्कालीन पारिवारिक जीवन के बारे में पता चलता है। ऋग्वेद में नारी का सम्मान करते हुए कहा गया है–

**'तमु चिन्नारी नर्यं सुसूव।'**

अर्थात्, मानवों के कल्याण हेतु नारी ने पुत्र को जन्म दिया।

स्त्री को ही घर की संज्ञा दी गयी है– **जायेदस्तम्।** (ऋ.3.53.4)

अर्थात्, स्त्री ही घर है।

पुनः ऋग्वेद कहता है–स्त्रियों की आसक्ति विद्वानों में होती है–

**देवत्रा कृणुते मनः।** (ऋ.5.61.7)

अर्थात्, स्त्री विद्वानों में मन अनुरक्त करती हैं।

इन ऋचाओं से यह पता चलता है कि ऋग्वेदकालीन समाज में महिलाओं को समादर प्राप्त था। विभिन्न ऋषिकाओं ने तो मन्त्रों की रचनाएँ भी की हैं, यथा–गार्गी, लोपामुद्रा, अपाला, विश्ववारा इत्यादि।

अथर्ववेद में पारिवारिक समरसता का कितना सुन्दर उदाहरण प्रस्तुत किया गया है–

**मा भ्राता भ्रातरं द्विक्षन् मा स्वसारम् उत स्वसा।**

**सम्यञ्चः सव्रता भूत्वा वाचं वदत भद्रया॥** (अ.3.30.3)

अर्थात्, भाई भाई से एवं बहन बहन से विद्वेष न करे तथा सभी एक साथ मिलकर शुभ वचन कहें। यहाँ पारिवारिक सामञ्जस्य का अर्पूव उदाहरण दिखाई देता है। इससे यह भी पता चलता है कि ऋग्वेद का समाज पारिवारिक तथा सुखी था। ऋग्वेद में मित्र कें सम्बन्ध में कहा गया है–

**सदावृधः सखा।** (ऋ.4.31.1)

अथर्ववेद भी ऋग्वेद का ही अनुगमन करते हुए कहता है–

**सखा सखिभ्यो वरीयः कृणोतु।** (अ.7.51.1)

अर्थात्, मित्रों का हित करें।

इस प्रकार ऊपर वर्णित वेदों के सूक्तिपरक मन्त्रों का अवलोकन करने के पश्चात् मैं यह कह सकता हूँ कि वेद केवल देवतादि के स्तुतिविषयक ग्रन्थ नहीं है, इसमें ऋषियों की वाणी में तत्कालीन समाज–व्यवस्था के साथ–साथ नीतिपरक ऐसे तत्त्व विद्यमान हैं जो आज के वर्त्तमान परिवेश में भी उतने ही उपादेय एवं ग्राह्य हैं जितने तब थे। आवश्यकता इस बात की है कि वेदों में निहित ऐसी सदुक्तियों को समाज के सामने लाया जाए।

**श्याम कुमार झा**
सहायक आचार्य, संस्कृत विभाग,
माथाभङ्गा, महाविद्यालय, कोच
बिहार, पं. बंगाल

**डॉ. श्रीनिवास**
वाराणसी।



# जानकीजीवनम् महाकाव्य का कथास्त्रोत एवं प्रकृत कथा में परिवर्तन

राधाकान्त तिवारी

रामायण की कथा अब सारे विश्व की साहित्यिक चेतना में अंकित हो चुकी है। दक्षिण और दक्षिण–पूर्वी एशियाई भू–भागों में इस कथा के प्रसार तथा स्वतंत्र विकास का इतिहास भी लगभग पन्द्रह सौ वर्ष पुराना है। उन्नीसवीं और बीसवीं शताब्दी के हमारे आधुनिक युग में रामायण की कथा ने सुदूर अमेरिका और यूरोप के क्षितिज को भी आलोकित किया है। रामायण की कथा अपने मूल रूप में संस्कृत साहित्य की धरोहर है और महर्षि वाल्मीकि से इसका अभेद सम्बन्ध है। भारत से बाहर कुछ एशियाई अंचलों में यह रामकथा उनकी अपनी जातीय अस्मिता की अभिव्यक्ति बन कर भी उभरी है, जबकि ये अंचल इसके मूल संस्कृत रूप के साथ वाल्मीकि से भी अपना परिचय प्रमाणित करते हैं। देश और काल की परीधि के अन्तर्गत निरन्तर परिवर्तनशील भाषाई परिवेश में रामायण कथा के अनगिनत संस्करण और उनका इतिहास भी सहस्त्राब्दी की देहरी लांघ चुके हैं। यह प्रश्न केवल अपभ्रंश और प्राकृत भाषाओं का नहीं है। रामकथा भारत की समस्त प्रादेशिक भाषाओं से लेकर अद्यतन आंचलिक लोक–भाषाई चेतना में भी गहरी आस्था के साथ अपनी जीवन्त प्रामाणिकता प्रतिपादित कर रही है। भारत के वनवासी समुदाय से लेकर अभिजात्य और बुद्धिजीवी वर्ग तक कोटि–कोटि भारतीय राम नाम को मुक्ति का साधन मानते हैं। राष्ट्रपिता महात्मा गाँधी ने 'हे राम' कहकर ही अन्तिम साँस ली थी वास्तव में रामायण की कथा में ही भारत की आत्मा का साक्षात्कार होता है।

भारतीय साहित्य की परम्परा में रामायण को आदि–काव्य और वाल्मीकि को आदिकवि कहा गया है। मूलतः आदिकवि शब्द ब्रह्मा का वाचक है। वैदिक वाङ्मय से भिन्न लौकिक साहित्य के सर्वथा नवीन छन्द की रचना का श्रेय महर्षि वाल्मीकि को है।

वाल्मीकि के अन्तःकरण का सन्ताप, संवेदना के स्वर में छनकर नया छन्द बन गया। ब्रह्मा के निर्देशानुसार ही मानवीय संवदेना ने रामायण का रूप ले लिया।

राम–कथा और श्रीराम की परमप्रिया सहधर्मिणी जानकी भारतीय सुधी जनों और सचेतनों की ही नहीं सामान्य जनता की भी श्रद्धा, विश्वास और प्रेरणा की आधार रहीं हैं। जानकी वैदेही का नाम ही पावनता, त्याग और महान् उद्देश्यों के निमित्त सर्वस्व समर्पण करने का पर्याय है। जनमानस में सीता के चरित के प्रथम निदर्शन वाल्मीकि–रामायण में मिलते हैं। यह परम्परा कालिदास कृत रघुवंशम्, प्रवरसेनकृत रावणवध या सेतुबन्ध, भट्टिकृत रावणवध, कुमारदासकृत जानकीहरण, अद्भूत रामायण, आध्यात्म रामायण आदि अनेकशः ग्रन्थों में अविच्छिन्नभावेन चलती रही।

राजेन्द्रमिश्र कृत 'जानकी-जीवनम्' इसी परम्परा की एक महत्त्वपूर्ण कड़ी है। यह आधुनिक संस्कृत–लेखन की प्रवृत्तियों और प्राचीन साहित्य–सृजन की विशिष्टताओं का सुष्ठु सम्मिश्रण है। वर्तमान काल में रामायण आधारित लेखन के इस प्रयास से निश्चय ही संस्कृत कविता को नवीन समृद्धि प्राप्त हुई है।

जनकनन्दिनी वैदेही के चरित्र की शब्दबद्ध गाथा, जानकी–जीवन यों तो विभिन्न शास्त्रों, साहित्य की विविध विद्याओं, महाकाव्य, खण्डकाव्य, नाटक आदि का अपनी सामग्री, अपनी कथा तथा अवान्तर कथाओं के लिए ऋणी है लेकिन इसका मुख्य उपजीव्य वाल्मीकीय रामायण ही कहा जा सकता है। परन्तु यह इसकी परम्परा का प्रस्थान बिन्दु है अवसान बिन्दु नहीं। इस क्रम में अनेकानेक ग्रन्थ और साहित्यक गौरव कृतियाँ आती हैं।

'जानकी–जीवनम्' महाकाव्य के सन्दर्भ में इसके कथास्रोतों का संक्षिप्त एवं क्रमिक परिचय प्रस्तुत है। इससे प्रकृत के सन्दर्भ में इनकी उपादेयता प्रकाशित होती है–

1. **वाल्मीकीय रामायण**–संस्कृत में रामकथा से ओतप्रोत धार्मिक एवं ललित साहित्य का पल्लवन आदिकाव्य की रचना के साथ ही प्रारम्भ होता है। यह एक सर्वप्राचीन तथा प्रेरणास्रोत ग्रन्थ है। सात काण्डों में विभक्त इस ग्रन्थ में श्लोकों की संख्या चौबीस हजार है। रामायण का प्रारम्भ वाल्मीकि तथा नारद के संवाद के साथ होता है। जिसमें नारद वाल्मीकि को संक्षेप में रामचरित सुनाकर रामायण की रचना हेतु प्रेरित करते हैं। वाल्मिीकि रामायण की मूलकथा युद्धकांड के अंत में ही समाप्त हो जाती है। उत्तरकांड परवर्ती रचना है। उत्तरकांड की कथा ही जानकीजीवनकार को अत्यधिक प्रभावित करती

है। परिणामतः जानकी जीवन की कथा में एक नया मोड़ आता है। वाल्मीकि–रामायण के तीन पाठ उपलब्ध हैं। इनकी तुलना करने पर इनमें कुछ भिन्नता पाई जाती है। डॉ. बुल्के ने अपनी रामायण में, इन पाठान्तरों का प्रमुख कारण, प्रारम्भिक काल में वाल्मीकीय रामायण के मौखिक रूप का प्रचलन बताया है। रामायण के तीन पाठ हैं–दक्षिणाव्य, गौडीय तथा पश्चिमोत्तरीय। गौडीय तथा पश्चिमोत्तरीय पाठों में अधिक समानता है। रामायण के रचनाकाल के विषय में मतभिन्नता है, पुनरपि रामायणकालीन राजनैतिक तथा सामाजिक अवस्था के आंतरिक एवं बाह्य साक्ष्यों के आधार पर कुछ विद्वानों ने रामायण का काल 500 वर्ष ईसा पूर्व माना है। अतः कालविषयक मत वैभिन्य होने पर भी सभी विद्वान् निर्विरोध होकर रामायण को महाकाव्य परम्परा में सर्वप्रथम एवं पथप्रदर्शक रचना के रूप में अंगीकार करते हैं। इस महाकाव्य का मूल आधार ही नारी पात्र है। नारी के कारण ही रामवनवास होता है तथा नारी के कारण ही राम तथा राक्षसों का युद्ध होता है। इस ग्रंथ में कुल ललनाओं की मर्यादाशीलता तथा दुष्टप्रकृति की नारियों, संकीर्णहृदयता का सुंदर विवेचन किया गया है। सांस्कृतिक तथा साहित्यिक दृष्टि से भी नारी पात्रों का सबसे अधिक चित्रण इसी महाकाव्य में उपलब्ध होता है।

**2. रघुवंश –** कविकुलगुरू कालिदास प्रणीत यह रघुवंश महाकाव्य, राम महाकाव्यों की परम्परा में संस्कृत महाकाव्यों का मुकुटमणि है। इसमें सर्गों की कुल संख्या उन्नीस है। यद्यपि इसका आधार रामायण ही है तथापि महाकवि की सूक्ष्म दृष्टि और विचार मौलिकता ने इसे अद्वितीय बना दिया है। समस्त विश्व के मूर्धन्य कवि द्वारा निर्मित, सम्पूर्ण विश्व को आनंदित करने वाला, आध्यात्मिक और नैतिक शिक्षा देने वाला यह महाकाव्य रचनाकाल की दृष्टि से अभी तक अनिश्चय रूपी हिंडोले में झूल रहा है। कुछ विद्वान् इसे ईसा पूर्व प्रथम शताब्दी की रचना मानते हैं जबकि कुछ विद्वानोंने इसे चार सौ ईस्वी के लगभग की रचना मानते हैं किन्तु इस बात पर सभी विद्वान् एकमत हैं कि कालिदास ने इस ग्रन्थ की रचना उस काल में ही की है जब वाल्मीकीय रामायण अपना वर्तमान रूप धारण कर चुकी थी।

इस ग्रन्थ में रामकथा का प्रारम्भ नवम् सर्ग से होता है और षोडश सर्ग में राम स्वर्गारोहण के साथ ही रामकथा की समाप्ति हो जाती है। रघुवंश महाकाव्य की सीता महर्षि वाल्मीकि की सीता से कुछ भिन्न नजर आती है। सीता परित्याग के समय वाल्मीकि की भाग्यवादिनी सीता की भाँति कालिदास की सीता मौन रहकर अपने दुःख को अन्दर ही अन्दर सहन नहीं करती है अपितु उसका आक्रोश व्यंग्य से परिपूर्ण उस सन्देश के रूप में

प्रकट होता है जिसे वह लक्ष्मण के माध्यम से राम के पास भेजती है। यह कहती है कि सबके समक्ष अग्नि में विशुद्ध हुई पत्नी को लोकनिन्दा के भय से छोड़ रहे हो। क्या यही तुम्हारे लोकविख्यात कुल की परम्परा है।

**3. रावण वध या सेतुबन्ध** – प्रवरसेन विरचित इस ग्रन्थ का मूल महाराष्ट्री प्राकृत में है। बाद में इसे संस्कृत भाषा में अनूदित किया गया है। कुछ विद्वानों की यह भ्रान्त धारणा रही है कि इस ग्रन्थ के रचनाकार कवि कालिदास है। विद्वानों के मतानुसार इसका रचनाकाल पाँचवी या छठीं शताब्दी का रहा है। कवि ने इस ग्रन्थ में अलंकृत एवं व्याकरणिक शैली का प्रयोग किया है। अतः इसे शास्त्रकाव्य से भी विभूषित किया जा सकता है। इस महाकाव्य को कुल पन्द्रह सर्गों में विभक्त कर कवि ने वाल्मीकीय रामायण के युद्धकाण्ड के कथानक का अपरिवर्तित वर्णन किया है। इस ग्रन्थ में सीता की दृढ़ पतिभक्ति तथा पवित्र प्रेम के कारण राम की कठिनाईयों की समाप्ति का मनोहारी वर्णन किया गया है।

**4. रावणवध या भट्टिकाव्य** – महर्षि वाल्मीकिकृत आदिकाव्य की कथावस्तु को किञ्चित् परिवर्तित करते हुए व्याकरणिक नियमों को निरूपित करने के लिए महाकवि भट्टि ने इस ग्रन्थ की रचना सातवीं शताब्दी के प्रथम चरण में की है। भामह ने विभिन्न स्थलों पर भट्टि का अनुकरण किया है। महाकवि माघ भी इससे परिचित जान पड़ते हैं। इस ग्रन्थ के चार काण्डों को कुल बाईस सर्गों में विभक्त किया गया है। इसके चार काण्ड निम्नलिखित हैं–1.प्रकीर्णकाण्ड, 2. अधिकार काण्ड, 3. प्रसन्न काण्ड और 4. तिङन्त कांड। अंतिम काण्ड व्याकरण से परिपूर्ण है। इस ग्रन्थ में भी मर्यादापालक राम जब सीता के चरित्र पर सन्देह प्रकट करके उसको ग्रहण करने के प्रति अनिच्छा प्रकट करते हैं और यथेष्ट गमन की आज्ञा देते हैं तो भट्टिकाव्य की सीता भी वाल्मीकि की सीता की तरह दुःख को अन्दर ही अन्दर सहन नहीं करती है अपितु ओजस्विनी वाणी के द्वारा अपने चरित्र की पवित्रता व्यक्त करती हुई कहती है कि तुम्हें मुझे असती होने का आरोप लगाते हुए भाग्य तथा लोक से डरना चाहिए। कवि सरल वाक्यों से रचित वैदर्भी रीति से पाठकों का अनुरंजन करते हुए ग्रन्थ की प्रभावशालिता तथा सरलता को वर्धित करते हैं।

**5. जानकी-हरण** – कालिदास के पश्चात् रामसम्बन्धी महाकाव्यों की परम्परा में नवीन युग का प्रारम्भ निःसन्देह कुमारदास ने किया है। भट्टि और प्रवरसेन के ग्रन्थ व्याकरणिक है। परन्तु कुमारदास ने रामायणी कथा पर आधृत इस ग्रन्थ में शृंगार–रस की

चरम–सीमा का स्पर्श किया है। इस काव्य में सम्पूर्ण कथा का केन्द्रबिन्दु जानकी–हरण की घटना ही है। नारी पात्रों के चरित्र पर यह ग्रन्थ विशेष प्रकाश डालता है। अन्य प्रमुख महाकाव्यों की भाँति इसका रचनाकाल भी अनिश्चित है। डॉ. कीथ के मतानुसार कुमारदास माघ के पूर्ववती हैं।

**6. रामचरित –** छत्तीस सर्गों में निर्मित इस महाकाव्य की रचना कालिदास की श्रेणी में गिने जाने वाले प्रसिद्ध कवि अभिनन्द ने वाल्मीकिय रामायण के कथानक के आधार पर ही की है। अनेक ग्रन्थों में उद्धृत इस ग्रन्थ के उद्धरण इसकी विशेष प्रतिष्ठा को प्रकट करते हैं।

उपर्युक्त ग्रन्थों के अतिरिक्त अनेक ग्रन्थ रत्नों से क़विवर डॉ. राजेन्द्र मिश्र जी जानकीजीवन की कथा को प्राप्त किया है। इनमें महाकवि क्षेमेन्द्र कृत रामायणमंजरी, दशावतारचरित, योग वशिष्ठ रामायण, राघवपाण्डवीय राघव नैषधीय, अध्यात्म रामायण, अद्भुत रामायण तथा महाकवि भवभूति प्रणीत उत्तररामचरित अग्रगण्य है।

जानकीजीवन महाकाव्य के रचनाकार कविवर राजेन्द्र मिश्र जी ने तो इक्कीस सर्ग वाले इस महाकाव्य के अट्ठारह सर्ग के कथा का वर्णन काव्यों के अनुसार किया है। परन्तु उन्नीसवें सर्ग में कवि ने लीक से हटकर वर्णन किया है। डॉ. मिश्र जी का कथन है कि कुछ वर्षों के बाद सीता ने लव–कुश नामक दो जुड़वा पुत्र रत्नों को जन्म दिया। इन पुत्रों के आगमन पर अयोध्या में मंगल गान होने लगा। सारा राजभवन पुत्र जन्म का समाचार पाकर प्रफुल्लित हो उठा। धीरे–धीरे दोनों रघुकुलभूषण बड़े हुए तथा उन्होंने स्वतः रघुनाथ गाथा अपनी सुरीली आवाजों में गाना प्रारंभ कर दिया। एकदा महर्षि वाल्मीकि मर्यादा पुरूषोत्तम श्रीराम के दरबार में आये। उन्होंने उन जुड़वा बालकों की प्रतिभा को देखकर उन्हें अपने आश्रम में ले जाने का आग्रह किया। उनके आग्रह को सीता ने स्वीकार कर लिया तथा स्वयं भी अपने पुत्रों के साथ आश्रम में जाने के लिए तैयार हो गई। उन्होंने अपने प्राणवल्लभ श्रीराम से अभ्यर्थना की। भगवान श्रीराम के समझाने के बाद भी वह अपने पुत्रों के साथ वाल्मीकि के आश्रम में जाने के लिए उद्यत हो गई। भरत, लक्ष्मण, शत्रुघ्न तीनों भाइयों ने ससम्मान उनको आश्रम तक पहुँचाया। जानकी जी ने आश्रम गमन के कारण राम को किञ्चित व्यथाएँ हुई।

उपर्युक्त कथानक के अनुशीलन से ऐसा प्रतीत होता है कि जानकीजीवनकार ने

अपने राम को पूर्णतया परिवर्तित कर दिया है। जानकी जीवन महाकाव्य के नायक राम धोबी के द्वारा लाच्छन लगाए जाने के बाद न तो उसके ऊपर क्रोध करते हैं और न सीता को त्यागने के विषय में सोचते हैं बल्कि इस पीड़ा को स्वयं सहन कर लेते हैं। रजक को भी ससम्मान उसके घर वापस कर देते हैं। जैसा कि जानकी जीवन महाकाव्य के अष्टादश सर्ग के निम्नलिखित श्लोक में द्रष्टव्य है-

**एवं राघवतोषितस्स रजकस्सम्प्राप्तसञ्चेतनः**
**चञ्चतप्राण इवाभवद्रधुपतेः संस्पर्शसौख्यं दधत्।**
**सर्वे जानपदाश्च खेदरहिताः सम्यक पुनजीर्विताः**
**भूपालं मुदितं विलोक्य मुदितास्सर्वे बभूवुश्चिरम्।।**

कथा में यह साम्य वैषम्य एक ही प्रमुख कारण से अनुस्यूत है कि वाल्मीकि के काल में भी नारियों का समाज में स्थान उत्कृष्ट था, उनके अधिकार सुरक्षित थे किन्तु जानकी जीवन के काल में तो स्त्री के अधिकार चरमसीमा पर पहुँच गये। अतः यहाँ सीता की फटकार में तीखापन है, नारी आक्रोश सीता के शब्दों में उमड़ पड़ा है। जानकी जीवनकार ने रामायण के राम से पृथक होकर अपने राम की रक्षा की है। राम के अनुचित शब्दों को उन्होंने प्रस्तुत करने से परहेज किया है। यहाँ पर कविवर राजेन्द्र मिश्र जी ने राम के कथ्य को कुछ मनोरम साहित्यिक रूप दे दिया है। जिसे हम जानकी जीवन महाकाव्य के सर्ग पन्द्रह के श्लोक 25 से 29 तक में देख सकते हैं।

एवमेव जानकीजीवनकार ने राम और सीता के चरित्र को पूर्णतया भारतीय सभ्यता एवं संस्कृति के आलोक में उजागर किया है। एतावता आज भी सम्पूर्ण विश्व में राम सीता का चरित्र प्रासंगिक बना हुआ है। अतः तुलसीदास का कथन सर्वथा सत्य है-

**सियाराममय सब जग जानी।**

**डा. राधा कान्त तिवारी**
ग्राम-करनमेया
पत्रालय-लालगढ़,
भाया बेतिया, पं. चम्पारण
(बिहार)

***********************************************************************

# लोकभाषा की भारतीय नाट्यपरंपरा और कर्पूरमंजरी

डॉ. अश्विनीकुमार शर्मा

भारतीय नाट्यपरंपरा के दो तल्प भरत के पूर्व भी प्रचलित रहे हैं। भरत ने देशी और मार्गी नाट्यपरम्पराओं का उल्लेख इसी आधार पर किया है। उन्हें लोक अंचलों में प्रचलित नाटकों की भी पर्याप्त जानकारी थी। ये नाटक लोकनाट्य परंपरा के रूप में ही प्रस्तुत हो रहे थे। उन्होंने अपने नाट्य–नियमों में लोक से प्रभावित होने के कारण शुष्कता के बजाय तारो ताजगी का परिचय दिया है। उनके समक्ष प्रेक्षक की सजीव प्रतिक्रियायें अधिक महत्वर्पूण थी। यही कारण है कि भरत से जो नियम या निर्देश छूट गये हैं-उन्हें वे लोक से ग्रहण करने की उत्प्रेरणा देते हैं–'नोक्तानि च मया यानि लोक ग्राह्याणि तान्यपि।' (नाट्यशास्त्र 23/2/4) भरत मुनि ने यह स्पष्ट परिलक्षित कर लिया था कि लोकभाषाओं की संप्रेषणकारी शक्ति का विस्तार अवश्यंभावी है। प्राकृत भाषाओं में लोकजीवन के अधिकांश काय–व्यापार संपादित हो रहे थे। सर्व साधारण वर्ग में इन भाषाओं का प्रयोग वृद्धितर हो रहा था। संस्कृत का दायरा सिमट रहा था। अपनी उदार दृष्टि का परिचय देते हुये भरत ने प्राकृतिक भाषाओं के प्रयोग का निर्देश अपने नाट्य सिद्धान्तों में प्रस्तुत किया है। उन्होंने न केवल मागधी, अवंतिका, प्राच्या, शौरसेनी, अर्द्धमागधी और दक्षिणात्या को ही नाटक में सम्मिलित करने की बात की है। अपितु कम महत्त्व की लोक बोलियों के द्वार उन्होंने नाटकों के लिये खोले। इन बोलियों में अमीर, चाण्डाल, द्रविण, उद्रज आदि बोलियों का भी उल्लेख किया है।

इस समय तक नाट्य के अभिजनवादी स्वरूप का ढाँचा हिलने लगा था। राजनैतिक अस्थिरता और राज विग्रहों ने रंगशालाओं में विक्षेप उत्पन्न कर दिया था। अतः संस्कृतनाट्कों के मंचन की प्रक्रिया में अवरोध सा आने लगा। अभिनय के क्षेत्र में भी उच्चवर्ग ने अपनी हिस्सेदारी कम कर दी थी। नाट्यशास्त्र में भरतों को मिलने वाले जिस शाप की काल्पनिक कथा आचार्य ने दी है। वह इसी वास्तविक स्थिति की ओर संकेत

करती है- **'यश्च वो भवतां वशः सच्च शूद्रो भविष्यति।'** (नाट्यशास्त्र षट्त्रिशो 9.36)

परिणामस्वरूप संस्कृत नाट्य पठनीय एवं श्रवणीय अधिक हो गये। किन्तु इसके विपरीत लोकनाट्य–परंपरा का अपना एक स्वरूप लोक के भीतर विस्तारित होता रहा। जिसमें लोक बोलियों के संप्रसारण के साथ लोक बोलियों का प्राचुर्य भी रहा है। अपने समय इस प्रक्रिया के प्रारंभिक अनुमानों को भवभूति ने भी अपने नाटकों में रचनात्मक स्तर पर अनुभव कर लिया था। यही कारण है कि उनका नाट्यकर्म लोक प्रभावों से अनुप्राणित हो रहा था। यह मात्र संयोग ही नहीं है कि राजशेखर अपने आपको भवभूति का अवतार कहते हैं। अपितु यह एक परंपरा यथार्थ है। भवभूति ने जिस लोक–परंपरा का अनुसरण करते हुये आपने नाटकों को कालप्रियानाथ की यात्रा में लोकमण्डली द्वारा मंचित कराया था। उसका एक अन्तः प्रभाव राजशेखर में भी प्राप्त होता है।

**वभूव वल्मीक भवः कविः पुरा ततः प्रपेदे भुवि भर्तृमण्ठताम्।**

**स्थितः पुनर्यो भवभूति रेखया स वर्तते संप्रति राजशेखरः॥** व.रा. 1/1

इस परंपरा में भवभूति के समय तक पद्य के लिये प्राकृत का प्रयोग नहीं था यह कार्य आगे चल कर सर्वभाषाचतुर राजशेखर ने किया।

राजशेखर ने कर्पूरमंजरी नाट्यकृति की सम्पूर्णतः लोक भाषा प्राकृत में ही रचना की है। अपनी अलग प्रस्तुति भंगिमा के कारण इसे सट्टक कहा गया है। निश्चित ही यह नामकरण लोक के प्रभाव पक्ष को उद्योतित करता है। लोक में ही वह शक्ति निहित है जो रचनात्मकता को निरन्तर नवीनता प्रदान करती है। और उसे नये तरह से आविष्कृत करती है। राजशेखर ने कर्पूरमंजरी को भारतीय नाट्यपरंपरा में ऐतिहासिक महत्त्व की परिवर्तनकारी कृति के रूप में रचा है। इसलिये बहुत संभव है कि इसमें परंपरा प्रचलित संस्कृत नाट्यादर्शों को भी कहीं कहीं नये प्रयोगों में अभिव्यक्त किया है। राजशेखर ने सट्टक को कुछ नवीन दृष्टियाँ भी अपनी रचनात्मकता के सहज उद्वेलनों से प्रदान की है। ये सट्टक की निजी विशेषताओं के रूप में उभर कर आयी है। उन्होंने नाटिका में प्रयुक्त अंक के स्थान पर जवनिका शब्द का प्रयोग किया है। सट्टक का नामकरण नायिका के नाम पर है। नृत्य का प्रयोग अनिवार्य रूप से है। और संपूर्ण पात्रों द्वारा मात्र प्राकृत भाषा का व्यवहार किया गया है। (राजशेखर के नाटक ले. डा. श्यामा वर्मा पृ.82) भरत ने लोक भाषाओं के प्रयोग हेतु जिस लचीले स्वरूप को व्यक्त किया था। उसमें उन्होंने प्रकृतों के प्रयोगों का

स्थानानुकूल निदर्शन किया है। स्थानीय प्रदर्शनों हेतु इन प्रकृतों का अपना महत्त्व था। शौरशेनी और मागध प्राकृतों का प्रयोग नाटक में इसी आधार पर प्रचुर मात्रा में हुआ है।

कर्पूरमंजरी की प्रकृत शौरसेनी है। कहीं कहीं महाराष्ट्री का भी आभास होता है। किन्तु शौरसेनी और महाराष्ट्री सीमावर्ती होने के कारण एक दूसरे के बहुत नजदीक थीं। अतः महाराष्ट्री प्राकृत का प्रभाव कर्पूरमंजरी की शौरसेनी में क्वचित् क्वचित् परिलक्षित होता है। अन्यथा राजशेखर ने शौरशेनी को ही अपनी इस कृति का आधार बनाया है। राजशेखर का प्रकृति के प्रति लगाव था, उन्होंने स्वयं कहा है।

**परूसा साकि-अबंधा पाउदंबद्यो विहोइ सुउमारो।**

**पुरूस महिलाणं जेतिअमिंहत्तरं तेत्तिअ मिभाणं।।** कर्पूरमंजरी 1/8

संस्कृत भाषा में की गई रचनायें नीरस होती हैं। प्रकृति की रचनायें ही मधुर होती है। जिस तरह पुरूष कठोर होते हैं उसी तरह संस्कृत रचनायें कठोर होती है। जिस तरह स्त्रियाँ सुकुमार होती है। उसी तरह प्राकृत रचनायें मधुर और सुकुमार होती है। राजशेखर ने अपनी काव्य मीमांसा में काव्य पुरूष की जो कल्पना की है उसमें उनके मतानुसार काव्यपुरूष का शब्दार्थ शरीर है संस्कृत मुख प्राकृत बाहु और अपभ्रंश जंघा है। पैशाच पैर तथा मिश्र भाषा उनका उर है। इस विवेचना से राजशेखर की भाषा विषयक दृष्टि का सम्यग् परिचय प्राप्त हो जाता है। (का.मी. अ.उ.पृ.6)

राजशेखर की शौरसेनी में आज की मध्यदेशीय बोलियों कन्नौजी, और बुन्देली का स्वभाव अभिव्यक्त होने लगा था। वे अपनी भाषा में अपनी स्थानीयता को नहीं त्याग पाये थे। उन्होंने भाषागत यथार्थ को कर्पूरमंजरी में बहुत महत्त्व प्रदान किया है। आज के बुँदेली शब्दों की भनक उनके इस नाटक में है। बुँदेलों का छैला छदूल्लक के रूप में मिल जाता है। जो रस विदग्ध के अर्थ में आज भी प्रचलित है। मंत्रों में देवता को आहूत करने के लिये हंकारी बुदेली में प्रयुक्त होता है। जो कर्पूरमंजरी में हक्कारिआ के रूप में भी प्राप्त होता है। शिथिल के अर्थ में दिल्ला कर्पूरमंजरी में प्रयुक्त शब्द है। जो बुंदेलों में ज्यों का त्यों प्राप्त होता है। जो होई सा होई, का जो होय सो होय नच्चि का नाच बुदेंलो के प्रभाव को ही व्यक्त करने वाले शब्द है। कुछ ऐसे शब्द भी हैं जो सीधे आज की बुंदेलों में भी हैं। ससुर, ससुरी, पौत्थ, गंठि, बंभन, सेज्या दोही मोसिया, सटठी, घरनी, संझा, पलका, सुहाग, खुट्ट, खाँटने के अर्थ में भी सच्चा रामसुआ आदि को इस संदर्भ में याद किया जा सकता है।

लोक बोलियों की जीवतंता उनकी कहावतों और उनके मुहावारों में निहित रहती है। भाषा की प्राकृतिक भंगिमा का अनुरक्षण उनके माध्यम से होता है। भाषा में नाटकीयता की भी प्राप्ति इन प्रयोगों के माध्यम से ही संभव होती है। राजशेखर ने इस तरह की देशज कहावतों और देशज मुहावरों को कर्पूरमंजरी में स्थान-स्थान पर प्रयुक्त किया है। 'हत्थे कंकणं कि दप्पणेन पाइया जण्ण मंजरिया दृद्धं त्ति तक्कं' जैसी लोकोक्तियों का प्रयोग शौरशेनी के यथार्थ को अभिव्यक्त करने में समक्ष है। ऐसी अनेक लोकोक्तियाँ कर्पूरमंजरी में उपलब्ध हो जाती हैं।

भाषा लोक-यथार्थ से संपृक्त होकर और अधिक विश्वसनीय बनती है। यह लोक–समाज लोक-स्वभाव और लोक-क्रियाओं के सूक्ष्म अवलोकन से ही प्रकट होने वाला भाषा–व्यापार है। वसंत के आगमन पर मध्यप्रदेश में रात्रि के दौरान हल्की सी ठंड रह जाती है। यदि सोते समय रजाई पूरी ओढ़ ली जाये तो गरमी का अनुभव होने लगता है। और यदि एक दम उघाड़ दी जाये तो शीत का अनुभव हो उठता है। इस स्थिति में पादों पर रजाई डाल ली जाती है। राजशेखर इस अनुभव को प्राकृत में इस तरह प्रस्तुत करते हैं।

**एविर्हिसुवंतिघर माज्झिम् सालियासु**

**पाआंत पुंजि अपउं मिहुनाई पेच्छ**

अब घरों के अन्दर कोठरियों में पावों के छोरों पर वस्त्र इकट्ठा करके पादों में लपेट कर सोने लगे हैं, इस वर्णन में जो गृह रचना है वह बुंदेलखंड के भवनों में प्राप्त प्रकोष्ठों की ओर संकेत करती है। हिण्डोला चौथ का वर्णन, इसकी पूजा का ब्योरा तथा ऋतुओं की प्रकृति की विवेचना में लोकजीवन की उष्मा को प्रकट करने में लोक बोली एक महत्त्वपूर्ण कारक है। घनसारमंजरी और राजा के विवाह की विधि भी लोक-जीवन की झलक प्रस्तुत करती है। इस प्रसंग की भाषा में भी लोक–जीवन का हृदय स्पंदित होता है यह सम्पूर्ण विश्वव्यापार मध्यदेशीय देशज संस्कारों से निष्पन्न है। बुंदेलखंड के जन–जीवन के नजदीक ले जाने वाली सौरशेनी कर्पूरमंजरी को लोक–जीवन के नायाब चित्रों की कृति बना देती है। विदूषक और चेटी के पारस्परिक गालीमय संबाद बुंदेली–स्वाँग–परंपरा की ओर संकेत करते हैं। आठवीं नौवीं शताब्दी में शौरसेनी से निष्पन्न हो कर बुंदेली के स्वरूप का स्वतंत्र संधान होने लगा था। और बुंदेली स्वॉगों की धारणा भी इस समय अपना

आकार ग्रहण कर रही थी। विदूषक का कथन स्वॉग की जातीय स्मृति को ताजा कर देता है।

"आः दासीए घूदे भविस्सकुट्टिणि णिल्लक्खने विअक्खने। ईदि सोहं मुक्खो जो तये वि उबहसी आमि। अण्णं च हे परपुत्त विट्टालिणि भमर टेटें टेंटाकराले तुछि संघडिदे।"

यह वर्णन फाल्गुन और चैत्र के आस पास का है अर्थात् होलिकोत्सव से ही कर्पूरमंजरी के कथानक का प्रारंभ होता है। बुंदेलखंड के लोक जीवन में इस तरह की गालियों का प्रयोग होलिकोत्सव में अब भी प्रचलित है। राजशेखर की दृष्टि लोक प्रधान थी इस दृष्टि ने उन्हें संस्कृत नाट्यपरंपरा में कुछ नया करने का साहस प्रदान किया था। कर्पूरमंजरी के संवादों में माधुर्य है शब्दों के चयन में राजशेखर ने विशेष कवित्व कला का परिचय दिया है माधुर्य और ओज को प्रकट करने वाली शब्दावली का समावेश इस कृति में है बुंदेली लोक साहित्य में भी माधुर्य और ओज गुण की प्रधानता है लोक स्वभाव के अनुकूल भाषा के प्रयोग में राजशेखर की अपनी विशेषता है कर्पूरमंजरी अपनी भाषाप्रस्तुति में इसी लिये संस्कृत नाट्यपरंपरा में एक ऐतिहासिक घटना की तरह स्मरण की जायेगी।

**डॉ. अश्विनी कुमार शर्मा**
संस्कृत विभाग
मुजफ्फरपुर



# प्रदूषण : समस्या और निदान

**डॉ. भगवन्नारायण मिश्र**

## प्रदूषण क्या है?

पर्यावरण प्रदूषण एक ऐसी समस्या है, जो सार्वभौमिक है। इससे निपटने के लिए विश्व स्तर पर कार्य शुरू हो चुका है। संयुक्त राष्ट्रसंघ तथा विश्व स्वास्थ्य संगठन द्वारा समय-समय पर गोष्ठी एवं रिपोर्टों द्वारा जन मानस को पर्यावरण प्रदूषण से अवगत कराया गया है। यह एक विडम्बना है कि जन साधारण अभी तक यह नहीं जान पाया है कि वास्तव में पर्यावरण प्रदूषण क्या है?

## प्रदूषण का अर्थ

प्रदूषण वायु, जल एवं स्थल की भौतिक, रासायनिक विशेषताओं का वह अवांछनीय परिवर्तन है, जो मनुष्य अपने लाभ के लिए करता है।

साधारण शब्दों में हम प्रदूषण की परिभाषा निम्न प्रकार से कर सकते हैं "वह प्रक्रिया जिसके द्वारा पर्यावरण सन्तुलन बिगड़ता है, प्रदूषण कहलाता है।"

"पर्यावरण प्रकृति के स्वरूप का शुद्ध रूप है। यदि प्रकृति विधान, नियम तथा स्वरूप से छेड़छाड़ की जाय तो उससे पर्यावरण प्रभावित होता है, यही पर्यावरण प्रदूषण है।"

## प्रदूषण का प्रभाव

आजकल समस्त विश्व जिस समस्या से चिन्ताग्रस्त है, वह समस्या है प्रदूषण। प्रदूषण इतना बढ़ चुका है कि इससे निजात पाना कठिन एवं दुरूह हो चुका है। ऊर्जा की बेतहाशा खपत, वनों का विनाश, तेजी से बढ़ती जनसंख्या, शहरीकरण, वाहनों की बढ़ती संख्या एवं तेजी से फैलता प्रदूषण अनेक समस्याओं को जन्म देता है, जिसके फलस्वरूप मनुष्य तथा अन्य जीव-जन्तुओं एवं वनस्पतियों का स्वास्थ्य प्रभावित हो रहा है। जब

प्रदूषण अधिक होगा तो वह जीवों पर तथा वनस्पति पर प्रभाव डालता है। इसके दुष्प्रभाव से मनुष्य का स्वास्थ्य भी खराब होता है। पर्यावरण प्रदूषण के कारण हवा, पानी, भोजन सभी कुछ प्रभावित है तथा प्रदूषित तत्त्व मनुष्य के अन्दर प्रविष्ट हो जाते हैं। इन प्रदूषित तत्त्वों के कारण मनुष्य का बीमार होना तथा बार-बार बीमार होने के कारण मनुष्य का स्वास्थ्य क्षीण एवं दुर्बल हो जाता है। कई बच्चे जन्म के समय से ही शुद्ध वातावरण के न मिलने के कारण बीमारियों की पकड़ में आ जाते हैं। इसलिए प्रदूषण से स्वास्थ्य की समस्या उत्पन्न होती है।

## प्रदूषण के कारण

हमारे देश के पर्यावरणविदों ने जो तथ्य प्रदूषण के सम्बन्ध में एकत्रित किये हैं, उनसे देश की ही नहीं, वरन् समूचे विश्व की भयावह स्थिति का पता चलता है। प्रदूषण के लाने में सबसे बड़ा योगदान कल-कारखानों का है। इन औद्योगिक इकाइयों से धुआँ, कचरा, गैस, गन्दा पानी, रसायन आदि प्रदूषक निकलते हैं जिसके कारण प्राणदायिनी आक्सीजन विषैली गैसों में परिवर्तित होकर समस्त सृष्टि को विनाश की ओर ले जाती है। इतने सारे प्रदूषण तो अकेला उद्योग विभाग ही पैदा करता है, अन्य प्रदूषण कारकों के बारे में भी जानकारी होना अत्यन्त आवश्यक है। प्रदूषण के कारण निम्न हैं–

1. उद्योगीकरण एवं आधुनिकीकरण
2. शहरीकरण
3. जनसंख्या वृद्धि
4. यातायात के साधन
5. कचड़ा (कूड़ा करकट)
6. कीटनाशक दवाइयाँ
7. वनों का विनाश
8. लुप्त होती जीव प्रजातियाँ
9. ध्वनि

10. रासायनिक उर्वरक

11. वातानुकूलन

12. प्राकृतिक खनिजों का दोहन

13. बीड़ी सिगरेट का धुँआ

14. परमाणु विस्फोट

**प्रदूषण का समाधान**

इन प्रदूषणीय समस्याओं को ध्यान में रखते हुए कुछ समाधान खोजे गए हैं, जिनका विवरण निम्न हैं–

**1. वन विकास** वन विकास के कारण विश्व की जलवायु प्रभावित हो रही है। इससे बचने के लिए वन विकास हेतु कार्य करना होगा तभी पर्यावरण संतुलन बनाने में सफलता मिल सकेगी। इस हेतु निम्न बातों पर ध्यान देना आवश्यक है–

**(क) चारागाह का विकास –** पशुओं को चराने की कोई जगह शेष न बचने के कारण आज पशु वनों में ही चरते हैं, जिसके कारण छोटे वृक्षों के पौधों को पशुओं द्वारा नष्ट किया जा रहा है, उसे रोकने के लिए पशुओं के चरने हेतु समुचित चारागाह की व्यवस्था सुनिश्चित करनी होगी।

**(ख) नये पौधों का लगाना –** वन विकास के लिए यह अत्यन्त आवश्यक है कि नये वनों के पौधे लगाने चाहिए। प्रतिवर्ष हमारे वनों का ह्रास किया जा रहा है। यदि नए पेड़ पौधे नहीं लगाये जायेंगे तो वन इस प्रकार पृथ्वी से नष्ट हो जायेंगे।

**(ग) वन्य जीवों का संरक्षण –** वनों में प्रायः जीव जन्तुओं का बाहुल्य रहता है, जिसके फलस्वरूप ग्रामीण तथा अन्य लोग वनों में घुसने से डरते हैं। इस प्रकार हम जानवरों की रक्षा करके भी वन विकास को प्रोत्साहन प्रदान करते हैं और प्रदूषण समस्या के निदान में सहायक बनते हैं।

**(घ) वन संरक्षण अधिनियम बनाना –** वन विकास के लिए वनों का संरक्षण बहुत ही आवश्यक अंग है। हमारे देश में 1927 में भारतीय वन अधिनियम लागू किया गया,

जिससे वनों को संरक्षण प्रदान किया जा सके। जिस प्रकार शरीर तथा मन को स्वस्थ रहने के लिए स्वास्थ्यकर भोजन की आवश्यकता होती है उसी प्रकार पौधे प्रदूषित वायु, कार्बन डाइ आक्साइड आदि विषैली गैसों को सेवन कर हमें प्राणदायिनी आक्सीजन देते हैं।

**2. जनसंख्या वृद्धि पर अंकुश**—वर्तमान संसार जनसंख्या विस्फोट की गिरफ्त में आ चुका है। इस बढ़ती जनसंख्या के कारण पर्यावरण पर कुठाराघात हुआ है। यह एक ऐसी समस्या सम्पूर्ण विश्व के लिए पैदा हो चुकी है कि इसके समाधान हेतु सभी राष्ट्रों को एकजुट होकर इसका समाधान खोजना होगा।

**3. ऊर्जा की उचित खपत**—आज मानव के सम्मुख ऊर्जा की विकट समस्या मुँह बाये खड़ी है। इस समस्या को पैदा करने में निम्न कारणों का महत्त्वपूर्ण स्थान है।

1. प्रति व्यक्ति तेल की अधिक जरूरत के प्रति उत्तरदायी।
2. अधिक जनसंख्या वृद्धि के कारण ऊर्जा का ह्रास होना।
3. विश्व में ऊर्जा के साधनों का समाप्ति की ओर अग्रसर होना।
4. ऊर्जा का बढ़ता उपभोग भौतिक व जैविक पर्यावरण पर प्रतिकूल प्रभाव डालता है।

**4. बढ़ते ताप पर नियन्त्रण**—प्रदूषण की रोकथाम के लिए बढ़ते तापमान को रोकना भी आवश्यक है। कई कारण ऐसे हैं जिनसे पृथ्वी पर ताप बढ़ता जा रहा है। जो सबसे बड़ी प्रदूषण की समस्या है।

बढ़ते ताप की रोकथाम के लिए उद्योगों, परमाणु विस्फोट एवं युद्ध जैसे भंयकर परिणाम देने वाले कार्यों पर रोक लगाना जरूरी है।

**5. विषैली गैसों पर नियन्त्रण**—पर्यावरण शुद्धि के लिए विषैली गैसों पर नियन्त्रण बहुत आवश्यक है। इन सब गैसों की रोकथाम के लिए उद्योगों एवं वाहनों से निकली विषैली गैसों के नियन्त्रण के बिना पर्यावरण का शुद्धिकरण असम्भव है। इसलिए इन विषैली गैसों की रोकथाम के लिए इन पर नियन्त्रण जरूरी है।

**6. धुएँ की रोकथाम**—आज पर्यावरण प्रदूषण में धुएँ की भूमिका बड़ी महत्त्वपूर्ण है। इस बढ़ते धुएँ के संसार ने जीव, वनस्पति तथा ओजोन परत को नुकसान पहुँचाया है। इसलिए धुएँ नियन्त्रण आवश्यक है।

**7. जल का शुद्धिकरण**–''प्रदूषण का समाधान बिना शुद्ध जल के होना असम्भव है, क्योंकि जल ही जीवन है। यदि जल प्रदूषण न रोका जाय तो प्राणी जगत् तथा वनस्पति का जीवन खतरे में पड़ जाएगा। इसलिए जल प्रदूषण को दूर करना अति आवश्यक है।

**8. वन्य जीव-जन्तु एवं वनस्पति की रक्षा**–पर्यावरण की सुरक्षा एवं सन्तुलन के लिए जीव जन्तु तथा वनस्पति का संरक्षण अति आवश्यक है।

**9. रासायनिक उर्वरकों एवं कीटनाशकों का समुचित प्रयोग**–द्वितीय विश्व युद्ध के बाद हरित क्रांति में खाद्यान्न का उत्पादन तो बढ़ा, लेकिन साथ ही रासायनिक उर्वरकों तथा कीटनाशकों क[illegible] बढ़ा। कीटनाशकों के अनुचित प्रयोग ने प्रदूषण में आवश्यकता से अधिक प्रदूषण को प्रोत्साहन प्रदान किया है। इसलिए इसके अनावश्यक प्रयोगों पर रोक लगानी चाहिए। इस प्रकार हम उर्वरकों के कम उपयोग से पर्यावरण की सुरक्षा कर सकते हैं तथा पेस्टीसाइज्स (कीटनाशकों) के प्रभाव से बच सकते हैं।

**10. पर्यावरण शिक्षा का प्रचार-प्रसार करना**–पर्यावरण प्रदूषण के कारण 'ओजोन परत' नष्ट हो रही है। इसलिए पर्यावरण शिक्षा का प्रचार-प्रसार आवश्यक है। इस प्रकार हम पर्यावरण शिक्षा को बढ़ा सकते है। पर्यावरण शिक्षा हेतु रेडियो, टी.वी. चित्रपट, आदि दृश्य श्रव्य सामग्री का प्रयोग किया जा सकता है। स्वास्थ्य शिक्षा की पर्यावरण शिक्षा का माध्यम हो सकती है। धर्म में भी प्रकृति प्रेम के दर्शन होते हैं, धार्मिक स्थानों का भी हम पर्यावरण जागृति हेतु सहारा ले सकते हैं।

**11. प्राकृतिक सम्पदा का दोहन कम करना**–मानव उद्योगों के विकास के लिए अन्धाधुंध खनिज सम्पदा का दोहन कर रहा है। लकड़ी उद्योग के लिए वनों का विनाश, बिजली उत्पादन हेतु कोयले का दोहन, सीमेन्ट के लिए पत्थर का दोहन तथा काँच उद्योग के लिए रेत को दोहन किया जा रहा है। उद्योग धंधों के द्वारा प्रदूषण कम से कम हो तथा खनिज का दोहन भी इस प्रकार किया जाए कि उसका विकल्प पहले ही तैयार कर लिया जाए।

## संदर्भ-ग्रंथ

1. हरीशचन्द्र व्यास–'पर्यावरण शिक्षा' विद्या विहार, दिल्ली–2, संस्करण–1193

2. भारतीय वन संरक्षण रिपोर्ट। 1987, 1988, 1991, 1993

3. भारत 2003 – सूचना और प्रसारण मंत्रालय, भारत सरकार।

4. वी.के. नन्दा – एन्वार्यमेन्ट एजुकेशन – अमोल पब्लिकेशन, दिल्ली – 2

5. पी.के. गोयल – वाटर पालूशन – न्यू एल इन्टरनेशनल पब्लिशर, नई दिल्ली।

6. आर.एस.त्रिपाठी–पोपुलेशन ग्रोथ एण्ड डेवेलपमेन्ट इन इंडिया–पब्लिशिंग का.,दिल्ली

7. राजेन्द्र सिंह दिनेश कुमार – डेवेलपमेन्ट एण्ड एनवार्यमेन्ट चेन्ज इन इंडिया–पब्लिशिंग कॉरपोरेशन, नई दिल्ली – 2

**डॉ. भगवन्नारायण मिश्र**
प्रवक्ता
धर्मसमाज संस्कृत महाविद्यालय
मुजफ्फरपुर।



# विद्यापति की लिखनावली में वर्णित मिथिला समाज के कुछ पहलू

**श्री सुशान्त कुमार**

लिखनावली की रचना विद्यापति ने मिथिला के शासक शिव सिंह के रण–पराभव के बाद राजबनैली के तत्कालीन शासक पुरादित्य गिरिनारायण के आश्रय में 1416–17 में की।[1] सप्तरी राज्य में राज्य सत्ता स्थापित करने वाले राजा पुरादित्य के आग्रह पर लिखी गई लिखनावली[2] पत्र लेखन पद्धति की पुस्तक है। यह पुस्तक चार कक्षों या प्रकरणों में विभाजित है जिसमें कुल 84 **पत्रों के** नमूने दिये गए है।[3] विद्यापति ने लिखनावली के प्रस्तावना में पुस्तक के प्रयोजन को स्पष्ट करते हुए लिखा है कि उन्होंने अल्प पठित व्यक्तियों के उपदेशार्थ, बहुपठित व्यक्तियों के विनोदार्थ और सज्जनों के प्रीत्यर्थ लिखनावली की रचना की है।[4]

विद्यापति रचित लिखनावली में तत्कालीन समाज की आंतरिक दशा तथा सामाजिक व्यवहार के संबंध में पर्याप्त सूचनाएँ संग्रहीत है। सामाजिक वर्गीकरण का आधार इस समय भी वर्ण व्यवस्था ही थी, जिसमें ब्राह्मणों को यदि सम्मानजनक स्थान प्राप्त था तो शूद्रों को प्रताड़ित किये जाने और यातना देने के दृष्टांत लिखनावली में प्राप्त होते हैं। उदाहरणस्वररूप प्रथम कक्ष के पत्र संख्या 7 में एक सामंत द्वारा शूद्र को रस्सियों में बांधकर बंधक बनाये रखने का उल्लेख मिलता है[5] वस्तुतः शूद्रों की स्थिति दासों के समकक्ष थी, जिन पर उनके भूस्वामी की पूर्ण प्रभुत्व होता था और दास–दासियों के साथ–साथ शूद्रों के क्रय–विक्रय के अनेक उल्लेख लिखनावली में प्राप्त होते हैं। यह उल्लेखनीय है कि शूद्रों एवं दासों की खरीद–बिक्री को विधिक मान्यता प्राप्त थी और विक्रय के समय क्रेता तथ विक्रेता के मध्य लिखित इकरारनामा होता था, जिसे भरण पत्री कहा जाता था।6 भरण पत्री बनाने के समय या लिखने के समय लिखने वाले व्यक्ति, पंच, मध्यस्थ तथा साक्षी आदि का जिक्र होता था, जो हमें लिखनावली में देखने को

मिलता है। भरण पत्री में शूद्र अथवा शूद्र पत्नी या दास–दासी का विनास स्थान, पिता का नाम, रूप–रंग, अवस्था, कार्य दक्षता और उसके मूल्य का उल्लेख होता था।[7] संभवतः लिखनावली में वर्णित शूद्र तथा उसकी पत्नी का तात्पर्य उन घरेलू सेवकों से था, जो अपने भरण पोषण के लिए पूर्णतः स्वामी पर निर्भर थे क्योंकि अन्य कोई भी समकालीन साक्ष्य विभिन्न व्यवसायों में संलग्न शूद्र जातियों पर स्थानीय सामन्त अथवा भूस्वामी के किसी इस प्रकार के क्रय–विक्रय के ऐसे स्वत्वाधिकार की सूचना नहीं देते हैं। ऐसा प्रतीत होता है कि शूद्र जातियों में धानुक, क्योट, अमात आदि ही ऐसे थे जो पूर्णतः उच्च वर्णों की सेवा से जीविकोपार्जन करते थे। इस बात के प्रमाण परवर्त्ती काल में भी उपलब्ध होते है कि इन जातियों के सेवक–सेविकाओं को प्रायः अपने पुत्री–दमाद अथवा मित्रों को उपहार स्वरूप देने का व्यापक चलन रहा है। अतः लिखनावली द्वारा दी गई सूचना के आधार पर यह माना जा सकता है कि गृहसेवक अथवा सेविका के रूप में काम करने वाले शूद्रों पर गृहस्वामी का पूर्ण अधिकार होता था, जिन्हें वे क्रय–विक्रय भी कर सकते थे अथवा उपहार स्वरूप किसी को प्रदान कर सकते थे। लेकिन जैसा कि भरण पत्री शब्द से प्रतिध्वनित होता है, गृहस्वामी पर अपने शूद्र सेवक, सेविकाओं के भरण पोषण के साथ–साथ उनके पारिवारिक, वैवाहिक एवं धार्मिक दायित्वों को उनके द्वारा निर्वहन किए जाने में पूरी सहायता करने का दायित्व होता था।[8] न केवल सेवक–सेविकाओं की खरीद–बिक्री होती थी, बल्कि आवश्यकता पड़ने पर गृहस्वामी द्वारा उन्हें बंधक भी रखा जा सकता था। उल्लेखनीय है कि किसी सेविका के विक्रय के समय उसके गर्भस्थ शिशु के भविष्य का निर्धारण भी भरणपत्री में ही कर दिया जाता था। ऐसा प्रतीत होता है कि विद्यापति ने गृहसेवक–सेविका और दास–दासियों में कोई अंतर नहीं किया है। अतः मिथिलांचल में घरेलू सेवा में काम करने वाले सेवक सेविका की शूद्र जातियों के नृतात्विक अध्ययन से विद्यापति के द्वारा दी जाने वाली उनके क्रय विक्रय अथवा बंधक रखने वाली सूचनाएँ सही प्रतीत होती है किन्तु जिन्हें विद्यापति ने लिखनावली में शूद्र कहकर संबोधित किया है, उसकी परिधि में सारी शूद्र जातियों को नहीं समेटा जा सकता है और विद्यापति के शूद्र का अभिप्राय मात्र गृह कार्य में लगे सेवक और सेविकाएँ ही हैं। ऐसे सेवक–सेविकाओं अथवा दास–दासियों को स्वतंत्र होने का कोई अवसर प्राप्त नहीं था। फिर भी स्वामी प्रसन्न होकर दासों को मुक्त भी किया करते थे। जिससे वह कहीं भी जाने के लिए स्वतंत्र हो गया। इस प्रकार के पत्र को निस्तार पत्री के पत्र कहा गया है।[9]

मालिक के घर से भाग कर यदि शूद्र या दास राजा के पास जाता था तो उसे राजा तक से पुनः लाकर दास कर्म में नियुक्त किया जाता था।[10]

सामाजिक जीवन का मुख्य घटक परिवार था और पारिवारिक शिष्टाचार तथा मूल्यों के संबंध में लिखनावली से यथेष्ठ जानकारी प्राप्त होती है। माता–पिता को और ज्येष्ठ भ्राता को परिवार में अति सम्मानीय स्थान प्राप्त था और कनिष्ठों के द्वारा श्रेष्ठजनों के प्रति सदैव सम्मानजनक भाषा का ही प्रयोग किया जाता था बल्कि उनकी प्रत्येक आज्ञा का शिरोधार्य करना उनका परम कर्तव्य हो जाता था।[11] आज्ञाकारिता और विनम्रता का यह भाव तथा शिष्टाचार तत्कालीन सामाजिक जीवन का अभिन्न अंग था जो सामंतवादी विशेषता मानी जाती है। पिता–पुत्र ही नहीं गुरू–शिष्य, स्वामी–सेवक और राजा तथा उसी अधीन कर्मचारियों के बीच औपचारिक शिष्टाचार के अनेक दृष्टान्त लिखनावली के पत्रों में दिखाई पड़ते हैं। पत्रों में न केवल संबोधनसूचक सम्मान को प्रकट किया गया है बल्कि भेंट, उपहार आदि के माध्यम से अपने गुरूजनों को सम्मानित करने की व्यापक प्रथा का उल्लेख मिलता है।[12]

समाज में माता–पिता का स्थान बहुत ही ऊँचा था। पिता की आज्ञा के बिना पुत्र घर से बाहर अधिक समय तक नहीं रह पाते थे।[13] राज सम्मान में रहते हुए भी एक पुत्र को माता का अभाव कष्ट देता है, इसकी जानकारी लिखनावली के पत्रों से मिलती है।[14] समय आने पर कर्त्तव्य पालन के लिए उपदेश देने की बात भी कही गई है। माँ पुत्री को लिखती है कि यदि ननद दुश्शीला है और सौतिन विद्वैषिणी होकर विरूद्ध आचरण करती है तब भी अत्यधिक बोलना छोड़कर अपने स्वभाव के अनुरूप आचरण करना चाहिए। नम्रता दोनो लोक (इहलोक एवं परलोक) में उपकारी है, सौभाग्य को बढ़ाने वाला है। अतः प्रत्येक क्षण पति के संकेत के आदेशानुसार कार्य करते हुए मन लगाकर स्वामी की भक्ति प्रदर्शित करने की सलाह दी गई है।[15] इस प्रकार यह ज्ञात होता है कि बहुविवाह के कारण गृहकलह होता था। इसी पत्र से यह भी ज्ञात होता है कि बरसात के समय बेटी को ससुराल से घर नहीं मंगाया जाता था, जो प्रथा आज भी मिथिलांचल में कायम है। किन्तु द्विरागमन के प्रथम वर्ष में आने वाले श्रावणभादव में वधू के माँ के पास रहने का प्रचलन आज भी दिखाई पड़ता है।

विद्यापतिकालीन मिथिला में जनसंख्या के संचरण की गति बहुत ही तीव्र थी। गाँव तेजी से उजड़ते और बसते थें। उजड़ने और बसने के कारण प्राकृतिक तो घर ही साथ–

ही–साथ राजकर का बोझ भी एक प्रमुख कारण था। लिखनावली के एक पत्र में अधीन सामंत के द्वारा राजा को यह सूचित किया जाता है कि दरिद्रता के कारण कर चुकाने के बजाय कई गाँव उजड़ने पर मजबूर हो गए थे।[16] कभी–कभी असामाजिक तत्त्वों के उपद्रवों में भी गाँव उजड़ जाते थे। राजा के द्वारा किसी अपराधी को माफी देने का उल्लेख एक पत्र में हुआ है जिसमें उजड़े हुए गाँव को पुनः बसाने और अपराध वृत्ति को छोड़ देने की सलाह दी गई है। यही कारण है कि राजस्व की उगाही के लिए राजा के द्वारा उजड़े हुए गाँवों को फिर से बसाने का विशेष प्रयास किया जाता था। ऐसे ही एक पत्र में अधीन पदाधिकारी ने राजा को यह सूचना दी है कि उजड़े हुए गाँव को बसाने के काम में बाधा डालने वालों का उसने पूर्णतः दमन कर दिया है। जाहिर है कि विद्यापति काल में गाँव की स्थिरता बन रही थी, जनसंख्या के एक निश्चित भाग की नियति अत्यंत ही दोलयमान थी।[18] सामाजिक जीवन अस्थिर ही नहीं, बल्कि शांति और व्यवस्था की दृष्टि से समस्या ग्रस्त भी था। चोरी, डकैती और हत्या का चलन एक प्रमुख सामाजिक समस्या थी। समाज द्रोही और चोरों का शमन करने के लिए विशेष राजकीय प्रयत्न करने पड़ते थे। अनेक पत्रों में राज कर्मचारियों ने उनके द्वारा किए गए शांति एवं विधि व्यवस्था का प्रतिवेदन अपने स्वामी राजा को दिया है।[19]

समाज में सम्पत्ति के विभाजन, उत्तराधिकार, महाजनी, क्रय–विक्रय आदि सम्बन्धी विवाद प्रायः हुआ करते थे। न्यायालय किस प्रकार का होता था और न्यायधीश का काम कौन करते थे, इसकी कोई जानकारी तो लिखनावली नहीं देती है, परन्तु किसी विवाद में न्यायिक दृष्टि से साक्ष्य का अत्यधिक महत्त्व था। न्यायालय में लिखिल साक्ष्य देने का भी प्रचलन था। न्याय के सर्वोच्च अधिकरी को महाधर्माधिकरणिक कहा जाता था। धर्माधिकरणिक के लिए एक निश्चित योग्यता रखी गई थी।[20] धर्माधिकरण (न्यायालय) में किसी एक पक्ष के उपस्थित नहीं होने पर दूसरे पक्ष की जीत की घोषणाकर दी जाती थी। न्याय में वादी–प्रतिवादी के साथ–साथ साक्षी का बयान भी लिया जाता था। बाकी प्रतिवादी की बातों पर अनुसंधान किया जाता था, तत्पश्चात निर्णय दिया जाता था। निर्णय में साक्षी के बयान को अत्यधिक महत्त्व दिया जाता था। इसलिए यह नियम था कि जो साक्षी जिसकी प्रतिज्ञा को झूठ, वह पराजित होता था।[21] छोटे–मोटे झगड़ों तथा ऋण अदायगी आदि की स्थिति में न्याय की व्यवस्था गाँव में भी प्रचलित थी, जो किसी के मध्यस्थता में होती थी।[22] न्याय के लिए एक निराकरण दिव्य होता था। दिव्य 9 प्रकार का

होता था।[23] इसमें से लिखनावली में दो प्रकार के दिव्य की चर्चा की गई है 'तत्फलाकर्षण दिव्य' एवं 'जलमज्जन दिव्य'।[24] जाहिर है कि अपराध पूर्णतया प्रमाणित हो जाने के बाद ही अपराधी को दंडित किया जा सकता था। धर्मशास्त्र के नियम के आधार पर विचार करके किसी को डिग्री प्रदान की जाती थी।[25]

लिखनावली से यह संकेत मिलता है कि इस समय समाज में पारस्परिक विश्वास की कमी हो गई थी। प्राचीन काल में लेन–देन, बंधक, सम्पत्ति–विभाजन किराया–भत्ता, पारिश्रमिक अथवा ठेका दिए जाने में लिखित एकरारनामे का प्रायः बहुत अधिक चलन नहीं था, परन्तु लिखनावली में इस प्रकार के करार–पत्रों के लिए गए नमूनों से सिद्ध होता है कि पारस्परिक विश्वास का संकट इस समय समाज में पैदा हो गया था और इसलिए लिखित साक्ष्य एवं करारनामा का व्यापक चलन हो चुका था। यही कारण है कि विद्यापति ने लिखनावली में विभिन्न प्रकार के साक्ष्य–पत्र, करारनामों, किराया–पत्र, विक्रय–पत्र आदि के प्रारूपों को संलग्न किया है।[26]

लिखनावली से यह विदित होता है कि उच्च वर्णों में शिक्षा का व्यापक चलन था। सामान्य पारिवारिक जीवन से सम्बद्ध पत्रों के नमूनों से यह जाहिर होता है कि उच्च वर्ग के सामान्य परिवार में भी शिक्षा का व्यापक प्रसार था और पुरूषों के साथ–साथ स्त्रियाँ भी शिक्षित होती थीं। शिक्षा के इस व्यापक प्रसार के कारण ही आचार्यों के प्रति शिष्य के ह्रदय में अतिशय आदर भाव था जिसकी अभिव्यक्ति वे गुरुओं को भेट–उपहार आदि देकर करते थे। पत्रों के नमूनों से यह ज्ञात होता है कि इस समय मिथिला के छात्र विद्याध्ययन के लिए बनारस भी जाया करते थें। जाहिर है कि 15वीं सदी में मिथिला के बाद बनारस (काशी) भी एक प्रमुख शिक्षा केन्द्र के रूप में उभर रहा था।[27] आमतौर पर आचार्य के सान्निध्य द्वारा ही विद्यार्जन का उल्लेख मिलता है। पाठ–पुस्तकों के द्रव्य–गुण, लीलावती तथा कुसुमांजलि काफी लोकप्रिय था। यह विश्वास किया जाता था कि गुरू को पर्याप्त दान दक्षिणा देकर ही ज्ञानार्जन का सही फल प्राप्त हो सकता था।[28] इस काल में मिथिला के अनेक मठ, आश्रम और मन्दिर थे जिनके महन्तों एवं संन्यासियों के प्रति काफी आदर का भाव व्यक्त किया जाता था। दान तथा भिक्षा को पुण्य कमाने का एक प्रमुख साधन माना जाता था। गृहस्थ सामान्यतः साधु–महात्मओं को प्रत्यक्ष दान अथवा भिक्षा प्रदान करते थे, परन्तु कभी–कभी मठों एवं आश्रमों के माध्यम से भी भिक्षा का वितरण करवाते थे। ऐसा लगता है कि 15वीं सदी के मिथिला में भिक्षा एक वृत्ति के रूप में विकसित हो

चुकी थी। विशेष रूप से ब्राह्मणों को सिफारिशी पत्र भी लिखना पड़ता था। इसीलिए विद्यापति ने न केवल भिक्षा भेजने संबंधी पत्रों को प्रारूप लिखनावली में दिया हैं अपितु भिक्षा मांगने अथवा दिलाने के लिए सिफारिशी पत्र का नमूना भी संलग्न किया है।[29] दरअसल समाज में भयंकर गरीबी व्याप्त थी और आजीविका के लिए अथवा करों को न चुका पाने की स्थिति में लोगों के पलायन एवं गाँवों के उजड़ने के उल्लेख भी लिखनावली में मिलता ही है। ऐसा प्रतीत होता है कि भिक्षा–वृत्ति गरीबी का ही परिणाम था। सेवक–सेविकाओं अथवा दास–दासियों की खरीद–बिक्री, चोरी, डकैती जैसी अपराध की बढ़ती प्रवृत्ति, सम्पत्ति तथा करारनामें सम्बन्धी बढ़ते विवाद आदि को तत्कालीन दरिद्रता के परिप्रेक्ष्य में देखा जा सकता है। लिखनावली से तत्कालीन समाज में उच्च वर्णों की वेश–भूषा, खान–पान, विवाह संस्कार आदि के सम्बन्ध में भी थोड़ी–बहुत जानकारी मिलती है जिससे कतिपय नवीन तथ्यों का पता चलता है। भोजनादि व्यवस्था के लिए अलग से सेवक की व्यवस्था होती थी। सेवक के आवश्यक कार्यों में (बेटी विवाह आदि में) चले जाने पर भी दूसरे सेवक की व्यवस्था करनी होती थी।[30] विभिन्न अवसरों पर पीने के पानी के लिए गुलाब से सुवासित खस से युक्त जल की व्यवस्था करके रखी जाती थी।[31] पान के प्रबंध करने के लिए राजा की बहन के पास अलग से सेवक रहते थे और बाहर से पान का पत्ता लाया जाता था।[32] अंदाजा लगाया जा सकता है कि राजा के पास कितनी संख्या में सेवक रहते थे। लिखनावली से ज्ञात होता है कि तत्कालीन समाज में सूदखोरी की प्रथा से कई लोग लाभ उठाते थे तथा आवश्यकता पड़ने पर विवाह के समय कन्या के पिता महाजन को सूद देने को तैयार रहते थे।[33]

लिखनावली में प्रतिविम्बित 15वीं सदी के मिथिला के सामाजिक जीवन के कुछ पहलुओं के सर्वेक्षण से यह जाहिर होता है कि इसमें प्राप्त कुछ जानकारियाँ बिल्कुल नवीन एवं मौलिक है जिनका अब तक ऐतिहासिक अध्ययन नहीं किया जा सका है। यद्यपि लिखनावली में सामाजिक पहलुओं की अपेक्षा तत्कालीन राजनीतिक–आर्थिक जीवन पर कहीं अधिक प्रसंगों के विवरण हैं फिर भी ऐतिहासिक दृष्टि से सामाजिक जीवन की दी गई कुछ झाँकियों का विशेष महत्त्व है। खासकर सेवक–सेविकाओं तथा दास–दासियों के क्रय–विक्रय का प्रसंग और पारिश्रमिक, व्यवहार एवं मूल्य, जनसंख्या के संचरण तथा परम्परागत सामाजिक मूल्यों की क्रमशः ह्रासोन्मुखता के संबंध में लिखनावली द्वारा प्रस्तुत तथ्यों का बृहत ऐतिहासिक अध्ययन किया जाना आवश्यक है, ताकि परम्परागत भारतीय

समाज में संक्रमण के उन तत्त्वों की तलाश की जा सके जिनके परिणामस्वरूप मध्ययुगीन सामाजिक प्रगतिशीलता अथवा संकीर्णता और प्रतिबंधों एवं निषेधों के विविध रूपों का निर्धारण हुआ था।

## संदर्भ-ग्रन्थ


1. द्रष्टव्य इंडियन ऐंटीक्वेरी–28.57.58 महामहोपाध्याय उमेश मिश्र कृत 'विद्यापति ठाकुर।

2. इन्द्र कांत झा संपादित "विद्यापति कृत लिखनावली" (मूल एवं मैथिली अनुसार) पटना 1990 पृ. 38 तथा इन्द्र कांत झा संपादित "विद्यापति कृत लिखनावली" पटना 1990 तथा (मूल एवं हिन्दी अनुसार) पृ.38

3. इन्द्र कांत झा संपादित "विद्यापति कृत लिखनावली" पटना 1990 (मूल एवं हिन्दी अनुसार)

4. पूर्वोक्त पृ.सं.9

5. पूर्वोक्त विद्यापति कृत लिखनावली पत्र सं.7

6. पूर्वोक्त पत्र सं.56.57

7. पूर्वोक्त पत्र सं.55-62

8. पूर्वोक्त पत्र सं.60

9. पूर्वोक्त पत्र सं.67

10. पूर्वोक्त पत्र सं.55

11. पूर्वोक्त पत्र सं.7

12. पूर्वोक्त पत्र सं.1-4

13. पूर्वोक्त पत्र सं.5

14. पूर्वोक्त पत्र सं.6

15. पूर्वोक्त पत्र सं.36

16. पूर्वोक्त पत्र सं.12-13

17. पूर्वोक्त पत्र सं.24

18. पूर्वोक्त पत्र सं.10

19. पूर्वोक्त पत्र सं.10, 13, 24-25

20. पूर्वोक्त मैथिली अनुवाद, पृ.2 हिन्दी अनुवाद पृ.6


****************************************************************************

21. पूर्वोक्त पत्र सं.54
22. पूर्वोक्त पत्र सं.83
23. पूर्वोक्त मैथिली अनुवाद सं.3 हिन्दी अनुवाद पृ.7
24. पूर्वोक्त पत्र सं.82
25. पूर्वोक्त पत्र सं.67
26. पूर्वोक्त पत्र सं.4
27. पूर्वोक्त पत्र सं.3-4
28. पूर्वोक्त पत्र सं.3-4
29. पूर्वोक्त पत्र सं.60
30. पूर्वोक्त पत्र सं.40
31. पूर्वोक्त पत्र सं.42
32. पूर्वोक्त पत्र सं.41
33. पूर्वोक्त पत्र सं.70

**डॉ. सुशान्त कुमार**
भास्कर भवन, शिवपुरी
बेगूसराय-861101



# कौषीतकिब्राह्मण के कुछ यज्ञवर्गीय शब्दों में अर्थ-परिवर्तन

**डॉ. विजेन्द्र कुमार तोमर**

'कौषीतकिब्राह्मण' में सोमयाग का विस्तृत विवेचन किया गया है। समग्र ग्रन्थ में एक भी पृष्ठ ऐसा नहीं है जो यज्ञ एवं उसके सहवर्ती शब्दों से रहित हो। यज्ञवर्गीय शब्दों में यज्ञ एवं उसमें काम आने वाले उपकरणों, ऋत्विजों अथवा किसी न किसी प्रकार से यज्ञ से सम्बद्ध रहने वाले शब्दों को लिया गया है, जैस–अध्वर, होता, कृष्णाजिन, पुरोरूक्, ओषधि सोमहुति, घृत, यूप और पशु आदि। 'कौ.ब्रा.' में प्रयुक्त इस प्रकार की व्यापक शब्दराशि के अर्थपरिवर्तनों के विवेचन से पता चलता है कि कुछ शब्दों में 'भाव–सादृश्य' एवं भाव–साहचर्य, के कारण अर्थ परिवर्तन हुए हैं तो कुछ में प्रकरण–भेद से और कुछ में औपचारिक अथवा लाक्षणिक प्रयोग मात्र से अर्थ परिवर्तन हुए हैं। कुछ शब्दों में एक ही अर्थ की निरन्तर प्रधानता है तो कुछ में सुश्राव्यता अथवा स्पष्टता लाने के कारण अर्थपरिवर्तन हुए हैं। कहीं–कहीं अर्थों की पुनरावृत्ति मात्र हैं तो कहीं यज्ञीय मनोवृत्ति अथवा संस्कृति के व्यापक प्रभाव के कारण अर्थो में परिवर्तन हुए हैं। अब आगे इस कोटि के कुछ शब्दों के अर्थ–परिवर्तन पर विचार किया जा रहा है–

## अध्वर

'कौ.ब्रा.' में 'अध्वर' शब्द अपने विभक्तिक रूपों सहित कुल बारह बार प्रयुक्त है।[1] इसका मूल विवादास्पद है। इसकी तीन व्युत्पत्तियाँ प्राप्त होती हैं–

1. अध् । व्याप्तौ। + वरच् । अ. 3.2.175।[2]
2. अ + ध्वृ + अप्[3]
3. अध्वन् + रा + क । अध्वानं सत्पथं रति इति।[4]

******************************************************************

प्रथम व्युत्पत्ति व्याकरणसम्मत है। वैदिकपदानुक्रमकोष में इसकी व्याख्या ''अधति व्याप्नोति कर्त्तव्यभावेन जीवनम् इति'' दी गयी है[5] जिसके अनुसार यज्ञ कर्त्तव्यभाव से जीवन को व्याप्त करता है, अतः अध्वर कहलाता है। यह व्युत्पत्तिगत अर्थ बहुत व्यापक है। यह व्यापकता यज्ञीय कर्त्तव्यों, सृष्टि एवं जीवन के रहस्यों को वैदिक–साहित्य विशेषतः ब्राह्मण–ग्रन्थों के संदर्भ में भली–भाँति देखी जा सकती है। इन ग्रन्थों का सारा प्रतिपाद्य प्रमुखता से सृष्टि के रहस्यों को सुलझाने एवं यज्ञीय–विधानों से भरा पड़ा है। वैदिकपदानुक्रमकोष में अध्वर का अर्थ याग और प्रधान रूप से सोमयाग दिया है।[6] यह अर्थ प्रमुख ब्राह्मण–ग्रन्थों विशेषतः 'कौ.ब्रा.' के प्रसंग के बहुत अनुकूल है क्योंकि कौ.ब्रा. में सोमयाग का ही प्रमुखता से वर्णन किया गया है।

दूसरी व्युत्पत्ति 'ध्वृ' हिंसार्थक धातु से निषेधार्थक नञ् ।अ। पूर्व प्रत्यय को मानकर दी गयी है। निरूक्त आदि वैदिक ग्रन्थों और कोशकारों ने इसी व्युत्पत्ति को बहुलता से अपनाया है। प्रायः यह मत रहा है कि जिसमें हिंसा न हो, वह अध्वर है। यह यद्यपि विवाद का विषय रहा है क्या यज्ञों में हिंसा होती थी अथवा नहीं? पक्ष–विपक्ष में इस पर बहुत कुछ कहा जा सकता है तथापि कौ.ब्रा. में अध्वर शब्द सौम्य अध्वर के रूप में अधिक प्रयुक्त है जिसका अर्थ सर्वांग सम्पूर्ण सुन्दर श्रेष्ठ यज्ञ होता है। सोमयाग निश्चय ही श्रेष्ठ यज्ञ है, उसीका सारे ग्रन्थ में वर्णन किया गया है। निरूक्तकार ।1.7। ने भी हिंसा रहित को ही अध्वर माना है? यह मत मूलतः ब्राह्मण–ग्रन्थों पर ही आधारित है। शब्दकोशों में भी प्रधानता से यही अर्थगृहीत है।

तीसरी व्युत्पत्ति गति अर्थक 'रा' धातु से मानी गयी है जिसके अनुसार जो सत्पथ पर ले जाये, वह अध्वर है। मूलतः यज्ञ का विधान निश्चय ही सत्पथ पर ले जाने के लिए किया गया था। यह बात भिन्न है कि यज्ञों में पश्चाद्वर्ती काल में हिंसा कार्यरूप दुष्ट कर्म होने से कुपथ विस्तृत होने लगा। ब्राह्मण–ग्रन्थों में प्रधानता से यज्ञीय विधान के साथ–साथ प्रसंगवश वैदिक शब्दों की व्याख्या, आधिदैविक, आध्यात्मिक और आधिभौतिक अर्थों का विवेचन किया गया है। साथ ही सृष्टि के गूढ़ रहस्यों का विवेचन–आत्मा, परमात्मा, प्रकृति, पुनर्जन्म, मृत्यु, मोक्ष एवं अन्य ब्रह्माण्ड के रहस्यों का वर्णन किया गया है। यह समस्त अध्वरीय विवेचन निश्चय ही सत्पथ पर ले जाने वाला है, किन्तु धीरे–धीरे यज्ञीय विधानों के अल्प अथवा लुप्त होते जाने के भाव–साहचर्य से यह अर्थ भी लुप्त होता गया। बहुत कम कोशकारों ने इस तृतीय धातुगत अर्थ को ग्रहण किया है।

इस युग के वैदिक साहित्य के परम मनीषी विद्वान् महर्षि दयानन्द ने सर्वत्र 'ध्वृ' हिंसार्थक धातु से सम्पन्न अध्वर के अहिंसक आदि अर्थ ग्रहण किये हैं, यथा हिंसा धर्मादिदोषरहित, अहिंसनीय सुखस्वरूप यज्ञ, विद्या–विज्ञानवर्धकयज्ञ, अहिंसनीय यज्ञ, अहिंसनीय राज्यव्यवहार और अनीश्वर यज्ञ आदि।[7] कौ.ब्रा. के अतिरिक्त अन्य ब्राह्मण–ग्रन्थों में भी अध्वर अहिंसनीय यज्ञ का सूचक है।[8]

कौ.ब्रा. के एक प्रसंग से भी यह बात स्पष्ट है कि हिंसा आदि दोष रहित सौम्य यज्ञ ही सोमयाग है, यथा कहा गया है–"यज्ञ पशु से चक्षुष्मान् होता है। उस यज्ञ को चार आँखों वाला वीभत्स न करूँ अर्थात् दो आहुति पूर्णमासी की न देकर केवल दो आहुति अमावस्या की ही दूँ।"[9]

यहाँ भाव–सादृश्य से अध्वर का अर्थ हिंसा, कुरूपता, वीभत्सता आदि दोषरहित सुन्दर सम्पूर्ण सोमयाग हो जाता है। अन्यत्र कौ.ब्रा. में सोमयाग को सौम्य अध्वर कहा है। इसकी पूर्णता ही इसका सौम्य भाव है।

एक अन्य आख्यान में कहा गया है–"जब होता प्रातरनुवाक का पाठ करने को उद्यत होता है, तो सभी देवता इस कामना से कि यह मेरे से प्रारंभ करेगा, होता के पास आते हैं। यदि वह एक देवता को उद्देश्य करके प्रारंभ करे तो देवों का अपराधी होगा। अतः वह "आपो रेवती" (ऋ.10.30.12) ऋचा से प्रारंभ करता है, क्योंकि सभी देवता आप हैं। इस प्रकार वह सभी देवताओं से प्रारंभ करता है। वह "उपप्रयन्तो अध्वरम्" (ऋ. 1.7.41) ऋचा से प्रारंभ करता है.......इससे सबको प्रसन्न करता है.....ये दोनों देवता।। अग्नि, सूर्य।। बलिष्ठ, अहिंसित और अनति हैं"।[10]

इस प्रकार यहाँ पर अभिप्राय लिया गया है कि जिसमें सब देवता प्रसन्न हों और यज्ञ हिंसित न हो यज्ञ अधूरा न रहे, पूर्ण हो, वह अध्वर है। कौ.ब्रा. में अन्यत्र भी सर्वत्र सौम्य अध्वर का अर्थ सोमयाग लिया गया है।[11]

इस प्रकार कौ.ब्रा. में धातुगत अर्थ को सुरक्षित रखते हुए हिंसा आदि दोषरहित सम्पूर्ण सुन्दर यज्ञ अध्वर माना गया है सौम्य शब्द का विशेषण के रूप में प्रयोग ही इसकी पुष्टि करने में पर्याप्त है। इस प्रकार यहाँ भाव–सादृश्य के आधार पर एक विशेष दिशा में अर्थादेश हुआ है।

## दक्षिणा

इसके मूल में दक्ष धातु है जो समृद्धि और सामर्थ्य की ओर संकेत करती है। यज्ञीय प्रसंग में इसमे विशिष्ट अर्थादेश हुआ है।

कौ.ब्रा. में यह शब्द अपने विभक्तिक और तद्धित रूपों सहित कुल सत्रह बार प्रयुक्त हुआ है।[12] इसकी व्युत्पत्ति दो प्रकार से मानी गयी है–

1. दक्ष् समृद्धौ + इनन् उणा. 2.50
2. दाश् दाने – दक्षिणा।[13]

ये दोनों व्युत्पत्तियाँ निरूक्त, ब्राह्मण–ग्रन्थों आदि वैदिक ग्रन्थों और कोशकारों द्वारा ग्रहण की गयी हैं। दाश् दानार्थक धातु के प्रयोग अल्प ही हैं। कौ.ब्रा. में निर्वाचन देकर दक्ष् समृद्ध होना धातु से इसकी व्युत्पत्ति दर्शायी गयी है, यथा कहा गया है–"दक्षिणा आहुतियों के हवन हो जाने पर दक्षिणा ली जाती है। उस समय अभिषव रूक जाता है और जो दक्षिणा ली जाती है उसमें वह अपना ही निष्क्रय करता है। दक्षिणाओं से वह यज्ञ को दक्ष। पूर्ण, दृढ़। करता है क्योंकि दक्षिणा से वह यज्ञ को दक्ष करता है, अतः दक्षिणाओं का यह दक्षिणात्व है।"[14]

दक्षिणा क्यों दी जाती है? इसका क्या लाभ है? यह प्रश्न भी कौ.ब्रा. में सुलझाया गया है, यथा कहा गया है–"सत्र की आत्मा दक्षिणा है, अतः वह अनुदिन जप करे। यह मैं अपने को कल्याणमयी कीर्ति, स्वर्गलोक तथा अमरत्व के लिए दक्षिणा के रूप में लेता हूँ।[15] निश्चय ही इस प्रकार अपने को प्रशस्त यश, स्वर्गलोक तथा अमरत्व के लिए दक्षिणा में लेते हैं।[16]

इस प्रकार दक्षिणा यशवृद्धि, स्वर्गलोक और अमरता की प्राप्ति के लिए दी जाती है। बिना दक्षिणा दिये यज्ञ अधूरा माना गया है। अतः यज्ञ की सम्पूर्णता के लिए हवन हो जाने पर दक्षिणा अवश्य दें। इस सम्बन्ध में कौ.ब्रा. में कहा गया है–आहुतियों के हवन हो जाने पर दक्षिणा ली जाती है।"[17]

इस प्रकार कौ.ब्रा. में भाव–साहचर्य से दक्षिणा शब्द के अर्थो में अर्थ–विस्तार होकर भी दक्षिणा अर्थ की प्रधानता रहने से अर्थादेश की ही प्रवृत्ति अधिक बलवान् रही है।

## भरत

इस शब्द के मूल में भृ। धारण–पोषण। क्रिया स्पष्ट है। इसका मूलार्थ–भरण–पोषण करने वाला होता है। कौ.ब्रा. में यह शब्द कुल दो बार विभक्ति एवं तद्धित रूप में प्रयुक्त हुजा है।[18] वैदिकपदानुक्रमकोष में इसकी व्युत्पत्ति भरणार्थक भृ धातु से अतच्। (उणा. 3.110) मानकर की गयी है, जहाँ इसके अर्थ अग्नि और रूद्र लिये गये हैं।[19] इसके तद्धित रूप भारत में स्वार्थ और अपत्य अर्थ में अञ् प्रत्यय (पा.4.1.86) मानकर इसके अर्थ अग्नि और भरत संतति लिये गये हैं।[20] उपनिषदों में इसके अर्थ रामानुज, जड़भरत, भारतदेश, नृपविशेष, क्षत्रियकुल और अर्जुन लिये गये हैं। वेदांगों में इसके अर्थ 'अग्नि', 'आदित्य', 'देशविशेष' आयुधजीवीसंघ और ऋत्विज् लिये गये हैं।[21]

'शब्दकल्पद्रुम' में इसकी व्युत्पत्ति भरणार्थक भृ धातु से – विभर्ति स्वाङ्गमिति, विभर्ति लोकानिति वा' से अतच् प्रत्यय लगाकर करते हुए इसके अर्थ – मुनिविशेष, 'नट', 'रामानुज', 'दौष्यन्ति', 'शबर', 'तन्तुवाय', भरतात्मज, शाकुन्लेय, सर्वदमन, ऋषभपुत्र, पावकपुत्र और कैकेयीपुत्र लिये गये हैं।[22] वाचस्पत्यम् में 'भरं तनोति विग्रह करके भर+तन्+ड से इसकी व्युत्पत्ति मानी गयी है।[23] इस प्रकार इस शब्द में मुख्य धातु भृ प्रयुक्त हुई है।

कौ.ब्रा. में दर्शपूर्णमास के प्रसंग में सामिधेनी मन्त्र और आर्षेय। ऋषि सम्बन्धि कथन को उद्धृत करते हुए कहा गया है–"अग्ने यहाँ असि ब्राह्मण भारतेति। अग्निर्वै भरतः स वै देवेभ्यो हव्यं भरति"[24] –अर्थात् अन्तिम सामिधेनी मन्त्र के तृतीय पाठ में वह इस निगद ।कथन। को ओउम् से संयुक्त करता है–हे अग्नि! आप महान् हैं, हे ब्राह्मण! हे भारत! अग्नि भरत है, वे देवों के लिए हव्य धारण करते हैं।

इस कथन का स्पष्टीकरण कौ.ब्रा. की उदय व्याख्या में किया गया है, यथा 'आ जुहोता दुवस्यत (ऋ. 5.23.6), यह सामिधेनी मन्त्रों में अन्त्य है, इसका तीन बार पाठ करना चाहिए, ऐसा कहा है। उसमें तृतीय वचन है, उसके अन्त में जो प्रणव है, उसके साथ 'अग्ने महाँ असि' (तै.सं. 2.5.9.1) इत्यादि जोड़कर पाठ करें। 'वृणीध्वं हव्यवाहनो अग्ने महाँ ब्राह्मण भारत इति'–इस प्रवर मन्त्र का अर्थ है–हे अग्नि! तुम देवों के मध्य महत्त्वयुक्त हो और महत्त्व सर्वदेवतात्मक होने से है, सब आहुतियों का आधार होने से।

ब्राह्मण यह अग्नि का सम्बोधन है। ब्राह्मण वर्ग के अभिमानी होने से ब्राह्मणत्व है और वह 'आग्नेयो वै ब्राह्मणः'। (तै.सं. 5.6.4.5) से जानना चाहिए, एक कारण से प्रभाव से। अतः यह दो पद को सुगम मानते हुए भारत आमन्त्रण पद कहा है। भारत ही भरत है, तद्धित होने से अतिरिक्त अर्थ नहीं होता, जैसे-'रक्षस् ही राक्षस है। इस अभिप्राय से भरत यह व्याख्येय पद का अनुवाद है। कैसे फिर अग्नि का भरत शब्द से वाचकत्व है? यदि यह कहा जाय तो अग्नि में रूढि वृत्ति नहीं है अपितु अव्यय अर्थ के योग से यहाँ अर्थान्वय है, जिससे वह अग्नि देवों के लिए यजमान द्वारा दी गयी हवि को भरता। धारण करता है। अतः भरतत्व धारणत्व अग्नि का हो गया।[25]

इस विस्तृत व्याख्या से स्पष्ट है कि हव्य ढोने ।भरण। के भाव-साहचर्य से अग्नि को भरत कहा गया है। अग्नि को भरत अन्य ब्राह्मण-ग्रन्थों में भी कहा गया है, यथा "एषः (अग्निः), उ वै इमा प्रजाः प्राणो भूत्वा बिभर्ति।"

इस प्रकार कौ.ब्रा. के उक्त अध्ययन से यह निष्कर्ष निकलता है कि हवि-भरण के भाव-साहचर्य के कारण यहाँ भरत शब्द का अग्नि अर्थ में अर्थादेश हुआ है।

## सन्दर्भ-ग्रन्थ


1. अध्वरः 3.6.10, अध्वरम् 3.6.11, अध्वरे 10.10.10 आदि,
2. वैदिकपदानुक्रमकोष, संहिता भाग पृ.152,
3. वही, पृ. 152, नि.1.7
4. वाचस्पत्यम् पृ.152,
5. वैदिकपदानुक्रमकोष पृ.152,
6. वही, पृ.152,
7. दयानन्दवैदिककोष पृ.43-44,
8. वही, पृ.44,
9. कौ.ब्रा. 3.6.10,
10. कौ.ब्रा. 10.10.10.-13

11. कौ.ब्रा. 11.3.9,

12. कौ.ब्रा. 22.1.8, हविर्यज्ञ आग्नीधिये सौम्येध्वरे - 6.6.11 आदि,

13. दक्षिणा 4.2.15, दक्षिणाम् 15.1.25, दक्षिणाः 15.1.20 आदि,

14. वैदिकपदानुक्रमकोष, संहिता भाग, पृ. 1538, दयानन्दवैदिक कोष पृ.444

15. कौ.ब्रा. 15.1.17.-22,

16. कौ.ब्रा. 3.3.1, 3.3.2,

17. वै.कोष, संहिता भाग पृ.2376

18. वही, पृ.2376

19. वही, उपनिषद् भाग, पृ.623

20. वही, वेदांग भाग, पृ.1875

21. भाग 3, पृ.848

22. वही, पृ.4642

23. कौ.ब्रा. 3.3.1-3

24. उदय-व्याख्या, पृ.66-70

25. श.ब्रा. 15.18

26. कौ.ब्रा. 25.12.14., 23.2.24, 2.1.8, 2.1.6, 8.6.13, 3.12.20, 6.4.1, 8.6.36, 1.3.33, 1.2.28, 26.7.15, 4.3.6, 25.2.25, 4.1.8, 3.4.5, 30.3.14, 4.7.6, 6.5.2, 14.5.1, 3.4.13, 3.3.8, 1.3.11, 2.2.5, 12.5.18, 1.3.10, 10.1.1 और 4.8.14 आदि।

**डॉ. विजेन्द्र कुमार तोमर**
रीडर, संस्कृत-विभाग
के.पी.जी. कालेज मवाना, मेरठ



# मानव की समस्याएँ एवं ज्योतिष द्वारा निराकरण

डॉ. दिनेश झा

मानव संवेदनशील प्राणी है। इसकी भावनाएँ सतत जाग्रत और प्रगतिशील होती हैं। देश, काल, जाति के अनुसार सबों की अपनी संस्कृति होती है, जिसके अनुसार मानव अपना जीवन संचालित रखता है। ''सम्यकतया कार्याणि परम्परयां आगतानि क्रियन्ते इति संस्कृतिः'' इस अर्थ के अनुसार सांस्कृतिक कार्यों से गर्भाधान पुंसवन् केशान्त नामकरण, अन्नप्राशन चूड़ाकरण, कर्णवेध, यज्ञोपवीत आदि सोलहों संस्कार तथा गृह निर्माण, गृहप्रवेश, वास्तुविचार, राज्याभिषेक, यात्रा आदि का विचार पञ्चागों के आधार पर तिथि, नक्षत्र योग, करण और दिनों के शुभाशुभत्व एवं मास, वर्ष ग्रहादि स्थिति योगज समय आदि के शुभाशुभत्व को परखकर किया जाता है, तो पूर्णतः वैज्ञानिक और शास्त्रसम्मत है। आज के विज्ञानवाद में भी ज्योतिषशास्त्र वैज्ञानिक कसौटियों पर कसा जाकर खरा उतरा है, अपनी सत्य स्थिति के कारण ही ज्योतिष अभी भी विश्व में उज्जवल मणि के समान चमक रहा है। संस्कृति किसी भी देश या जाति की रीढ़ है। उसे सुरक्षित रखे बिना कोई देश अपनी स्थिति को नहीं बचा सकता है। ज्योतिष के ज्ञान के अभाव में हम अपनी संस्कृति एवं सभ्यता को बचाकर नहीं रख सकते, इतना ही नहीं ज्योतिष–गणना के अभाव में भारतीय संस्कृति की पावन सलिला गंगा का प्रवाह ही रुक जायेगा। मानव के व्यावहारिक जीवन में भी ज्योतिष शास्त्र की अक्षुण्ण और अमूल्य देन है। कहा भी गया है–

> ''सिद्धान्त–संहिता–होरारूपं स्कन्धत्रयात्मकम्।
> वेदस्य निर्मलं चक्षुर्ज्योतिः शास्त्रमकल्मषम्।।
> विनैतदखिलं श्रौतं स्मार्त कर्म न सिद्ध्यति।
> तस्माज्जगद्धितामेदं ब्रह्मणानिर्मितं पुरा।।''

ग्रहों की नाक्षत्रिक स्थिति के अनुसार फसलों का बीज–वपन से लेकर उसकी रोपनी

और निरौनी कटना खलिहान से लाना, लगानी लगाना एकत्र करना आदि सभी लौकिक कार्य किए जाते हैं। ग्रहों की गतियों स्थितियों, संचारों और शुभाशुभत्व के आधार पर ज्योतिष शास्त्र कृषकों को पहले ही सूचित कर देता है कि किन–किन नक्षत्रों में कितनी–कितनी वर्षा होगी। किस अनाज की उपज इस वर्ष अच्छी और किस अनाज की उपज इस वर्ष खराब होगी कृषक पहले ही सचेष्ट हो जाते हैं और उपजने वाले अनाज की खेती पर लाभन्वित होते हैं। वर्षा के विषय में कादम्बिनी में कहा है–

**पौषे मूलाद् भरत्यन्तं चन्द्रचारेण गर्भति।**
**आर्द्रादिये विशाखान्ते सूर्यचारेण वर्षति।।**
**पौषशुक्लादितो गर्भो यदा दशा तिथिष्वपि।**
**चातुर्मास्यं सुवृष्टिः स्याद्गर्भपातो मघौ न चेत्।।**(कादम्बनी41–42)

व्यापारी को भी यह शास्त्र अपना विचार देकर लाभान्वित करता है। यह शास्त्र अपने उचित विचार से व्यापारी को जितना लाभ पहुँचाता है, उतना प्रायः अन्य को नहीं। ग्रहों की संक्रान्ति नाक्षत्रिक संचार, शुभाशुभ दिनों की संख्या के ऊनाधिक्य, ग्रहों के उदय, अस्त, मार्ग, चक्र, चन्द्रकला, आदि के आधार पर कौन–कौन वस्तु कब सस्ती और कब मंहगी होगी, इसकी जानकारी प्राप्त कर सस्ती के समय में उन वस्तुओं को संग्रह कर मंहगी के समय उन्हें बेचकर अति लाभान्वित होते हैं।

सर्वतोभद्रचक्र और सहतशलाका वेध के द्वारा नक्षत्रगत पाप और शुभ ग्रहों के वेध की जानकारी कर उसके शुभाशुभ का निर्धारण कर सोना, चाँदी, ताम्बा, कांसा, लोहा, पितल, मैंगजिन आदि धातुओं के शुभाशुभत्व को परखकर उनकी सस्ती और मँहगी का विवेचन भी करते हैं, जिनसे व्यवसायी लोगों को अपार धन कमाने का अवसर मिलता है। इसी तरह तेल, मसाला, घी, चीनी, जौ, गेहूँ, चावल, धान, मटर, मसूर खेसारी, उड़द, अरहर आदि वस्तु कब मँहगी और कब सस्ती होगी, इनकी जानकारी हासिल कर सस्ते समय में संग्रह कर और महगें समय में बेचकर उससे विशेष लाभ कमाते हैं।

वर्षा के शुभाशुभत्व के बारे में ज्योतिषियों के विचार–गाम्भीर्य को आज के वैज्ञानिक भी स्वीकार करने लगे हैं। ज्योतिष शास्त्र के द्वारा निर्दिष्ट जलचर नक्षत्रों में जब चन्द्रमा की स्थिति रहती है तभी आज के वैज्ञानिक अकाल वर्षा का आयोजन कर वर्षा करवाते हैं।

आयुर्वेद यानि भैषज शास्त्र तो ज्योतिष शास्त्र का पूर्व रूप से ऋणी है। भैषज निर्माण में ग्रहों की रश्मियों, उससे उत्पन्न तिथि, नक्षत्र, योग और करणों का प्रभाव कम नहीं पड़ता है। यहाँ तक कि जो अच्छे वैद्य हैं वे जिन-जिन प्रकृतियों से युक्त दवाओं को तैयार करना चाहते हैं, उन्हें उन्हीं प्रकृतियों से युक्त नक्षत्र, तिथि योग करण और मुहूर्तों में तैयार करते हैं ओर करवाते हैं। इस प्रकार की विधि से तैयार की गयी दवाओं का प्रभावरोगी पर अधिक पड़ता है। कहा गया है-

**भैषज्य-सल्लघुमृद्वचरे मूलभे द्व्यङ्गलग्ने।**

**शुक्रेन्द्विज्ये विदिशदिवसे चापि तेषां खेश्च।।** (मु.चि.न.प्र.श्लो.15)

मनुष्य भ्रमणशील प्राणी है। उसे अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति के लिये सतत् यात्रा करनी पड़ती है। इस कार्य के लिये ज्योतिष का इतिहास गणक तरंगिणी में बबुआ जी नामक ज्योतिषी की कथा स्पष्ट करता है कि योग यात्राओं का प्रभाव मानव शरीर पर कितना पड़ता है।

प्रत्येक प्राकृतिक अणुओं के ज्ञान के विषय में ज्योतिष शास्त्र कम सहायता नहीं पहुँचाता। अतः प्राचीन अन्वेषक या तो स्वयं ज्योतिषशास्त्र का ज्ञाता होता या किसी ज्योतिषी को अपने साथ रखता था। जब सर्दी या गर्मी के कारण अन्वेषक को कहीं जाना कठिन होता था या आधुनिक यन्त्र काम नहीं देता था वहाँ ज्योतिषी चन्द्र सूर्य और तारों के आधार पर दिग्, देश काल आदि का बोध ज्योतिषशस्त्र के आधार पर निर्धारित करता था।

प्रागैतिहासिकों को भी ज्योतिषशास्त्र से कम सहयोग नहीं मिला है। फलतः उनके लिए भी ग्रह, नक्षत्र और तारों का कम महत्त्व नहीं है। जिन बातों की तिथियों का ज्ञान अन्य साधनों के द्वारा नहीं लगता, उनका ज्ञान ज्योतिष के ग्रह नक्षत्रों के द्वारा आसानी से लगता है। यदि ग्रह और नक्षत्रों का ज्ञान नहीं होता तो वेद की प्राचीनता का ज्ञान कैसे और किसे होता है? श्रद्धेय लोकमान्य तिलक जी ने ज्योतिष के ग्रह नक्षत्रों के आधार पर ही वेद की प्राचीनता को सिद्ध किया है। सूर्य और चन्द्र ग्रहण के आधार पर आज भी प्राचीन तिथियाँ क्रमबद्ध की जा सकती हैं। प्राकृतिक चिकित्सा में भी ज्योतिष का कम सहयोग नहीं है। सूर्य, चन्द्र के आधार पर बहुतों की प्राकृतिक चिकित्सा की जा सकती है। जैसे फलेरिया के रोगी को मुक्ति के लिये बतलाए गए नियम से अवश्य ही लाभ होता है। ज्योतिषियों का अनुमान है कि जिस प्रकार चन्द्रमा समुद्र के जल में उथल-पुथल मचाता है

उसी प्रकार वह शरीर के रक्त प्रवाह में भी उथल–पुथल मचाकर अपना प्रभाव डालता है और निर्बल मनुष्यों को रोगी बनाकर उसे कष्ट पहुँचाता है। अतएव ज्योतिषी के द्वारा चन्द्रमा के तत्त्व से बने पदार्थो को जानकर एकादशी और अमावस्या को वैसे तत्वों के पदार्थों के सेवन से बचने पर फैलेरिया रोग में लाभ होता है। इस प्रकार निर्बल रोगी उस रोग मे आक्रमण से अपनी रक्षा कर सकता है।

धार्मिक विचारों को सुरक्षित रखने में ज्योतिष के अतिरिक्त दूसरा कोई साधन नहीं है। मनुस्मृति में बताए गए नियमों को पालने में धर्मशास्त्र तथा वैदिक यज्ञों को व्यवस्थित करने में ज्योतिषशास्त्र का ग्रह, नक्षत्र आदि एक मात्र आधार है शुक्र और गुरु के अस्त और उदय के समय किन–किन कार्यों को करना चाहिए और न करना चाहिए के निर्णय कैसे होंगे? एकादशी आदि तिथिव्रतों का पालन तथा उसकी सही स्थिति की जानकारी किस आधार पर होगी? वर्ष मास तिथियों का आरम्भ और अन्त कब होगा, इनकी जानकरी कैसे की जाएगी। इनके ज्ञान के अभाव में जीवन यज्ञ की कार्य-पद्धति ही विशृंखलित हो जायेगी। अतः जिन कार्यों का पालन ग्रहों की गतियों स्थितियों मानों और उदयास्तादि विचारों के आधार पर होता है उनका व्यवहार ज्योतिष के ज्ञान भाव के बाद कैसे होगा इस प्रकार समस्त शुभाशुभ कालों कार्यों व्रतों आदि का संवाहक ज्योतिषशास्त्र है। कहा भी गया है–

**वेदा हि यथार्थमगिप्रवातिः कालभिपूर्वा विहिताश्च यज्ञाः।**

**तस्मादिदं काल विधानशास्त्रं यो ज्योतिषं वेद स वेद यज्ञम्।।** (वेदांग ज्यो.श्लोक3)

इस प्रकार हम देखते है कि सभी श्रौतस्मार्त कार्यों के व्यावहारिक रूप देने का श्रेय ज्योतिषशास्त्र के ग्रह नक्षत्र आदि को है अन्यथा यह किसी प्रकार सिद्ध नहीं हो सकता कि एकादशी व्रत कब होगा। महापुरूषों की जयन्ती मनाने की प्रथा को भी ज्योतिषशास्त्र के ग्रह-नक्षत्रादि की शरण लेनी पड़ती है, अन्यथा जन्माष्टमी, रामनवमी, दीपावली, दशहरा, तुलसी जयन्ती, गांधी जयन्ती आदि का संस्मरण कैसे संभव होता है। इन सभी विषयों में यह कहा जा सकता है कि इनके आधार वैज्ञानिक नहीं है। इस भौतिक युग में इनकी कोई प्रमाणिकता नहीं है पर तात्विक विचार से देखने पर ऐसा मालूम होता है कि ज्योतिष के ग्रह नक्षत्रों के आधार पर बतलाए गए कार्य-कलापों में पूर्ण रूप से वैज्ञानिक है और विज्ञान के आधार पर इसे साबित किया जा सकता है कि इसके मार्ग वैज्ञानिक है। जैसे

मान लिया जाय कि वैवाहिक सम्बन्ध में वर-कन्या के कुण्डलियों के मिलान करने में क्या तात्विक विशेषता है?

जन्मपत्रियों के मिलान करने का आशय एक परम्परा का निर्वाह करना मात्र नहीं है। इसमें दम्पति के भावी जीवन के स्वभाव, गुण, दोष प्रेम और आचार–विचार के सम्बन्ध में ज्ञान प्राप्त करना है। समान आचार-विचार वाले वर कन्या के अभाव में उनके जीवन को सुखमय नीर माना जा सकता है। भारतीय संस्कृति में प्रेम विवाह करना कल्याणकारी नहीं माना गया है, पर दो अपरिचित व्यक्तियों का जीवनभर के लिए गठबन्धन कर दिया जाना सामान्य कार्य नहीं है। अतः वर-वधुओं की कुण्डलियों के द्वारा उनके स्वभाव, व्यवहार, गुण धर्म आदि की जानकारी दोनों के साथ मिलान खाता है कि नहीं इसका विचार कर ज्योतिषीगण विवाह करने का आदेश देते हैं।

ज्योतिष ग्रह, नक्षत्र, योग और राशि आदि के आधार पर व्यक्ति के स्वभाव गुण आदि का निश्चय करता है और वह बतलाता है कि अमुक, ग्रह, नक्षत्र राशि के प्रताप से उत्पन्न पुरुष को अमुक ग्रह, नक्षत्र और राशि के प्रभाव से उत्पन्न वधू के साथ सम्बन्ध करना उत्तम है या प्रभाव शामक सामंजस्य के होने से दोनों के स्वभाव गण में समानता है। अतएव मेलनपद्धति द्वारा वर कन्या की जन्म–पत्रियों का विचार अवश्य करना चाहिए। इसके विषय में बनाए गए नियमों का उल्लेख मुहूर्त के ग्रन्थों में पर्याप्त रूप से किया गया है। कहा भी गया है–

**भार्या त्रिवर्गकरांगशुभशीलयुक्ता**
**शीलं शुभं भवति लग्नवलेन तस्याः।**
**तस्माद् विवाहसमयः परिचिन्त्यते हि**
**तन्निध्नतामुपगता सुतशीलधर्माः॥**

ज्योतिष तत्त्वावलोकियों का कहना है कि प्राणी जिन ग्रह–नक्षत्र जनित वातावरण के तत्त्व प्रभाव विशेष में उत्पन्न होता है तथा पोषित होता है, उसमें उन तत्त्वों की अधिकता होती है। ग्रहों की स्थिति की विलक्षणता के कारण अन्य तत्त्वों का न्यूनाधिक प्रभाव होता है। देशकृत् ग्रहों का संस्कार इस बात का प्रमाण है कि स्थान विशेष के वातावरण में उत्पन्न एवं पुष्ट होने वाला प्राणी उस स्थान पर पड़ने वाली ग्रहराशियों की अपनी निजी

विशेषता के कारण अन्य स्थान पर उसी क्षण जन्मे व्यक्ति की अपेक्षा भिन्न स्वभाव होता है। ग्रह राशियों को प्रभाव के बल प्राणी पर ही नही बल्कि, वन्य–स्थल तथा उद्‌उभिज आदि पर भी समान रूप से अवश्य पड़ता है।

इस प्रकार आकाश मण्डलस्थ ग्रहों और नक्षत्रों की विष, अमृत तथा उभय गुण मिश्रित या गुणहीन किरणों के कारण उनके प्रभाव प्रत्येक समय सभी स्थान पर एक सा नही रहता, गति विलक्षणता के कारण कभी–कभी ऐसे ग्रह तथा नक्षत्रों के प्रभाव विशेष तत्त्वों की विशेषता के कारण किसी विशेष कार्य की सिद्धि के लिए ही उपयुक्त होते है। इसीलिए ज्योतिष के मुहूर्त की मार्मिक व्यवस्था का विधान किया गया है। हमारे तत्त्वदर्शी ऋषियों ने उन वातावरण तथा प्रभावों को अपनी आध्यात्मिक दृष्टियों से प्रत्यक्ष कर उन्हें जन-कल्याण के लिए आदेशात्मक ज्योतिषशास्त्र के माध्यम से प्रस्तुत किया है। अतएव विभिन्न कार्यो के लिए मुहूर्तों का संशोधन अन्ध परम्परा नहीं है तथा न अन्ध विश्वास की चीज है। ज्योतिषशास्त्र विज्ञान सम्मत है। रहस्यपूर्ण है। हाँ कुशल परीक्षक के अभाव में भले ही इसके परिणाम में अन्तर दिखलाई पड़ता है।

**डॉ. दिनेश झा**
दे.ह.चौ.सं. महाविद्यालय,
चानपुरा, मधुबनी (बिहार)



# साहित्य का अभिप्रेत

डॉ. वीरेन्द्र झा

लोकमङ्गलकारी सत्साहित्य–सृजन हेतु प्रेरणा देकर उसके द्वारा लोकानुरंजन और लोकमङ्गल का विचार करना ही साहित्यानुशासन ग्रन्थ–रचना का प्रयोजन है। ध्वन्यालोककार आनन्दवर्धन ने सत्य कहा है–

**अपारे काव्यसंसारे कविरेकः प्रजापतिः।**

**यथास्मै रोचते विश्वं तथेदं परिवर्तते।।**

अर्थात् इस अपार काव्य संसार का प्रजापति केवल कवि होता है। उसे जैसे अच्छा लगता वैसे ही वह संसार को ढ़ाल लेता है। अतः अनेक कवियों ने इस अलौकिक सौविध्य का समुचित उपयोग किया है। उन्हें जो वस्तु, दृश्य, कथा, व्यक्ति रूचिकर लगा उसे उन्होंने काव्य रूप में परिणत किया, महाकाव्य, खण्डकाव्य, मुक्तक, रीति, नाटक, उपन्यास, कहानी में निबद्ध किया। हृदयानन्दकारी रीति से वर्णित, साधु और समग्र विद्याओं से युक्त कविकर्म साहित्य कहा जाता है।

**हृद्य–साधु–सकल विद्यादिसहितं कविकर्म साहित्यम्।।**

राहित्य का उल्टा साहित्य होता है। जिस कृति में प्रत्यक्ष और कल्पित विश्व की सारी प्रत्यक्ष और भावात्मिका (काल्पनिक) सृष्टि वर्णित हो वहीं साहित्य है। नाट्यशास्त्र इसका प्रमाण है–

ऐसा कोई शास्त्र, शिल्प, विद्या, कला, योग और कर्म नहीं है जो नाट्यशास्त्र में दृश्य काव्य में नहीं दिखाया जा सके।

**न तच्छास्त्रं न तच्छिल्पं न सा विद्या न सा कला।**

**न तद् योगो न तत्कर्म नाटयेऽस्मिन्न दृश्यते।।** (भारतनाट्यशास्त्रम्)

इसी प्रकार, अन्य साहित्यिक रचनाओं में भी अनेक शास्त्रों, शिल्पों, विद्याओं, कलाओं, योगों और कर्मों का समुचित समावेश होता है। काव्योत्पत्ति में व्युत्पत्तिज्ञान भी विशेष कारण है। मम्मट ने काव्यप्रकाश में कहा है–

(1) शक्ति, (प्रतिभा), (2) लोकजीवन, शास्त्र और काव्य आदि के सूक्ष्म अध्ययन के द्वारा प्राप्त ज्ञान (व्युत्पत्ति) और (3) किसी काव्य–निपुण से प्राप्त काव्य–कौशल की शिक्षा के द्वारा अभ्यास से ही 'काव्य' की उत्पत्ति होती है। इस सम्बन्ध में यह पद्य उद्धृत है–

**शक्तिर्निपुणता लोकशास्त्रकाव्याद्यवेक्षणात्।**

**काव्यज्ञशिक्षयाऽभ्यास इति हेतुस्तदुद्भवे॥**

कुछ लोग शब्द और अर्थ के सहभाव को साहित्य मानते। शब्द और अर्थ का सहभाव सम्पूर्ण वाग्व्यवहार में रहता है। वह साहित्य नहीं कहा जा सकता है। कतिपय विद्वज्जन साहित्यशब्द की व्युत्पत्ति करते हैं और कहते हैं कि हित के सहित या हित से युक्त हितकारी सहित कहलाता है और सहित का भाव–हितकारी–होने का भाव ही सहित कहलाता है और सहित का भाव–हितकारी–होने का भाव ही साहित्य है। किन्तु यह व्युत्पत्ति मान्य नहीं है। साहित्य किसी क्रिया का भाव नहीं है। वह तो है प्रत्यक्ष क्रिया या प्रवृत्ति। साहित्य तो वह वाङ्मय है जिसमें किसी भी वस्तु या विषय का अभाव न हो सभी विषयों का समुचित समावेश हो।

किन्तु अनेक विषयों के समावेश मात्र से कविकर्म साहित्य श्रेणी को प्राप्त नहीं कर सकता है। साहित्यपद प्राप्त करने के लिए किसी रचना में भाषा–शैली या उक्ति का सौन्दर्य तथा कथा–संघटन–कौशल अपेक्षित होता है। कहा भी गया है– शब्द भी वे ही हैं, अर्थ भी वे ही हैं, किन्तु रचना कौशल के कारण काव्य में नवीनता आ जाती है।

**त एव पदविन्यासास्ता एवार्थविभूतयः।**

**तथापि नव्यं भवति काव्यं ग्रथनकौशलात्॥**

संसार में मनुष्यों की केवल कल्याणकारी–वृत्तियाँ श्रेष्ठ हैं, अमङ्गलकारी नहीं; अर्थात् मनुष्य के भावों को उदात्त बनाने वाला साधु काव्य श्रेष्ठ है, असाधु काव्य नहीं। साहित्य शब्द का प्रयोग कई भिन्न अर्थों में किया जाता है। कतिपय विद्वज्जन के विचार से मनोहारी–शैली

में कल्पना के आधार पर की गई रचनाओं के समूह को साहित्य कहा जाता है। इस अर्थ में केवल महाकवियों की छन्दोबद्ध रचनाएँ साहित्य के अन्तर्गत आती हैं जिनकी रचना किसी प्राचीन कथा, व्यक्ति, महापुरुष या घटना के आधार पर अथवा किसी वस्तु, विषय, दृश्य, भाव या विचार से प्रभावित और उद्दीपित होकर की गई हो। इस अर्थ में, कल्पना के आश्रय में विनिर्मित उस प्रकार की रचना को ही काव्य (साहित्य) माना गया है। उसी के अन्तर्गत केवल कल्पिता पद्यात्मक, गद्य–पद्यात्मक (चम्पू) तथा दृश्यात्मक (नाटक) आदि काव्यों की गणना की जाती है। इस विशेष अर्थ में साहित्य को काव्य का ही पर्याय माना गया है।

राजशेखर ने अपनी 'काव्यमीमांसा में इसी अर्थ में, काव्य के अर्थ में, साहित्य को ग्रहण किया है। इनके मत से वाङ्मय के दो भेद हैं–शास्त्र और काव्य।

इन्होंने कल्पनाश्रित हृद्य रचनाओं को काव्य और बुद्धिपरक, चिन्मनात्मक रचनाओं को शास्त्र कहा है। इस अर्थ के अनुसार श्री काव्य–गणना साहित्य के अन्तर्गत की जा सकती है। साहित्य का व्यापक अर्थ जिज्ञासा है। अंग्रेजी के 'लिटरेचर' शब्द के पर्याय–रूप में 'साहित्य', शब्द किसी भाषा के सम्पूर्ण लिखित वाङ्मय का बोधक है। आजकल इसी अर्थ में साहित्यशब्द का प्रयोग किया जाता है।

संस्कृत साहित्य, अंग्रेजी साहित्य, हिन्दी साहित्य, बंगाला साहित्य, आसामी–गुजराती–मराठी, तमिल–तेलगु साहित्यादि का अर्थ इसी व्यापक अर्थ में लिया जाता है। जिसके अन्तर्गत श्रव्य, दृश्य, वाचनीय और मननीय कल्पित कृतियों के अतिरिक्त दर्शन, समाजशास्त्र, विज्ञान इतिहास, अर्थशास्त्र आदि विषयों पर लिखें हुए शास्त्रीय ग्रन्थों या रचनाओं की समष्टि भी समाहित हो जाती है। संकुचित अर्थ में साहित्य शब्द किसी भाषा के किसी विषय की रचनाओं की समष्टि का बोधक होता है। दार्शनिक साहित्य, पौराणिक साहित्य तथा आयुर्वेदिक साहित्य आदि संकुचित साहित्य, पौराणिक साहित्य तथा आयुर्वेदिक साहित्य आदि संकुचित साहित्य के अर्थ में आते हैं। विशेष अर्थ में साहित्य शब्द का प्रयोग किया जाता है।

साहित्य न तो शुद्ध काव्य का ही पर्यायवाची है और न व्यापक साहित्य का ही। जहाँ साहित्य के अन्तर्गत काव्य–शब्द के अर्थ में समाहित किये जाने वाले कल्पनात्मक, हृद्य और अनुरञ्जक गद्य–पद्यात्मक दृश्य और श्रव्य काव्यों कथाओं का समावेश होता है वहीं 'साहित्य के अन्तर्गत उन दृश्य, श्रव्य तथा कल्पनात्मक रचनाओं पर लिखें हुए आलोचनात्मक तथा

विवेचनात्मक ग्रन्थों, टीकाओं तथा विचारात्मक निबन्धों की भी गणना होती है। अर्थात् कल्पनात्मक, हृद्य, श्रव्य, दृश्य वाचनात्मक और चिन्तनात्मक सम्पूर्ण रचनाओं की समष्टि को साहित्य कहते हैं। जिनकी रचना उपर्युक्त प्रकार के साहित्यिक रूपों से भी सम्बद्ध हो और जिनमें किसी विशेष मानवीय ज्ञान के दार्शनिक, वैज्ञानिक तथा व्यवहार्य–पक्ष के व्यवस्थित शास्त्र पर कोई सिद्धान्त–निरूपण, शास्त्रार्थ, पूर्वा–पर–विचार, निष्कर्ष और परिणाम न निकाला गया हो। भारत के साहित्यचार्यों ने साहित्यशब्द का प्रयोग उसी अर्थ में किया है जिस अर्थ में काव्यशब्द का जन–मनोरञ्जनकारी काव्य के अर्थ में साहित्यशब्द का प्रयोग होता है।

**सङ्गीतमपि साहित्यं सरस्वत्याः स्तनद्वयम्।**

**एकमपातमधुरमन्यदालोचनामृतम्॥**

अर्थात् संगीत और साहित्य दोनों सरस्वती के दो स्तन हैं जिनमें से एक सद्यः मधुर है और दूसरा पढ़ने या पढ़ाने पर अमृत से परिपूर्ण लगता है। काव्य के अर्थ में साहित्य शब्द का प्रयोग यथा–

**शिशुर्वेति पशुर्वेति वेत्ति गानरसं फणी।**

**साहित्यरस–माधुर्यं शङ्करो वेत्ति वा न वा॥**

संगीत रस शिशु भी जानता है, पशु भी जानता है, सर्प भी जानता है किन्तु साहित्य–रस–माधुर्य ऐसा गम्भीर है कि उसे शङ्कर भी जानते या नहीं, इसमें सन्देह है।

विदेशी विद्वानों ने भी साहित्य की परिभाषा इस प्रकार दी है–

कार्लाइल महोदय ने अपने 'स्कौट के जीवन की स्मृतियाँ' (मेमौयर्स ऑफ दि लाइफ ऑफ स्कोट) शीर्षक ग्रन्थ में साहित्य की परिभाषा देते हुए कहा है कि चिन्तनशील–विचारशील आत्माओं का विचार की साहित्य है। इस विद्वान् की परिभाषा भ्रामक है अस्पष्ट है। विचारशील 'आत्मा' शब्द का प्रयोग केवल दार्शनिकों के लिए किया गया है। यदि कवियों की वाणी के लिए शब्द का प्रयोग किया गया हो तो उन्हें केवल चिन्तनशील और विचारशील क्यों माना जाय, अनुभवशील भी क्यों न मान लिया जाया।

अमरीकी साहित्य पर टिप्पणियाँ (Remarks on American Literature) शीर्षक लेख में चैनिंग महाशय ने साहित्य की व्यापक एवं सुस्पष्ट परिभाषा दी है। इनके विचार से

किसी जाति के मस्तिष्क की लिखित अभिव्यक्ति का नाम साहित्य है। इस परिभाषा के अनुसार विश्व की सम्पूर्ण लिखित अभिव्यक्ति ही साहित्य है जिसके अन्तर्गत केवल छन्दोबद्ध कल्पित काव्य का ही नहीं अपितु समस्त लिखित और प्रकाशित वाङ्मय का समावेश हो जाता है। आइजक डिसराइली महोदय ने 'प्रतिभाशील पुरुषों के साहित्यिक लक्षण – (Literature character of men of genious chapter 24) पुस्तक में कहा है– "साहित्य तो कीर्ति की ओर ले जाने वाला वह कुञ्ज है जो उन प्रतिभाशील मनुष्यों के लिए खुला रहता है जो धन, लोकसम्मान और राजसम्मान सबसे वञ्चित रहते हैं।" संसार के अधिकांश लोक–प्रसिद्ध कवियों का जीवन चरित इस सत्य का प्रमाण है। महाकवि माघ ने दरिद्र अवस्था में अपने प्राण दिए। फारसी के प्रसिद्ध कवि–फिरदौसी को उस समय महमूद गजनी ने पुरस्कार भेजा जब उसकी शव–यात्रा निकल रही थी। महान कवि भवभूति यही कहते रह गए–

**कालोऽह्ययं निरवधिर्विपुला च पृथ्वीः॥**

(समय अनन्त है और पृथ्वी विशाल है, कभी तो कोई हमारा आदर करेगा।)

यों तो, संसार के अधिकांश साहित्यकार, सरस्वती के वरदपुत्र सदा लक्ष्मी के कोप–भाजन बने रहे और उनका सारा जीवन दरिद्रता में ही बीता। सम्भवतः जौन मौर्ले महोदय ने 'वर्क का जीवन चरित' (Life of work) में लिखा है कि साहित्य अत्यन्त अध्यवसाय साध्य, अत्यन्त प्रवंचनाशील तथा अत्यन्त घातक जीविका–वृत्ति है।' वस्तुतः ऐसे बहुत कम कवि या साहित्यकार हुए हैं जिन्होंने शान्ति और सुख से जीवन–यापन किया हो। विलियम गौडविन ने केवल उसी व्यक्ति को मनुष्य माना है जो साहित्य–व्यसनी हो। यह परिभाषा भर्तृहरि भारतीय कवि की परिभाषा से मिलती जुलती है–

**साहित्य–संगीत–कला–विहीनः साक्षात्पशुः पुच्छविषाणहीनः।**

**तृणन्न खादन्नपि जीवमानस्तद् भागधेयं परमं पशूनाम्॥**

अर्थात् साहित्य–संगीत और कला से विहीन मनुष्य बिना सींग–पूँछ वाली साक्षात् पशु है जो घास न खाकर भी परम पशु के समान ही जीवन–वहन करता है। जे.डब्लू. मेकायह ने 'उदात्त काव्यों का अध्ययन' (Classical Studies) में साहित्य की बड़ी सुन्दर परिभाषा दी है–"यदि भाषा का प्रयोग–उसके सर्वश्रेष्ठ उद्देश्य की सिद्धि के लिए उसकी

पूर्णतम शक्ति और परम विलक्षण कौशल के साथ किया जाय और ऐसी व्यवस्था की जा सके कि वह क्षीण न हो सके, न उड़ सके और न भुलाई जा सके तो किसी अन्य विलक्षण शब्द के अभाव में हम उसे 'साहित्य' कहते हैं। अतः स्पष्ट है कि सुन्दर–प्रभावशाली भाषा में, कौशल पूर्ण शैली में, उदात्त उद्देश्य से जो रचना की जाय वही साहित्य है। अर्थात् मेकायल महोदय ने लोक मङ्गलकारी हृद्य रचना को ही साहित्य माना है। साहित्य मनुष्य की आत्मा है।

**डॉ. वीरेन्द्र झा**
प्रभारी प्राचार्य,
डॉ. रामजी मेहता आदर्श संस्कृत महाविद्यालय,
मालीघाट, मुजफ्फरपुर (बिहार)



# विराट् स्वरूप ब्रह्म का साकार रूप मनुष्य

**प्रकाश चन्द्र झा 'पुरूषोत्तम'**

श्रुति स्मृति यथा शास्त्रानुमोदित सिद्धान्तों से परिलक्षित रहस्यात्मक बात तो यह है कि जीव ब्रह्म का नित्य शाश्वत चिरस्थायी रहने वाला अभिन्न स्वरूप है "ईशावास्यमिदं सर्व्वम्" इस श्रुति के अनुसार चराऽचर जगत् में ब्रह्माण्ड के पिण्ड में जो कुछ भी दृष्टिगोचर हो रहा है या अदृश्य है वह सब के सब एक ही ईश्वर से व्याप्त है। "ईश्वर अंश जीवन अविनाशी" मानस जीवन ईश्वर का ही अंश है जो अविनाशी परमतत्त्व का अधिकारी या भोक्ता है। शिवोऽहं, अहम् ब्रह्मास्मि, तथा सोऽहम् का भी यही तात्पर्य है कि जब स्वयं भाव से नित्य रस को प्राप्ति में संलग्न रहकर विचरण करता है तब उस ब्रह्मस्वरूप जीव और ब्रह्म में कोई भेद उठने की आशंका ही नहीं रह जाती अर्थात् ब्रह्म जीव में कोई भेद नहीं रह जाता है।

शंका – यदि जीव ब्रह्म का अभिन्न स्वरूप है तो ब्रह्म न कहकर ब्रह्म से जीव को अलग क्यों स्वीकार किया गया? समाधान – जीव यद्यपि ब्रह्म का नित्य सहभागिता प्रकट करने वाला अचल परतत्त्व अभिन्न स्वरूप है तथापि वह ब्रह्म जब अपनी माया के साथ अलौकिक दिव्यानुमोदित रसानन्द की परिपुष्टि हेतु लीला करना चाहता है तब वो अपनी त्रिगुणाविध रूपा माया से आवद्ध होता है साथ की मायाजन्य लीलाओं में रत होकर संस्कारों के वशीभूत हो जाता है जिससे वह ब्रह्म का अंश जीव संस्कार वश कर्मों से लिप्त हो जाता है और माया को न समझते हुए प्रपंचों से घिरकर नाना योनियों में परिभ्रमण करता रहता है।

**जीवः शिवः शिवो जीवः नास्ति भेदोऽत्र कुत्रचित्।**

**मायाबद्धो जीवो ज्ञेयः मायारहितो शिवो भवेत्॥**

इस वाक्य से यह स्पष्ट उद्घोष हो जाता है कि जीव नित्य परमतत्त्व सदाशिव का ही स्वरूप है, जीव और शिव में कोई भेद नहीं है परञ्च जीव जब मायावद्ध होता है तो वह जीव कहलाता है और माया के तिरोहित होने पर वह शिव स्वरूप बनकर शिव कहलाता है। द्रष्टव्य है कि ब्रह्म और जीव के मध्य सदाशाश्वत रहने वाली माया रहती है जो अपने प्रपंचों के जीव को पाश से बांधी रखती है। साथ ही जीव माया से आबद्ध होकर माया के ऊपर रहने वाला ब्रह्म को प्राप्त नहीं होता अर्थात् ब्रह्म को नहीं अनुभव में ला सकता है। सिद्धान्तः जो जीव यह जान लेता है कि मैं माया का दास नहीं, मैं परम सत्यस्वरूप ब्रह्म का ही अवतंश हूँ, वो मनुष्य ब्रह्मत्व को प्राप्त कर लेता है। यहाँ जीव और ब्रह्म के गुणों पर किञ्चित् प्रकाश डाला जाता है, जो इस प्रकार से अ[illegible] है–ब्रंह्म सर्वज्ञ होता है तो जीव अल्पज्ञ, ब्रह्म के अधीविनस्थ शासन में रहने वाली माया होती है तो जीव माया के अधीनस्थ होकर माया से शासित होता है। ब्रह्म कर्तुम् अकर्तुम् अन्यथा कर्तुम् में समर्थ होता है लेकिन जीव इन गुणों से रहित होता है। ब्रह्म अविनाशी, तो जीव विनाशी तत्त्व है। ब्रह्म जरा रोग, हानि–लाभ मान–मद, अहंकारादि से शून्य होता है पर जीव इन सब से व्याप्त रहता है। ब्रह्म दीर्घायु तो जीव अल्पायु, ब्रह्म सर्वविद् जो जीव अल्पविद् हैं। इस प्रकार से जीव को ब्रह्म से मिलना अत्यन्त ही दुरूह कार्य हो जाता है, लेकिन जो जीव जीवत्व से उठकर ब्रह्मत्व को प्राप्त कर लेता हैं, उस जीव में ब्रह्म रूप होकर जो गुण ब्रह्म में है तत्क्षण वे गुण जीव में प्रकटीभूत हो जाते हैं। तब जीव और ब्रह्म में कोई भेद ही नहीं रह पाता।

उदाहरणार्थ – जीव के सहज स्वाभाविक गुण इस प्रकार से व्यक्त है–काम, क्रोध, लोभ, मोह, अहंकार, राग, द्वेष, घृणा, मान–अपमान, हानि–लाभ, जीवन–मरण, यश–अपयश, सुख–दुख, व्याधि ग्लानी, भय–कातरता, निद्रा–तन्द्रा, आलस्य विचारहीनता, कुरूपता, छल, छद्म, पाखड, दंभ, लालसा, जुगुप्सा, क्षुधा, पिपासा, तितिक्षा, चिंता, अपूर्णता, आदि–आदि गुणों से मनुष्य (जीव) सदा ही आबद्ध होता है जो खास मायिक धर्मो में रहने वाले प्राणी मात्र को प्राप्त होता है। लेकिन इस के ठीक विपरीत स्थिति में आने से जीव जब ब्रह्मत्त्व को प्राप्त करने की स्थिति में आ जाता है तब ये सम्पूर्ण ब्रह्म के गुण उस जीव में सहज ही आयाम पा लेते हैं। उदाहरणर्थ–ब्रह्मस्थिति में जीव का स्वरूप इस प्रकार हो जाता है–मन में कोई विकार न जगना, सांसारिक वातावरण से अलग हो जाना, सभी चिन्ताओं से तिरोहित होकर जरा–बन्धन–भय–शोक आदि जो कुछ भी गुण प्राणीमात्र में स्थित होता है उन सब से ऊर्ध्व होकर त्रिगुणातीत हो जाता है। अर्थात् वह

जीव सतोगुण, रजोगुण, तमोगुण से उठकर त्रिगुणातीत बनकर ब्रह्म का सर्वरूप हो जाता है। वह दूरदर्शी, सर्वज्ञ बनकर ब्रह्मभाव से सदा स्वच्छन्द रूप में संसार में रहते हुए भी संसार से अलग होकर नित्य स्वच्छ रूप में निर्मुक्त भाव से विचरण करता है उसको सुख की चिन्ता न दुःख की, न भय की न शोक की न खाने की न पीने की, न जन्म से भय न मरण से आदि वह शत्रु–मित्र, हानि–लाभ, सर्दी–गर्मी सब में समभाव होकर अपने आप को ब्रह्म से अभिन्न स्थिति को जोड़ लेता है, उसकी वाणी सत्य हो जाती है वह सर्वज्ञ बन जाता है समस्त दैवी–गुणों की सम्पदा समा जाती है। मन के समान उसकी गति हो जाती है, वह अष्टसिद्धि, नवनिधि को सहज में ही प्राप्त कर लेता है, वह प्राणीमात्र के हितार्थ ही स्वेच्छानुसार जीवन को स्वीकार करता है। पुनः वो ब्रह्म में मिल कर ब्रह्म स्वरूप बन जाता है।

**सिद्धान्त**–ब्रह्मज्ञानी लोग संसार में रहते हुए भी सांसारिक कर्मबन्धनों से अलग रहते हैं उन्हें संसार नहीं व्याप्त करता। जैसे कि भगवान या महापुरूष भी इस संसार में जब जीवों पर अहैतुकी कृपा करने के लिए सतत् आते–जाते रहते हैं, पर उनके तो एक ब्रह्मानन्द की ही लीला होती है, वो संसार में रहते हुए भी संसार से ऊर्ध्व होकर ब्रह्मस्थिति में रहते हैं। अक्षरशः सत्य बात यह है कि मनुष्य का शरीर ब्रह्म का ही अभिन्न स्वरूप होता है जो विराट् स्वरूप ब्रह्म का साकार रूप है। उदाहरणार्थ–इस मनुष्य शरीर के अन्तर्गत सर्वप्रथम आत्मा जो स्वयं ब्रह्म ही है, पृथ्वी, जल, पावक, गगन, समीर आदि से निर्मित यह शरीर है जो कि नित्य है, तदनन्तर पञ्चतन्मात्र पञ्चस्थूलभूत, पंचसूक्ष्मभूत, पञ्चप्राण (प्राण, अपान, व्यान, समान, उदान) इसके बाद षट्चक्र या अष्टचक्र की विद्यमानता होती है। शरीरान्तर्गत आद्याभगवती कुण्डलिनी शक्ति आदि विराजमान हैं। सूर्यचन्द्र रूप में इडा–पिंगला दो नाड़ियाँ, नेत्र, हस्त में पञ्चतीर्य आदि होते है। पञ्चब्रह्म का निवास (अन्नमय प्राणमय, ज्ञानमय–विज्ञानमय, आनन्दमय) आदि होता, जो मनुष्य शरीर में नित्य शाश्वत भाव से लिप्त रहता है। सदा शिव के स्वरूप में स्वयंभूलिंग, अनहदनाद आदि रहता है इस प्रकार के मनुष्य शरीर विराट् रूप ब्रह्म का सत्य स्वरूप है।

द्रष्टव्य है कि मनुष्य अपने शरीर को कुत्सित न करके दिव्य भाव से प्रथमतः देवत्व को प्राप्त करे पुनः उत्तरोत्तर ब्रह्म भाव से संलग्न हो इसी में उसकी धन्यता है।

इसके लिए नियम–जप, ध्यान, स्मरण, कीर्तन, भजन, सत्संग, साधुसंगति, नित्यसत,

शास्त्राध्ययन, आत्मचिन्तन, योग, तपश्चर्या आदि हैं। तब उस जीव में परम स्थिति आयाम करती है। लक्षण–करूणा, दया, वत्सलता, प्रेम, स्नेह, सत्य, अहिंसा, समभाव, प्रसन्नचित्त, कर्मबन्धनों से रहित, अनासक्त, माता–पिता, गुरू, शास्त्र पर पूरी श्रद्धा तथा विश्वास, गुरू में ब्रह्मभाव दर्शन चिन्तन मनन ब्रह्मचर्यव्रत पालन, आहार शुद्धि शरणागति कर्त्तव्याकर्तव्यविचार का बोध षड्विकारों से रहित मुमुक्षत्त्व की प्राप्ति में उत्कर्ष होना, तत्वजिज्ञासा, ककारत्रय पंचवर्ण युक्त पवर्गो से रहित होना, त्रिविध एशणाओं से मुक्ति अत्यावश्यक है।

**प्रकाश चन्द्र झा 'पुरूषोत्तम'**
का.सि.द.सं.वि.वि.
दरभंगा



# आचार्य विश्वनाथ की विलक्षणता

डॉ. मंगलेश्वर कुमार

साहित्य को जीवन मिलता है संवेदना से और संवेदना को शक्ति मिलती है आचार से। जिसके जीवन में भावग्राही संवेदना की विशदता हो और उस संवेदना को आत्मसात् कर सात्त्विक जीवन अनुभूतियों को विवेक सम्मत ढंग से अभिव्यक्त करने की 'कला' हो उस कलाविद् व्यक्तित्व को आचार्य कहते हैं। आचार्य उत्कृष्ट जीवन मूल्यों को साहित्य और चिंतन का आधार देकर एक ऐसा प्रतिमान खड़ा कर देता है जो आमलोगों के लिए हितकर होता है, सत्य की प्रतिष्ठा कायम करने के लिए मंगलकारी होता है और हर दृष्टि से सुन्दर होता है।

भारतीय काव्य शास्त्र में ऐसे ही आचार्यों की परंपरा मिलती है। इस परंपरा को साहित्य शास्त्र का निर्धारण करने के क्रम में विभिन्न मतों, सिद्धांतों और दार्शनिक जीवन-धाराओं को संयोजित स्थापित करने का श्रेय प्राप्त है। अतीत में लम्बे समय तक साहित्य के प्रतिमान के लिए जो तत्त्व निर्धारित किए गये, जो घटक निर्धारित किये गये उनका आधार वह चिंतन है, जिसमें साहित्य के लिए स्थायी मूल्यों की खोज है। अतः वे प्रतिमान आज भी उतने ही प्रासंगिक हैं जितने अपने समय में थे।

भारतीय काव्य शास्त्र में अनेक सम्प्रदाय हैं और हर सम्प्रदाय के अलग-अलग आचार्य। चाहे वे ध्वनिवादी हों, चाहे वक्रोक्तिवादी, अलंकारवादी हों, चाहे रसवादी, सबका उद्देश्य पवित्र है क्योंकि उनका लक्ष्य उस काव्य वैशिष्टय को बताना है जिस वैशिष्टय के आधार पर अमर काव्य की निर्मिति हो सकती है। दूसरे शब्दों में ये सभी सम्प्रदाय शब्दार्थ रूपी शरीर में आत्मा का अनुसंधान करते हैं। अतः काव्यशास्त्र में इन सबका महत्त्व है।

काव्यशास्त्र के अन्तर्गत काव्य के स्वरूप-निर्धारण की बात हो अथवा उसमें अंतर्निहित शब्दशक्ति का निरूपण, काव्य के लिए गुण और दोष की ओर ध्यान आकृष्ट करने की बात हो अथवा ध्वनि और अलंकार से संबंधित बातें आचार्य विश्वनाथ ने सर्वत्र अपनी मौलिक

प्रतिभा एवं दृष्टि का परिचय दिया है। वे ऐसे आचार्य हैं जिन्होंने रस को काव्य का प्राण माना है। उनका 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्।' सर्वमान्य तो है ही, सर्वग्राह्य भी है। काव्य की आत्मा रस है और उसकी आत्मा के सच्चे अनुभावक है–आचार्य विश्वनाथ। काव्य–लक्षण, शब्दशक्ति, ध्वनि, रस, अलंकार आदि प्रसंगों के साथ काव्य के सम्पूर्ण व्यक्तित्व के लिए यदि किसी विश्वसनीय काव्यपुरूष की खोज की जायेगी तो उस खोज में विश्वनाथ की उपस्थिति स्वतः गौरव का बोध करायेगी। आचार्य विश्वनाथ ने काव्य के स्वरूप निर्धारण, लक्षण निरूपण, वर्गीकरण, काव्य के गुण दोष प्रकरण, शब्दशक्ति निरूपण, रीतिनिर्धारण और ध्वनि निरूपण तथा रस एवं अलंकार विवेचन के क्रम में सुलझे हुए आचार्यत्व का परिचय दिया है और यह दर्शाया है कि काव्य वस्तुतः जीवन चेतना की विवेक सम्मत अभिव्यक्ति है जो न केवल हमारी जातीय स्मृति को शक्ति प्रदान करता है, अपितु जातीय संस्कृति को परिष्कृत कर जीवन सत्य में रूपान्तरित भी कर देता है। विश्वनाथ सम्मत काव्य शास्त्रीय चिंतन न केवल समग्रता के कारण अपितु युक्ति युक्त विवेचना के कारण भी सार्थक है।

आचार्य विश्वनाथ की विशेषता यह है कि उन्होंने संस्कृत काव्यशास्त्र की अति संश्लिष्ट और दुरूह अभिव्यक्ति को पारदर्शिता, स्वच्छता और सुसंबद्धता की आभा प्रदान की। एक आचार्य के रूप में उनके चिंतन, मनन और अध्ययन का क्षितिज जितना ही विकसित है उनकी अभिव्यक्ति की क्षमता उतनी ही अधिक प्रामाणिका यह सच है कि उनहोंने पूर्ववर्ती आचार्यों से बहुत कुछ लिया है, लेकिन इस बात से इनकार नहीं किया जा सकता कि उन्होंने अपनी और से वह सब कुछ दिया है जिसके माध्यम से 'साहित्यदर्पण' की मूल धारणाएँ स्पष्ट होती हैं। प्रतिपाद्य विषयों की उचित ढंग से व्याख्या और यथास्थान उनका चयन विश्वनाथ की एक अलग विशेषता है।

पंडित विश्वनाथ कदाचित् प्रथम आचार्य हैं, जिन्होंने ने दृश्य–श्रव्य काव्य की एकता स्थापित की। भरत के नाट्यशास्त्र की परंपरा मुख्यतः स्वतंत्र रूप में नाट्यशास्त्रीय ग्रंथ के रूप में विकसित है। आचार्य विश्वनाथ के पूर्व के सभी आचायों ने श्रव्य काव्य को ही अपने शास्त्रीय अध्ययन का आधार बनाया है, जबकि हम जानते हैं कि रससूत्र भरत की देन है और दृश्यकाव्य से श्रव्यकाव्य में आज भी इसी तरह नाटकों की कथा संघटना नायकत्व विधान आदि से जुड़ी बातें महाकाव्य के लिए भी उतनी ही महत्त्वपूर्ण हैं। इन बातों को ध्यान में रखकर ही पंडित विश्वनाथ ने काव्यशास्त्र और नाट्यशास्त्र दोनों को एक ही ग्रंथ में विवेचित किया। इस समाहार के कारण उन्होंने काव्यालोक, काव्यप्रकाश,

काव्यालंकारसूत्र आदि नाम परम्परा के विपरीत अपने ग्रंथ का नाम 'साहित्यदपर्ण' रखा। जो दोनों का साहित्यभाव व्यक्त करता है। इसमें दृश्य श्रव्य दोनों का समाहार है।

आचार्य विश्वनाथ ने काव्यशास्त्र के विभिन्न पक्षों यथा–रस, रीति, गुण, आदि का विवेचन करते हुए एक समग्र काव्यशास्त्र देने का प्रयास किया। केवल ऊपरी तौर पर ही नहीं, भीतरी तौर पर भी। उनके 'साहित्यदर्पण' के बाद प्राप्त शास्त्रीय ग्रंथों से यह स्पष्ट हो जाता है कि उनके समाहार परक चिंतन के कारण गुण, रीति, ध्वनि अलंकारादि को काव्यात्मा मानने का चिंतन–मनन एक तरह से ठूँठ हो गया। इस काव्य की आत्मा को रूप में निर्विवाद रूप से प्रतिष्ठित हो गया। शेष सभी तत्त्व उसी में विभिन्न रूपों में अपनी क्षमता के अनुरूप समाहित हो गये। अतः हम यह श्रेय आचार्य पंडित विश्वनाथ को देना चाहते हैं कि उन्होंने भारतीय काव्य चिंतन की बहुमुखी समानान्तर धारा को मिलाकर एक गंगाधारा में बदलने के भगीरथ प्रयत्न में सफलता प्राप्त की। परवर्ती काव्यशास्त्र में काव्य सम्प्रदायों का प्रचलन घटता गया, काव्यात्मा पर विवाद सिमटने लगा और गुण, रीति, अलंकार, वक्रोक्ति अपने अस्फालित व्यक्तित्व से सिमटकर उचित स्थान पर आ गये। इसलिए पंडित विश्वनाथ कविराज का भारतीय काव्यशास्त्र पुराने पंथों को समेट कर एक बिन्दु पर लाने और वहाँ से एक सीधा राजपथ बनाने वाले आचार्य के रूप में समादृत है।

वस्तुतः 'साहित्यदर्पण' अपनी सुबोधता और सहजता के कारण सहृदय सामाजिक के लिए साहित्य का वह दर्पण है जिसमें काव्यशास्त्र के समस्त तत्त्व स्पष्ट रूप में प्रतिबिम्बित हैं। परवर्ती काव्यशास्त्र पर इसका प्रभूत प्रभाव देखा गया है। रसगंगाधर पर इसके प्रभाव को अस्वीकार नहीं किया जा सकता। वास्तव में आचार्य विश्वनाथ ने पंडित राज जगन्नाथ को काव्यशास्त्र के पुनरालोचना की प्रेरणा दी। प्रेरणा का यह स्वर 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' से होकर 'रमणीयार्थ प्रतिपादकः शब्दः काव्यम्' के रूप में प्रकट हुआ। अतः काव्यशास्त्र की विशिष्टतम उपलब्धि है 'साहित्यदर्पण' और इसके लिए आचार्य विश्वनाथ पिछले सात सौ वर्षों से स्मरणीय हैं और स्मरणीय रहेंगें निश्चित रूप से वे कालजयी आचार्य हैं।

**डॉ. मंगलेश्वर कुमार**
व्याख्याता (संस्कृत)
मेघु साहतारा देवी इंटर कालेज
बलरामपुर कटिहार

***********************************************************************

# पृथिवीपूर्वरूपं द्यौरुत्तररूपम्

**तोषी**

विवाह संस्कार में पति–पत्नी से कहता है "द्यौरहं पृथिवीस्त्वम्" हे पत्नि! मैं द्यौ हूँ तू पृथिवी है। पृथिवी कहकर वेदवाणी ने स्पष्ट रूप से पत्नी का वर्णन किया है। यहाँ पति को बताने वाला द्यौः शब्द स्त्रीलिङ्ग है।

द्यु के तेज प्रकाश पुंज स्वरूप तत्त्व, वायु तथा जल के सूक्ष्म कणों को पृथिवी अपने अन्दर आत्मसात् कर लेती है इस द्यु के पराक्रम से तथा उर्वराशक्ति से बीज अंकुरित हो बढ़ता है और धान्यादि समस्त उद्भिज प्राप्त होते हैं।

द्यौ और पृथिवी की संधि–संहिता है। अधिलोक, अधिज्योतिष, अधिविध, अधिप्रज्ञ और अध्यात्म ये ही पाँच अधिकरण हैं ये पाँच महासंहिताएँ कहलाती हैं।[1]

अधिलोक दर्शन के वर्णन में कहा गया है – संहिता का प्रथमवर्ण पृथिवी है, अन्तिम वर्ण द्युलोक, मध्यभाग आकाश है और वायु अन्धान अर्थात् द्यु और पृथिवी का परस्पर सम्बन्ध करने वाला है – यह अधिलोक दर्शन कहा गया है।

अधिज्योतिष दर्शन में संहिता का प्रथम वर्ण अग्नि है, अन्तिम वर्ण द्युलोक है, मध्यभाग जल और विद्युत् सन्धान है।

अधिविध दर्शन में संहिता का प्रथम वर्ण आचार्य है। अन्तिम वर्ण शिष्य है, विद्या सन्धि है और प्रवचन अर्थात् प्रश्नोत्तर रूप से निरूपण करना सन्धान है। यह विद्या सम्बन्धी दर्शन कहा गया है।

अध्यात्म दर्शन में संहिता का प्रथम वर्ण नीचे का हनु (नीचे के होठ से ढोडी तक का भाग है) अन्तिम वर्ण ऊपर का हनु (ऊपर के होंठ से नासिका तक का भाग है) है, वाणी सन्धि है और जिह्वा सन्धान है।

अधिप्रज्ञ दर्शन में संहिता का प्रथम वर्ण माता है, अन्तिम वर्ण पिता है, प्रजा (सन्तान) सन्धि है और प्रजनन सन्धान है।

इस प्रकार ये महासंहिताएँ कही जाती हैं। संहिता शब्द का जो चमत्कारिक गतिपरक अर्थ है वह अधिप्रज्ञ और अधिलोक में भी ग्रहण किया जा सकता है।

'संहिता' शब्द 'सम्' उपसर्गपूर्वक 'धा' धातु से 'क्त' तथा टाप् प्रत्यय लगाकर निष्पन्न हुआ है। इसका अर्थ है एकत्र रखा हुआ अर्थात् वर्णों अथवा पदों इत्यादि का मेल। भिन्न–भिन्न वर्णों के मिलने पर ही शब्द बनते हैं, उनमें जब एक दूसरे वर्ण से योग होता है तो उन पूर्वोत्तर वर्णों के योग को सन्धि कहते हैं और जिस शब्दोच्चारण सम्बन्धी प्रयत्न के योग से सन्धि होती है, उसे सन्धान कहा जाता है। प्रातिशाख्य–ग्रन्थों में 'संहिता' शब्द बहुत बार वर्ण, अक्षर, पद इत्यादि के सन्निकर्ष को बतलाने के लिए प्रयुक्त हुआ है।

भारतीय साहित्य में 'संहिता' शब्द का सर्वप्रथम प्रयोग ऋग्वेद में ''मिला हुआ'' अर्थ में किया गया है।[2] तै. स. में भी 'संहिता' शब्द का प्रयोग किया गया है।[3] यहाँ संहिता का अर्थ दुआ मेल से बनी हुई।

ऐ. आ. के संहितोपनिषद् नामक तृतीय आरण्यक में 'संहिता' के स्वरूप का विषय प्राप्त होता है। इसके संहितोपनिषद् के आरम्भ में ''पृथिवीपूर्वरूपं द्यौरुत्तररूपम् है, इसमें पूर्वरूप से पूर्ववर्त्ती अक्षर विवक्षित है, उत्तररूप से परवर्त्ती अक्षर विवक्षित है। पूर्वरूप और उत्तररूप के मध्य में जो अवकाश है वह 'संहिता' शब्द से विवक्षित है।[4] जिसके द्वारा व्यक्ति संधि का सम्पादन करता है, स्वर और अस्वर विवेक करता है तथा मात्रा और अमात्रा का विभाग करता है।[5]

आचार्य यास्क ने निरूक्त में 'संहिता' का लक्षण करते हुए कहा है कि वर्णों का अत्यधिक सामीप्य 'संहिता' कहलाता है।[6]

प्रातिशाख्यों में जो संहिता पद का विवेचन हुआ है। ऋग्वेद–संहिता का अर्थ तैत्तिरीयोपनिषद् के अनुरूप अर्थ हुआ वेद आचार्य है, वेद को जानने को उत्सुक मनुष्य शिष्य है तथा वेद के और वेद जानने के अधिकारी के बीच ज्ञान का जो तारतम्यता है जो विद्या की प्राप्ति हो रही है वही संहिता हुयी जो हमें वेद से जोड़ रही है अर्थात् ज्ञान की जो अक्षुण्ण धारा प्रवाहित हो रही है वह संहिता कहलाती है। इस ऋग्वेद संहिता के अर्थ के अनुसार ''ऋच्'' स्तुतौ धातु में 'क्विप्' प्रत्यय करके ''अन्येऽभ्योऽपि दृश्यते' से घटित करके ऋक् शब्द की व्युत्पत्ति होती है जिसका अर्थ स्तुतिपरक वाणी[7] है।

अन्तेवासी और आचार्य के मध्य चारों पुरूषार्थों से सम्बन्धित सत्तात्मक ज्ञान

विषयक वाणी अर्थात् सामान्य भाषा में ऋग्वेद ज्ञानकाण्ड विषयक ग्रन्थ है।

वेदों में द्यौ लोक और पृथिवी को क्रमशः हमारे पिता और माता वर्णित किया गया है। इस प्रकार ये परस्पर पति–पत्नी हैं। ऐतरेय ब्राह्मण[8] में इनके विवाह का वर्णन मिलता है। पृथिवीस्थ जड़ पदार्थ में संहिता के क्रम में द्युलोकस्थ वायु, जल, ऊर्जा, प्रकाश, धूम आदि का पृथ्वी में सन्धान होता है। द्यौ लोक पृथिवी पर सूर्य के रश्मियों का और वृष्टि जल का सेचन करता है। पृथिवी द्वारा सूर्य की परिक्रमा करने से ऋतुओं का आवागमन होता है एवं द्यावापृथिवी के संसर्ग और सामञ्जस्य से ही औषधि, वनस्पति, धन–धान्य, स्वर्णरजत आदि की सृष्टि होती है। कहा गया है–

सबमें विद्यमान सामंजस्य–युक्त कर्मों वाले हमारे पिता–माता तुल्य द्यौ लोक और पृथिवी हमारे अन्न रस और प्राण को सींचे। मिलकर एक–दूसरे का उपकार करते हुए सबका कल्याण करने वाले द्यावापृथिवी हमारे लिए सेवनीय पदार्थों को, बल को तथा धन को मिलकर प्रदान करें।[9]

इस प्रकार द्यावापृथिवी का विवाह एवं पारस्परिक सम्पर्क होने से हमें सर्वविध धन–धान्यबल प्राण आदि प्राप्त होते हैं।

"**पृथिवीपूर्वरूपं द्यौरुत्तररूपम्**" इस संहिता पद पर विचार करें तो पृथिवी रूपा पत्नी को पूर्वरूप समझा गया है तात्पर्य यह कि देवयज्ञ में पत्नी को पति (द्यौ) के दक्षिण स्थान दिया गया है साथ ही दक्षिण स्थान से यह ध्वनित होता है कि पुरूषार्थ में वह अनुकूल (दक्षिण) रहे।[10]

यजुर्वेद के 37वें अध्याय के मन्त्र संख्या 12 में इसी अभिप्राय को व्यक्त करते हुए कहा गया है।

"**पुत्रवती दक्षिणत इन्द्रस्थाधिपत्ये प्रजाम्मे दाः।**"[11]

जिसका विनियोग वैवाहिक संस्कार में हुआ करता है पति यह मन्त्र पत्नी को सम्बोधित करते हुए करता है–

"**पृथिवीपूर्वरूपं द्यौरुत्तररूपम्**"

साथ ही पति अपने को स्त्रीवाची द्यौ इस पद से अभिज्ञात करता है, यह मेरे अनुसार रहस्य की बात है जिसका रहस्योद्घाटन सुधिजनों से अपेक्षित है।

## सन्दर्भग्रन्थ


1. तैतिरीयोपनिषद् - प्रथमवल्ली तृतीय अनुवाक अथातः संहिताया उपनिषदं व्याख्यास्थायः। पञ्चस्वधिकरणेषु। अधिलोकमधिज्योतिमधिविद्यमधि प्रजमध्यात्मम्। ता महासंहिता इच्याचक्षणे अथाधिलोकम्। पृथिवीपूर्वरूपम्। द्यौरुत्तररूपम् आकाशः संधिः। वायुः संधानम्। इत्यधिलोकम् 1-4।।

2. ऋग्वेदः - 11.17.8.6 यच्च्यावयथ विद्युरेव संहितम्

3. तै. स. - 1.5.6.2 संहिताऽसिविश्वरुपीरा

4. ऐ.आ. - 3.1.5 पूर्वमक्षरं ...... संहितेति।।

5. ऐ.आ. - 3.1.5 अथवयं ....... विजानाति येन।

6. त्रि. - 1.6 परः संन्निकर्षं संहिता। पद प्रकृतिः संहिता पदप्रकृतीनि, सर्वचरणानां पार्षदानि।।

7. निघ. 1.11 ऋक् वाङ्नाम। नि.108 ऋक अर्चनी।

8. ऐ. ब्रा. 4.27.5.6

9. ऋग्वेद 6.70.6

10. नि. 3.17 नार्य्यः यज्ञनाम्।

11. यजुः - 37-12

अनाधृष्टा पुरस्तादग्नेराधिपत्ये आयुर्मेदाः।<br>
पुत्रवती दक्षिणत इन्द्रस्थाधिपत्ये प्रजाम्भे दाः<br>
सुषदा पश्चात् देवस्थ सवितुराधित्ये चक्षुमेदाः<br>
आश्रतिरुप्तरतो धातुराधिपत्ये रायरपोषणभेदाः<br>
विधृतिरूपरिष्टाद् वृहस्थतेराधित्ये ओजो भेदाः।<br>
विश्वाभ्यो मा नाष्ट्रय्यस्पाहिमनोरश्वासि।।



**तोषी**<br>
संस्कृत विभाग<br>
वनस्थली विद्यापीठ<br>
राजस्थान

# गुरुशब्दविमर्श

**नागानन्द**

संस्कृत व्याकरण के अनुसार 'गिरति अज्ञानम्' अथवा 'गृणाति उपदिशति धर्मं यः स' –इस विग्रह में 'गृ गिरणे' धातु से अथवा 'गृ शब्दे' धातु से कर्त्ता में अथवा 'गीर्य्यते स्तूयते यः स' की दृष्टि से कर्म में 'कु' प्रत्यय करने पर 'गुरु' शब्द निष्पन्न होता है। इसका जितना लघु स्वरूप है (अर्थात् दो ही वर्ण हैं, दोनों लघु हैं) उतना ही व्यापक अर्थ। हो भी क्यों नहीं, आखिर यह 'गुरु' शब्द संस्कृत के दो–दो लिङ्गों में प्रयुक्त जो होता है। पुलिंग के 'गुरुरूपदिशति'–इस प्रयोग में और 'गुरुदायित्वम्' के नपुंसक प्रयोग में। रामायण (2/76/2) के "गतो दशरथः स्वर्गं यो नो गुरुतरो गुरुः"–प्रयोग में भी गुरु का औत्कर्ष्य ही प्रकट होता है। वैसे गुरु शब्द की निष्पत्ति पाँच अलग–अलग धातुओं से होती है, जो कि क्रमशः दो भ्वादिपरस्मैपदी, तुदादिपरस्मैपदी, क्रयादिपरस्मैपदी तथा तुरादादि आत्मनेपदी धातु है। जैसे–अष्टाध्यायी की धातु संख्या–574–गुर्वी उद्यमने, 927 –गृ सचने, 1411–गृ निगरणे, 1499 –गृ शब्दे तथा 170 –गृ विज्ञाने। जब कि "कृग्रोरूच्चे" (1/24) इस उणादि सूत्र के द्वारा गृ धातु से कु (उत् अन्तादेश) प्रत्यय करने पर भी गुरू शब्द की निष्पत्ति मानी गयी है।

'गुरु' शब्द भले ही अध्यापक के अर्थ में आज रूढ़ हो गया हो, परन्तु भारतीय संस्कृति में इसका बहुत अर्थों में व्यवहार देखा जाता है। अर्थात् संस्कृत के विभिन्न ग्रन्थों में इसका अर्थ विभिन्न रूपों में मिलता है। कहीं आचार्य–उपाध्याय, तो कहीं पिता, श्रेष्ठ और भी कई अर्थो में गुरु शब्द का प्रयोग होता है।

हमारे पूर्वजों के मत में कहा गया है–'धर्मं धनं च धान्यं च गुरोर्वचनमौषधम्। सुगृहीतञ्च कर्त्तव्यम् अन्यथा तु न जीवति।।'

अर्थात् धर्म, धन, धान्य, गुरू का वचन और औषध इन पाँचों का समुचित प्रकार

से ही अनुष्ठान होना चाहिये, अर्थात् उचितरीत्या ही ग्रहण करना चाहिये। किसी आडम्बर या स्वेच्छा से नहीं, अन्यथा भयङ्कर विपरिणाम हो जाता है। वस्तुतः धर्म उचित प्रकार से ही अनुष्ठेय होता है, आत्महितार्थ और लोकहितार्थ ही। आडम्बर या परधर्मद्वेष से धर्म अनुष्ठेय नहीं है। इसी प्रकार धन का उपयोग यदि समाज और राष्ट्र के हितार्थ किया जाय प्राणरक्षा के लिए किया जाय तो वह सुधन हो जाता है। विलास और परपीड़न के निमित्त किया गया धनोपयोग कुधन ही कहलायेगा। धान्य भी, सुपोषित परिशुद्ध और परिमित ही भोक्तव्य है, न कि पूतिपर्युषित, उच्छिष्ट या अपरिमित। औषध का सेवन भी वैद्य द्वारा निर्दिष्ट मात्र में ही लेना चाहिये, निर्दिष्ट समय पर ही ग्रहण करना चाहिये, तभी वह औषध, दवा बनती है अन्यथा विषवत् अपकारी हो जाती है। इसी तरह गुरु का उपदेश या गुरुवाणी, गुरु द्वारा प्रदत्त शिक्षा को भी युक्तायुक्तचिन्तनधिया सुविमृष्टतया ही ग्रहण करनी चाहिये न कि अन्यथा अर्थपरिकल्पना के द्वारा अथवा विपर्यास से व्याख्या करके। क्योंकि ये गुरु कोई सामान्य व्यक्ति थोड़े हैं, ये तो वेदविहित शास्त्रसम्मत तर्कयुक्त वाणी के प्रयोक्ता हैं, सब कुछ जानते व देखते हैं–

**''वेदशास्त्राविरोधेन तर्केण व्याहरन् वचः। स गुरुः सर्वदर्शी स्यान्न सामान्यगुरुर्गुरुः॥''**

यह 'गुरु' देवताओं के आचार्य बृहस्पति को भी कहते है, जैसा कि कोषकार अमरसिंह ने कहा है–''**वृहस्पतिसुराचार्यो गीष्पतिर्धिषणो गुरुः**'' (अमरकोश – 1/3/24)। बस इतने से ही उन्हें सन्तोष नहीं हुआ, उन्होंने तो अपने गुरु की श्रद्धा में इतने लीन हो गये कि ''अथ स्यान्निषेकादिकृद्गुरुः'' (2.7.7) 'गुरुर्गोपतिपित्रादौ'' (3.3.162) आदि तक कह डाला। चाणक्य के अनुसार स्त्रियों का एक मात्र गुरू पति होता है– ''पतिरेको गुरुः स्त्रीणाम्।'' परन्तु यह केवल पत्नी के लिए सर्वसाधारण के लिए 'गुरु गम्भीर' अर्थ रखता है। जिसका विवेचन आगे करेंगे।

भारतीय संस्कृति में गुरु का बहुत महत्त्व है, जो शब्द विद्यादाता के लिए प्रयुक्त होता है। उसी के समान श्रेष्ठ और पूज्य को भी सम्मान देने के लिए गुरु पद इन लोगों के हेतु भी व्यवहृत होता है। हमारी संस्कृति में जन्म देनेवाला उपनयन संस्कार करने वाला, विद्या देने वाला, अन्नदाता तथा भय से त्राण देलाने वाला ये पाँच गुरु कहलाते हैं–

**''जनिता चोपनेता च यस्तु विद्यां प्रयच्छति।**
**अन्नदाता भयत्राता पञ्चैते गुरुवः स्मृताः॥''**

किसी के मत में इन्हें गुरु न कहकर सीधे पिता ही कह दिया गया है–"पञ्चैते पितर' स्मृताः"–इस पाठान्तर के द्वारा कुछ धर्माचार्य पाँच नहीं, सात पिता बताते हैं उनमें भी गुरू परिगणित हैं–

**"कन्यावाताऽन्नदाता च ज्ञानदाताऽभयप्रदः।**

**जन्मदो मन्त्रदो ज्येष्ठभ्राता च पितरः स्मृताः॥"**

जब कि विष्णुपुराण के अनुसार गुरुओं की ग्यारह संख्या मानी गयी है और उनमें ज्ञान देनेवाला प्रथम कहा गया है।

इतना ही नहीं, गुरु तो उन तीन पूज्य लोगों में भी गिने जाते हैं जिनकी पूजा–प्रतिष्ठा और सत्कार प्रिय कहे गये हैं और जिनकी सेवा करने से मनुष्य इस देह में उत्तम भोग करते हुए पुण्य और यश का भागी तो बनता ही है, बल्कि परलोक में भी उत्तम गति को प्राप्त करता है–

**"मातृपितृगुरुणाञ्च पूजा बहुमता मम। इहलोके नरो भोगान् यशश्च महदश्नुते॥"**

यह सत्य है कि माता–पिता भी गुरू कहलाते हैं, व्यवहार के गुरु–"गुरुर्बन्धुरबन्धूनां गुरुश्चक्षुरचक्षुषाम्। गुरुः पिता च माता च सर्वेषां न्यायवर्त्तिनाम्।।"

किन्तु कुछ आचार्य माता को ही सर्वश्रेष्ठ और प्रथम गुरु मानते हैं, उनमे मत में– **"गुरुत्वेनाभिभवति नास्ति मातृसमो गुरुः॥"**

हो भी क्यों नहीं, आखिर वह दश महीनों तक अपने गर्भ में रख कर शिशु के अनुकूल ही आहार विहार जो करती है। उसके जीवन की प्रथम बोली वही तो सिखाती है। तभी भगवान् मनु ने कहा–"**उपाध्यायाद्दशाचार्य आचार्याणां शतं पिता। सहस्त्रं तु पितृन् माता गौरवेणातिरिच्यते॥**"

किसी अन्य ने पिता से दशगुणा अधिक माता को महत्त्व दिया है–"पितुर्दश तु मातैका सर्वाम्बा पृथिवीपतिः।।"

अतएव माता–पिता और गुरु की सेवा ही परम तप है, उनकी आज्ञा के बिना और सब अनुष्ठान व्यर्थ है–

**"तेषा त्रयाणां शुश्रूषा परमं तप उच्यते। न तैरभ्यननुज्ञातो धर्ममन्यसमाचरेत्॥"**

इसीलिए मनु महाराज ने भी मनुस्मृति (2/227–28) में कहा है–

**''यं मातापितरौ क्लेशं सहेते सम्भवे नृणाम्।**
**न तस्य निष्कृतिः शक्या कर्त्तुं वर्षशतैरपि।।''**

''तयोर्मित्य प्रिय कुर्यात् आचार्यस्य च सर्वदा। तेष्वेव त्रिषुतुष्टेषु तपः सर्वं समाप्यते।।''

हो भी क्यों नहीं, माता – पिता और गुरु ये तीनों त्रिलोक जो है, तीन आश्रम, तीन वेद और तीन अग्नि जो हैं–

**''त एव हि त्रयो लोका एत एवाश्रमास्त्रयः।**
**एत एव त्रयो वेदा एत एव त्रयोऽग्नयः।।''** (मनु. 2/230)

इन तीनों अग्नियों में भारतीय साहित्य गुरू को आहवनीय अग्नि मानता है।

अतः यह कहा गया है कि गुरुसेवा से ब्रह्म लोक मिलता है, अतएव इन तीनों गुरुओं के साथ सावधान रहें–

**''ब्रह्मलोकं गुरोर्वृत्या नियमेन तरिष्यसि।**
**सम्यगेतेषु वर्त्तस्व त्रिषुलोकेषु भारत।।''**

वस्तुतः ये ही तीनों त्रिलोक हैं। 'भूर्भुवः स्व' को किसने देखा हैं? ये तो दृश्यमान हैं। कौन ऐसा व्यक्ति होगा जो प्रत्यक्ष को छोड़ परोक्ष को स्वीकार करेगा? जैसा कि (मनु. 2/233) कहा गया है–

**''इमं लोक मातृभक्त्या तु मध्यमम्। गुरूशुश्रूषयात्वेव ब्रह्मलोकं समश्नुते।।''**

गुरू सत्य का उपदेश करता हुआ विद्यारूपी अमृत पिलाता है, अतः माता–पिता जानकर उनका कभी अनादर नहीं करना चाहिये। प्रश्नोपनिषद् भी कहती है कि–''त्वं हि नः पिता योऽस्माकम अविद्यायाः परं पार तारयसि।'' (3/8)। गुरु माता–पिता ही नहीं, परमेश्वर के समान है। परमेश्वर और गुरु दोनों एक दूसरे में बसते हैं और दोनों में कुछ भी भिन्नता नहीं हैं, बल्कि गुरु में ही कुछ वैशिष्ट्य है और वह है उनके द्वारा ज्ञान की प्राप्ति। इसी बात को कविवर सुन्दरदासजी यों कहते हैं कि–

**परमेश्वर अरू परमगुरु दोनू एक समान। सुन्दर कहत विशेष यह गुरूतें पावे ज्ञान।।**
**परमेश्वर में गुरू बसे परमेश्वर गुरु मांहि। सुन्दर दोऊ परस्पर भिन्न भाव कछु नाहिं।।**

गुरू के साथ कभी हठ नहीं करना चाहिए, यदि गुरु क्रोध भी करें तब भी स्वयं नम्र होकर उन्हें प्रसन्न ही रखना चाहियें।

जो गुरु से थोड़ी सी विद्या भी पाकर उन्हें आदर नहीं देता, उसे भ्रूण हत्या से भी अधिक पाप लगता है। शास्त्रकारों ने कहा है–

**''विद्यां श्रुत्वा गुरूं येनाद्रियन्ते प्रत्यासन्ना मनसा कर्मणा वा।**

**तेषां पापं भ्रूणहत्या विशिष्टं नान्यस्तेभ्यंः पापकृदस्ति लोके।।''**

वे वही गुरु हैं, जिनके सम्बन्ध में बृहज्जावालोपनिषद् (6/12) कहती है–''स गुरुः सर्वेषां मन्त्रोपदेष्टा भवति।'' साथ ही मनुस्मृति में भी कहा गया है कि–**''अल्पं वा बहु वा यस्य श्रुतस्योपकरोति यः। तमपीह गुरुं विद्याच्छ्रुतोपक्रियया सह।।''** (2/149)

गुरु केवल वे ही नहीं, जिनसे समग्र शास्त्र पढ़ा जाय, बल्कि गुरु वे भी हैं, जिनसे एक अक्षर का भी ज्ञान मिला हो। आपके भ्रम या मति में उस एक अक्षर से भी यदि सुमार्ग प्राप्त हुआ हो, तो उस एक अक्षर का दाता गुरु कहलाता है।

**''एकमेवाक्षरं यस्तु गुरुः शिष्यं प्रबोधयेत्। पृथिव्यां नास्ति तद् द्रव्यं यद्दत्वा चानृणी भवेत्।।''**

यही एक अक्षर अज्ञान का बिन्दु होता है, बिन्दु की क्यों, सागर कह लीजिए। सभा–सम्मेलनों में एक अक्षर भी गलत होने से समग्र समाज में ऐसी अप्रतिष्ठा बन जाती है, जिसे सुधनरे–सुधारने में वर्षों लग जाते हैं। अतः यह एक ऐसा अन्धकार, अज्ञान और दोष है, जिसका निवारण नितान्त आवश्यक है। और यह निवारण गुरु ही कर सकता है, बस केवल गुरु। अतः कहा गया है–''गु शब्दस्त्वन्धकारः स्यात् रुशब्दस्तन्निरोधकः अन्धकारनिरोधित्वाद् गुरुरित्यभिधीयते।।'' (अद्वैतारण्यकोष)

वस्तुतः ''गुरु बिनु ज्ञान कहाँ ते लाऊँ?'' क्योंकि–**''जाको गुरु! मुखि आप बुझायी। ताके हिरदै रह्या समायी।।''**

तभी तो गुरु प्रदत्त ज्ञान को प्रसाद मानकर किसी न कहा हे–**''गुरु परसादी पाइआ जाई। हरि सिउ चित्त लागै फिरि कालु न खाई।।''**

शास्त्रकार कहते है कि मित्रद्रोही, कृतघ्न, स्त्रीघ्न और गुरुधातियों के लिए शास्त्र में

कोई भी अशुद्धि नहीं हैं–"मित्रद्रुहः कृतघ्नस्य स्त्रीध्नस्य गुरुघातिनः। चतुर्णां वयमेतेषां निष्कृतिं नानुशुश्रुमः।।" घात का अर्थ हत्या या वध ही नहीं है, बल्कि अपमानित या उपेक्षा करना भी होता है। अतः गुरु का अपमान या उपेक्षा करने वालों की कोई भी शुद्धि किसी भी धर्मशास्त्र में नहीं हैं। यह गुरु, जैसा कि ऊपर कहा है, चाहे एक ही अक्षर को देने वाला क्यों न हो, पर श्रद्धेय, पूज्य और वन्दनीय बड़ावर है। एक अक्षर देनेवाले गुरु की भी जिसने श्रद्धा और वन्दना नहीं की, वह तो चाण्डाल ही चाण्डाल है–

**"एकाक्षरप्रदातारं गुरुं यो नाऽभिवन्द्यते। पशुयोनिं शमं प्राप्यं चाण्डालमधिगच्छति।।"**

गुरू न केवल शिष्य के, उनके बच्चों के, पत्नी के ही पूज्य हैं, अभिनन्दनीय हैं, बल्कि शिष्य के माता–पिता के भी पूजनीय कहलाते हैं–**"येन प्रीणात्युपाध्यायं तेन स्याद् ब्रह्मपूजितम्। मातृतः पितृतश्चैव तस्मात्पूज्यतमो गुरुः।।"**

अतः यदि किसी ने कहा कि–"न च माता न च पिता यादृशो मन्यते गुरुः" तो अक्षरशः सही ही नहीं है। ये किसी भी तरह अवज्ञा के पात्र नहीं हैं–**"केनचिच्च त् वृत्तेन ह्यवज्ञेयो गुरुर्भवेत्।"** बल्कि गुरु तो नित्य पूजा के अधिकारी होते हैं–

**"तस्मात्पूजयितव्याश्च संविभोज्याश्च यत्नतः। गुरवोऽर्चयितव्याश्चं पुराणं धर्ममिच्छता।।"**

क्यों न हो गुरु की पूजा, उनकी वन्दना? जिस प्रकार वायुदेव लोककल्याण के लिए सर्वत्र घूमते विचरते रहतें हैं, उसी प्रकार गुरुदेव भी छात्रहितार्थ परिभ्रमण करते हैं, उन्हें पवित्र और धन्य करते रहते हैं। जैसा कि ऋग्वेद (7/56/19) में कहा गया हैं–

**इमे तुर मरूतो रामयन्ति मे सहः सहस आमनन्ति।**

**इमे शसं मनुष्यतो निपान्ति गुरुद्वेषो अररूषे दधन्ति।।**

अथर्ववेद में भी यह कहा गया है कि शिष्यों की अविद्यारूपी पाश से मुक्ति दिलाने के लिए गुरु ही अपनी दिव्यशक्ति को प्रकट करते हैं। छात्र भी परमेश्वर से यह प्रार्थना करता है कि मुझे अविद्यारूपी बन्धन में कभी मत बान्धना, मैं आपकी विविध प्रतिमाओं की भक्तिभाव से पूजा करूँगा–

**"मा नः पाशं प्रतिमुचो गुरुर्भारो लघुर्भव। मधुमिव त्वा शाले यत्र कामं भरामसि।।"** (9/3/24)

इन्हीं सबको दृष्टि में रखकर निरूक्तकार ने लिखा होगा–“गुरुः शिष्योपकर्त्ता च सत्पथस्य प्रदर्शकः।” वस्तुतः शिष्यादि परिवेष्टित आश्रमस्थित वह आचार्य ही गुरु कहलाता है, जो तात्कालिक ब्रह्मचर्याश्रम और भारतीय संस्कृति का परिचायक हो। प्रायः इसीलिए योगकुण्डल्युपनिषद् (2/10) में लिखा गया होगा–

**“शास्त्रं विनाऽपि संबद्धो गुरवोऽपि न शक्नुयुः।”**

महामति मनु के अनुसार जहाँ विप्र गुरु कहलाने के अधिकारी हैं, वही तंत्रासार के मत में ब्राह्मणविशेष। जैसा कि मनुस्मृति में कहा गया है–

**“निषेकादीनि कर्माणि यः करोति यथाविधि।**
**सम[illegible]ति चान्नेन स विप्रो गुरुरूच्चते।।”** (2/42)

यहीं तंत्रसार कहता है–

**“गकारः सिद्धिदः प्रोक्तो रेफः पापस्य दाहकः।**
**उद्धर्त्तुश्चैव संहर्त्तुं समर्थो ब्राह्मणोत्तमः।।**
**तपस्वी सत्यवादी च गृहस्थो गुरुरुच्यते।।”**

परन्तु संस्कृत काव्यों में गुरु को कहीं राजा के रूप में तो कहीं उपाध्याय के रूप में उपस्थित किया गया है। कालिदास के रघुवंश में भी–“गुरूर्नृपाणां गुरवे निवेद्या” तथा “गुर्वर्थमर्थी श्रुतपारदृश्वा” (2/68 आदि) जैसे अनेको वाक्य प्राप्त होते हैं। सम्भव है महाकवि श्रीमद्भागवत (7/32) और शतपथब्राह्मण (12/22/11) से प्रभावित रहे हों, जिसमें क्रमशः कहा गया है कि–**“सन्ति मे गुरवो राजन् बहवो बुद्ध्युपाश्रिताः तथा “सर्वैस्तोमैः पृष्टैर्गुरूभिः स्वर्ग लोकमस्पृशन्।”** अस्तु

संस्कृतवाङमय में गुरूके तीन रूप पाये जाते हैं–आचार्य, उपाध्याय और शिक्षक। इनमें आचार्य वे होते हैं जो अपने शिष्यों को वेद–वेदाङ्गादि की शिक्षा प्रदान करे। जैसा कि कहा है–

**“उपनीयतु यः शिष्यं वेदमध्यापयेद्विजः। सकल्पं सरहस्यञ्च तमाचार्यं प्रचक्षते।।”**
(मनु.–2/140) पद्मपुराण (उत्तरखण्ड–6/6/223) में भी कुछ इसी तरह कहा गया है–

**“आचार्यो वेदसम्पन्नो विष्णुभक्तो विमत्सरः।**

**मन्त्रज्ञो मन्त्रभक्तश्च सदा मन्त्रात्मकः शुचिः।”**

अथर्ववेद (11/5/8) का तो मानना ही है कि–**''आचार्यस्ततक्ष नभसी उमे इमे। उर्वी गम्भीरे पृथिवीं दिवं च॥''**

तथा – **''आचार्ये मृत्युर्वरूणः सोमः ओषधयः पयः। जीमूता आसन्त्सत्वानस्तैरिदं स्वरामृतम्॥''** (वहीं–11/5/4) इतना ही नहीं–**''आचार्य उन्नयमानो ब्रह्मचारिणं कृणते गर्भमन्तः। तं रात्रिस्तिस्त्र उदरे विभर्ति तं जातं द्रष्टुमभिसंयन्ति देवाः॥''** के वैशिष्ट्य से विभूषित विद्या विदिता साधिष्टं प्रापयतीति तस्मै हतदेवोवाचात्र ह न किञ्चन वीर्यायेति।।'' वहाँ पर और भी कई तरह के वाक्य आचार्य के वैभव को दरसाते हैं; जैसे– 'आचार्यादेव विद्या विदिता साधिष्ठं प्रापयति' 'आचार्यस्ते गतिं वक्ता' 'आचार्यः प्लावयिता आदि। जब कि अर्थान्तर होने पर भी आचार्य पद का वैशिष्ट्य इससे बढ़कर और क्या हो सकता है कि–**''आचार्यवान् पुरूषो वेद।''**

इस आचार्य शब्द की निष्पत्ति पाणिनि के 'ऋहलोर्ण्यत्' (3/1/124) सूत्र के द्वारा आङ्पूर्वक चर् धातु से ण्यत् करने पर होती है, जिसके सम्बन्ध में कोषकार कहते हैं– 'मन्त्रव्याख्याकृदाचार्यः'। (अमर)। यास्क ने भी कहा है–**''आचार्य आचारं ग्राह्यति आचितोत्यर्थान् आचिनोति बुद्धिमिति वा।''** इस प्रकार निष्पन्न आचार्य से भिन्न उपाध्याय की परिभाषा में कहा गया है।

**''एक देशन्तु वेदस्य वेदाङ्गान्यपि वा पुनः।**
**योऽध्यापयति वृत्त्यर्थमुपाध्यायः स उच्चते॥''**

जब कि शिक्षक को लेकर यह सुप्रसिद्ध उक्ति उसके लक्षण समान ही लगती है–

**शिलष्टा क्रियाकस्यचिदात्मसंस्था संक्रान्तिरन्यस्य विशेषयुक्ता।**
**यस्योभयं साधु स शिक्षकाणां धुरि प्रतिष्ठापयितव्य एव॥''**

परन्तु योगीश्वर याज्ञवल्क्य ने अपनी स्मृति में गुरू के लक्षण क्रम में जो कुछ भी कहा है, वह आचार्य और शिक्षक दोनों को अभिन्न मानने में बड़ा प्रमाण बन सकता है–

**''उपनीय गुरुः शिष्यं महाव्याहृति-पूर्वकम्।**
**वेदमध्यापयेदेनं लोचाचारांश्च शिक्षयेत्॥''** (2/1/15)

जब कि ''चरेराङि चागुरौ' वार्त्तिक में आचार्य और गुरु दोनों को महर्षि कात्यायन ने एक

ही स्वीकार किया है। इसी तरह किसी और ने गुरु, आचार्य, उपाध्याय, शिक्षक, अध्यापक आदि सभी को एक ही मानते हुए कहा है कि जिसकी उक्ति गूढ़ हो और जो गूढ़ तत्त्व का उपदेष्टा हो, वही गुरु है–"गुरूः गूढ़तरो भवति, गूढ़ रौति इति वा।" जो भी हो, भारतीय समाज इन सभी को एक ही मानता है, और आचार्य को साक्षात् ब्रह्म की मूर्ति स्वीकार करता है– "आचार्यो ब्रह्मणो मूर्ति; पिता मूर्तिः प्रजापतेः। भ्राता मरूत्पत्तेर्मूर्तिः माता साक्षात्क्षितेस्तनूः।।" तैत्तिरीयोपनिषद् (1/11/2) में भी इन्हें देवता ही माना गया है–"मातृदेवो भव। पितृदेवो भव। आचार्यदेवो भव।" आचार्य के इसी महत्व को देखकर भगवान् शंकर भगवत्पाद ने चार मठों की स्थापना कर वहाँ देश आचार्य परम्पराओं की नीवं रक्खी। जैसे–1.पूर्वाम्नाय गोवर्द्धनपीठ में वन, आरण्य– दो आचार्य परम्परा। 2. पश्चिमाम्नाय कालिकापीठ में तीर्थ, आश्रम–दो आचार्य परम्परा। 3. उत्तररम्नाय ज्योतिष्पीठ में गिरि, पर्वत, सागर–तीन एवं 4. दक्षिणाम्नाय शारदापीठ में सरस्वती, भारती, पुरी–तीन परम्पराएँ।

वराहोपनिषद् (4/32) में गुरू को शिव की कहा गया है अथवा शिव ही गुरु हैं–"शिवो गुरुः शिवो वेदः शिवः देवः शिवः प्रभुः।" महाभारत भी गुरु को शिव ही कहता है–"आदिदेवो महादेवो देवेशो देवभृद्गुरुः।" (13/149/64)। आगमकार भी कहते हैं–**"गकारः सिद्धिदः प्रोक्तो रेफः सत्त्वप्रकाशकः। उकाराच्छिवतादात्म्यं दद्यादिति गुरुः स्मृतः॥"**

और भी यथा– **"गकारः सिद्धिदः प्रोक्तः रेफः पापस्य हारकः।**
**उकारः शम्भुरित्युक्तः त्रितयात्मा गुरुः स्मृतः॥"**

इससे भिन्न "कृष्णं वन्दे जगदगुरूं" की मान्यता से ओतप्रोत महोपनिषद् ने विष्णु को ही गुरू मान लिया है, वह कहती है–**"स्फुरन्ति हि भीमाशा मृगतृष्णा सरस्वीत। अतो मां बोधयत्वाशु तत्त्वज्ञानेन वै गुरो॥"**

जबकि शब्दकलपद्रुमकार के अनुसार–**गकारः सिद्धिदः प्रोक्तो रेफः पापस्य हारकः। उकारो विष्णुरव्यक्तस्त्रितयात्मा गुरुः परः॥** में भी गुरु विष्णुरूप ही माने गये हैं।

योगकुण्डल्युपनिषद् (3/17) के अनुसार गुरू ब्रह्मदेव के समान हैं, तभी तो उसमें कहा गया है–**"गुरुवाक्यसमाभिन्ने ब्रह्मज्ञानं स्फुटीभवेत्। कर्णधारं गुरुं प्राप्यं कृत्वा सूक्ष्मे तरन्ति च॥"**

किसी ने कहा भी है–**"गुकारः प्रथमे वर्णो मयादिगुणभासकः। रुकारो द्वितीयो ब्रह्म माया भ्रान्तिविमोचकः॥"**

मुण्डकोपनिषद् भी कुछ इसी प्रकार के महत्त्व को दरसाती है–"**तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत् समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम्।**" इन सबके सार को लेकर ही मनुस्मृति ने गुरू की महिमा एक वाक्य में बता दी–"**सहस्त्रमूर्द्धा देवेन्द्रः सर्वदेवमयो गुरुः**" (17/130)। साथ ही–

**"गुरूब्रह्मा गुरूर्विष्णुः गुरूर्देवो महेश्वरः।**
**गुरुस्साक्षात्परब्रह्म तस्मै श्रीगुरवे नमः।"**

गुरु की ऐसी महिमा होने के कारण ही कहा गया होगा–

**"ध्यानमूलं गुरोर्मूर्त्तिः पूजामूलं गुरोः पदम्।**
**मन्त्रमूलं गुरोर्वाक्यं मोक्षमूलं गुरोः कृपा॥"**

इनके माहात्म्य महर्षि वाल्मीकि ने भी शबरी के मुख से क़हलवाया है कि आज मेरा जन्म सफल हो गया। क्योंकि आज तक जो मैंने गुरुओं की सेवा की है उसके ही प्रभाव से आपका दर्शन हुआ है–

**"अद्य प्राप्ता तपः सिद्धिस्तव सन्दर्शनान्मया।**
**अद्य मे सफलं जन्म गुरवश्च सुपूजिताः॥"** (अरण्यका–74/9)

यह ऐसी महिमा का ही प्रभाव है कि सम्प्रदाय बहुल अपने समाज में सम्प्रदाय श्रेष्ठ व्यक्ति को भी 'गुरू' पद वाच्य माना गया है। गुरू नानकदेव से लेकर गुरू गोविन्दसिंह पर्यन्त परम्परा के गुरू थे। आचार्य या पथ–प्रदर्शक होने पर भी सब गुरू नहीं हो सकते, गुरू में श्रेष्ठत्व और सामर्थ्य दोनों अपेक्षित होते हैं। तभी तो शिवाजी महाराज के गुरू रामदास 'समर्थगुरु' कहलाये। इनसे पहले भी अद्वैतवादी आचार्य शंकर के सामने प्रायः यही मान्यता रही होगी, तभी उन्होंने विवेकचूड़ामणि में लिख होगा–

**"सर्व-वेदान्त सिद्धान्तगोचरं तमगोचरम्।**
**गोविन्दं परमानन्दं मद्गुरुं प्रणतोऽस्म्यहम्॥"**

अस्तु।

**नागानन्द**
सुस्मिता निवास, पथुरिया
साही, पुरी, (उड़ीसा)

# श्रीमद्भगवद्गीता में योगतत्त्व का स्वरूप-विवेचन

डॉ. कौस्तुभानन्द पाण्डे

संस्कृत वाङ्मय के अन्तर्गत योगशास्त्र का अपना अद्वितीय स्थान है। वेद, उपनिषद् एवं भगवद्गीता को आधार मानकर ब्रह्मविद्या का प्रवर्तन माना जाता रहा है। शंकराचार्य, रामानुजाचार्य एवं अन्य वैष्णव वेदान्ती आचार्यो ने उक्त प्रस्थानत्रयी का मन्थन करके जीव, जगत् एवं ईश्वर तत्त्वों का विवेचन अपने-अपने सिद्धान्तों के प्रकाशन हेतु किया है। श्रुति एवं स्मृति के रूप में शास्त्रों का पर्यालोचन भारतीय धर्म, दर्शन एवं अध्यात्मविवेचन की समृद्ध परम्परा रही है। इन शास्त्रों में स्मृति के अन्तर्गत श्रीमद्भगवद्गीता का महत्त्व सर्वविदित है। भगवद्गीता लक्षश्लोकात्मक महाभारत के भीष्म पर्व के अन्तर्गत ब्रह्मविद्या में योगशास्त्र के नाम से ख्यात है। उपनिषद् के तुल्य मान्यता रखने वाला यह शास्त्र श्रीकृष्ण एवं अर्जुन के संवाद के माध्यम से लोक व्यवहार की शिक्षा प्रदान करने वाला अप्रतिम दर्शन ग्रन्थ है। प्रस्तुत लेख में श्रीमद्भगवद्गीता को योगशास्त्र के रूप में प्रसिद्ध करने का प्रयत्न किया जा रहा है।

श्रीमद्भगवद्गीता में कर्मयोग, ज्ञानयोग, एवं भक्तियोग तथा मोक्षयोग आदि की मीमांसा प्रामुख्येन प्राप्त होती है। गीतोक्त योग का अपना विशिष्ट अर्थ है। योग की व्युत्पत्ति युजिर् योगे धातु से घञ् प्रत्यय करने से होती है। जहाँ योग का आत्मा तथा परमात्मा के सम्बन्ध परक अर्थ का ग्रहण किया जाता है, वही परवर्त्ती पतञ्जलि प्रभृति योगप्रवक्ताओं ने 'योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः' के रूप में योग की समाधिपरक विवेचना प्रस्तुत की है। योगशास्त्र के प्रवर्त्तक आचार्य के रूप में हिरण्यगर्भ का नाम प्रसिद्ध है। तदनन्तर आचार्य पतञ्जलि ने योगसूत्र का निर्माण करके ऐसे चित्तवृत्तिनिरोध के उपाय के रूप में प्रस्तुत किया है। सामान्यतः योग शब्द से आसन एवं प्राणायाम को जाना जाता है। अष्टांगयोग के अन्तर्गत यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान एवं समाधि को लिया जाता है। योग में प्रमाण, विपर्यय, विकल्प, निद्रा एवं स्मृति के रूप में

पाँच चित्त की भूमियाँ भी स्वीकृत हैं। इनमें समाधि की दृष्टि से एकाग्र एवं निरूद्ध भूमियाँ उत्कृष्ट मानी गयी हैं। वृत्तिनिरोधात्मक योग सम्प्रज्ञात (सबीज) तथा असम्प्रज्ञात (निर्बीज) के रूप में द्विविध रूप में मान्य है। भगवद्गीता में ध्यानयोग के अन्तर्गत वृत्तिनिरोधात्मक योग का संकेत प्राप्त होता है। वास्तव में भगवद्गीता 'समत्वं योग उच्यते' तथा 'योगः कर्मसु कौशलम्' के रूप में योग को नवीन अर्थ प्रदान करती है। इसीलिए श्रीकृष्ण अर्जुन को कर्मयोग का उपदेश देते हुए 'तस्माद्योगी भवार्जुन' कहते हैं।

भगवद्गीता में योग का अर्थ है–लाभ, प्राप्त करना तथा लगाना। यहाँ योग कर्म, ज्ञान, भक्ति की त्रिवेणी से संवलित है। योग व्यावहारिक जीवन के विविध पक्षों का प्रकाशक है। भगवद्गीता में प्रतिपादित योग है–अनासक्तिपूर्वक कर्म का अनुष्ठान करना। आसक्तिपूर्वक कर्म करने तथा अनुकूल फल की प्राप्ति न होने में दुःख है।

वास्तव में क्षात्रोचित कर्म से विमुख हुए विवादग्रस्त अर्जुन को अष्टादश अध्यायों के अन्तर्गत युद्ध करने को तत्पर करना भगवद्गीता का सामायिक लक्ष्य था। परन्तु यह लक्ष्य मात्र अर्जुन के प्रति ही संगत न होकर सार्वकालिक एवं सार्वदेशिक बन गया है। इसीलिए यह समस्त मानवजाति के प्रति चरितार्थ होता है। 'नहि कश्चित् क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत्' अर्थात् किसी भी क्षण कर्म किये बिना प्राणी नहीं रहता है। यह मूलमंत्र भगवद्गीता के योग में विहित है। गीता व्यवहार की शिक्षा प्रदान करने वाली, समन्वयवाद की दृष्टि से परिपूर्ण ब्रह्मविद्यापरक योगशास्त्र है। यह यज्ञादि कर्मो का निषेध नहीं करता, किन्तु द्रव्ययज्ञादि की अपेक्षा ज्ञानयज्ञ को श्रेष्ठ मानता है।

भगवद्गीता का योग उसके प्रथम अध्याय से प्रारम्भ होकर अष्टादश अध्यायपर्यन्त चलता रहता है। इसीलिए यह योगशास्त्र है। यहाँ वर्णित योग के अन्तर्गत हठयोग, लययोग, कुण्डलिनीजागरण जैसे दुरूह एवं दुःसाध्य योग की चर्चा नहीं है। वहाँ तो अर्जुनविषादयोग, सांख्ययोग, कर्मयोग, ज्ञानयोग, संन्यासयोग, ध्यानयोग, ज्ञानविज्ञानयोग, अक्षरब्रह्मयोग, राजविद्याराजगुह्ययोग, विभूतियोग, विश्वरूपदर्शनयोग, भक्तियोग, क्षेत्रक्षेत्रज्ञविभाग-योग, गुणत्रयविभागयोग, पुरुषोत्तमयोग, दैवासुरसम्पद्विभागयोग, श्रद्धात्रयविभागयोग तथा मोक्षयोग का अष्टादश अध्यायों के अन्तर्गत पृथक्-पृथक् में विशद विवेचन है। उक्त रूप में योगतत्त्व का स्वरूप विवेचन प्रकृत लेख के अन्तर्गत किया जा रहा है।

तृतीय अध्याय में जो कर्मयोग के नाम से ख्यात है, स्पष्ट मत है कि ज्ञानयोग से

सांख्यों की तथा कर्मयोग से योगियों को सिद्धि मिलती है।[1] रामानुज यहाँ कहते हैं कि विषय से व्याकुल बुद्धि वालों कि लिए ही कर्म योग का अधिकार है तथा अव्याकुल बुद्धि वालों के लिए ज्ञानयोग का अधिकार है अतः इस विषय में कोई विरोध नहीं है।[2] शंकराचार्य इस विषय में कहते है कि ज्ञानयोग से आत्मा एवं अनात्मा का विवेक करने वाले ब्रह्मचर्य आश्रम से ही संन्यास को धारण किये, वेदान्त के अर्थ को जानने वाले परमहंस तथा परिव्राजक आदि ब्रह्मनिष्ठ जनों की निष्ठा कही गयी है तथा कर्मयोग से कर्म को ही प्रमुख मानने वाले व्यक्तियों की निष्ठा को कहा गया है।[3] इसी अध्याय में आता है कि किसी भी क्षण में कोई भी कर्म किये बिना नहीं रह सकता।[4] रामानुज कहते कि मैं कुछ भी नहीं कर रहा हूँ, यह जानकर भी सभी लोक प्रकृति द्वारा प्राचीन कर्मो के अनुसार प्रवृद्ध गुणों से अवश होकर कर्म करते हैं।[5] कर्म से ही जनक आदि ज्ञानी पुरुष संसिद्धि को प्राप्त हो सके। अतः कर्म करना ही श्रेयस्कर है, कर्म के बिना अभीष्ट लक्ष्य परमपुरुषार्थ मोक्ष की प्राप्ति असम्भव है।[6]

चतुर्थ अध्याय में जो ज्ञानयोग के नाम से विश्रुत है, वहाँ समस्त कर्मो की परिसमाप्ति को ज्ञान माना गया है। इस ज्ञानयज्ञ को सर्वश्रेष्ठ मानकर ज्ञान से इस पवित्र इस संसार में कोई भी वस्तु नहीं कही गयी। ज्ञान प्राप्ति हेतु श्रद्धा को आवश्यक माना गया है। ज्ञान द्वारा ही परम शान्ति को प्राप्त किया जा सकता।

पञ्चम अध्याय में संन्यासयोग की चर्चा है। संन्यास एवं कर्मयोग दोनो के ही निःश्रेयस् अर्थात् मोक्षप्रद कहा गया है। उन दोनो में कर्मसंन्यास से कर्मयोग की विशिष्टता प्रतिपादित की गयी है। रामानुज का मत है कि संन्यासयोग, ज्ञानयोग तथा कर्मयोग, ज्ञानयज्ञ सिद्ध होने पर भी निरपेक्ष रूप में दोनों मोक्षप्रदायक हैं।[7]

**यत् सांख्यैः प्राप्यते स्थानं तद्योगैरपि गम्यते।**
**एकं सांख्यं च योगं च यः पश्यति स पश्यति।।**[8]

रामानुज ने यहाँ स्पष्ट किया है कि जो आत्मावलोकन रूप फल ज्ञानयोग के द्वारा प्राप्य है, वही कर्मयोग निष्ठ के द्वारा भी प्राप्य है।[9] ईश्वर जीव के कर्तृत्वभाव या कर्मफल संयोग की सृष्टि नहीं करते, किन्तु जीव का स्वभाव ही प्रवृत्त होता है। यही कारण है कि मनुष्य कार्य करने को विवश है।[10] रामानुज स्वभाव को प्रकृतिवासना के नाम से स्पष्ट करते हैं।[11] गीता कहती है कि ज्ञानरूपी नौका में आरोहण करके-पाप रूपी समुद्र से पार

पाया जा सकता है। ज्ञानाग्नि ही सभी कर्मो को भस्मसात् करती है।[12] ज्ञान से पवित्र इस संसार में कुछ भी नहीं है।[13]

ध्यानयोग के विषय में भी भगवद्गीता का दृष्टिकोण स्पष्ट रहा है। बाद में पतञ्जलि आदि द्वारा जिस प्राणायामप्रत्याहारपरक योग का विवेचन किया गया, उसे भगवद्गीता से षष्ठ अध्याय में देखा जा सकता है। ज्ञानयोग में आरूढ़ होने के लिए निष्काम कर्म ही कारण है। योगारूढ़ होने पर कर्मनिवृत्ति ज्ञान की पूर्णता की साधक है। जब सभी प्रकार के संकल्प का संन्यास लेकर साधक इन्द्रिय अर्थो में आसक्त नहीं होते तो उन्हें योगारूढ़ अथवा ज्ञानयोग में प्रतिष्ठित माना जाता है।[15] ज्ञान तथा विज्ञान से जिसकी आत्मा तृप्त हो चुकी है, जो निर्विकार एवं इन्द्रिजयी है, उनके लिए मृत्तिका, प्रस्तर एवं स्वर्ण में समदृष्टि सिद्ध हो जाती है, वहीं योगी आत्मनिष्ठ है।[15] योग के इस सन्दर्भ में ध्यानयोग की विशेष विधि का प्रतिपादन भी किया गया है। पवित्र स्थान में स्थिर भाव से न अधिक ऊँचे तथा न नीचे कुश, तृण बिछाकर उस पर व्याघ्रचर्म तथा ऊपर वस्त्र द्वारा आसन स्थाापित करके चित्त तथा अन्तरिन्द्रिय मन तथा बाह्य इन्द्रियों को संयमित करके, मन को एकाग्र करके आत्मविशुद्धि हेतु आसन में स्थित होकर योग का अभ्यास करना चाहिए। शरीर, मस्तक एवं कण्ठ को सीधा रखकर अचल भाव से नासिकाग्र को देखते हुए चारों ओर न देखकर प्रसन्नचित्त एवं भयरहित होकर, ब्रह्मचर्य धारण करके, मन को संयमित करके, मुझ परमात्मा में चित्त को लगाकर समाहित भाव से अवस्थित रहे।[16] इत्यादि रूप में ध्यान की विधि द्वारा योग की सिद्धि मानी गयी है। गीता के अनुसार ज्ञान की दिशायें हैं–

**सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि।**

**ईक्षते योग युक्तात्मा सर्वत्र समदर्शिनः।।[17]**

प्रथम दृष्टि है कि सभी भूतों (प्राणियों) में आत्मा का दर्शन तथा दूसरी दृष्टि में, आत्मा में सब भूतों का दर्शन। ये दोनो ही दिशायें पूरक हैं। विश्वरूपदर्शन में आत्मा में सभी भूतों का दर्शन स्पष्ट हुआ है। ऐसा योगी समदर्शन कहा जाता है। इसी अध्याय में श्रीकृष्ण अर्जुन को योगारूढ़ होने का उपदेश देते हैं–

**तपस्विभ्योऽधिको योगी ज्ञानिभ्योऽपि मतोऽधिकः।**

**कर्मिभ्यश्चाधिको योगी तस्माद् योगी भवार्जुन।।[18]**

योगी व्यक्ति तपस्वियों, ज्ञानियों तथा कर्म करने वाले सभी से श्रेष्ठ है। अतः हे अर्जुन तुम योगी बनो। जो श्रद्धायुक्त होकर मन को मुझमें लगा लेता है तथा मुझे ध्यान में रखता है, वह योगियों में भी श्रेष्ठतम है।[19]

ज्ञान विज्ञानयोग के अन्तर्गत यह प्रतिपादित किया गया है कि ज्ञान एवं विज्ञान के विकास के लिए भी योग का अवलम्बन आवश्यक है। अनेकत्र 'ज्ञानी' शब्द का प्रयोग ज्ञानमार्ग के साधक के लिए ही प्रोक्त है। गीता का वचन है–

**तेषां ज्ञानी नित्युक्त एकभक्तिर्विशिष्यते।**

**प्रियो हि ज्ञानिनोऽत्यर्थमहं स च मम प्रियः।।[20]**

रामानुज इस सन्दर्भ में कहते हैं कि ज्ञानी का ईश्वर से नित्य योग रहता है, अन्य लोगों का योग प्रयत्नपूर्वक सिद्ध होता है।[21] श्रीकृष्ण स्वयं कहते हैं कि आर्त्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी एवं ज्ञानी मेरा भजन करते हैं, उनमें ज्ञानी ही श्रेष्ठतम है।

अक्षरब्रह्मयोग नामक अष्टम अध्याय का अपना विशेष महत्त्व है। इस अध्याय में ब्रह्मतत्त्व ब्रह्मोपासना तथा ईश्वर के चिन्तन पर बल दिया गया है। अन्तकाल में भगवान् को स्मरण करके ही मोक्ष मिलता है, इस तथ्य का दिव्य उपदेश इस अध्याय की विशेषता है। 'मामनुस्मर युध्य च' मेरा स्मरण करो तथा युद्ध करो, इस भाव से अक्षरतत्त्व ब्रह्म का प्रतिपादन करके पापादि से रहित हुआ जा सकता है। प्रयाण अर्थात् मृत्युकाल में चित्त से भक्तिपूर्वक योगबल के द्वारा दोनों भौहों के मध्य में प्राण को उत्तम रूप से धारण करके ध्यान करने वाला दिव्य परमपुरुष को प्राप्त करता है।[22] सभी इन्द्रियों के द्वारों को भ्रूमध्य में धारण करके आत्मसमाधिरूप योग में अक्षरब्रह्म की साधना सिद्ध होती है। गीता 'ओम्' इस एकाक्षर ब्रह्म का ध्यान करके शरीरत्यागपूर्वक मोक्ष की सिद्धि मानती है–

**ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन् मामनुस्मरन्।**

**यः प्रयाति त्यजन् देहं स याति परमां गतिम्।।[23]**

ज्ञानमार्ग एवं कर्ममार्ग का उपदेश श्रेयःमार्ग एवं प्रेयःमार्ग के रूप में उपनिषद् में भी मिलता है।[24] गीता का मत है कि दोनों मार्गो का ज्ञान होने पर योगी मोह से परे हो जाता है, अर्थात् संसार को प्राप्त कराने वाले कर्म उसे लिप्त नहीं करते, वह मोक्षप्रापक मार्ग का

अवलम्बन करके ईश्वरनिष्ठ हो जाता है। इसलिए हे अर्जुन! तुम सदा योगयुक्त बने रहो।[25] वेद, यज्ञ, तप, दानादि कर्मो से जो पुण्यफल वाला शास्त्रोपदेश दिया गया है, योगी उन सबका अतिक्रमण करता हुआ परमस्थान को प्राप्त होता है–

**वेदेषु यज्ञेषु तपःसु चैव, दानेषु यत् पुण्यफलं प्रदिष्टम्।**

**अत्येति तत्सर्वमिदं विदित्वा, योगी परं स्थानमुपैति दिव्यम्॥[26]**

राजविद्याराजगुह्ययोग के अन्तर्गत ईश्वरीय योग के सामर्थ्य, भगवान् के भक्तों हेतु, दैवी सम्पत्ति से युक्त एवं आसुरी सम्पत्ति से युक्त अभक्त, ईश्वर का विश्वानुगतभाव, योगक्षेम तथा शरणागति को भक्ति के उपाय के रूप में विवेचित किया गया है। गीता का मत है–

**राजविद्या राजगुह्यं पवित्रमिदमुत्तमम्।**

**प्रत्यक्षावगमं धर्म्यं सुसुखं कर्त्तुमव्ययम्॥[27]**

राजविद्या विद्याओं की राज्ञी है तथा राजगुह्य या गोपनीय ज्ञान गुह्य का राजा है। इस सन्दर्भ में श्रीकृष्ण का कथन है कि जो अनन्य रूप से उस ब्रह्म का चिन्तन करके उपासना करते हैं, उनके लिए वे योगक्षेम का वहन करते है–**अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते। तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम्।**[28] यहाँ योगक्षेम के अर्थ को स्पष्ट करते हुए रामानुज कहते हैं कि मेरी प्राप्ति रूप फल को ही योग कहते हैं तथा अपुनरावृत्ति पूर्वक मोक्ष प्राप्ति को क्षेम कहा जाता है।[29] जबकि शंकर अप्राप्त की प्राप्ति को योग कहते हैं तथा प्राप्त के रक्षण को क्षेम कहते हैं।[30] श्रीकृष्ण अर्जुन के प्रति कहते है कि जो तुम कर्म करते हो, जो आहार लेते हो, जो हवन करते हो, जो कुछ दानादि करते हो तथा जो भी तप करते हो, उसे मुझे ही अर्पित कर दो। यही गुह्ययोग है। मुझमें कर्मफल के त्याग से मुक्त होकर तुम कर्मबन्धन से भी विमुक्त होकर मुझे प्राप्त कर लोगे। अतः मुझमें मन लगाकर मेरे भक्त बनो, मेरे पूजक होकर मुझे नमस्कार करो, मेरे शरणागत बनकर अपने को मुझ में लगाओ, इस प्रकार मुझे ही प्राप्त कर लोगे। विभूतियोग में ईश्वर के विश्वानुगत होकर विश्वातीत होने का प्रतिपादन मिलता है। गीता में वचन है–

**एतां विभूतिं योगं च मम यो वेत्ति तत्त्वतः।**

**सोऽविकम्पेन योगेन युज्यते नात्र संशयः॥[31]**

अर्थात् जो मेरी इस विभूति और योग को यथार्थ रूप में जानते हैं, वे अविचलित तत्त्वज्ञान से युक्त हो जाते हैं, इसमें सन्देह नहीं है। इसी अध्याय में श्रीकृष्ण का वचन है कि मैं ही समस्त जगत् का उत्पत्तिस्थान हूँ तथा मुझसे ही सभी पदार्थ प्रकट होते हैं। श्रीकृष्ण की ब्रह्मरूपता का प्रतिपादन निम्नवत् है–

**अहं सर्वस्य प्रभवो मत्तः सर्वं प्रवर्तते।**[32]

विश्वरूपदर्शनयोग के अन्तर्गत अर्जुन को दिव्य चक्षु प्रदान करके श्रीकृष्ण ने वह सब स्वरूप प्रकट कर दिया जो चर्मचक्षुओं से द्रष्टव्य नहीं हो सकता। 'दिव्यं ददामि ते चक्षुः पश्य में योगमैश्वरम्'[33] के रूप में ईश्वरीय योग को यहाँ प्रस्तुत किया गया है। हे अर्जुन! मेरे सैकड़ो, हजारों, नानाविध दिव्य, नानावर्णो वाले रूपों के दर्शन करो तथा मेरे असाधारण योग का लाभ करो। रामानुज ने इस असाधारण योग को श्रीकृष्ण के अनन्त ज्ञानादि योग तथा अनन्तविभूतियों के रूप में स्पष्ट किया है।[34] जब श्रीकृष्ण ने विश्वदर्शनयोग का प्रदर्शन किया तो वे कहने लगे कि द्रोण, भीष्म, जयद्रथ, कर्ण अन्य सभी योद्धाओं को मार डालो, इस युद्ध में तुम शत्रुओं को नष्ट कर दोगे, क्योंकि उन्हें मैं पहले ही मान चुका हूँ, अतः युद्ध करो।[35] इस वचन से अर्जुन का विषाद नष्ट हो चुका होगा; क्योंकि उत्पत्ति एवं लय ईश्वराधीन हैं, मनुष्य तो निमित्तमात्र है।

भगवद्गीता में भक्ति के प्रतिपादन को अत्यन्त महत्त्व मिलता है। भक्तियोग नामक द्वादश अध्याय में अनन्या भक्ति का प्रतिपादन मिलता है। भगवान् के साथ ऐक्य भाव को प्राप्त होना ही भक्ति का स्वारस्य है। गीता सकाम एवं निष्काम उपासना में भेद मानती है तथा निष्काम उपासना को ग्राह्य मानती है। श्रेष्ठ योगी के विषय में वचन है–

**मय्यावेश्य मनो ये मां नित्ययुक्ता उपासते।**

**श्रद्धया परयोपेतास्ते मे युक्ततमा मता॥**[36]

मुझमें मन को निविष्ट करके जो सदा युक्त रहकर परमश्रद्धा से मेरी उपासना करते हैं, वे ही श्रेष्ठ योगी हैं। जो सभी कर्मों को मुझ में छोड़कर मत्परायण हैं, वे अनन्य योग से ध्यान करते हुए मेरी उपासना करते हैं–

**ये तु सर्वाणि कर्माणि मयि संन्यस्य मत्पराः।**

**अनन्येनैव योगेन मां ध्यायन्त उपासते॥**[37]

मुझमें ही मन लगाओ, मुझमें ही बुद्धि का निवेश करो, शरीर छोड़ने पर मुझमें ही निवास करोगे, इसमें संशय नहीं है–

**मय्येव मन आधत्स्व मयि बुद्धिं निवेशय।**

**निवसिष्यसि मय्येव अत ऊर्ध्वं न संशयः।।**[38]

गीता का भक्तियोग आर्त्त, जिज्ञासु अर्थार्थी तथा ज्ञानी सभी के लिए है। उनमें ज्ञानी भक्त भगवान् का आत्मस्वरूप ही है। इसीलिए 'ज्ञानी त्वात्मैव मतम्' 7.18, 'तेषां ज्ञानी नित्ययुक्त एक भक्तिर्विशिष्यते' 7.17 जैसे वचनों से ज्ञानी को महत्त्व प्रदान किया गया है।

क्षेत्रक्षेज्ञविभागयोग के अन्तर्गत क्षेत्र अर्थात् शरीर, क्षेत्रज्ञ अर्थात् आत्मा के भेददर्शन को मोक्ष हेतु स्वीकार किया गया है। देहात्मविवेक ही गीता के मत में मोक्ष है। युद्ध में शरीर नाश होना सिद्ध है। आत्मा को तो गीता के ही शब्दों में किसी शस्त्रादि से छिन्न नहीं किया जा सकता है, न उसे अग्नि जला सकती है, न वायु ही उसे सुखा सकती है।[39] इसीलिए गीता का उद्घोष है–

**कर्मण्येवाधिकास्ते मा फलेषु कदाचन।**

**मा कर्मफलहेतुर्भूर्मा ते संगोऽस्त्वकर्मणि।।**[40]

देह, मन, बुद्धि आदि सभी पदार्थ सृष्ट हैं। अतः अनित्य हैं, नश्वर हैं। आत्मा निर्गुण है, शरीरादि सगुण हैं। माया के गुणत्रय सत्त्व रजस् तथा तमस् से आत्मा परे है। गीता स्पष्ट कहती है–

**इदं शरीरं कौन्तेय क्षेत्रमित्यभिधीयते।**

**एतद्यो वेत्ति तं प्राहुः क्षेत्रज्ञ इति तद्विदः।।**[41]

श्वेताश्वतरोपनिषद् में भी माया को प्रकृति तथा मायावी को महेश्वर कहा गया है।[42] गीता में ही 'मयाऽध्यक्षेण प्रकृतिःसूयते सचराचरम्' 9.7 तथा

**मम योनिर्महद् ब्रह्म तस्मिन् गर्भं दधाम्यहम्।**

**सम्भवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत।।**[43]

इत्यादि के रूप में शरीरात्मभेद को सिद्ध किया गया है।

समत्व का उपदेश देते हुए वचन आता है–

**समं सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्तं परमेश्वरम्।**

**विनश्यत्स्वविनश्यन्तं यः पश्यति स पश्यति।।**[44]

जो विनाशशील भूतों में अविनाशी परमेश्वर को समान भाव से स्थित देखता है, वही वास्तव में देखता है, वही समदर्शी है। जो समान भाव से सभी प्रकार अवस्थित ईश्वर का द्रष्टा है, वही अपनी हिंसा कभी नहीं करता। इसीलिए वह परमगति अर्थात् मोक्ष को प्राप्त करता है।[45]

भगवद्गीता के गुणत्रयविभागयोग नामक अध्याय में सत्व, रजस् एवं तमस् इन तीन गुणों के स्वरूप एवं स्वभाव का विमर्श प्राप्त होता है–

**सत्त्व रजस्तम इति गुणा प्रकृतिसम्भवाः।**

**निबध्नन्ति महाबाहो देहे देहिनमव्ययम्।।**[46]

सत्त्व, रजस्, तमस् ये प्रकृति से उत्पन्न तीन गुण निर्विकार आत्मा को शरीर में निबद्ध करते हैं। गुणातीत, मान एवं अपमान में, मित्र एवं शत्रु में तुल्यबोध रखने वाला कहलाता है; वह सभी उद्यमों का परित्याग करने वाला है, इसी योग को गुणत्रययोग के रूप में गीता में उपदिष्ट समझना चाहिए–

**मानापमानयोस्तुल्यस्तुल्यो मित्रारिपक्षयोः।**

**सर्वारम्भपरित्यागी गुणातीतः स उच्यते।।**[47]

जो दुःख में परेशान नहीं होता, सुख में स्पृहा नहीं रखता, रोग, भय तथा क्रोध से रहित है, ऐसे मुनि को स्थितप्रज्ञ कहते है।

**दुःखेष्वनुद्विग्नमनाः सुखेषु विगतस्पृहः।**

**वीतरागभयक्रोधः स्थितधीर्मुनिरूच्यते।।**[48]

पुरुषोत्तम योग में पुरुषोत्तम तत्त्व के स्वरूप को प्रदर्शित किया गया है–

**यस्मात्क्षरमतीतोऽहमक्षरादपि चोत्तमः।**

**अतोऽस्मि लोके वेदे च प्रथितः पुरुषोत्तमः।।**[49]

क्योंकि मैं क्षर से अतीत हूँ तथा अक्षर से भी उत्तम हूँ, इसी कारण लोक व्यवहार एवं पुराणवेदादि में मैं पुरुषोत्तम नाम से प्रसिद्ध हूँ। पुरुषोत्तम को प्राप्त करना ही मुक्ति का स्वरूप है। इस संसार में दो प्रकार के पुरुष हैं–क्षर या विनाशशील एवं अक्षर अर्थात् अविनाशी। उनमें जीव, जगदादि क्षर हैं तथा कूटस्थ आत्मा अक्षर है–

**द्वाविमौ पुरुषौ लोके क्षरश्चाक्षर एव च।**

**क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते।।**[50]

दैवासुरसम्पद्भागयोग नामक अध्याय में प्रधान तथा दैव एवं आसुरी सम्पत्तियों का वर्णन एवं योग प्रस्तुत किया गया है। दैवी सम्पदाओं में भयराहित्य, अहंकारशून्यता आदि को स्पष्ट किया गया है। वहीं आसुरी सम्पत्तियों में दर्प, दम्भ, अभिमान, क्रोध, नैष्ठुर्य, अज्ञानादि का उल्लेख हुआ है। इनमें दैवी सम्पदा ही मोक्ष का मार्ग है तथा आसुरी सम्पत्ति संसार का मार्ग है–

**दैवी सम्पद् विमोक्षाय निबन्धायाऽऽसुरी मता।**

**मा शुचःसंपदं दैवीमभिजातोऽसि पाण्डव।।**[51]

श्रद्धात्रयविभाग के अन्तर्गत त्रिविधा श्रद्धा का विवेचन मिलता है–

**त्रिविधा भवति श्रद्धा देहिनां सा स्वभावजा।**

**सात्त्विकी राजसी चैव तामसी चेति तां शृणु।।**[52]

त्रिविध श्रद्धा के अन्तर्गत त्रैगुण्य के कारण भेद सिद्ध होता है। इसके अतिरिक्त सात्त्विकादि भेद से त्रिविध आहार, त्रिविध यज्ञ, विविध तप तथा त्रिविध दानादि का भी इसी सन्दर्भ में सुष्ठु विवेचन मिलता है।

भगवद्गीता का सारभूत एवं महत्त्वपूर्ण अष्टादश अध्याय मोक्षयोग के नाम से जाना जाता है। श्रीकृष्ण के मुख से परमपुरुषार्थ मोक्ष का लाभ इस अध्याय की विशेषता रही है। कर्मप्रवृत्ति के तीन हेतु हैं–करण इन्द्रिय, कर्म क्रिया तथा कर्त्ता–ये तीन कर्मसंग्रह या क्रिया के आधान हैं। इससे स्पष्ट होता है कि आत्मा किसी कर्म का प्रवर्त्तक अथवा आश्रय न होकर स्वयं निर्विकार है। भगवद्गीता में साररूप निर्देश हैं कि ब्रह्मभाव के भाव को जाने पर योगी प्रसन्नात्मा हो जाते हैं तथा शोक व आकांक्षा से भी परे हो जाते हैं। सभी प्राणियों

के प्रति समदर्शित्व की सिद्धि होकर ईश्वर की पराभक्ति को प्राप्ति करते है–

**ब्रह्मभूतः प्रसन्नात्मा न शोचति न कांक्षति।**

**समः सर्वेषु भूतेषु मद्भक्तिं लभते पराम् ।।[53]**

ब्रह्म का साधक ईश्वर निष्ठ होकर अपने–अपने आश्रमोचित कर्त्तव्यों का निर्वाह करता है तथा ईश्वर के अनुग्रह से ही शाश्वत अव्यय स्थान का अधिकारी बनता है। ईश्वर ही सभी प्राणियों के हृदयदेश में स्थित होकर मायाशक्ति द्वारा यन्त्रस्थित पुत्तलिका की भाँति उन्हें परिचालित करते हैं।[54] अतः उपदेश हैं कि शरीर, मन तथा वाणी से उसी ईश्वर की शरणगति प्राप्त करो, उससे ही परमशान्ति एवं नित्यस्थान प्राप्त होता है।[55] ईश्वर में ही हृदय को अर्पित करके उसके भक्त बनो, उसकी ही पूजा करो तथा उसे ही प्रणाम करो। श्रीकृष्ण कहते हैं कि मैं सत्य प्रतिज्ञा करके कहता हूँ कि मेरी कृपा से ज्ञान द्वारा मुझे पा लोगे; क्योंकि तुम मेरे अति प्रिय हो।[56] सभी प्रकार के धर्मो (कर्त्तव्याकर्त्तव्य) का त्याग करके मेरी ही शरण में आ जाओ, मैं तुम्हें कर्मबन्धन रूप समस्त पापों से मुक्त कर दूँगा, अतः तुम शोक न करो–

**सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।**

**अहं त्वां सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः।।[57]**

यह श्रीभगवान् का अन्तिम उपदेश या वाणी है, गीता का भी अन्तिम उपदेश है, यह केवल अर्जुन के लिए नहीं, विश्व के सभी मनुष्यों के लिए है।[58] अतः प्रपन्न भाव से ईश्वर को ही अपना परम हितैषी मानकर सभी कर्मो को ईश्वरार्पित करके उसकी शरण में ही मोक्षसिद्ध होता है। यही मोक्षयोग है।

उक्त रूप में प्रस्तुत विवेचन द्वारा यह प्रतिपादित करने का प्रयास किया गया है कि प्राणायाम प्रत्याहारादि के रूप में जो योग जन सामान्य में प्रचलित है, उससे भिन्न व्यापक परिप्रेक्ष्य में योग का स्वरूप भगवद्गीता में प्रस्तुत किया गया है। कर्म की कुशलता भी योग है, समत्व भी योग है तथा साथ ही कर्मयोग, ज्ञानयोग, ध्यानयोग एवं भक्तियोग का समन्वय भी गीता की व्यापक दृष्टि का परिचायक है। भगवद्गीता अनासक्ति भाव से कर्म करने का उपदेश प्रदान करती है, तो यह भी प्रतिपादित करती है कि किसी धर्म, जाति आदि के बन्धन से आत्मा परे है तथा प्रेरित कराना एकमात्र प्रासंगिक, सामयिक एवं

औपचारिक लक्ष्य होकर भी समस्त प्राणियों को अहर्निश कर्म करने की प्रेरणा गीता प्रदान करती है। तभी तो कहा गया है–

**या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी।**[59]

भगवद्गीता पर अनेकानेक टीकायें, भाष्य, शोध कार्यादि हो चुके हैं तथा भविष्य में भी होते रहेंगे क्योंकि यह मानवमात्र के लिए प्रस्तुत दर्शन है।

## सन्दर्भग्रन्थ


1. श्रीमद्भगवद्गीता, 3.3
2. तात्पर्यचन्द्रिकासहितं गीताभाष्यम्, पृ. 108
3. भगवद्गीता, शाङ्करभाष्यम्, पृ. 84
4. तात्पर्यचन्द्रिकासहितं गीताभाष्यम्, पृ. 105
5. वहीं, पृ. 105
6. भगवद्गीता, 3.20, गीताभाष्यम् पृ. 118
7. तात्पर्यचन्द्रिकासहितं गीताभाष्यम्, पृ. 181
8. भगवद्गीता, 5.5
9. गीताभाष्यम्, पृ. 183-84
10. भगवद्गीता, 5.14
11. गीताभाष्यम्, पृ. 190
12. भगवद्गीता, 4.36
13. 'नहि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते'; वहीं 4.38
14. भगवद्गीता, 6.4
15. वहीं, 6.8
16. वहीं, 6/11-14
17. वहीं, 6.29

18. वही, 6.46
19. वही, 6.47
20. वही, 7.17
21. गीताभाष्यम्, पृ.123
22. भगवद्गीता, 8/10
23. वही, 8/13
24. कठोपनिषद्, 1.2.1
25. भगवद्गीता, 8.27
26. वही, 8.28
27. वही, 9.2
28. वही, 9.22
29. गीताभाष्यम्, पृ.310
30. भगवद्गीता, शांकरभाष्यम्, पृ.238
31. भगवद्गीता, 10.7
32. वही, 10.8
33. वही, 11.8
34. गीताभाष्यम्, पृ.362
35. भगवद्गीता, 11.34
36. वही, 12.2
37. वही, 12.6
38. वही, 12.8
39. वही, 2/23-24
40. वही, 2.47
41. वही, 13.1
42. श्वेताश्वतरोपनिषद्, 4.10

43. भगवद्गीता, 14.3
44. वही, 13.27
45. वही, 13.29
46. वही, 14.5
47. वही, 14.25
48. वही, 2.56
49. वही, 15.18
50. वही, 15.16
51. वही, 16.5
52. वही, 17.2
53. वही, 18.54
54. वही, 18.61
55. वही, 18.62
56. वही, 18.63
57. वही, 18.66
58. वही, सम्पादक एवं टीकाकार, स्वामी अपूर्वानन्द, श्रीमद्भगवद्गीता, पृ.462
59. भगवद्गीता, 2.69

**डॉ. कौस्तुभानन्द पाण्डे**
उपाचार्य, संस्कृतविभाग
एस.एस. जीना परिसर,
अल्मोड़ा



# कल्प साहित्य में विविध यज्ञ

डॉ. गीताञ्जलि तिवारी

देवता को उद्दिष्ट कर द्रव्य का अग्नि में त्याग याग कहलाता है।[1] यज्ञ का शाब्दिक अर्थ है–पूजा करना अथवा यजन करना। जहाँ भिन्न–भिन्न देवताओं के लिए भिन्न–भिन्न हवियों की आहुतियाँ अग्नि में दी जाती हैं, वे ही यज्ञ अथवा याग कहलाते हैं।

महर्षि कात्यायन अपने श्रौतसूत्र में 'अथ यज्ञं व्याख्यास्यामः' इस प्रकार प्रतिज्ञा करते हुए यज्ञ की परिभाषा करते हैं–

'द्रव्य, देवता और त्याग–ये तीन यज्ञ के लक्षण हैं'

स्मार्तोल्लास नामक ग्रंथ में यज्ञीय द्रव्य का उल्लेख करते हुए कहा गया है कि– तेल, दही, दूध, सोमलता, यवागू (चावल या जौ की लपसी), भात, घी, कच्चे चावल, फल और जल – ये दस द्रव्य ही वैदिक यज्ञों में देवताओं के प्रीत्यर्थ प्रयोग में आते हैं।[2] देवता आधिदैविक शक्तियों से सम्पन्न होते हैं, जो यज्ञ को सर्वथा व्याप्त करके मंत्ररूप में अभिव्यक्त होते हैं। निरुक्तकार के अनुसार – 'जिस कामना से ऋषि जिस देवता के प्रति अपने प्रयोजन की सफलता की इच्छा करते हुए स्तुति का प्रयोग करते हैं, उसी देवता का स्वरूप वह मन्त्र होता है।[3]

इस प्रकार नाना प्रकार के अभिप्रायों के साथ ऋषि की मन्त्र – दृष्टि भी नाना प्रकार की होती हैं। मन्त्रों में जिस स्थानों पर रथ, आयुध, अश्व, इषु आदि का उल्लेख आता है, वे सब पदार्थ देवताओं के स्वरूप – भूत ही हैं। उनसे पृथक् नहीं।[4]

अतएव आपाततः पदार्थान्तर को देखकर मन्त्रों के विषय में अन्यथा सोचना ठीक नहीं। यास्काचार्य का भी यही विचार है।[5]

देवता के स्वरूप के विषय में शंकायें की जाती हैं कि वह निराकार हैं या साकार,

जड़ है या चेतन? परन्तु ये द्वन्द्वात्मक विकल्प आधिभौतिक सृष्टि में होते हैं। आधिदैविक लोक की विभूतियों के विषय में ये प्रश्न नहीं उठते। देवता वह सब कुछ हैं या कुछ नहीं हैं – जो हो, उपासक के लिए तो मन्त्ररूप में ही वे सब कुछ प्रदान करते हैं। यज्ञ एक विधान हैं, जिसके द्वारा देवताओं को तृप्तकर यजमान अपने अभिलषित आनंद को प्राप्त करता है। स्वर्गलोक की प्राप्ति यज्ञानुष्ठान का एक मुख्य उद्देश्य होता है। यह स्वर्ग है क्या?[6] जिसमें दुःख का सम्पर्क, उपभोग के पश्चात् जो दुःख ग्रस्त नहीं होता तथा इच्छामात्र से बिना प्रयत्न किये जो प्राप्त होता है, इस प्रकार का सुख स्वर्ग कहलाता है।

वेदों में असंख्य प्रकार के यज्ञों का विधान हैं, परन्तु यज्ञ मुख्यतः पाँच प्रकार के होते हैं 'अग्निहोत्र, दर्शपूर्णमास, चातुर्मास्य, पशुयाग और सोमयाग। इसके अतिरिक्त अवान्तर भेद बहुत होते हैं – जैसे सोमयाग के भेदों में अश्वमेघ, नरमेघ, एकाह और अहीन याग। दो दिन से लेकर एकादश रात्रिपर्यन्त अहीनयाग होते हैं। साथ ही त्रयोदश रात्रियों से लेकर सहस्त्र संवत्सर पर्यन्त असंख्य प्रकार के याग होते हैं, जो सत्र कहलाते हैं।

वैदिक यज्ञों में पाकयज्ञ, हविर्यज्ञ और सोमयज्ञ भेद से यज्ञों के तीन प्रकार दिखलाकर प्रत्येक के सात–सात भेद करके 21 प्रकार के यागों का उल्लेख किया गया है। वस्तुतः यज्ञयुग का काल इतना विस्तृत है कि आज हमारे सामने कोई ऐसा साधन नहीं कि उसकी गणना की चेष्टा करे। हिन्दू, शास्त्रों की दृष्टि से यह युग कोटि – कोटि वर्षों तक व्याप्त रहा है, यज्ञों के असंख्य भेद भी इस बात को प्रमाणित करते हैं। यज्ञ वैदिक धर्म का मेरूदण्ड है। अग्नि में नाना देवताओं को उद्दिष्ट कर हविष्य अथवा सोमरस का हवन यज्ञ के नाम से अभिहित किया जाता है। ब्राह्मणग्रन्थों में यज्ञ–संस्था का साम्राज्य है तथा उसके विविध अनुष्ठानों का इतना सूक्ष्म तथा विस्तृत वर्णन है कि आलोचकों को आश्चर्यचकित हो जाना पड़ता है। इस संस्था का पूर्ण विवेचन श्रौत तथा गृह्यसूत्रों की सहायता से ही हो सकता है। इसका पूर्ण–वैभव वहीं दृष्टिगोचर होता है।

गौतम के अनुसार यज्ञ 3 संस्थाओं एवं 21 भेदों वाला होता है। ये संस्थायें हैं – पाकयज्ञ, हविर्यज्ञ तथा सोमयज्ञ। पाकयज्ञ का अनुष्ठान औपासन अग्नि (लौकिक अग्नि) में करने का विधान है। इस संस्था में 7 गृह्ययाग परिगणित है जिनका विशद वर्णन गृह्यसूत्रों का विषय है। हविर्यज्ञ तथा सोमयज्ञ संस्थायें ही वैदिक यागों की विवेचिका हैं। हविर्यज्ञ में सात तथा सोमयज्ञ में सात याग परिगणित हैं। इस प्रकार 21 उपभेदों वाली

यज्ञ संस्थायें स्मार्त एवं श्रौत यज्ञ के रूप में विभक्त की गयी हैं। पाकयज्ञ ही स्मार्त एवं अन्य संस्थायें श्रौतयज्ञ हैं। श्रौतयज्ञ सुविधा की दृष्टि से हवि, पशु एवं सोम तीन भागों में विभाजित किये गये हैं।

हविर्यज्ञ – अग्न्याधान, अग्निहोत्र, दर्शपूर्णमास, आग्रयणः चातुर्मास्य।

पशुयज्ञ – निरूढपशुबन्ध, सौत्रामणि पिण्डपितृ यज्ञादिक दर्वीहोम।

अग्निष्टोम, अत्यग्निष्टोम, उक्थ्य, षोडशी, वाजपेय, अतिरात्र, आप्तोर्याम, वाजपेय, राजसूय, एकाह, अहीन, सत्र, द्वादशाह, गवामयन आदि।[7]

बाह्यरूप से देखने पर यज्ञ तो केवल किसी देवताविशेष के लिए द्रव्य का अग्नि में प्रक्षेप है, परन्तु वह विलक्षण रहस्य से संवलित है। जिस कर्म से शुद्धि देह शुद्धि, इन्द्रिय शुद्धि, अहंकार शुद्धि और चित्त शुद्धि होती है, जिस कर्म का फल स्वार्थ नहीं, परार्थ होता है, जिस कर्म से नया आवरण नहीं बनता, प्रत्युत पहले का आवरण क्षीण हो जाता है, जो मार्ग जीव को क्रमशः कल्याण के मार्ग में अग्रसर होने में सहायक होता है और अन्त में महाज्ञान तक की प्राप्ति कराता है – वही यज्ञ है। गीता के अनुसार निष्काम भाव से किया गया, फलाकांक्षा से रहित योगस्थ कर्म या स्वभावसिद्ध कर्म ही यज्ञ कहलाता है। इस यज्ञ से उत्पन्न फल की यथार्थता समझने के लिए त्याग तथा ग्रहण के सिद्धान्त को भली–भाँति समझना चाहिए। त्याग और ग्रहण – ये दोनों कर्म के अंग हैं। जो आसार होने से हेय हैं, उसका त्याग करना तथा सारवान् होने से जो उपादेय हैं, उसका ग्रहण करना – ये दोनों क्रियायें ही यज्ञ के स्वरूप की प्रतिपादिका हैं। क्रिया–कौशल से शुद्धाशुद्ध – मिश्रित पदार्थ से क्रमशः अशुद्ध अंश का त्याग तथा शुद्ध अंश की वृद्धि होती है यज्ञ के द्वारा इस रहस्य का उद्घाटन सिद्ध होता है।

बहियोग के रहस्य को समझना अन्तर्याग के रूप को समझने से सिद्ध होता है। अज्ञान को निरस्त कर ज्ञान तथा महाज्ञान की प्राप्ति करना ही यज्ञ का उद्देश्य है। अग्नि के देहाभिमान को हवन कर शुद्ध सत्व में प्रतिष्ठित होना यज्ञ का प्रधान उद्देश्य है। चैतन्य के विकास के पाँच स्तर हैं, जो कोषों से सम्बद्ध हैं। ये कोष पाँच हैं – अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय तथा आनन्दमय, जो क्रमशः उच्च से उच्चतर चैतन्य की वृद्धि के सूचक हैं। जीवन को भगवान के चरणारविन्द में अपना सर्वस्व समर्पण करना होता है।

दुःख तथा सुख, हेय तथा उपादेय, मृत्यु तथा अमृतत्त्व इन सबका समर्पण अनन्त ब्रह्माण्ड– नायक भगवान् के चरणों में करने से ही जीव का परम कल्याण सम्पन्न होता है। यज्ञ आत्म–बलिरूप है। उसके द्वारा मलिन अंश का त्याग कर शुद्ध अंश का ग्रहण किया जाता है। अन्ततः विशुद्ध सत्व में आत्मा प्रतिष्ठित होता है। यज्ञ की चरम आहुति या पूर्णाहुति ग्रहण करने की क्षमता न तो किसी लौकिक अग्नि में है, और न किसी अलौकिक अग्नि में ही, यह तो विशुद्ध अमृत है। एकमात्र ब्रह्माग्नि में – विशुद्ध चैतन्य रूप अग्नि में ही उस परम अमृत को धारण करने की क्षमता है।

यज्ञ का एक अन्य प्रयोजन भी है, और वह है जगत्–चक्र के यथावत् संचरण के लिए साधन जुटाना। सृष्टि के कार्य में यज्ञ का ही साधन आवश्यक होता है। यह एक प्रजापति ने भूतों की सृष्टि तथा यज्ञ का सर्जन एक साथ किया और देवमानवों के परस्पर साहाय्य–भाव उसी आदिकाल में स्थापित किया। इस चक्र की कड़ियाँ निम्न रूप में द्रष्टव्य हैं – संसार में जीव ही अपने स्वरूप से प्रधान है। इन जीवों की सृष्टि होती है अन्न से, अन्न उत्पन्न होता है पर्जन्य से (मेघ वृष्टि से) और पर्जन्य उत्पन्न होता है, यज्ञ से, यज्ञ उत्पन्न होता है कर्म से और कर्म उत्पन्न होता है ब्रह्म से और ब्रह्म से और ब्रह्म उत्पन्न होता है अक्षर परमेश्वर से।[९]

पारस्परिक भावना ही इस विश्वचक्र के संचरण का मूल तत्त्व है। देवता तथा मानव दोनों की परस्पर भावना से ही यह विश्व चलता है और इस भावना का मूल साधन है– यज्ञ। यज्ञ के द्वारा ही मनुष्य देवताओं का आहार प्रस्तुत करता है, जिससे वे पुष्ट होते हैं और देवता मानवों के कल्याणार्थ नाना कर्मों का सम्पादन स्वयं करते हैं। फलतः यज्ञ की आराधना करना मानव के मंगल का प्रधान पन्थ है। ईश्वर का यह मंगलमय उपदेश यज्ञ की उपादेयता का मूल मन्त्र है।[10]

अग्नि मुख्यतया दो प्रकार का होता है – स्मार्ताग्नि तथा श्रौताग्नि इनमें प्रथम अग्नि की स्थापना प्रत्येक विवाहित व्यक्ति को करना चाहिए। उस गृहाग्नि में क्रियमाण यज्ञ 'पाकयज्ञ' के नाम से अभिहित होते हैं। अन्तिम दो प्रकार की यागसंस्थाओं का सम्बन्ध श्रौताग्नि से है। अग्न्याधान करने वाला व्यक्ति ही इन यज्ञों का अधिकारी होता है। अग्नि के आधान का अधिकार पच्चीस से चालीस वर्ष के उम्र वाले सपत्नीक व्यक्ति को है तथा एक बार आधान करने पर उसे यावज्जीवन अग्नि की उपासना करते रहना अनिवार्य होता

है। श्रौत अग्नि के पाँच प्रकार हैं–

1. गार्हपत्य

2. आहवनीय

3. दक्षिणाग्नि

4. सभ्याग्नि

5. आवस्थ्याग्नि इन्हीं में नाना होमद्रव्यों के प्रक्षेप का विधान हैं।

यज्ञ में पञ्चाग्नियों में आहुतिप्रदान मुख्यतया विहित हैं। याज्ञिक दृष्टि से पञ्चाग्नियों के नाम तथा वेदी पर निर्दिष्ट स्थान इस प्रकार है – श्रौत अग्नि वह अग्नि है जिसमें श्रौत सूत्रों के द्वारा प्रतिपादित यागानुष्ठान विहित है। ये संख्या में तीन हैं – आह्वनीय, गार्हपत्य और दक्षिणाग्नि, इनकी स्थापना एक ही दिन में की जाती है। प्रत्येक अग्नि का कुण्ड भिन्न–भिन्न आकार का होता है। आह्वनीय का कुण्ड चौकोर होता है, गार्हपत्य का गोलाकार और दक्षिणाग्नि का अर्धचन्द्राकार। इनमें मुख्य अग्निकुण्ड आह्वनीय है जिसमें देवताओं के उद्देश्य से आहुति प्रदान की जाती है। गार्हपत्य अग्नि सा धारणतया हवि के पाक के लिए व्यवहृत होती है और इसमें पत्नीजन्यं होम (पत्नी – संयाज आदि) किये जाते हैं। दक्षिणाग्नि में पितृकर्म की साधारणतः व्यवस्था मान्य है। श्रौत–कर्म के लिए श्रौताग्नि की आवश्यकता होती है और स्मार्तकर्म के लिए एकमात्र गृह्याग्नि आवश्यक होती है। इस गृह्याग्नि में गृस्यसूत्रों के द्वारा विहित कर्म, जैसे–ओपासन होम आदि, का अनुष्ठान विहित होता है।

सभ्याग्नि इन पूर्वोक्त चारों अग्नियों से पृथक् पंचम अग्नि हैं। इसका श्रौतसूत्र में ही विधान है। इसे सभामण्डप में स्थापित करना पड़ता है और इसीलिए इसे सभ्य (सभा+यत्) नाम से अभिहित किया जाता है। याज्ञिकों की ये ही पञ्चाग्नियाँ होती हैं। पञ्चाग्नियों के इतर नाम भी शास्त्रों में उपलब्ध होते हैं। भागवत् में वानप्रस्थ आश्रमी को 'पञ्चतपा' नाम से अभिहित किया गया है। (ग्रीष्मे पञ्चतपा वीर वर्षास्वासारषाण् मुनिः)।[11] यहाँ पञ्चाग्नि–साधन का उल्लेख है जिसमें चारों दिशाओं में चार अग्नि (भौतिक) को तथा आकाश में सूर्य को पञ्चम अग्नि के रूप में ग्रहण किया गया है।

शतपथब्राह्मण में यज्ञ को पञ्चांग सम्पन्न कहा गया है। यज्ञ के इस पञ्चांग का निर्देश अधोलिखित रूप में समझना चाहिए।

एक आत्मा की विभिन्न विभूतियाँ ही देवता है। देवता को तीन श्रेणियों में विभक्त किया जाता है – आजानज देवता, कर्म, देवता तथा आजान देवता। इसमें आजानज देवता तथा कर्म देवता कर्मफल के भोक्ता होते हैं तथा दिव्य लोक में रहकर अपने कृतकर्म का फल–भोग करते रहते हैं। आजान देवता की स्थिति इनसे भिन्न होती है। ये देवता सृष्टि के आदिकाल में उद्भूत हुए हैं (जैसे – सूर्य, चन्द्र, वायु, इन्द्र आदि)। ये दिव्य, साकार और ऐश्वर्य सम्पन्न होते हैं, तथा सिद्ध योगियों के साथ एक समय में अनेकत्र प्रकट होने की क्षमता भी रखते हैं।[12]

आजान देवताओं को यज्ञ में आहुति में दिया जाने वाला पदार्थ द्रव्य कहलाता है। आहुति का प्राचीन वैदिक अर्थ है–आह्वान, आहुति यज्ञों में देवताओं को मन्त्रों के द्वारा बुलाया जाता था और वे प्रत्यक्ष होकर अपना भाग ग्रहण करते थे, परन्तु प्रचलित अर्थ है–द्रव्य का वह भाग जो देवतादिकों को अर्पण किया जाता है 'आहुति' कहलाता है। 'अग्निमुखा वै देवाः' के नियमानुसार अग्नि में दी गई आहुति वस्तुतः देवताओं के मुख में ही दी जाती है। याज्ञिक लोगों का सिद्धान्त है कि अग्नि में प्रविष्ट होने पर आहुति अमृत के रूप में परिणत हो जाती है और अमृतभोजी देवों के लिए वह जीवनाधार पदार्थ बन जाती है।

मन्त्र का मन्त्रत्व उसके मनन के कारण है। मन्त्र शक्तिसम्पन्न वह शब्द राशि है जिसके प्रभाव से हवि देवताओं के पास योग्य रूप में प्रस्तुत होती है। मन्त्र चैतन्यात्मक होते हैं, मीमांसा की दृष्टि में मन्त्र को देवताओं का विग्रह है।

यज्ञ के लिए आमन्त्रित तथा यज्ञ कार्य कराने में निष्णात ब्राह्मण 'ऋत्विज' कहलाता है। ये चार प्रकार के होते हैं और एक–एक वेद के साथ सम्बद्ध होकर उसकी सहायता से अपने यज्ञीय कार्य का निष्पादन करते हैं–

(क) होता – ऋग्वेद के मंत्रों के द्वारा देवताओं का यज्ञ में आह्वान करता है।

(ख) अध्वर्यु – याजुष मंत्रों के द्वारा यज्ञ में होमादि का निष्पादन करता है।

(ग) उद्गाता – साम मंत्रों का उच्चस्वर से गायन करता है।

(घ) ब्रह्मा – अथर्ववेद के साथ सम्बद्ध होने पर भी अन्य वेदों का भी ज्ञाता होता है। इस प्रकार इन चारों में प्रत्येक के सहायक तीन–तीन अन्य ऋत्विज होते हैं। महत्त्वपूर्ण

यज्ञों में षोडश ऋत्विजों का रहना अनिवार्य होता है। इनमें प्रत्येक के निर्दिष्ट कार्य पृथक्–पृथक् होते हैं।

यज्ञ के अन्त में ऋत्विजों को पारिश्रमिक के रूप में दिया गया द्रव्य 'दक्षिणा' कहलाता है। 'निर्दक्षिणो हतो यज्ञः' के अनुसार दक्षिणा देना यज्ञ की पूर्णता के लिए नितान्त आवश्यक होती है। दक्षिणा सर्वोत्तम द्रव्य से दी जाती है। इसके लिए वैदिक युग में गाय से बढ़कर पूततम पदार्थ अन्य नहीं था। इसलिए गाय की दक्षिणा में दी जाती थी। 'दक्षिणा' गो का पर्यायवाची माना जाता था।

यज्ञ की पूर्णता के लिए इन पाँचों अङ्गों की समग्रता तथा विशुद्धि आवश्यक मानी जाती थी। यदि इन अङ्गों में से किसी एक में थोड़ी भी त्रुटि हो जाती थी तो यज्ञ का अभीष्ट फल प्राप्त नहीं होता था। प्रत्येक अंग का विस्तार भी उपलब्ध होता है, जैसे–मन्त्र की उच्चारण विधि, उसका प्रकार अनुष्ठान के अवसर पर विधिवत् प्रयोग आदि। इसीलिए यज्ञ प्राचीन युग में अपने पूर्ण विस्तार तथा वैभव के साथ सम्पन्न होता था।

## सन्दर्भ-ग्रन्थ


1. द्रव्यदेवतात्यामः यागः। (का.श्रो.सू.पू. 1/2.2)
2. तेलं दधि पयः सोमो यावागुरौदनं घृतम्।
   तण्डुलाः फलमापश्च दश द्रव्याण्यकामतः।। (स्मार्त्तो.आ.श्री.1.10.19-18)
3. यत्कामः ऋषिद्यस्यां देवतायामार्थपत्यमिच्छन् स्तुतिं प्रयुक्ते। तद्देवतः स मन्त्रे भवति। (निरुक्त - 7.1.1)
4. निरुक्त - 7.1.4
5. आत्मैदैषां स्थो भवत्यात्मा अश्व आत्मायुधमात्मेषव आत्मा सर्व देवस्य।
6. यन्न दुःखेन सम्भिन्नं न च ग्रस्तमनन्तरम्।
   अभिलाषोपनीतं च तत्सुखं स्वः पदास्पदम्।।
7. गो. धर्म. सूत्र - 8.20
8. पुरुष सूक्ता, भगवद्गीता - 3.10-16


***************************************************************************

9. 'मम योनिर्महद् ब्रह्म। (गीता 14/13)

अनुयज्ञं जगत् सर्वम् यज्ञश्चासु जगत् स च। (शान्तिपर्व 26/734)

10. देवान् भावयतानेन ते देवा भावयन्तु वः।

परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ।। (गीता 3/11)

11. तत्रैव

12. एकैका देवता बहुभी रूपैरात्मानं प्रविभज्य बहुषु यागेषु युगपदङ्गतां गच्छतीति परैश्च न दृश्यते, अनार्धानादिक्रियायोगात्।। (ब्र.सू. शाङ्करभाष्य 1.3.27)

**डॉ. गीताञ्जलि तिवारी**
प्राध्यापिका
इ. वा. ग. डि., गोरखपुर



# भूमण्डलीकरण के दौर में साहित्य की सृष्टि और दृष्टि

डॉ. अर्पणा श्रीवास्तव

भारतीय लेखन एवं चिन्तन में युगधर्म का स्पन्दन हमेशा से स्पन्दित होता रहा है। हमारे साहित्य ने सदैव ही विपरीत परिस्थितियों में भी जीवन के तत्कालीन मूल्यों को समाज में सम्प्रेषित करने का प्रयास किया है। आदिकाल, भक्तिकाल, रीतिकाल, आधुनिककाल तक "वसुधैव कुटुम्बकम्" और "स्वान्तः सुखाय परिजन हिताय" जैसे सूत्र वाक्य भारतीय साहित्य और संस्कृति के मूल उद्‌गार रहे हैं। लेकिन उन परिस्थितियों और आज के जीवन के स्वरूप में बहुत अन्तर आ चुका है। आज समस्याओं का स्वरूप पूरी तरह से बदल चुका है।

आज वैश्वीकरण के साथ तेजी से बढ़ते हुए बाजारवाद में भोगवादी प्रवृत्ति को ही गौरवान्वित किया जा रहा है। भूमण्डलीकरण के परिणामस्वरूप एक ओर तो दुनियाँ सिमटती चली जा रही है। सभी देशों के लोग पास-पास आ गए हैं किन्तु दूसरी ओर संदेवनाएँ कुण्ठित होती जा रही हैं। मूल्यहीनता और अराजकता का वर्चस्व बढ़ रहा है। उदारता, विवेकशीलता का पतन हो रहा है, व्यक्ति 'निज' में बद्ध होकर रह गया है तथा राष्ट्र की अस्मिता के सामने रक्षा का प्रश्न गहराता जा रहा है।

आज स्थानीयता का अन्तर्राष्ट्रीयता के नीचे दबकर दम घुटता जा रहा है। लोग अपनी स्थानीय भाषा, संस्कृति, जीवन-शैली, वेशभूषा भूलकर 'अन्तर्राष्ट्रीय कल्चर' की ओर बढ़े चले जा रहे हैं। इलेक्ट्रानिक मीडिया और बहुराष्ट्रीय कम्पनियों ने इस मनोवृत्ति को बढ़ाने में महत्वपूर्ण भूमिका निभाई है। ऐसे में यदि यह कहा जाय कि-बाजार और मशीन के माध्यम से नई तरह की नैतिकता आई है। हम नैतिकता से अनैतिकता की तरफ जा रहे हैं। सारे मूल्यों को मूल्यहीनता स्थापित कर रही है-तो सम्भवतः गलत न होगा। साहित्यकार प्रेमचन्द ने इस बाजारवादी संस्कृति को 'महाजनी सभ्यता के रूप में देखते हुए

बहुत पहले ही इसके खतरों से समाज को आगाह किया था। मार्क्स ने भी कहा कि – आदमी का अलगाव खत्म करना होगा और इसके लिए शोषण से मुक्ति की आवश्यकता है। गाँधी जी ने कहा था (उपनिवेशवाद के सन्दर्भ में) कि–"आदमी को केन्द्र में लाना होगा। लेकिन आज की व्यवस्था में इन सिद्धान्तों से भी कुछ नया निकलता नहीं दिख रहा। बल्कि आज तो हमारा चिन्तन ही खत्म होता जा रहा है। भूमण्डलीकरण ने न केवल दुनिया की सोच को बदला बल्कि साहित्य के सामने भी चुनौतियाँ खड़ी की हैं। चौबीसो घण्टे चलने वाले टी.वी. केबल चैनलों की बाद में जहाँ विज्ञापनों के माध्यम से अपसंस्कृति परोसी जा रही है, साहित्य और संस्कृति का एक भी कवरेज नजर नहीं आता। हल्के और सस्ते किस्म के मनोरंजन की अधिकता है जिनमें रचनात्मकता की कमी खटकती है। लेकिन हमारा समाज जिन षडयंत्रों और चुनौतियों से जूझ रहा है हमारा साहित्य उसे पूरी तन्मयता के साथ अभिव्यक्त कर रहा है। कवि रामधारी सिंह 'दिनकर' ने ठीक ही लिखा है–

**कलम देश की बड़ी शक्ति है भाव जगाने वाली।**

**दिल ही नहीं दिमागों में भी आग लगाने वाली।**

भारतीय हिन्दी परिषद के 20वें अधिवेशन के सभापति डॉ. नगेन्द्र ने अपने विचार व्यक्त करते हुए कहा था कि–"साहित्यकार समाज का सामान्य अंग न होकर विशिष्ट अंग है। साहित्यकार का योगदान दो प्रकार का होता है–तात्कालिक और स्थायी। तात्कालिक योगदान में वह कारयित्री प्रतिभा का सद्यः प्रयोग करता है तथा तात्कालिक परिस्थितियों के अनुसार अपनी रचनाएँ करता है। स्थायी योगदान में उसकी रचनाएँ समाज का स्थायी रूप से मार्ग प्रशस्त करती हैं।" इस विचार दृष्टि के आलोक में कहा जा सकता है कि संचार क्रान्ति के युग में एक अभिनव सोच, लेखन एवं चिन्तन ही देश और समाज को एक नई दिशा प्रदान करेगी। अतः साहित्यकार को अपनी शुद्ध–प्रबुद्ध चेतना से समाज और विश्व में मंगल की अलख जगानी होगी। इस सन्दर्भ में प्रसाद जी की यह पंक्तियों बड़ी सार्थक लगती हैं–

**अमर्त्य वीर पुत्र हो, दृढ़ प्रतिज्ञ सोच लो।**

**प्रशस्त पुण्य पथ है–बढ़े चलो, बढ़े चलो।।**

आधुनिक कवि राजेश जोशी के शब्दों में–"कविता हमारी चेतना और अवचेतन के बीच जो छिपा हुआ–सा, ढँका–मुँदा–सा सम्बन्ध है, उसे न केवल आपस में जोड़ देती है। वह ऐसी तमाम ऐन्द्रिक चीजों को फिर से संयोजित करती है, जिनमें जीवन की धड़कन हो, ताप हो। ऐसा करते हुए वह पहेली सी लग सकती है और जादू भी। लेकिन हर हाल में प्रथमतः और अन्तिम रूप में कविता जीवन को बेहतर बनाने के लिए संघर्षरत, हर अन्याय और अत्याचार का प्रतिकार करते लड़ते हुए आदमी के पक्ष में बोला गया शब्द है। उसकी हर जद्दोजहद में हिस्सेदारी करता हुआ। इसलिए साफ है कि वह कभी तटस्थ नहीं हो।"

आज साहित्य के संबंध में अनेक विरोधी धारणाएँ सुनने को मिलती हैं। कभी कहा जाता है कि–"साहित्य मर रहा है, कभी 'कहाँ है साहित्य?' तो कभी साहित्य पर भावशून्यता का आरोप लगाते हुए कहा जाता है कि 'आज के साहित्यकारों के पास अपना कोई रचनात्मक संघर्ष नहीं, और कभी कहा जाता है कि 'आज साहित्य में बोझ वहन करने का सामर्थ्य नहीं। वास्तविकता तो यह है कि आज भी साहित्य अपने में पूरा कथासागर समाए जनमानस में विराजती है। यदि ऐसा न होता तो क्यों वैचारिक विमर्शों में कविता के उद्धरण प्रस्तुत किये जाते? आज भी सहृदय नए–पुराने साहित्यकारों, सन्त और भक्तों को वार्तालाप में श्रद्धा से स्मरण करते हैं। वैसे भी प्रभा खेतान, मैत्रेयी पुष्पा, निर्मल वर्मा, राही मासूम रजा, उदय प्रकाश, मंगलेश डबराल आदि साहित्यकारों द्वारा साहित्य को जिस समाज से जोड़ा गया उनसे हम आज से पहले कब जुड़े थे। वस्तुतः उपन्यास ही या कहानी, कविता हो या साहित्य की अन्य विधाएँ उसे भावशून्य कहना सम्भवतः अपनी भावशून्यता का परिचय देना ही कहा जा सकता है–

**साधारण मनुष्य की व्यथा**
**और इस शताब्दी की साँझ की कराह ने**
**पुरवा हवा की तरह**
**मेरे दर्द को बढ़ा दिया है।**

काव्य की ये पंक्तियाँ इस बात का प्रमाण है कि भूमण्डलीकरण के दौर में भी साहित्य–यात्रा समाजोन्मुख है। "यह कहा जा सकता है कि आज हमारे काव्य के अन्तर्गत रामायण, महाभारत, रघुवंश, रामचरितमानस, सूरसागर जैसी विशाल कृतियाँ नहीं लिखी

जा रही हैं जो जीवन की व्यापक भूमिका में सर्वसाधारण को रमा सकें तथा जिनके सामूहिक पाठ और परायण भी हो सके। परन्तु इसका तात्पर्य यह नहीं कि आज कविता से सृजन का क्षेत्र सूना पड़ा हुआ है। आज कविता सम्बन्धी मान्यताएँ बदल गई हैं। आज के जीवन की प्रतिक्रिया कवि के जीवन पर इतनी गहरी है कि अतीत और भविष्य की कल्पना-छवियों के अपेक्षा वर्तमान युग के संघर्षरत एवं स्वार्थ-सजग क्रिया-कलापों को ही हजार नेत्रों से देख रहा है और उसकी कवि संवेदना शतबार होकर फूट रही है। अपने इस कार्य में वह काव्य-सृजन के दायित्व को पूरी तरह निभा भी रहा है।''

वस्तुतः आज का साहित्य एक व्यापक वैज्ञानिक और यथार्थपरक संवदेनशील दस्तावेज है। जिसमें जीवन की विषमताओं, धार्मिक विसंगतियों, शोषण के लिए निर्मित विभिन्न उपादानों तथा मनुष्य-मनुष्य के बीच की दूरी को उजागर करते का प्रयास मिलता है। वर्त्तमान कविता की प्रसिद्धि 'सौन्दर्य एक रहस्य है' के कारण नहीं है बल्कि यथार्थ के बेबाक प्रस्फुटन में समाहित है। आज का कवि सूरज को देवता और चन्द्रमा को नायिका के मुख सदृश ना देखकर वह सूरज को सजग चेतना का प्रखर प्रहरी और चन्द्रमा को भूख से छटपटाते व्यक्ति की रोटी के रूप में देखता है। इस प्रकार कल्पना और रोमैण्टिक भावों-विचारों के स्थान पर घटनाओं का खुरदुरापन अपने वास्तविक रूप में अभिव्यक्त हुआ है। आज का कवि कहता है-

**कविताओं से हटकर सीधा आदमी पर आना चाहता हूँ**

**आदमी जिसमें समाहित है/फूल पत्तियाँ दरख्त पहाड़ नदियाँ**

**यहाँ तक कि धमनियों शिराओं में बहते रक्त की तरह**

**फैली है कविताएँ।**

व्यक्तिगत जीवन से लेकर सामाजिक जीवन के व्यापक सरोकार और राजनीतिक हस्तक्षेप मनुष्य को अन्दर ही अन्दर से तोड़ता जा रहा है। बाहरी दुनियाँ की आपाधापी और भीतरी दुनियाँ की आहत कशमकश के साथ आज का पूरा जीवन आर्थिक कठिनाइयों और सामाजिक दुष्चक्रों में फँसकर तनाव, विसंगति, संत्रास, कुण्ठा और निरीहता की एक शृंखला बन गया है। इन शृंखलाओं में जकड़े मनुष्य की उपलब्धि चाहे कुछ हो या न हो इतना जरूर है कि निजी फायदे के लिए वह अपने जैसे ही दूसरे मनुष्य का मोल कम से

कमतर करता जा रहा है। ऐसे भयानक माहौल में मानवीयता को गहराई से रेखांकित करते हुए कवि कहता है–

**आदमियों की इस दुनियाँ में/अक्सर होते हैं/नये शोध उपयोगिता पर**

**लेकिन बैलों की दुनिया में/शायद यह पहला शोध है**

**कि बैल संतोष कर सकते हैं/कि बैल काम नहीं करते**

उपर्युक्त पंक्तियाँ समकालीन समाज के मन-मस्तिक एवं क्रिया-व्यापार का यथार्थ निरुपण है। जो साहित्यकार की अपने समाज के प्रति अतिशय सतर्कता का प्रमाण है। यह आज के जड़ एवं संवेदनशून्य समाज का चित्रण है जहाँ मनुष्य-मनुष्य के बीच का प्रेम, कृतज्ञता तथा आन्तरिक परितोष का भाव सर्वथा उपेक्षित हो गया है। इस उपेक्षा और तिक्तता के कारणों की पड़ताल करता हुआ कवि कभी कहता है–

**लड़ाई करने के लिए हम भिन्नताएँ ढूँढ़ निकालेंगे उन्हें तो**

**की तरह पालेंगे जो भिन्नताएँ लड़ाई में सहायक होगी उसे**

**बार–बार उछालेंगे।**

तो कभी बुद्ध के सत्य को अपने–अपने मिथ्या दम्भ से झूठलाने वाले हिन्दू मुसलमान को फटकारते हुए जिस आमी के तट पर कबीर ने कभी अलख जगाया था उसके माध्यम से अतीत को याद करते हुए वर्त्तमान विषमताओं के प्रति अपनी खींझ व्यक्त करता हुआ वह कहता है–

**''आजकल उसी नदी पर बने पुल से रोज गुजरता हूँ मैं/हाथ में अखबार**

**लिए/जिसे एक झटके में पढ़ लेती है आमी भी/और पढ़कर अखबार/चिल्लाती है**

**गुजरात पूछती है किसी पागल स्त्री की तरह/कहाँ है बुद्ध की धरती/कहाँ है कबीर**

**वतन/कहाँ बह रही हू मैं/किस देश में?''**

साम्प्रदायिक हिंसा, धार्मिक कलह और आतंकवादी घटनाएँ भी आज जीवन के मूल्यों और मान्यताओं को तहस-नहस करने में महत्वपूर्ण भूमिका निभा रहे हैं। इस प्रकार की हिंसक घटनाओं और आतंकी वारदातों से आज सम्पूर्ण विश्व स्तब्ध और परेशान है।

वर्ल्ड ट्रेड सेण्टर की घटना हो या बाबरी मस्जिद की, 1984 का सिक्खों का कत्लेआम हो या 2003 का गुजरात दंगा और गोधरा काण्ड हो, 2005 का मऊ दंगा हो या मुम्बई ट्रेन विस्फोट, अमृतसर का स्वर्ण मन्दिर हो या बनारस का संकटमोचन मन्दिर या मालेगांव का हादसा, अफगानिस्तान में तालिबान की कार्यवाही हो या गुजरात और राजस्थान का सीरियल बम ब्लास्ट इन सभी घटनाओं के मूल में आतंक और अमानवीयता का सर्वाधिक घिनौना रूप दिखायी देता है। देश और समाज की इन भयावह स्थितियों के प्रति भी आज का कवि अत्यन्त जागरूक है। एकान्त श्रीवास्तव की दंगे के बाद कविता इसका एक सशक्त उदाहरण है–

**एक नुचा हुआ फूल है या शहर/जिसे रौंद गए आततायी/एक तड़का हुआ आईना/जिसमें कोई चेहरा/साफ-साफ दिखायी नहीं देता।**

वस्तुतः संक्रमणकालीन समाज का पूरा रचनात्मक बिम्ब आप आज की कविताओं में देख सकते हैं। व्यवस्था का क्रमशः अमानवीय क्रूर होता चेहरा हो या आधुनिकता के दबाव के कारण पीढ़ियों के बीच की बढ़ती दूरी हो, गाँव के शोषण हो या शहरों का एकाकीपन शिक्षा की दुनिया हो या राजनीति की,अपनी अस्मिता के लिए बेचैन स्त्री की पीड़ा हो या सामाजिक अहंकार के शिकार दलित का दर्द हो, इन सभी स्थितियों और सन्दर्भों में वर्त्तमान दौर के कवि की सहानुभूति और पक्षधरता पीड़ित, निरीह और आहत के प्रति स्पष्ट लक्षित होती है। बाल मजदूर के प्रति अपनी संवेदना व्यक्त करते हुए वह कहता है–

**अलख सुबह काम पर जाता हुआ बच्चा कोहरे में डूबी हुई**

**सड़क पार कर रहा है सड़क जितनी लम्बी है।**

**उतनी ही चौड़ी है सड़क को यह सब नहीं पाता**

**और बच्चा उसे भी कहाँ पता कि वह सड़क पार कर रहा है।**

आर्थिक तकनीकि भूमण्डलीकरण के इस दौर में जिस पर सबसे ज्यादा चर्चा सुनने को मिलती है वह है–स्त्री–समस्या, स्त्री–विमर्श। परन्तु निष्कर्ष कुछ नहीं निकलता। चर्चाएँ सिर्फ सभागार तक सिमट कर रह जाती हैं। आज भी स्त्री के प्रति किये जाने वाले शोषण और जघन्य अपराधों की संख्या अनगिनत है। कानून द्वारा इसे काबू में रखने की कोशिश

की जा रही है, परन्तु समस्याएँ ज्यों की त्यों बनी हुई है। स्त्री की दुर्दशा और उसकी पीड़ा को उजागर करते हुए कवयित्री अनामिका लिखती हैं–

**पढ़ा गया हमको**

**जैसे पढ़ा जाता है कागज**

**बच्चों की फटी कापियों का**

**चना जोर गरम के लिफाफा बनाने से पहले।**

स्त्री के प्रति किये जाने वाले दुर्व्यवहारों की कसक के साथ ही आधुनिक साहित्य में इनके आक्रोशी तेवर क: ि अभिव्यक्त किया गया है–

**अपनी ही खून मज्जा से गढ़नी है**

**बाल और कटार**

**युद्ध तुम्हारा सदा लड़ा है औरों ने–**

**हार भी जाए पर जो जिसकी जंग है, वही लड़े।**

विघटन और अवमूल्यन की जो स्थिति वर्तमान दौर में देखने को मिलती है, निश्चय ही वह बाजारवाद का परिणाम है। जिसका समाज और संस्कृति पर भी बुरा असर पड़ा। किन्तु इस प्रवृत्ति से हमारी राजनीति जितनी बेबस और लाचार नजर आती है साहित्य उतना असहाय नहीं दिखता। आज का साहित्यकार अपने पैरों के नीचे से खिसकती धरती पर दृढ़ता से खड़े होकर बदलते समाज के अन्तर्विरोध की पड़ताल करते हुए मानवीय अस्मिता, समत्वबोध और आस्थाओं तथा जीवन के सौन्दर्य बोध की रक्षा के लिए संघर्षरत दिखता है। यही कारण है कि आज जबकि जीवन और समाज में विषमताओं विडम्बनाओं का साम्राज्य व्याप्त है साहित्यकार इनसे घबड़ कर हताश और निराश नहीं होता बल्कि इन विपरीत परिस्थितियों में भी वह सामाजिक विसंगतियों को विच्छिन्न करने की दिशा में चुनौतीपूर्ण संकल्प लेते हुए कहता है–

**उठूँगा जरूर एक दिन**

**और चीर जाऊँगा हरियाली का स्वाँग करती**

**इस पाखंडी झील की सतह को बीचोबीच**

**डूब जाने से पहले एक अनवरत चलते हुए**

**झूठ को अनावृत करते।**

आज जबकि भोगवादी वृत्ति जीवन के पल–पल को बंजर करने की कोशिश में लगा है, जबकि सभी लोग अपार धन, सम्पत्ति और अनेक भौतिक वस्तुओं को भावी पीढ़ियों के लिए संग्रहित कर छोड़ जाना चाहते हैं, ऐसे समय में कवि के पास एक विकल्प है–

**कितना अच्छा होता सब छोड़ जात विरासत में.........**

**चुटकी भर हँसी मुट्टी भर कोमलता अँकवारी भी प्यार।**

अन्त में श्री कल्याणमल लोढा के शब्दों में कहा जा सकता है कि–"आज जिस उत्तर आधुनिकता का नारा उठ रहा है, वह वस्तुतः मानसिक विच्छिन्नता का परिणाम है। कलात्मक सृजन की प्रतिमा प्रज्ञा किसी का स्वामित्व स्वीकार नहीं करती, वह न अनुगमन चाहती है। दूसरों की दृष्टि उधार देकर वह नहीं चलती, क्योंकि उसका विराट 'विजन' है। विशिष्ट प्रतिमा कृत्रिम बौद्धिकता के समापन पर आगे बढ़ती है, कविता को लोकोत्तर गिनते हुए भट्ट गोपाल ने कहा है, **काव्यस्य बीजमपुद स्थानीय संस्कार विशेषः**। यह उचित और अनुचित के विवेक में ही अपना श्रेयस् व प्रेयस् प्राप्त करती है। इसे ही राजशेखर में '**चित्त की एकाग्रता**' कहा।

**सन्दर्भ-ग्रन्थ**


1. हिन्दी का अतीत और वर्तमान - डॉ. त्रिभुवननाथ शुक्ल - भूमिका
2. पूर्णता के विरुद्ध - डॉ. कुमार विमल
3. हिन्दी का अतीत और वर्तमान, पृ.163
4. समुद्र के बारे में - भगवत रावत
5. अनभै कथा (बेल) - जितेन्द्र श्रीवास्तव

6. एक सूर्य यह भी - देवीशंकर द्विवेदी

7. अनभै कथा - जितेन्द्र श्रीवास्तव

8. अन्न मेरे शब्द (दंगे के बाद) - एकान्त श्रीवास्तव

9. समुद्र के बारे में

10. कथा क्रम, पृ.2 जुलाई-सितम्बर, 2007

11. कथा क्रम, पृ.3, जुलाई-सितम्बर, 2007

12. बसन्त खोजती चिड़िया - अनूप कुमार

13. अनभै कथा - जितेन्द्र श्रीवास्तव

14. हिन्दी का अतीत और वर्तमान, पृ.256

**डॉ. अर्पणा श्रीवास्तव**
शोध प्रवक्ता
राज्य हिन्दी संस्थान,
वाराणसी। (उ. प्र.)



# रामायण की भाषा-शैली

डॉ. रागिनी झा

महर्षि वाल्मीकि ने रामायण की रचना संस्कृत भाषा में की है। अतः रामायण की रचना के समय लोक में संस्कृत अवश्य समझी जाती होगी। उस समय संस्कृत जनसामान्य के लिए एक सुविदित व बोलचाल की भाषा रही होगी।[1] सुन्दरकाण्ड में हनुमान विचार–विमर्श करते हैं कि यदि मैं द्विज की भाँति सीता से संस्कृत भाषा में बातचीत करूँ, तो कहीं यह मुझे रावण न समझ ले।[2] हनुमान के इस विचार से पता चलता है कि रामायण के समय में संस्कृत एक जीती–जागती व बोलचाल की लोकप्रिय भाषा थी।

ऐसा प्रतीत होता है कि सम्भवतः उस समय जनसामान्य और शिक्षितजनों की भाषा तो संस्कृत ही थी। किन्तु इन दोनों की संस्कृत में शुद्धता की न्यूनाधिकता के आधार पर अन्तर रहा होगा।[3]

पाश्चात्य विद्वान् कीलहार्न ने रामायण की भाषा में पालि की झलक देखी है।[4] हापकिन्स का भी कहना है कि रामायण के शब्दविन्यास व ध्वनियों पर विभिन्न प्राकृतों का प्रभाव कहीं–कहीं दृष्टिगोचर होता है।[5]

वाल्मीकि की भाषा के विषय में यह नहीं कहा जा सकता है कि उनकी भाषा लोकजीवन के कितना समीप थी। किन्तु रामायण में कुछ ऐसे संकेत मिलते हैं जिससे पता चलता है कि उनकी भाषा में शिष्ट ब्राह्मणों की संस्कृत, सामान्य संस्कृत, अपभ्रंश अथवा वानरी संस्कृत और पालि एवं प्राकृत का पुट था। अपभ्रंश संस्कृत परिशिष्ट एवं सामान्य संस्कृत से भिन्न थी।[6] सुन्दरकाण्ड में जब दधिमुख नामक वानर सुग्रीव को मधुवन के उत्पात की बात बताता है, तब लक्ष्मण उसे समझ नहीं पाते हैं। सुग्रीव बाद में लक्ष्मण को दधिमुख वानर की कही हुई बात समझाता है। कुछ विद्वानों के अनुसार यही वानरी संस्कृत या संस्कृत का दक्षिणी अपभ्रंश रूप है।[7]

आदिकवि ने रामायण की रचना जनसाधारण के लिए की थी।[8] अतः उन्होंने

जनसुलभ संस्कृत भाषा का प्रयोग किया है। किन्तु दूसरी ओर हम देखते हैं कि उनकी भाषा में महाकाव्योचित पाण्डित्य भी विद्यमान है–

**उदावृत्तार्थपदैर्मनोरमैस्तदास्य रामस्य चकार कीर्तिमान्।**

**समाक्षरैः श्लोकशतैर्यशस्विनो यशस्करं काव्यमुदारदर्शनः॥**[9]

सरलता, सरसता एवं स्वाभाविकता रामायण की भाषा की मुख्य विशेषताएँ हैं। उसमें मधुरता, लयात्मकता है।[10] भाषा वर्ण्य–विषय के अनुरूप है। भाषा एवं भाव में अनुरूपता है। जैसा भाव है, वैसी ही भाषा है। वर्णन हृदय को केवल स्पर्श ही नहीं करते, बल्कि हृदय पर अपनी अमिट छाप छोड़ देते हैं। कवि की भाषा कोमल भावों को प्रकट करने में उतनी ही समर्थ है जितनी उग्र भावों के प्रकाशन में। रामायण की भाषा क्लिष्ट तथा प्रयाससाध्य नहीं है। यह उत्कृष्ट, अलंकृत, सुसंस्कृत व काव्यसौन्दर्य की वृद्धि करने में सहायक है। वह उदात्त, भावाभिव्यक्ति में समर्थ तथा रसमयी है।

रामायण में हृदयपक्ष की प्रधानता है लेकिन ऐसा नहीं है कि कलापक्ष की उपेक्षा की गई हो। हृदयपक्ष की प्रधानता होने पर भी कलापक्ष पुष्ट व सजीव है। कवि ने छोटे–छोटे तथा प्रायः समासरहित शब्दों का प्रयोग किया है। कवि का शब्द–विन्यास बहुत सुन्दर है। हेमन्त ऋतु में प्यासे हाथी की जलपान–क्रीड़ा का वाल्मीकि ने कितने सुन्दर शब्दों में वर्णन किया है–

**स्पृशन् सविपुलं शीतमुदकं द्विरदः सुखम्।**

**अत्यन्ततुषितो वन्यः प्रतिसंहरते करम्॥**[11]

वाल्मीकि ने रामायण में प्रसंगानुकूल तथा रसानुकूल भाषा का प्रयोग किया है। विभिन्न रसों की अभिव्यंजना में कवि की भाषा का विशेष योगदान है। जहाँ जैसा रस है, उसी के अनुकूल वाल्मीकि ने भाषा का प्रयोग किया है। शृंगार तथा करुण रस के प्रसंगों में रामायण की भाषा कोमल शब्दावली से युक्त है–

**अपश्यमानो वैदेहीं मेने शून्यमिदं जगत्।**

**शोकेन परमायस्तो न शान्तिं मनसागमत्॥**[12]

वीर, भयानक, रौद्र तथा बीभत्स रस के प्रसंगों में कवि ने दीर्घ समासों से युक्त,

कठोर व ओजगुणपूर्ण भाषा का प्रयोग किया है–

**धनुर्मण्डलनिर्मुक्तैराशीविषविषोपमैः।**
**शरैर्हन्तुं महेष्वासो रावणं समितिंजयः॥[13]**

रामायण की भाषा अलंकृत भाषा है। अलंकारों का कवि ने जहाँ भी प्रयोग किया है, वहाँ रस की सुन्दर अभिव्यक्ति हुई है। उपमा व रूपक अलंकारों का कवि ने चमत्कारपूर्ण प्रयोग किया है। कवि ने अलंकारों में कल्पना का बहुत आश्रय लिया है। वाल्मीकि की कल्पनाशक्ति उच्चकोटि की है। इस कल्पनाशक्ति के द्वारा कवि ने लौकिक, अलौकिक तथा मानवीय क्रिया–कलाप सम्बन्धी बिम्बों की सफल अभिव्यक्ति की है। काले मेघों से आवृत्त, जलधाराओं से युक्त तथा वायु से परिपूर्ण गुफा वाले पर्वतों में कवि ने कृष्णाजिन व यज्ञोपवीत धारण किए हुए तथा वेदमन्त्रों का उच्चारण करते हुए ब्राह्मणों की कल्पना की है–

**मेघकृष्णाजिनधरा धारायज्ञोपवीतिनः।**
**मारुतापूरितगुहाः प्राधीता इव पर्वताः॥[14]**

इसी प्रकार मेघों में चमकती हुई बिजली में कवि को रावण की क्रोड में छटपटाती हुई सीता के दर्शन होते हैं–

**नीलमेघाश्रिता विद्युत् स्फुरन्ती प्रतिभाति मे।**
**स्फुरन्ती रावणस्याङ्के वैदेहीव तपस्विनी।[15]**

रामायण की शैली सुबोध व प्रासदिक है। कवि ने प्रायः लौकिक व मुहावरेदार शैली का प्रयोग किया है। वन में राम के द्वारा भरत को दिए गए राजनीतिविषयक विचारों में उपदेशात्मक शैली है।[16] भरत को दुःखी हो विलाप करते दुख राम जीवन की अनित्यता बताते हुए पिता की मृत्यु के लिए शोक न करने का उसे उपदेश देते हैं।[17] यहाँ भी उपदेशात्मक शैली है।

वाल्मीकि ने रामायण में आर्यों के गौरवपूर्ण जीवन को एक अपूर्व, संगीतमय, छन्दोबद्ध तथा भावनात्मक शैली में अभिव्यक्त किया है।[18] इस प्रकार उन्होंने साहित्य को कलात्मक बना दिया है।

## सन्दर्भ-ग्रन्थ


1. विश्वनाथ, सा. द. 3/183–186
   श्रृगं हि मन्मथोद्भेदस्तदागमनहेतुकः।
   आमन्त्रयति विप्रान् स श्राद्धमुद्दिश्य निर्घृणः।।
   वही 7/12/26–27 मात्रा तु तस्याः कन्यायाः स्नेहेनाक्रन्दितं वचः।।
   सरो मा वर्धयस्वेति ततः सरमाभवत्।
   वही 7/93/5 स शिष्यावब्रवीद्धृष्टौ युवां गत्वा समाहितौ।
   कृत्स्नं रामायणं काव्यं गायतां परया मुदा।।
2. वही 5/30/18 यदि वाचं प्रदास्यामि द्विजातिरिव संस्कृताम्।
   रावणं मन्यमाना मां सीता भीता भविष्यति।।
3. अग्रवाल रामप्रकाश, वाल्मीकि और तुलसी, साहित्यिक मूल्यांकन, पृ.407
4. हापकिन्स वी., दि ग्रेट एपिक आफ इण्डिया, पृ.262 की पदाटिप्पणी।
5. वही, पृ.263
6. शर्मा श्रद्धा, वाल्मीकि एवं उत्तररामचरित का तुलनात्मक अध्ययन, (शोध प्रबंध)पृ.351
7. हापकिन्स वी, दि ग्रेट एपिक आफ इण्डिया, पृ.261
8. वा.रा. 7/93/6–7 ऋषिवाटेषु पुण्येषु ब्राह्मणावसथेषु च।
   रथ्यासु राजमार्गेषु पार्थिवानां गृहेषु च।।
   रामस्य भवनद्वारि यत्र कर्म च कुर्वते।
   ऋत्विजमग्रतश्चैव तत्र गेयं विशेषतः।।
9. वही 1/2/42
10. वही 1/4/7–20 प्रशशंसुः प्रशस्तव्यौ गायमानौ कुशीलवौ।
    अहो गीतस्य माधुर्यं श्लोकानां च विशेषतः।
    चिरनिर्वृत्तमप्येतत् प्रत्यक्षमिव दर्शितम्।
    प्रविश्य तावुभौ सुष्ठु तथाभावायताम्।।


*************************************************************************

सहितौ मधुरं रक्तं सम्पन्नं स्वरसम्पदा।

एवं प्रशस्यमानौ तौ तपःश्लाघ्यैर्महर्षिभिः।।

संरक्ततरमत्यर्थं मधुरं तावगायताम्।

11. वा.रा. 3/16/21

12. वही 7/99/4

13. वही 6/85/11-12

14. वा.रा. 4/28/10

15. वही 4/28/12

16. वही 2/100

17. वही 2/105/15-31

18. व्यास, शांतिकुमार नानूराम, रामायणकालीन संस्कृति, पृ.2

19. विश्वनाथ, सा.द.2/3

वाच्योऽर्थोऽभधया बोध्यो लक्ष्यो लक्षणयामतः।

व्यङ्गयो व्यञ्जनया ताः स्युस्त्रिः शब्दस्य शक्तयः।।

**डॉ. रागिनी झा**

छपरा, (बिहार)



# धर्मशास्त्रों में स्त्रियों के साम्पत्तिक अधिकार

**डॉ. प्रीति श्रीवास्तव**

जीवन के प्रति सम्पत्ति की अनिवार्यता एवं महत्ता को देखते हुए नारी को अपने साम्पत्तिक अधिकारों का ज्ञान होना अति आवश्यक है। यद्यपि धर्मशास्त्रों में स्त्री उत्तराधिकार के सम्बन्ध में पर्याप्त विवेचन उपलब्ध है। तथापि हिन्दू स्त्रियों के साम्पत्तिक अधिकार–यह विषय प्राचीन काल से ही शास्त्रकारों के मध्य विवाद का विषय रहा है। प्राचीन काल में स्त्रियों को संयुक्त कुटुम्ब की सम्पत्ति में विभाजन की माँग का कोई अधिकार नहीं था। किन्तु अवान्तर काल में बलदते हुए सामाजिक मूल्यों तथा व्यक्तिगत एवं सामाजिक आवश्यकताओं के आधार पर इन्हें भी दायाद घोषित किया गया।

धर्मशास्त्रकारों ने स्त्रियों के साम्पत्तिक स्वत्वों की विवेचना कन्या, पत्नी, विधवा, माता एवं पितामही इन सभी रूपों में की है। पैतृक सम्पत्ति के विभाजन में स्मृतिकारों ने पुत्र–प्रपौत्र के उपरान्त विधवा को दायादों में प्रथम स्थान दिया है। अतः सर्वप्रथम विधवा के साम्पत्तिक अधिकारों का विवेचन प्रसंगानुकूल है।

**विधवा–**

प्रारम्भ में हिन्दू विधवाओं को अपने पति की सम्पत्ति में विभाग पाने का अधिकार नहीं था। उन्हें केवल जीवन–निर्वाह हेतु भरण–पोषण का ही अधिकार था। अधिकांश धर्मग्रन्थों में (बौ.ध.सू. 2/2/3/47, आ.ध.सू. 2/6/14/2-3 तथा मनस्मृ. 9/187) दायादों के वर्णन में कहीं भी विधवा का उल्लेख नहीं हैं। गौतम् ने भी (गौ.ध.सू. 27/19) अति निकट के सपिण्ड या सगोत्रों के साथ ही विधवा को उत्तराधिकारिणी माना है।

प्राचीनकाल में विधवा को दायाद न मानने का कारण संभवतः उस युग में प्रचलित विधवाओं के पुनर्विवाह एवं नियोग की प्रथा ही थी, जिससे समाज में विधवाओं की

संख्या बहुत कम थी। किन्तु इन प्रथाओं के लोप होने पर विधवाओं की संख्या में वृद्धि होने लगी।

सर्वप्रथम याज्ञवल्क्य (याज्ञ. स्मृ. 2/135-136) एवं विष्णु ने पुत्र–पौत्र–प्रपौत्र के अभाव में विधवा को पैतृक संपत्ति का रिक्थाधिकारी घोषित किया। बृहस्पति (स्मृ. च.2/290-91) तथा कात्यायन (स्मृ.च.पृ. 292) ने उनका समर्थन किया, किन्तु नारद (ना. स्मृ. 13/51) ने पुत्र–पुत्री दोनों के अभाव में विधवा को दायाद स्वीकार किया है। मिताक्षरा ने याज्ञवल्क्य (याज्ञ.स्मृ. 2/135) के आधार पर विधवा को पुत्र के बाद दायादों में प्रथम स्थान देते हुए यह घोषित किया कि निःसंतान मृत, विभक्त और असंसृष्ट (अलग होकर पुनः न मिले हुए) पुरुष की सम्पूर्ण सम्पत्ति को उसकी पतिव्रता स्त्री ही ग्रहण करती है। मध्यकाल के प्रायः सभी निबन्धकारों ने विज्ञानेश्वर के इस मत का समर्थन किया और 1937 ई. तक मिताक्षरा द्वारा शासित प्रदेश के न्यायालयों ने भी इसे मान्यता दी। दायभाग (11/1/1) ने विधवा के इस अधिकार को मिताक्षरा की तुलना में अधिक विस्तृत बनाते हुए उसे विभक्त एवं अविभक्त दोनों परिवारों में पति की सम्पूर्ण सम्पत्ति की अधिकारिणी घोषित किया। इस सम्बन्ध में 1937 ई. में 'हिन्दू स्त्रियों के साम्पत्तिक अधिकार' का कानून पारित हुआ जिसमें दायभाग के उदार नियम को मिताक्षरा सम्प्रदाय में भी लागू किया गया। इस अधिनियम के अन्तर्गत विधवा को अपने पति की पृथक् संपत्ति में तथा संयुक्त कुटुम्ब की सम्पत्ति में भी पुत्र के साथ समांशी होने का अधिकार दिया गया और पुत्र के अभाव में वह सम्पूर्ण सम्पत्ति की स्वामिनी कही गयी।

किसी पुरुष की एक से अधिक पत्नियाँ होने पर मिताक्षरा ने समान अथवा असमान सभी वर्णों की विधवाओं को पति की सम्पत्ति में समान उत्तराधिकार देने का निर्देश दिया है। किन्तु दायभाग ने इस सम्बन्ध में वर्णों की वरिष्ठता के क्रमानुसार ज्येष्ठा पत्नी को ही एकमात्र उत्तराधिकारिणी स्वीकार किया है। वर्तमान न्यायालयों ने भी मृत व्यक्ति की कई विधवाएँ होने की स्थिति में सभी को समान रूप से पति की सम्पत्ति की अधिकारिणी माना है।

सामान्यतः विधवा को पति की सम्पत्ति के उपभोग का अधिकार मृत्यु–पर्यन्त प्राप्त था, किन्तु उसके द्वारा प्राप्त सम्पत्ति के यथेच्छ विनियोग के सम्बन्ध में विधवा के अधिकार सीमित थे। वह धार्मिक कार्यों के अतिरिक्त अन्य किसी भी कार्य के लिए स्वेच्छा

से सम्पत्तिका अपहार (दान, विक्रय अथवा बंधक) नहीं कर सकती थी। वर्त्तमान काल में भारत सरकार ने 1956 ई. में 'हिन्दू उत्तराधिकार अधिनियम' लागू करके विधवा के इस सीमित स्वत्व को भी समाप्त कर दिया तथा सम्पत्ति पर विधवा के पूर्ण स्वत्व को मान्यता दे दी। पति से उत्तराधिकार में प्राप्त सम्पत्ति के अतिरिक्त असौदायिक स्त्रीधन–जिस पर उसका स्वामित्व उसके पति द्वारा नियन्त्रित होता है, विधवा को पूर्ण स्वत्व दिया गया।

**कन्या–**

पुत्रों एवं विधवा के अभाव में कन्या को पैतृक सम्पत्ति की अधिकारिणी माना गया है। किन्तु प्राचीन हिन्दू समाज में कन्या के साम्पत्तिक अधिकारों की उपेक्षा की गयी। इसका मुख्य कारण विवाह की अनिवार्यता, बाल–विवाह प्रचलन (छठी शताब्दी ई.पू.) दहेज एवं पितृ और पति कुल से प्राप्त स्त्रीधन था, जिसके कारण कन्या को पैतृक सम्पत्ति में अंश देने की आवश्यकता बहुत कम समझी गयी। कालान्तर में स्थितियों में परिवर्तन होने पर शास्त्रकारों ने कन्याओं को भी पैतृक सम्पत्ति में स्वत्व दिये जाने का विधान निर्मित कर उसके साम्पत्तिक अधिकारों का सृजन किया।

वैदिक काल में (ऋ.3/31/2) पिण्डदान की योग्यता के आधार पर कन्याओं के भ्रातृयुक्त होने पर उन्हें कुल सम्पत्ति में कोई अधिकार प्राप्त नहीं था। सूत्रकारों ने कन्या को दायादों में सबसे नीचे स्थान दिया है। गौतम (गौ.ध.सू. 28/19), बौधायन (बौ.ध.सू. 1/5/11/9-14) एवं वसिष्ठ (वसि.ध.सू. 17/81-84) ने तो उसे उत्तराधिकार की श्रेणी में ही नहीं रखा है, किन्तु आपस्तम्ब (आ.ध.सू.2/6/14/3-4) ने उसे वैकल्पिक रूप में स्वीकार किया है। सर्वप्रथम कौटिल्य (अर्थ. 3/5/9-10) ने कन्याओं को दायादों में प्रथम स्थान दिया है। मनु (मनुस्मृ. 9/130) ने इस सम्बन्ध में पुत्रिका अर्थात् पुत्र के रूप में नियुक्त पुत्री को ही उत्तराधिकारिणी माना है, सभी कन्याओं को नहीं। याज्ञवल्क्य, बृहस्पति तथा विष्णु ने कन्या के दायाद–क्रम का प्रबल समर्थन करते हुए उसे पैतृक सम्पत्ति के दायादों में विधवा के उपरान्त प्रथम स्थान दिया। किन्तु नारद (13/50) ने कन्या को विधवा के पूर्व ही उत्तराधिकारिणी स्वीकार किया है। महाभारत (अनु.प.80/11) में भी औरस पुत्र के अभाव में अन्य पुत्रों की अपेक्षा कन्या को ही सम्पूर्ण पैतृक सम्पत्ति की अधिकारिणी माना गया है। कात्यायन ने अविवाहित कन्या को विवाहिता की तुलना में वरीयता दी है। शुक्रनीति (शुक 4/5/299-200) ने अविवाहित एवं अभ्रातृका का भेद

मिटा कर सभी कन्याओं को पुत्रों के साथ पैतृक सम्पत्ति का अंशहर घोषित किया है।

मिताक्षरा ने कन्याओं के रिक्थाधिकार निर्धारण में सामान्य अनुभव के आधार पर विवाहित पुत्री की अपेक्षा अविवाहित पुत्री को और विवाहित पुत्रियों में प्रतिष्ठिता (धनी) पुत्री की अपेक्षा अप्रतिष्ठिता (निर्धन) पुत्री को वरीयता दी है। दायभाग ने भी मिताक्षरा के समान विवाहिता की तुलना में अविवाहिता पुत्री को वरीयता दी है। किन्तु विवाहित पुत्रियों के सन्दर्भ में दायभाग मिताक्षरा से भिन्न सिद्धान्त का प्रतिपादन करते हुए अप्रतिष्ठिता और प्रतिष्ठिता पुत्रियों की अपेक्षा पुत्रवती और संभावितपुत्रा को प्राथमिकता देता है। दायभाग के अनुसार उत्तराधिकार की मुख्य कसौटी पिण्डदान की योग्यता है। अतः पुत्रवती अथवा पुत्रवती होने वाली विवाहित कन्या को विधवा, बन्ध्या (बाँझ) या केवल पुत्रियों वाली विवाहित कन्या की तुलना में वरीयता मिलनी चाहिए। इन दोनों सम्प्रदायों द्वारा शासित प्रदेशों के न्यायालयों ने भी इन्हें मान्यता दी है।

सम्पूर्ण भारत में (मुंबई को छोड़कर) कन्या के साम्पत्तिक अधिकार विधवा के समान ही सीमित हैं। वह सम्पत्ति का केवल यावज्जीवन उपभोग ही कर सकती है, क्रम अथवा दान द्वारा उसका विघटन नहीं कर सकती। उसकी मृत्यु पर वह सम्पत्ति उसके उत्तराधिकारियों को न मिलकर उसके पिता के अन्य दायादों को मिलती है। न्यायालयों ने भी इसे मान्यता दी है। किन्तु मुंबई में इसके विपरीत कन्या का पैतृक सम्पत्ति पर पूर्ण स्वत्व माना जाता है और उसकी मृत्यु पर वह सम्पत्ति उसके ही दायादों को प्राप्त होती है। (विनायक ब. लक्ष्मीबाई 1, मुंबई हाईकोर्ट रिपोर्ट 117)

प्राचीन व्यवस्था के अन्तर्गत शास्त्रकारों और निबंधकारों द्वारा विवेचित पुत्रियों के दायाधिकार की स्थिति सामाजिक दृष्टि से अति कटु एवं स्त्री–पुरुष की समानता के सिद्धान्त के विपरीत थी। अतः इस विषमता को दूर करने हेतु भारत सरकार ने सन् 1956 ई. में 'हिन्दू उत्तराधिकार अधिनियम' का कानून पारित किया, जिसमें पुत्रियों को भी पैतृक सम्पत्ति में पुत्रों के साथ समान उत्तराधिकारी घोषित किया गया। आधुनिक काल में सर्वत्र यही नियम लागू है।

प्राचीन शास्त्रकारों ने स्त्रीधन में सर्वप्रथम कन्याओं को ही उत्तराधिकारिणी माना है। इस विचार का प्रकटीकरण सर्वप्रथम गौतम (गौ.ध.सू. 28/22) ने किया। जिसका परवर्ती ग्रन्थकारों (बौ.ध.सू. 2/2/3/44, मनुस्मृ. 9/131, याज्ञ.स्मृ. 2/117) ने समर्थन किया।

विज्ञानेश्वर (याज्ञ. 2/117 पर मिताक्षरा) ने इसे औचित्य पूर्ण बतलाते हुए यह कहा कि पुत्री में माता कें अंश अधिक होते हैं, अतः वह माता की सम्पत्ति (स्त्रीधन) की सर्वप्रथम अधिकारिणी होती है।

'स्त्रीधन' जिसका तात्पर्य नारी की उस सम्पत्ति से है, जिस पर उसका पूर्ण स्वामित्व होता – हिन्दू विधि का क्लिष्टतम भाग माना जाता है। प्रारम्भ से लेकर आजतक स्त्रीधन के सम्बन्ध में शास्त्रकारों एवं विधि–वेत्ताओं में पर्याप्त मतभेद रहा है। स्त्रीधन का आरम्भ वैदिक युग (ऋ. 10/85/13 एवं अथर्व. 14/1/13) में विवाह के समय कन्या को दिये जाने वाले वस्तुओ से हुआ। सभी सूत्रकारों ने (गौ.ध.सू. 28/22, बौ.ध.सू. 2/2/3/44, वसि.ध.सू. 17/46) स्त्रीधन की चर्चा में सर्वप्रथम पुत्री को उत्तराधिकारिणी घोषित किया है। कौटिल्य ने (अर्थ. 3/2/14-15) स्त्रीधन को परिभाषित करते हुए उसे वृत्ति (जीवन–वृत्ति यथा भू–सम्पत्ति और सोना) तथा आबन्ध्य (आभूषण) नामक दो भागों में विभक्त किया है।

वस्तुतः स्त्रीधन का स्वरूप वैदिक काल की अपेक्षा सूत्रकाल में अधिक विकसित होने लगा और स्मृतिकाल तक इसमें पर्याप्त व्यापकता आ गयी। स्मृतिकारों ने (मनुस्मृ. 9/194/195, ना. स्मृ. 13/8, याज्ञ. स्मृ. 2/143-144, वि. स्मृ. 17/18, याज्ञ. स्मृ. 2/143 पर मिताक्षरा, स्मृ. चं. 2/280-281, दाय.पृ. 93 तथा वि.चि.पृ. 138) स्त्रीधन के स्वरूप विवेचन में जिन स्त्रीधनों का उल्लेख किया है वे इस प्रकार हैं – अध्यग्नि, अध्यावाहनिक, प्रीति–प्रदत्त, शुल्क, अन्वाधेय, अधिवेदनिक, बन्धुदत्त तथा सौदायिक स्त्रीधन। इस सम्बन्ध में मिताक्षरा (याज्ञ. स्मृ. 2/115,123) का मत है कि किसी भी प्रकार का धन स्त्रीधन की संज्ञा पा सकता है, चाहे वह स्त्री द्वारा किसी पुरुष की विधवा, माता या पत्नी के रूप में उत्तराधिकार एवं विभाजन से प्राप्त हो। चाहे वह सम्बन्धी अथवा अन्य व्यक्तियों द्वारा भेंट में प्राप्त हो। चाहे वह स्वपरिश्रम से अर्जित की गयी हो अथवा अन्य किसी स्त्रोत से प्राप्त हो। किन्तु दायभाग (दाय. 4/118) ने मिताक्षरा के उपर्युक्त मतों का खण्डन करते हुए कहा है कि 'स्त्रीधन वही है, जिसका पति से स्वतंत्र रहते हुए पत्नी, दान विक्रय तथा उपभोग कर सकती है।' प्रिवी कौंसिल ने भी मुंबई के अतिरिक्त अन्य प्रान्तों में मिताक्षरा के स्त्रीधन की व्याख्या को स्वीकार नहीं किया है अर्थात् उत्तराधिकार एवं विभाजन से प्राप्त धन को स्त्रीधन नहीं माना है।

वर्त्तमान समय में 'हिन्दू उत्तराधिकर अधिनियम' की धारा 14 के अनुसार अचल सम्पत्ति, दाय अथवा विभाग से प्राप्त सम्पत्ति, जीविका हेतु प्राप्त धन, किसी भी सम्बन्धी अथवा असम्बन्धी से प्राप्त उपहार, विवाह के पूर्व तथा बाद में प्राप्त धन, शिल्प कला के द्वारा अथवा स्वयं के परिश्रम से प्राप्त धन, स्त्रीधन से क्रय की हुई सम्पत्ति तथा स्त्रीधन से प्राप्त आय एवं अन्य प्रकार से उपलब्ध सम्पत्ति स्त्रीधन कहलाता है। परन्तु उपहार, वसीयत और समझौता आदि किसी शर्त पर दिया गया धन स्त्रीधन नहीं कहलाता और न ही ऐसी सम्पत्ति पर स्त्री का पूर्ण अधिकार होता है।

स्त्रीधन के उत्तराधिकार के सम्बन्ध में अनेक मत दृष्टिगोचर होते हैं। किन्तु स्त्रीधन का उत्तराधिकार सर्वप्रथम कन्याओं को मिलना चाहिए, इस विषय में सभी शास्त्रकार (गौ.ध.सू. 28/22, बौ.ध.सू. 2/2/3/44, याज्ञ. स्मृ. 2/117, ना.स्मृ. 13/2, एवं कात्या.दा.82) एक मत हैं। पुत्री को स्त्रीधन का उत्तराधिकारिणी मानने में संभवतः माता का अपनी कन्या के प्रति अनुराग और विवाह के समय उसे अपने आभूषण देने की इच्छा ही मुख्य कारण रहा होगा। गौतम (गौ.ध.सू. 28/22) और विज्ञानेश्वर ने (याज्ञ. 2/117 पर मिता.) सामाजिक स्थिति एवं आवश्यकता के आधार पर पुत्रियों में भी अविवाहिता, अपुत्रा और निर्धन (अप्रतिष्ठिता) को विवाहिता, पुत्रवती और धनी पुत्री की तुलना में (स्त्रीधन में) वरीयता दी है।

पुत्रियों के अभाव में स्त्रीधन पर सामान्यतः पुत्रों का अधिकार माना गया है –(याज्ञ. 2/117 एवं कात्या. दा.72) परन्तु परवर्ती काल में काल–क्रम और लोकाचार के कारण कुछ शास्त्रकारों ने (मनुस्मृ. 9/192-193, बृह.स्मृ. 25.87, शं.लि.दा.पृ. 79 तथा कौटि. अर्थ. 3/2/36) स्त्रीधन पर पुत्र एवं अविवाहित पुत्री का एक साथ समान उत्तराधिकार स्वीकार किया है।

मिताक्षरा ने स्त्रीधन में सर्वप्रथम पुत्रियों को और उनके अभाव में पुत्रों को दायाधिकारी माना है। किन्तु दायभाग ने पुत्रियों के साथ ही पुत्रों को भी बराबर का अधिकारी घोषित किया है। पुत्र–पुत्री के अभाव में स्त्रीधन का अधिकारी पति होता है, यदि उसका विवाह बाह्म, दैव, आर्ष एवं प्राजापत्य रीति से सम्पन्न हुआ हो। परन्तु अन्य प्रकार के विवाहों में स्त्री के निःसंतान मरने पर स्त्री धन का अधिकारी पति होता हैं–(मनुस्म. 9/196-197, याज्ञ. स्मृ. 2/144-145 पर मिता. एवं वि.स्मृ. 17/19-21)

सन् 1956 में 'हिन्दू उत्तराधिकार अधिनियम' के लागू होने पर पूर्व प्रचलित हिन्दू विधि को समाप्त कर दिया गया और इस अधिनियम की धारा 15-16 में यह प्रावधान किया गया कि हिन्दू स्त्री के निर्वसीयती स्त्रीधन पर सर्वप्रथम पुत्र, पुत्री, पति तथा मृत पुत्र–पुत्रियों की सन्तानों को एक साथ समान अंश का उत्तराधिकार है। इनके अभाव में पति के उत्तराधिकारी, स्त्री के माता-पिता, पिता के उत्तराधिकारी और माता के उत्तराधिकारियों को (एक के अभाव में क्रमशः दूसरे को) स्त्रीधन प्राप्त होता है। पुत्र–पुत्री के अभाव में पिता के द्वारा दी गयी सम्पत्ति पिता के उत्तराधिकारियों को तथा पति के द्वारा दी गयी सम्पत्ति पति के उत्तराधिकारियों को प्राप्त होती है, अन्य को नहीं।

### पत्नी ( सधवा )

याज्ञवल्क्य (याज्ञ. स्मृ. 2/115) का मत है कि यदि पिता पुत्रों में समान विभाग करता है तो उसे पत्नी पत्नियों को भी समान अंश देना चाहिए, जिनको अपने श्वसुर या पति से स्त्रीधन प्राप्त नहीं हुआ है। यदि उनके पास स्त्रीधन है तो उन्हें उतना ही धन मिलेगा जितना कि एक पुत्र के धन के बराबर हो जाय। मिताक्षरा (याज्ञ.स्मृ. 2/52 पर मिता.) का मत है कि पत्नी को यह अंश पति की इच्छा से प्राप्त होता है अर्थात् पत्नी विभाग के लिए माँग नहीं कर सकती।

### माता

शास्त्रकारों ने (याज्ञ. स्मृ. 2/123, ना.स्म.13/12) तथा याज्ञ.स्मृ. 2/135 पर मिता.) पिता की मृत्यु के उपरान्त विभाजन होने पर पैतृक सम्पत्ति में माता को भी पुत्रों के समान अंशहार घोषित किया है। किन्तु यदि उनके पास स्त्रीधन है तो पैतृक दाय उसी अनुपात में मिलेगा। किसी पुरुष की कई पत्नियाँ हों या एक ही पत्नी के कई पुत्र हों तो विभाजन पुत्र पत्नियों एवं माताओं के अनुसार होता है।

### पितामही ( दादी )

धर्मग्रन्थों में (दा.पृ.67, स्मृ.चं.पृ. 267 में व्यास का वचन उद्धृत, अप.पृ. 730) पितामही के स्वत्व को भी स्वीकार किया गया है। परन्तु पितामही को दायांश तभी प्राप्त होता है जब उसके पुत्र की मृत्यु हो गयी हो और पौत्रों में विभाजन हो रहा हो अथवा उसके जीवित पुत्र और मृत पुत्र के पुत्रों में (चाचा–भतीजों) विभाजन हो रहा हो। अतः

पितामही को विभाजन की माँग का अधिकार नहीं है। (39 बम्बई लॉ रिपोर्ट 373, 50 इलाहाबाद इण्डियन लॉ रिपोर्ट्स, 532)

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि प्राचीन हिन्दू विधि की अपेक्षा वर्तमान हिन्दू विधि में स्त्रियों के साम्पत्तिक स्वत्वों का क्षेत्र वैधानिक दृष्टि से काफी विस्तृत हो गया है। पैतृक सम्पत्ति में उसे पूर्ण स्वत्व और पुत्रों के साथ समान अधिकार प्राप्त है। स्त्रियों के प्रति यह व्यवहार–व्यवस्था सामाजिक दृष्टिकोण से अति आवश्यक एवं उचित भी है। आवश्यकता इस बात की है कि हम वर्तमान में प्रचलित स्त्री सम्बन्धी अधिनियमों को जाने–समझें और उनको पूर्ण व्यवहारिक बनाने का प्रयास करें।

**डॉ. प्रीति श्रीवास्तव**
गर्ल्स विश्वविद्यालय
मुम्बई



# ऋग्वेद में पर्यावरण चेतना

**मारूत नन्दन मिश्रा**

वेद का अर्थ है 'ज्ञान'। वेद चार हैं–ऋग्वेद, सामवेद, यजुर्वेद, अथर्ववेद। इसमें ऋग्वेद सर्वाधिक प्राचीन वेद है, जो दस मण्डलों में विभक्त है। वेद पौरुषेय है या अपौरुषेय इस विषय पर विद्वानों में प्राचीन काल से ही मतभेद बना हुआ है। किन्तु यह तो सत्य है कि वेद किसी एक पुरुष की रचना नहीं है अपितु यह ऋषि–महर्षियों द्वारा हजारों वर्षो में अनुभूत किये गये तत्त्वों का साक्षात् प्रतिपादक है। वेद आर्य जाति के प्राण हैं। इनमें आधिदैविक, आधिभौतिक और आध्यात्मिक विचारधाराओं का सुन्दर समन्वय देखने को मिलता है। वेदों में पर्यावरण के स्वरूप को जानना और उसे संक्षेप में व्यक्त करना अत्यन्त कठिन कार्य है, लेकिन इसके अध्ययन से पता चलता है कि वैदिक साहित्य पर्यावरणीय तत्त्वों की व्याख्या करता है। तत्कालीन पर्यावरण में जो तत्त्व वर्णित किये गये हैं उनके बारे में ऋषियों ने प्रकृति का वर्णन करते हुए पर्यावरणीय तत्त्वों की व्यापक विवेचना की है। इसमें पर्यावरण को परमसत्ता से सम्बद्ध बताया गया है। ऋग्वेद के पुरुषसूक्त में समस्त चराचर जगत् को परमसत्ता से उत्पन्न बताया गया है। संसार की समस्त क्रियायें उसी परमसत्ता की इच्छा से संचालित होती है। उसकी इच्छा के विपरीत कुछ भी सम्भव नहीं है–

**पुरुष एवेदं सर्वं यद्भूतं यच्च भाव्यम्।**
**उतामृतत्वस्येशानो यदन्नेनातिरोहति।।**[1]

ऋग्वेद में दीर्घतमा ऋषि ने पर्यावरण के अनेक तत्त्वों पर विचार व्यक्त किया है–

**सकृद्ध धौरणायत् सकृद् भूमिरणायत्।**
**पृश्न्या दुग्धं सकृत्ययस्तदव्यो नानु जायते।।**[2]

अर्थात्– निश्चित ही सूर्य एक बार उत्पन्न हुआ, भूमि एक बार उत्पन्न हुई तथा जल एक बार उत्पन्न हुआ, क्योंकि सृष्टि के लिए ये तीन तत्त्व विशेष महत्त्वपूर्ण है। शेष सभी वस्तुयें तो इन्हीं से उत्पन्न मानी जाती है। एक अन्य ऋग्वेदीय मंत्र में बताया गया है–

**चन्द्रमा मनसो जातश्चक्षोः सूर्यो अजायत।**

**मुखादिन्द्रश्चाग्निश्च प्राणाद्वायुरजायत।।**[3]

अर्थात्– उस परमपिता के मन से चन्द्रमा, नेत्रों से सूर्य, प्राणों से वायु तथा मुख से अग्नि व इन्द्र की उत्पत्ति हुई है। इसी प्रकार से ऋषियों ने अनेक प्रकार के रूपक बना करके इस तत्त्व को सिद्ध किया है कि सभी लोग इस परमसत्ता से उत्पन्न हुए हैं, परमात्मा एक ही है। ऋषियों का उद्देश्य था कि सभी लोग इस पर्यावरण की रक्षा करें। ऋग्वेद में एक जगह पर्यावरण की रक्षा के सम्बन्ध में कहा गया है कि–

**महत्तदुल्लवं स्थविरं तदासीदृयेम विष्ठितः।**[4]

अर्थात्– एक अतिव्यापक मोटी परत द्वारा जलीय वातावरण का निर्माण होता है।

वेदों में वर्षा के शुद्ध जल के संरक्षण का निर्देश दिया गया है। वर्षा के जल को एकत्र् करने के लिए मानवों द्वारा कृत्रिम जलाशय, विस्तृत भूमि की खुदाई करके बनाया जाता था। जिसे ऋग्वेद में 'खनित्रम्' शब्द से कहा गया है–

**या आपोदिव्या उतवा स्त्रवन्ति।**

**खनित्रिमा उत वा याः स्वयंजाः।।**[5]

वैदिक ऋषियों की यह मान्यता हमारे धर्म और संस्कृति में आज भी परम्परा के रूप में चली आ रही है। पर्यावरण को सुरक्षित रखने के लिए ऋग्वैदिक काल में यज्ञ प्रमुख साधन था। विविध प्रकार के यज्ञों के आयोजन से अग्नि में प्रक्षिप्त हवन सामग्री के प्रज्ज्वलन से भौतिक व आध्यात्मिक पर्यावरण को शुद्ध करते थे। यज्ञ से निकलने वाला धूम्र वायुमण्डल में फैल कर बादलों से पृथ्वी पर जल वृष्टि होती थी। जिससे अन्न व औषधियाँ उत्पन्न होती थी। इससे वातावरण शुद्ध होता है। अग्नि गृहस्थ के देवता है इस कारण इन्हें 'गृहपति' भी कहा गया है। अग्नि अपने उपासकों के महान् उपकारक हैं जो उनकी स्तुति करते हैं, हवि प्रदान करते हैं, उन्हें वह सभी प्रकार के सुख व ऐश्वर्य प्रदान

करते हैं। वेदों में मनीषियों ने अत्यन्त सरलवाणी में अग्नि देवता की स्तुति की है–

**अग्निर्होता कविक्रतुः सत्यश्चित्रश्रवस्तमः**

**देवो देवेभिरागमत्॥[6]**

वेदों में जल को प्रदूषण से मुक्त रखने के लिए मधुर निर्देश दिये गये हैं। ऋग्वेद में आया है कि यदि लोग जल को प्रदूषण से मुक्त रखेगें तभी जल की उष्मा, मानव को तेज, प्रज्ञा और दीर्घायु प्रदान कर सकती है।[7]

जल को प्रदूषण से मुक्त रखने के उपायों पर भी ऋषियों ने विचार किया। वैदिक काल में जल में फैलने वाली कृमियों को दूर करने के लिए अजशृङ्गी, गुग्गुल, पीलु, मानसी और प्रमोदिनी आदि औषधियाँ तथा पीपल, वट, शिखण्डी, अर्जुन आदि वृक्षों का प्रयोग होता था। वैदिक ऋषियों ने जल संचयन को भी प्रोत्साहित किया है। इनका मानना है कि जलों के सम्यक् बरसने और बहने के लिए ऊँचे प्रदेशों में वनों का होना और निचले प्रदेशों में जल को संग्रहित कर सुरक्षित रखना आवश्यक है।[8]

जल के वास्तविक महत्त्व को वैदिक कालीन लोग अच्छी तरह जानते थे। प्राणियों के रक्षक के रूप में जल का प्रयोग करने से तात्पर्य यह है कि जल का अधिक से अधिक उपयोग किया जाय, तथा जल को व्यर्थ न बहने दिया जाय। इस जल के प्रति सम्मान व कृतज्ञता व्यक्त की जाय। ऋग्वेद में इसके स्त्रोतों का वर्णन करते हुए इससे अपने रक्षा की बात कही गयी है–

**या आपो दिव्या उत वा स्त्रवन्ति खनित्रिमा उत वा याः स्वयंजाः।**

**समुद्रार्था या शुचयः पावकास्ता आपो देवीरिह मामवन्तु॥[9]**

अर्थात्– हे मनुष्यो! जो शुद्ध जल झरते हैं अथवा खोदने से उत्पन्न होते हैं समुद्र के लिए है जो पवित्र करने वाले है वे देदीप्यमान जल इस संसार में रक्षा करें।

वैदिक ऋषियों ने हजारों वर्ष पूर्व पर्यावरण को सन्तुलित करने और उसे प्रदूषण से मुक्त रखने के लिए आवश्यक सावधानियों को धारण किया। फलतः वैदिक काल पर्यावरण प्रदूषण से मुक्त रहा। पर्यावरण प्रदूषण तब प्रारम्भ हुआ, जब लोग वैदिक जीवन पद्धति का निरादर कर अधिकाधिक लाभ पाने की लालसा करने लगे, इससे न केवल

प्रकृति का दोहन हुआ, बल्कि समाज भी विश्रृंखल और हिंसक होता गया। जिसका परिणाम है कि आज मानव जीवन का लक्ष्य मोक्ष न होकर भोग होता जा रहा है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि ऋग्वैदिक काल में पर्यावरण को सुरक्षित रखने के लिए हमारे ऋषियों–महर्षियों ने व्यापक प्रयास किया। ऋग्वेद में वर्णित पर्यावरण संरक्षण इस सुदीर्घ एवं अति प्राचीन परम्परा को आधुनिकता की आग में आने से रोकने का हर संभव प्रयास करते हैं, आधुनिक समय में प्रौद्योगिकी तथा उसकी प्रकृति का शोषण, वैभव–विलास, रीति, नीति ने स्वस्थ पर्यावरण को आज संकटापन्न कर दिया है, जिसके परिणामस्वरूप मानव जीवन अत्यन्त त्रस्त दिखायी पड़ रहा है।

## सन्दर्भ-ग्रन्थ


1. ऋग्वेद 10/90/2
2. ऋग्वेद 6/98/22
3. ऋग्वेद 10/90/13
4. ऋग्वेद 10/51/1
5. ऋग्वेद 7/49/2
6. ऋग्वेद 1/1/5
7. ऋग्वेद 1/23/24
8. ऋग्वेद 7/49/2



**मारुतनन्दन मिश्रा**
महात्मा गांधी काशी विद्यापीठ,
वाराणसी।

# संस्कृत ही संस्कृति

प्रियन्ती जयपुरियार

भारत में सैकड़ों प्रकार की भाषाएँ बोली जाती हैं परन्तु उनमें से संस्कृत ही एक ऐसी भाषा है, जो समस्त भारत की संस्कृति को उजागर करती है। संस्कृत भाषा का तात्पर्य ही संस्कृति से जुड़ा है। प्राचीन काल से ही संस्कृत को परिष्कृत एवम् उत्तम भाषा का दर्जा प्राप्त है। वैसे तो संस्कृत को देववाणी या देवभाषा के रूप में निरूपित किया जाता रहा है। ऐसा नहीं कि यह भाषा देवताओं द्वारा ही प्रयोग में लायी जाती रही है। यहाँ पर देववाणीका तात्पर्य वैसे लोगों से है जो सद्गुण, विचारवान्, सहृदय एवं सुसंस्कृत गुणों से परिपूर्ण हैं। उनके द्वारा इस भाषा का प्रयोग एवं विस्तार होता रहा है। संस्कृत भाषा को व्यवहार में लाने मात्र से मनुष्य के अन्दर सात्त्विक विचारों का समावेश होता है। सूक्ष्मतापूर्वक संस्कृत–साहित्य पर विचारोपरान्त यह निष्कर्ष निकलता है कि जिस काल में भी इस भाषा की प्रधानता रही, उस काल ने अत्यंत ही सभ्य एवं सौम्य समाज को परिभाषित किया। उस काल में लोगों द्वारा संस्कृत भाषा के उपयोग ने उस समाज को उत्कृष्टता प्रदान कर देवताओं की श्रेणी को चिह्नित किया है, जिसके फलस्वरूप दैवी गुणों का अंश उन लोगों में हुआ। जिसके आधार पर संस्कृत को देवताओं द्वारा प्रयुक्त की जाने वाली भाषा की संज्ञा प्रदान की गई। देव और दानव के गुण मनुष्य के मन, वाक् एवं कर्म पर आधारित होते हैं। जो व्यक्ति जिस अनुरूप कार्य करता है, उसे उसी रूप की संज्ञा दी जाती है।

प्राचीन काल में सद्गुण, सत्यविचार, सहिष्णु जैसे व्यक्तियों को 'देव' शब्द से इसी उद्देश्य से निरूपित किया गया; क्योंकि उनके अन्दर दुर्गुणों का समावेश लेशमात्र भी न था और जिसका श्रेय संस्कृत भाषा को ही जाता है।

भाषा मनुष्य के हर पहलू को प्रभावित करती है। संस्कृत भाषा मानव के अन्दर स्फूर्ति एवं सद्गुणों का संचार करती है, जिससे प्रेरित होकर मनुष्य मानवप्रेम, समाजप्रेम,

एवं मानवधर्म की ओर अग्रेसर होता है। जितने भी सत्त्वगुण–विचार हैं; वे सभी संस्कृत भाषा की ही देन हैं। इन शब्दों की उत्पत्ति भी संस्कृत भाषा से ही हुई हैं। सबसे गूढ़ तथ्य यह है कि संस्कृत ही एक ऐसी भाषा है, जिसके प्रत्येक शब्दोच्चारण से शुद्धता एवं पवित्रता का आभास होता है। आज की परिस्थिति में भी यह अनुभूत किया जाता है कि जहाँ भी संस्कृत भाषा का पाठ किया जाता है, वहाँ का वातावण अशुद्ध से शुद्ध होकर मनुष्य के अन्तर्मन को एक विलक्षण शान्ति एवम् ऊर्जा प्रदान करता है। किसी भी यज्ञ में, पूजा में या फिर किसी भी संस्कार–समारोह में संस्कृत भाषा का ही प्रयोग होता आ रहा है और यह भी पाया गया है कि उक्त समारोह में उक्त समय एक विचित्र सी अनुभूति का आभास जनमानस के अभ्यन्तर होता है, जिसके प्रभाव से उनका अन्तःकरण शुद्ध एवं पवित्र होकर एक आनन्दमयक्षण प्रदान कर समस्त अवगुणों को समाप्त कर, एक आदर्श मनुष्य बनने के लिए प्रेरित करता है। जब अल्प समय में संस्कृत भाषा के श्रवण मात्र से मनुष्य के भीतर ऐसी अनुभूति जन्म लेती है, विचार्यमाण तो यह तथ्य है कि यदि संस्कृत भाषा का अधिकाधिक प्रयोग किया जाय तो उसका कितना गहरा एवम् अमूल्य असर मनुष्य के अन्दर होगा और परिणामतः एक सभ्य एवं सुसंस्कृत समाज की रचना होगी।

आधुनिक काल में हम भले ही विज्ञान की उपलब्धियों की बदौलत आराम एवं शांतिपूर्ण जीवन व्यतीत करने का दंभ भरते हों; परन्तु वास्तविकता तो यही है कि आज हर मनुष्य अशांत एवं अस्थिर है। क्रोध, वासना, घृणा, लालच, तनाव की भावना से ग्रस्त आज हर मनुष्य भौतिक सुखों की लालसा में अपने झूठ के मायाजाल में फँसकर मानवता से परे एक यांत्रिक मानव की तरह व्यवहार कर खुद को असंतुलित और असहज बनाता जा रहा है। ऐसा होने के कारण स्पष्ट है कि ऐसे तत्त्व जो हमारे मन को ऊर्जा एवं स्फूर्ति प्रदान कर सकते हैं, उनका समावेश नहीं हो पा रहा है।

यहाँ पर ध्यान देने योग्य बात है कि मनुष्य के अन्दर किसी भी विचार का जन्म कैसे होता है? मनुष्य को कौन–कौन सी चीजें प्रभावित करती हैं? इन पहलुओं पर प्रकाश डाला जाए तो यह स्पष्ट होगा कि मनुष्य को सबसे ज्यादा प्रभावित करता है उसके चारों तरफ व्याप्त वातावरण। आज जिस वातावरण में हम साँस ले रहे हैं, वह एक अजीब सी घुटन पैदा करने वाला माहौल है। जिसमें प्रचुर मात्रा में हिंसा, द्वेष, स्वार्थ, क्रोध, वासना और अन्य सभी दुर्गुणों की प्रधानता है जो कभी भी विस्फोटक साबित हो सकती है। आज भले ही संस्कृत की उपयोगिता अप्रासंगिक लगती है, परन्तु यह कतई नहीं कहा जा सकता है कि हमारी प्राचीन

सभ्यता संस्कृति वर्तमान संस्कृति से निकृष्ट थी। पहले की अपेक्षा आज का मानव–समुदाय ज्यादा कष्टमय जीवन जीने को मजबूर है, जबकि भौतिक सुख–साधनों का अंबार सा है। यह एक गंभीर विषय है कि क्यों आज हमारे युवावर्ग उद्दत एवम् उच्छृंखल होते जा रहें है। पहले की तुलना में क्यों आज मनुष्य में सहनशीलता, प्रेम दया एवं करूणा की भावना कम होती जा रही है, तो इसका एकमात्र कारण है–संस्कृत भाषा का धीरे–धीरे लोप होती। एक ऐसी भाषा को हम भूलते जा रहे हैं, जो मनुष्य को ऊर्जावान्, शक्तिमान्, दयावान् बनाने में सहायक है। इतना ही नहीं संस्कृत शब्दों से बने मंत्रों का भी हमारे जीवन पर इतना गहरा असर है कि आज भी इस आधुनिक युग में इनका प्रयोग किया जाता है। मंत्रोच्चार से वाणी स्पष्ट होती है अहम् बात तो यह है कि हमारे शरीर में सुचारूप से रक्त संचार होता है जो हमें कई विकारों से मुक्त करता है। वर्तमान काल में भी संस्कृत का अध्ययन–अध्यापन विश्व के प्रायः प्रत्येक विकसित देशों में हो रहा है। अमेरिका, जर्मनी, फ्रांस, इंग्लैंड तथा रूस के अनेक विश्वविद्यालयों में संस्कृत के बड़े–बड़े विभाग हैं जिनमें संस्कृत के अनेको विदेशी छात्र हैं और संस्कृत के अनेक उत्तमोत्तम शोध ग्रंथों का प्रकाशन होता है। इस प्रकार आज संस्कृत केवल भारत तक ही सीमित नहीं बल्कि यह विश्व की एक बहुत परिचित भाषा बन चुकी है। परन्तु यह एक खेदजनक तथ्य है कि हम भारतीय अपनी प्राचीनतम भाषा संस्कृत से विमुख होते जा रहे हैं।

असंख्य कारणों एवं दृष्टिकोण से पूरे विश्व के लिए खासकर भारत के लिए अतुलनीय प्रतिष्ठा प्राप्त कर चुकी संस्कृत भाषा का यथोचित प्रचार–प्रसार न होने के कारण इसकी गरिमा धूमिल पड़ती जा रही है। समय रहते इस भाषा को प्रोत्साहन न मिला तो संभव है कि संस्कृत भाषा का ह्रास होते–होते यह लुप्त हो जाए।

अतः भारतीय समाज की एकता, अखंडता के लिए संस्कृत के पठन–पाठन की अनिवार्यता निर्द्वन्द्व, निर्विवाद एवं राष्ट्रीय एकतापरक है। संस्कृत भाषा के अधिकाधिक प्रयोग से भारतीय समाज में विराजमान बुराइयों को समाप्त कर उत्कृष्ट एवम् उदात्त मूल्यों को बढ़ावा दिया जा सकता है। भारत की सभ्यता संस्कृति एवं एकता को अक्षुण्ण रखने के लिए संस्कृत ही एक मात्र विकल्प है।

**प्रियन्ती जयपुरियार**
शोधच्छात्रा (संस्कृत विभाग)
बाबा साहेब अम्बेडकर बिहार
विश्वविद्यालय, मुजफ्फरपुर

********************************************************************

# संस्कृत में समास-प्रक्रिया

राजीव कुमार

## समस्त पद रचना

पद रचना की दृष्टि से संस्कृत की समस्त पदरचना भी कृत्–तद्धित पदरचना के ही निकट है। यद्यपि शब्द की दृष्टि से इसमें एकाधिक प्रातिपदिकों का योग होता है किन्तु अर्थ (द्वन्द्व को छोड़कर) एवं प्रत्यय योजना की दृष्टि से यह समस्त पद एकत्व का ही बोधक होता है। समासान्त प्रत्ययों का योग भी इसमें अन्य प्रत्ययों के समान ही पदान्त में होता है तथ रूपरचना के लिये सुबन्त विभक्ति प्रत्ययों की योजना भी कृदन्त एवं तद्धित प्रत्ययों से निष्पन्न शब्दों की रूप–रचना के समान होती है। अतः अन्य प्रकार की पद–रचना प्रक्रियाओं के समान ही समास प्रक्रिया भी संस्कृत की पदरचना प्रक्रिया में अपना एक विशिष्ट स्थान रखती है।

**संस्कृत समास रचना की ऐतिहासिक पृष्ठभूमि**–यद्यपि संस्कृत अमेरिका के रेड इंडियनो की भाषा के समान समासप्रधान भाषा नहीं, किन्तु फिर भी साहित्यिक संस्कृत में जो पूरे वाक्यों में समस्त पद दिखाई देते है, यद्यपि बाण, दण्डी, सुबन्धु आदि का संस्कृत में पायी जाने वाली समास–रचना भाषा की कृत्रिमता की चरम–सीमा थी तथा भारोपीय परिवार की किसी भी अन्य भाषा में नहीं पायी जाती। पर संस्कृत में स्वतंत्र पदों को एक समस्त पद के रूप में घटित करने की मूल प्रवृत्ति इसकी उत्पत्ति के आदि काल से ही अर्थात् भारोपीय काल से ही विद्यमान थी। ग्रीक, लैटिन अवस्ता आदि में भी समस्त पदों की स्थिति इस बात का स्पष्ट प्रमाण है कि संस्कृत की समस्त पद रचना–प्रक्रिया के विश्लेषण के लिये हम उन्हीं रूपों को लेगें जो कि वैदिक संस्कृत में तथा आम बोलचाल की संस्कृत में पाये जाते है।

यदि तात्त्विक दृष्टि से देखा जाय तो समास या समस्त पद की रचना केवल दो पदों

के योग से होती है। संस्कृत–वैयाकरणों के द्वारा अर्थ की दृष्टि से किये गये समासों के वर्गीकरण से भी इसकी पुष्टि होती है अर्थात् उन्होंने पद–विशेष के अर्थ को ध्यान में रखकर ही समासों का वर्गीकरण किया हैं–

प्रायेण पूर्वपदार्थप्रधानोऽव्ययीभावः – प्रायेणोत्तरपदार्थप्रधानस्तत्पुरुषः प्रायेणान्यपदार्थप्रधानो बहुब्रीहिः प्रायेणोभयपदार्थप्रधानो दन्द्वः। व्याकरणशास्त्र की भाषा में समास के घटक इन दो पदो में से प्रथम को "पूर्वपद" तथा दूसरे को "उत्तरपद" कहा जाता है। दो से अधिक पदों वाले समासों में भी उन सबका विभाजन पूर्वपद तथा उत्तरपद की इकाई में किया जाता है तथा इन इकाइयों से बने हुए समस्त पदों का फिर परस्पर शृंखलाबद्ध रूप में समास किया जाता है। उस प्रक्रिया में भी एक बार दो ही पदों का समास होता है तथा उपर्युक्त परिभाषिक शब्दावली में पूर्ववर्ती समस्त पद को "पूर्वपद" तथा उत्तरवर्ती समस्त पद को उत्तरपद की संज्ञा दी जाती है। यथा–"जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु" जैसे समस्त पद के घटक यद्यपि पाँच पद है किन्तु समास–प्रक्रिया में केवल दो–दो पदों का ही योग हो सकता है। समस्त हो जाने पर ये दो पद स्वयं एक इकाई हो जाते है तथा इस रूप में अगले पद के साथ संयुक्त होते हैं। यह प्रक्रिया तब तक चलती रहती है जब तक कि अंतिम पद भी संयुक्त होकर समस्त पद की इकाई में एकाकार नहीं हो जाता। उपर्युक्त उदाहरण में ही प्रथम जनक। पूर्वपद + तनया। उत्तरपद। मिलकर एक समस्त पद जनकतनया की रचना करेंगे। अब अगले पद "स्नान" के साथ इसे संयुक्त करने के लिये इस समस्त पद को एक पद अर्थात् पूर्वपद के रूप में लिया जाएगा तथा स्नान को उत्तरपद के रूप में। पुनः ये तीनों मिलकर एक समस्त पद बन जायेंगे जो कि अगले पुण्य शब्द के संयुक्त होने के लिये स्वयं पूर्वपद की संज्ञा धारण कर लेता ही है। इस प्रकार की यह प्रक्रिया अन्य तक चलती रहती है। सामान्यतः केवल द्वन्द्व समास में ही दो से अधिक पदों का एक साथ समस्त होना संभव हो सकता है। यथा–पाणी च पादौ च मुखं = पाणिपादमुखम् रामश्च लक्ष्मणश्च भरतश्च शत्रुघ्नश्च = रामलक्ष्मणभरतशत्रुघ्नाः।

संस्कृत की समास प्रक्रिया के ऐतिहासिक विकास का विश्लेषण करने पर हम देखते हैं कि वैदिक काल में जबकि संस्कृत बोलचाल की भाषा थी, इसके समस्त पदों के घटकों (कम्पोनेन्टस।) की संख्या अत्यन्त ही सीमित अर्थात् दो होती थी। यहाँ तक कि तीन पदों के योग से बनने वाले समस्त पदों की संख्या भी नगण्य ही थी। समासों की बिल्कुल यही

